**अछेद** जिसका छेदन न हो सके, अभेद्य . अभिद ~ रूप मम जान ३/१३ ।

**अछै** अक्षय हरि पद सरन ~ फल पावै २४७३ ।

**अछै बृच्छ बट** अक्षयवट, प्रयाग मे सगम के पास स्थित बरगद का वृक्ष, जो प्रलय मे भी नष्ट नहीं होता (ऐसी मान्यता है) ~ बचत निरन्तर ८५४ ।

**अज** **वि०** जो जन्म न ले, अजन्मा, स्वयभू ~ अविनासी अमर प्रभु २/३६; मैं, अविगत ~ अकल हो ११०१ । ब्रह्मा सेवत ~ सिव अम्ब सारा० १००१ ।

**अजगुत** **पुं०** १ असाधारण घटना, असगत बात तापै एक सुनौ री ~ लिखि-लिखि जोग पठावे ३६५८ । २ अनुचित बात, अयुक्त बात जाक ह मोहूँ कौ गारौ ~ किय तौ ३७३, नगर-नारि दै गारि कस कौ ~ जुद्ध बनाए ३०८७ । **वि०** अद्भुत, अयुक्त पापी जाउ जीभ गलि तेरी ~ बात विचारी ९/७९ ।

**अजन** जन्म-रहित, अजन्मा, स्वयभू सकल लोक नायक सुख दायक ~ रूप धरि आयौ ४ ।

**अजन्म** जन्म से रहित, नित्य, स्वयभू . आतम, ~ सदा अविनासी ५/४ ।

**अजराइल** अजर, टिकाउ, चिरस्थायी . स्याम रग ~ रैहै १९१२ ।

**अजरायल** पक्का, टिकाऊ, चिरस्थायी · दिना चारि मे सब मिटि जैहैं स्याम रग ~ रैहै १४८८ ।

**अजरावन** अजर भलौ सु दिन भयौ पूत अमर ~ रे २८ ।

**अजवाइनि** अजवायन, एक मसाला विशेष ~ सैंधो मिलाइ धरि १२१३ ।

**अजस** बदनामी का काम ~ करत जस पायौ १/१८८ ।

**अजहुँ** आज भी, अब भी ~ न आये श्याम पियारे २४७९, अवगुन मोपै ~ न छूटत १/१४७ । **~ न मानी हार** अब भी हार नही मानती · देखहु सूरज अधिक सूर तन, ~— १८१६ । **~ सँभारि** अब भी सँभल जा . हरि कह्यौ तू ~ — ४२०६ ।

**अजहुँ लौं** अब तक भी ~ तुम नहि जान्यौ, ब्रज अवतार ५५८ ।

**अजहूँ** १ अब भी, अभी भी ~ लाज न आवति, ~ दूरि करौ रिस उर तै २४२१; मानिनि ~ मान बिसारौ सा० ल० १९, निपट निलज्ज ~ न चलत उठि ३९४० । २ अभी तक नैन निरखि ~ न फिरे री २२९३ ।

**अजहूँ लौं** अब तक भी ~ राजत नीरधि तट करत साख्य विस्तार सारा० ५७ ।

**अजा** १ बकरी जोग अति कुषमाड जैसौ ~ मुख न समात ३९०२ । २ बकरी के . ~ कठ कुच सेइ १/२०० । △~ **लै दुहाऊँ** (कामधेनु छोडकर) बकरी दुहना अर्थात् श्रेष्ठ को छोडकर तुच्छ की शरण लेना कामधेनु छाँडि कहा ~— १/१६६ । ३ माया सूर ~ के भोग ये, सुनि लेहु न मोसौ ३०३८ । ४ मोह ब्रज ब्रू स्याम ~ भयौ हमकौं ३६१५ ।

**अजाची** अयाचक, जिसे माँगने की आवश्यकता न हो, धन-धान्य से परिपूर्ण सुदामा कियौ ~ १/१८, १/१३५, १/१६४ ।

**अजातिहिं** जातिहीन को : सूरदास प्रभु महाभक्ति तैं जाति ~ साजैं १/३६ ।

**अजाद** स्वतत्र जम के फद काटि मुकराये अभय ~ किये १/१७१ ।

**अजान** **वि०** अनजान, नासमझ, अज्ञानी . सिव ब्रह्मादिक कौन जाति, प्रभु हौं ~ नहिं जानौं १/११, मधुकर हम ~ मति भोरी ३५५३ । **क्रि०वि०** अज्ञानतावश जान ~ नाम जो लेई, हरि बैकुण्ठवास तिहि देइ ६/४ । **~ भई** अनजान बनी रही . अखियाँ जान ~— १७८३ ।

**अजा-भख** बकरी का भक्ष्य (पत्ता) = पत्र (चिठ्ठी) . ~ की हानि हमकौं सा० ल० २१ ।

**अजामिल** पुराणानुसार एक पापी नास्तिक ब्राह्मण, जो मरते समय अपने बेटे 'नारायण' का नाम पुकारने पर मुक्ति का भागी बन गया : हरि हरि कहत ~ तर्‌यौ ६/४, गनिका ब्याध ~ तारौ १/१५७ ।

**अजामील** पुराणानुसार एक पापी ब्राह्मण (दे० अजामिल) ~ सुत हित हरि भज्यौ १२/३, अधम कौन है ~ तैं, जम तहँ जात डरै १/३५ ।

**अजित** **वि०** अपराजित, अजेय पौरुष रहित ~ इद्रिनि बस १/१२१, रावन ~ जयौ ९८१५ । **पुं०** ब्रह्मा ~ देख्यौ तोकि ७०६ ।

**अजितेंद्रि** विषयासक्त, इद्रिय लोलुप ~ जिहिं देखि मोहित भए ८/१० ।

**अजिर** आगन · धरे निसान ~ गृहमण्डल ९/२५, घुटुरिनि चलत ~ मँह विहरत ९७ ।

**अजिरहि** आँगन मे जौ देखौ तौ ~ बैठे ७२६ ।

**अजीरन** अजीर्ण, अपच अब यह बिरह ~ ह्वैकै बमि लाग्यौ दुख दैन ३२३९ ।

**अजुगुत** अनुचित, ओछी ~ बात बिचारी ९/७९ ।

**अजेरि** रोग तन मन पलटि लियौ सखि मेरौ स्यौ दृग मूल ~ परि० १/८६ ।

**अजोग** अयोग्य, अनुचित अब लागीं तुम करन ~ १९२२ ।

**अजोध्या-राव** अयोध्या के राजा. दसरथ नृपति ~ ९/१५ ।

**अजौं** अब भी, आज भी बालक ~ अजान न जानै ३५६ ।

**अजौ** आज भी, अब भी : ~ अपुनपौ धारौ १/१५७ ।

**अज्ञ** अज्ञानी, अनजान ~ भवनि मति थोरी २५३।

**अज्ञान** वि० अज्ञानी, मूढ, अनजान में ~ कछू नहिं समुझ्यौ। पु० मूर्खता • मैं यह कहा कियौ ~ ६/५।

**अज्ञानी-संग** मूर्ख व्यक्तियों के साथ ~ होइ अज्ञान ३/१३।

**अटक** १ विघ्न, अड़चन, रुकावट घाट-बाट कहुँ ~ होइ नहिं, लोचन-मधुप ~ नहिं मानत १६५५। २ अकाज दिन दस-पाँच ~ जब कीन्हे परि० २/४९। ३ भटक ~ ह्वै कै गयौ ३०७३। ४ जरूरत ह्याँ ऊधो काहे कौ आए कौन सी ~ परी ३९७२। △~ **न मानत** सकोच नही करते सूरदास प्रभु ~ न मानत ७७४।

**अटकत** १ अटक जाता है ~ कटक कुटिल हृदय मैं ३८३२। २ अड बैठता है, हठ ठान लेता है ज्यौं बालक जननी सौ ~ २३५८।

**अटकति** अटकती है • ~ नकु अँजन की डोरी २३०६।

**अटकर** अटकल से, अनुमान करके रैन अँधेरी कछु नाहिं सूझत ~ आयौ सारा० ३७४। ~ **हीं अटकर करि आनत** अटकल ही अटकल से ला रहे थे, अनुमान लगाकर ही लाते थे जैसे-जैसे व्रज पहिचानत ~— ९३२।

**अटकाइ** बाँधकर एक बार माखन के काजे राखे मैं ~ ३१७२

**अटकाई** अटक गइ, उलझ गइ गृह कारज जननी ~ ३८३।

**अटकाऊँ मैं** अटक जाता, उलझ जाता हौं पचि एक कहौं निरगुन की ताहू मैं ~ ४१२६।

**अटकाए** अटका लिया, उलझा लिया 'सूर' स्याम वै गहि ~ २२७८।

**अटकाय** फँसे स्याम रहे ~ सारा० ४५३।

**अटकायौ** १ टाँग दिया, लटकाया लियो उपरना छीनि दूरि डारनि ~ ११२४। २ रोका पहुच्यौ जाइ राज द्वारे पर काहूं नहिं ~ ४२२७।

**अटकावहु** स्थिर रखते हो पग बाधत कैसे लै गैया ~ ४०१।

**अटकावे** रोकता है गोपिन कौ मारग ~ ११८६।

**अटकि** १ अटककर ~ मन तहाँ रीझे कन्हाई १०४१। २ रोककर • राखौ ~ जान नहिं पावै २३९४। ३ सकट • ~ प्राननि परयौ चटक करनी ३०७३। ~ **लटक्यौ** अटककर वहीं स्थिर हो गया मुकुट पर मन ~— १८१८।

**अटकीं** रुकी, अवरुद्ध हुई जा कारन जुवती सब ~ १५२८।

**अटकी** १ रुकी, ठहरी • ललित कपोल निरखि कोउ ~ ६४४। २ उलझी, फँसी देखी हरि राधा उत ~ १३०९। ३ बस गई हृदय माँझ ~ १६६०।

**अटके** १ रुके हुए हैं • ऊधव ये तव तैं ~ व्रज ३९४२, मारग मैं ~ सब लोई ९१९। २ रुक गए, अटक गए स्याम-बदन छबि देख जु ~ २३५७। ३ रम गए वै कुबिजा ~ ३६६७। ४ उलझे • दोउ जन भीजत ~ बातनि परि० १/११३, ललित त्रिभगी तनु छवि ~ २३३८। ५ रोकने मे इत चितवत, उतही फिर लागत, रहत नही ~ २३८९।

**अटकैं** बन्द कर रखा था, रोक रखा था कज्जल कुलुफ मेलि मन्दिर मैं पल सँदूक पट ~ २३२१। ~ **अटकैं** फँस फँस कर जनम सिरानौ ~— १/२९२।

**अटक्यौ** १ अटक गया, रम गया सूर स्याम छवि पर मन ~ १८४०, ता दिन तैं मधुकर मन ~ ३५६४। २ पकड लिया गया जब गजराज ग्राह सौं ~ १/३२। ३ रुका, रुक गया कौन काज ऐसो ~ है २९२८। ४ अटका हुआ था रसना ~ जम १६३५।

**अटत** घूमता रहा, भटकता रहा ~ दुरगम अगम अचल भारे १/१२०।

**अटनि** १ अटारियों लये जात जब ओट ~ की २९९८। २ अटारियों पर ऊँचे ~ छाज की सोभा सीस उचाइ निहारी ३०२३।

**अटपट** अटपटे (ढग से) ~ आसन बैठि कै ४०९।

**अटपटात** १ अटपटे हैं • नैन अरसात अरु बैन हू ~ २०१०। २ अटपटाते हुए ~ मुख बात न आवै २६३०।

**अटपटी** १ विचित्र, ऊटपटाग मधुकर छाँडि ~ बातें ३५४७। २ भद्दी छुवत ~ चाल गई मिटि ३६४८। ३ अटपटी बान, नटखटपन और ~ छाँडि नद सुत १४६८।

**अटपटे** १ गिरते पडते, लडखडाते निरतत लाल ललित मोहन पग परत ~ भू मैं १४७। २ ऊटपटाग, उलटा सीधा ~ बैन प्रिय रसमसे नैन २६३५। ३ टेढेमेढे, अट बड लटपट पेच ~ दीये २५५५।

**अटल** १ न टलने वाला, स्थिर, दृढ, नित्य ~ अस्थान निजु निगम गायौ १/११९, होइ ~ जगदीस भजन मैं १/२३३। २ चिरस्थायी दास ध्रुव कौं ~ पद दियौ १/१७६। ३, अडिग चिरजीवि सीता नरवर तर ~ न कबहूँ टरइ ९/९९।

**अटा** अट्टालिका, कोठा, छत श्री राधा रति कुंजनि ~ ११८०।

**अटा-अटारी** अट्टालिकाएँ रँगि गए सिगरे ~ २८७१।

**अटारी** अट्टालिका, छत, कोठा तुम्हरेहिं तेज-प्रताप रही बचि तुम्हरी यहै ~ ९/१००।

**अटोर** अटूट, सटीक उपमा देत ~ परि० २/६४।

**अट्ठारहौं** अठारहो जपत ~ भेद उनइस नही १७३९।

**अठ-द्वादस** बीस (आठ+बारह) पटद्दल ~ दल निरमल अजपा जाप जपाली ३८६६।

**अठासी सहस** अट्ठासी हजार रिसि ~ हुए स्रोता ४२२३।

**अठिलात** इठलाती हो काहे कौ ~ १४६१।

**अठिलाति** इठलाती हुई, इतराती हुई बात कहति ~ जाति सब १५१८।

**अठिलानी** इठलाकर, इतराती/इठलाती हुई तुम तरुनी डोलति ~ १४९०।

**अडंबर** आडंबर • जो तिहुँ लोक ~ १५१५।

**अडारि** छोड़कर, फेंककर . इच्छुदंड ~ हरि गुन ४०३५।

**अडारी** छोड़ दिया त्यौं हरि मेलि ~ ३८५१।

**अडावत** रुक रुक कर • आपुहिं खात ~ २३४१।

**अडे** अटक गए, फँस गए अब कैसे निकसत सुनि ऊधौ तिरछे ह्वै जु ~ ३७३१।

**अडोल** अडिग निरभय अमित ~ ३६१०।

**अतंक** भय, आतंक नैननि ओट होत पल एकौ मैं मन भरति ~ ६०५।

**अतदगुन** उसका गुण नहीं, अतद्गुण नामक अलंकार • भयौ ~ सूर सरस बढ बली वीर विख्यात सा० ल० ७४।

**अताई** दे० अदाई।

**अति** वि० १ अत्यधिक ये ~ उमँग भरे २३०७, सब दिन विरह अगिनि ~ तयौ ५/३। २ छोटे से सूर स्याम मेरौ ~ बालक मारत ताहि रिगाई ५१०। ३ आवश्यक • कंसराज ~ काज मँगायौ ५२३। ४ असंख्य • बढे ~ सायक किरन समान ९/१५८। ५ बडी हरि के जन की ~ ठकुराई १/४०। क्रि० वि० १ बहुत अच्छी तरह मन मूरति ~ भावति १८५३। २ अत्यंत ~ रस लुब्ध, महा मधु लपट २३४६, ~ विचित्र रचना रचि राखी २/२८। ३ तीव्र रूप मे (देवकी) नव-मनि, मुकुट प्रभा ~ उदित ७। पुं० सीमा आज के द्यौस कौ सखी ~ नहीं, जौ लाख लोचन अंग अंग होते १८५७।

**अति उक्त** अत्युक्ति, अधिक कथन सेस ना कहि सकत सोभा, जान जो ~ सा० ल० ९३।

**अति गाजै** बहुत गरजता है . (गजराज) ढूँढत है ~ सारा० ८७६।

**अति-गुन** अत्यधिक गुण वाला • अमृत हूँ तैं अमल ~ ९/१०।

**अति नीक** बहुत अच्छी गति ~ बिचारी सा० ल० १०२।

**अति पूत** अत्यधिक पुलकित/पवित्र • आन्दोलन भूलत करुणानिधि रमा सुखद ~ सारा० १४।

**अति भारी** बहुत बडे, अत्यंत विशाल यह बालक सुकुमार सरस बपु, असुर प्रबल ~ सारा० ५०५।

**अतिसय** वि० अत्यधिक ~ बन्यौ निरमान, जागे ~ दयाल २०५। क्रि०वि० अत्यन्त राजत हैं ~ रँग भीने २१७६।

**अतिसी** तीसी, अलसी • ~ कुसुम बरन मुख मुरली ३५०५, ~ कुसुम तन १३८५।

**अतिसै** अतिशय, अत्यधिक अनद ~ भयौ घर घर २६।

**अतिहि** वि० १ अत्यधिक बृन्दावन देख्यौ नंदनंदन ~ परम सुख पायौ ४१५, ~ मधुर गति १४९। २ बड़ा ही : वह सिसक, ~ ढीठ, बिटरे नहिं भाजै ९/९६। क्रि० वि० १ अत्यन्त ~ चपल बरज्यौ नहिं मानत २३६२, ~ पुनीत विष्नु-पादोदक ९/१२। २ बिलकुल ~ लागति फीकी २३४४। ~ **पिराने** बहुत दर्द करते हैं पग ~ — ११०१। ~ **लजानी** अत्यंत लज्जित हुई • मन मन ~ — १७६७।

**अतिहि** बडा ही, अत्यन्त ही बानक ~ बन्यौ मन मोहन ११८१।

**अतिहीं** वि० अत्यधिक • रिस मैं रिस ~ उपजाई ३४१; यह उनहूँ तैं ~ खोटी १९०१। क्रि०वि० अत्यन्त, बहुत ही राधा तू ~ है भोरी १९६०, ~ भए बिहाल सखी री २३११।

**अतिहौ** अत्यधिक हो अबलौ कहुँ देखे नाहीं मैं तुम ~ सुकुमार सारा० ६०८।

**अतीत** पु० संगीत मे 'सम' से दो मात्राओ के उपरान्त आने वाला स्थान सुर स्तुति तान बँधान अमित अति सप्त ~ अनागत आवत ६४८। क्रि०वि० परे, बाहर : गुन ~ अविगत न जनावै जस अपार स्तुति पार न पावै ३। वि० उदासीन . माया रहित ~ २९५।

**अतीतनि** अतीत के दरसन करन ~ ४९०।

**अतुरई** जल्दबाजी, शीघ्रता • करी मुखारी ~ १९६५।

**अतुराइ** १ आतुर होकर, हड़बड़ाकर मिले अतिहिं ~ स्याम कौं २२३६। २ शीघ्रतापूर्वक • राम पे भरत चले ~ ९/५१। ~ कै आतुर होकर उठे मुसुकाइ, अकुलाइ, ~ २०४०।

**अतुराई** १ आतुरतापूर्वक आए स्याम तहाँ ~ ८१८, चली आपु जल कौ ~ ८५१। २ शीघ्रता • जाहु न स्याम करहु ~ ७५७, नैंकु करौ ~ २२।

**अतुराए** आतुरतापूर्वक अग्रज कानि चले ~ २८७८।

**अतुरात** आतुर होता है एक इक पल जुग सबनि कौं मिलन कौ ~ ३४६३।

**अतुरानी** १ आतुर हो गई सूर स्याम बन धाम जानि कै दरसन कौ ~ २४३७। २ घबड़ा गई आतुर पिय जानि गवन प्यारी ~ री १९७८।

**अतुराने** १ आतुरतापूर्वक, घबड़ाकर चटपटाइ बैठे ~ १९७। २ आतुर हुए, घबड़ाए अधकार मिटि गयौ देखि जहँ-तहँ ~ ४३१। ३ अकड गए सो तुम कहि आगैं ~ १५५६।

**अतुरावत** आतुर होते हुए आवत चल्यौ व्रजहि ~ ९७६।

**अतुल** अमित, अपार, असीम कै रघुनाथ ~ वल राच्छस दसकधर डरहीं ९/९१।

**अतुल-वल** अपार वलशाली कै रघुनाथ ~ राच्छस दसकधर डरहीं ९/९१।

**अतूथ** अपूर्व देखो सखि अकथ रूप ~ परि० १/९।

**अत्र** १ यहाँ · सरन कर ~ हरि डर लहत कोउ नहि २०७९। २ यहीं ~ अवधि मिति खूटी ३२२१।

**अत्रनि** अस्त्रों को निमिष ~ टारि २२८७।

**अत्रि** एक ऋषि, प्रजापति ब्रह्मा के पुत्र, अनसूया के पति, दुर्वासा और दत्तात्रेय के पिता . ~ पुत्र हित वहुत तप कियौ ४/३।

**अत्रिऽनुसूया** अत्रि और अनसूया ~ का सुख दयौ ४/३।

**अत्रे मुनी** अत्रि मुनि (दे०अत्रि) भारद्वाज, मरीचि, अगिरा ~ सारा० ७१४।

**अत्र** अत्रि मुनि, (दे० अत्रि) ~ पुत्र भयो ब्रह्मा क सारा० ५८।

**अथयौ** १ अस्त हुआ मन्मथ मात तात सुत ~ सारा० ९४०। २ छिपे (सूर्यास्त होने तक) मारग रिपु वाजि धरा ~ १६७१।

**अथवत** अस्त होने पर, डूवने पर ~ आए गृह वहुरि उवन भानु उठौ प्राननाथ महा जान मनि जानकी २०३९।

**अथानो** अचार निवुआ, सूरन आम ~ और करौंदनि की रुचि न्यारी २४१।

**अथाह** १ अथाह (समुद्र के) मन क्रम दोष ~ तरगिनि १/६७। २ अत्यधिक, अपरिमित सूरज प्रभु गुन ~ धन्य धन्य श्री प्रियानाह ३०१८।

**अथाहु** जिसकी थाह न हो, अगाध गहवर वन दुख सिधु ~ ९/३४।

**अथोर** अधिक काज आपन समुझि कै किन करै आप ~ मा० ल० ६०।

**अद्भुत** अद्भुत, अनूठा, आश्चर्यजनक ~ जस विस्तार करन कौं १/२१५, ~ एक अनूपम वाग २११०।

**अदया** निर्दयता अव ~ देखति जादोपति ३७६४।

**अदलपति-रिपु-पिता-पतिनी** अदल (पार्वती) के पति (शिव) के शत्रु (कामदेव=प्रद्युम्न) के पिता कृष्ण की पत्नी अर्थात् यमुना ~ अव न जैहै फेर सा० ल० १०७।

**अदाई** चतुर, चालवाज, काइयाँ तुम अलि वडे ~ ३९००।

**अदिति** देवमाता, प्रजापति की पुत्री, कश्यप ऋषि की पत्नी विति दुर्वल अति ~ दृष्टचित ९/२०, तव दुख भयौ ~ के हियै ८/१२।

**अदृष्ट** पुं० भाग्य दुखदायक ~ मम मोकौं १/२९०। वि० लुप्त, ओझल वछरा भए ~ कहूँ खोजत नहिं पाए ४९२।

**अदोस** निर्दोष, दूषणहीन, निष्कलक · चपकली सी नासिका राजत अमल ~ २६१३।

**अद्वै** अद्वैत तुम निरगुन ~ निरकार ४३०१।

**अद्वैत** अद्वैत यह ~ दरसी रग ३४१४।

**अध** वि० १ अर्ध कच्छप ~ आसन अनूप अति २/२८। २ आधी भादों की ~ राति अँध्यारी १०/११। क्रि०वि० १ नीचे से · मेरुनि ~ तमधार धँसी री २४४७। २ नीचे ~ मुख रहित अनत नहि चितवति ४०७३। ~ **खातहि** आधा खाकर ही भूखे गए प्रात ~ — १३९८। ~ **जेवत** आधा भोजन किये हुए ~ — उठि धाए ४५४। ~ **पर** वीच मे ही ~— छाँडि दइ ३९१५। ~ **वीचहि** वीच धारा मे ही केवट थक्यौ, रही ~— ९/१४६। ~ **भरौ** आधा भरा हुआ जैसे घट पूरन न डोलै ~— डगडौर १८४३।

**अधपैया** पजे के वल पर, घुटने टेक कर वैठत हो ~— ७३४।

**अधम** १ अधर्मी, नीच, पापी प्रभु दीन ~ को तारे सारा० ८८७, हौं महा ~ ससारी १/१७३। २ अधर्मियों (पापियो) को ~ उधारनहारे १/२५।

**अधमई** स्त्री० नीचता (अधमता) सुनि मेरी अपराध ~ कोऊ निकट न आवै १/१९७। वि० अधमरी सूर-स्याम ~ हमहिं सव १४८२।

**अधमनि** नीचो, पापियो ~ के ये काम २३१८। ऐसौ सूरदास जन हरि कौ, सव ~ मैं मानी १/१२९।

**अधमाइ** नीचता · ऐसी मन कीन्ही ~ २२६३।

**अधमाई** नीचता हुती जिती जग मैं ~ सो मैं सवै करी १/१३०, मैं वहुतै कीन्ही ~ ९४६।

**अधमिनि** पापियो नैन अमीन ~ के वस १/६४।

**अध मुख** १ नीचे की ओर मुँह किए, मुह के वल मनौ भुजग, गगन तै उतरत ~ रह्यो झुलाई ६४१। २ औधे ~ रहति विरह व्याकुल २६००।

**अधर** होठ अरुन ~ छवि-दसन विराजत ४७६, रह्यौ ~ दोउ चापि ४३१। ~ **धरि वेनु** वंशी को होठों पर रखकर ~ — सु ललित वजाई ९८८।

**अधर-विच** होंठों के वीच मे विकसति ज्योति ~ मानौ ९१।

**अधर-मधु** होंठों का रस ~ मधु परक करि कै १०७१।

**अधरम** अधर्म लागै धरम वतावै ~ वाकी सवै रही १/१८५।

**अधर-सुधा-उपदस** अधर के अमृत की चाट (चटनी) ~ सींक

सुचि २८२२।

**अधर-सुधा-रस** होंठो का अमृत रस . मुरली ~ आनन ३८७७।

**अधरनि** १ होंठों कोउ निरखति ~ की सोभा ६४४, मुरली धरे अरुन ~ पर २१९६। २ होंठो का सुनहु सूर ~ रस अचवौं २४९३। ३ होंठो को मैं ~ परसाऊँ २१४१। ४ होंठो पर काजर ~ प्रगट देखियत २५०३, बसी ~ धरे ललित गति २२१९। ५ होंठो मे ~ बीरा रग २०२७।

**अधरनि-रस** होठो के रस मे सूर स्याम ~ सीचहुँ १०२४।

**अधरहि** होठो पर ~ अजन जानी २५१४।

**अधरात** अर्धरात्रि कहि जु गयौ ~ २९८१।

**अधरातक** अर्धरात्रि • ~ तै उठि सब बालक ४०३४।

**अधरातका** अधर (बीच मे) रहने वाले अर्थात् धुरे • आट केसर की करी ~ सुचि सोई सा० ल० १०५।

**अधरातनि** अर्धरात्रि मे बेनु बजाइ सुधाकर हरि मुख, बन बोली ~ ३५४९।

**अधराति** १ अर्धरात्रि मे पिय पिय करि ~ पुकारत ३३३८। २ अर्धरात्रि है भादौं की ~ अँध्यारी ११।

**अधरामृत** होठो के अमृत रस,का • ~ आस्वादिनि रसना ३६६६।

**अधरु** अधरों से • सूखे ~ न कहि आँव कछु ४१३७।

**अधर्म** पाप धर्म ~, ~ धर्म करि, अकरन करन करै १/१०४। ~ **बढि जाइ** पाप बढ जाता है जग ~ — ११७५।

**अधर्मिनि** अधर्मियों के नैन अमीन ~ कै बस १/६४।

**अधर्मी** पापी, विधर्मी बहुरि ~ होहि नृप, हौं तो महा ~ १/१८६।

**अधार** १ आधार, आश्रय अवधि ~ आस आवन को ३९७०, प्रभु मेरे तौ तुमही ~ २५२। २ आधार को जिहि ~ अनुसरई ९/४८। ३ आधार पर कौन ~ जिऐ ३५७५।

**अधारि** कधे के दोनो ओर लटकने वाला जोगियो का झोला जोग जुगुति हमकौं लिखि पठ्यौ मुद्रा भस्म ~ ४००४।

**अधारी** कधे के दोनो ओर लटकने वाला जोगियों का झोला (दे० अधारि) अब यह ज्ञान सिखावन आए भस्म ~ सेव ३४९६।

**अधारौं** आश्रय हे बूडत कतहुँ नाहि पावत गुरुजन ओट ~ १/२०९।

**अधावट** औटाया हुआ दूध जो अपने मूल का आधा रह जाता है कछु बलदाऊ को दीजै, अरु दूध ~ पीजै १८३।

**अधिक** १ ज्यादा : ~ तुम्हारे हैं कछु गैयाँ २४५। २ तीव्र पवन के गवन तैं ~ १/५। ३. बडी सूरदास प्रभु ~ कृपा तै १/२३।

**अधिकइयै** बढ़ा रहे हैं : प्रेम प्रीति ~ १/२३९।

**अधिकई** अधिकता दान ~ सौ लैवौ १४८५।

**अधिकहि** उत्तरोत्तर ज्यादा होती हुई अधिक ~ प्यास २१२२।

**अधिकाइ** १ अधिक खजन तैं ~ २२०३। २ अधिकता राधे तेरे रूप की ~ २७७६।

**अधिकाई** **वि०** अधिक, अत्यधिक ~ भाग सुहाग विराज २७५३, विकल होत ~ २८२६। **स्त्री०** १ अधिकता देखा काम प्रताप ~ १/२२९, छवि की ~ २२०१। २ चतुरता, कुशलता देखहिंगे तुम्हरी ~ ६६८। **क्रि०वि०** अधिक ही विकल भई ~ ३२५९।

**अधिकाए** अधिक हो गई सूरदास प्रभु पानि परसि नित काम बेलि ~ ६६१।

**अधिकात** अधिक होता है सारँग सुत छवि बिन नथुनी रस बिंदु बिना ~ सा० ल० ५०।

**अधिकाति** बढी-चढी दिनहि दिन ~ लागी अब करैगी बाद १२३४।

**अधिकानी** १ अधिक हो गई, वृद्धि प्राप्त की • देखत सूर अग्नि ~ ५९३। २ अधिक/तीव्र होकर दृग रकत प्रवाह चल्यौ ~ ७८।

**अधिकायौ** अधिक हो गए देखत-देखत अति ~ ९३०।

**अधिकारिनि** १ अधिकारियों • धर्म कर्म ~ सौ कछु नहि तुम्हरौं काज १/२१५। २ अधिकारिणी • वह तप ~ १३४३।

**अधिकारी** **पुं०** उपयुक्त पात्र ऊधौ कोउ नाहिंन ~ ३९०१। **स्त्री०** अधिकाई, ज्यादती अनजानत कीन्हीं ~ १०६६। **वि०** १ अधिकार रखने वाला • ~ जम लेखा माँगै १/१८५। २ अधिकारी बन सकता है गिरि बपुरे सौं को ~ ९१०। ३ अधिकारी बने हुए सूरदास प्रभु तहँ ~ ९०४। ४ श्रेष्ठ हरि के जन सबतैं ~ १/३४। ५ लिप्त, वशीभूत तू विषया ~ १/२२४। ६ वशीभूत कर लेने वाली, अत्यधिक : लोचन ललित, कपोलनि काजर छवि उपजति ~ ९१।

**अधिकारे** बहुत बहुत चौंकि परत ~ ३५७९।

**अधिकी** अधिक कहा भयौ ~ द्वै गैयाँ ७३५।

**अधिकैऽब** अब अधिक कत ~ डराहु ३२३३।

**अधिकैया** अधिक से अधिक जेवत रुचि अधिकौ ~ १२१३।

**अधिकैहै** बढेगा, अधिक होगा • दीन्हें ही ~ २२६७।

**अधिकौ** अत्यधिक ~ बिथा जनौव परि० १/१८२।

**अधिकौ-अधिक** अधिक से अधिक ~ स्याम सुख माँगत २१२४।

**अधिपति** स्वामी हमरे तौ गोपति-सुत ~ ३८४०।

**अधिरात** अर्ध रात्रि (मे/को) पट बिधु एकै रथ बैठे उदय कियौ ~ १२१६, चौंकि परी ~ ११९८।

**अधिष्ठात्र** अधिष्ठाता ~ तुम हौ भगवान ४३०१ ।
**अधीन** १ विवश, दीन, लाचार याही करत ~ भयौ हौं १/४७ । २ वशीभूत करति पियहिं ~ १०८० । ~ भए वश मे हो गए खग-मृग-मीन ~— मत्र अपनी गति बिसरायी ९९० ।
**अधीनता** परवशता सूरदास प्रभु की ~ देखत मेरे नैन सिरात १६१६ ।
**अधीनी** आश्रित, वश मे निसि दिन रहति गुपाल ~ २२४५ ।
**अधीने** परवश, आश्रित, वशीभूत ज्यौं डोरैं वस गुडी देखियत, डोलत सग ~ २३७८ ।
**अधीन्यौं** वशीभूत मन अति रहत ~ ८/१५ ।
**अधीर** १ व्याकुल थकित गति भयो समीर चद्रमा भयौ ~ ९१५४ । २ व्याकुल होकर सहति त्रिया ~ ३७६८ । ~ **भई तनु** शरीर विह्वल हो गया वह छवि निरखि ~— १०३७ ।
**अधीरज** पुं० अधैर्य पायक मन बानैत ~ १/१४१ । वि० धैर्यरहित जीवन अति सुकुमार ~ ३६१० ।
**अधूरन** अधूरा, अकेला सूर स्याम-स्यामा दोउ देखौं इत-उत कोउ न ~ १२८१ ।
**अधेरैं** अधेड (आधी अवस्था वाला) कृष्न कियो मन ध्यान, असुर इक बसत ~ ४३१ ।
**अधोगति** नीचे की ओर गति जनु सुरसरी ~ लीनी १९९३ ।
**अधोमुख** पुं० नीचे मुख किये हुए बिनै ~ नैन सूर प्रभु ३८५१, सिर तर सबी जानि ~ ११४ । वि० उल्टे मुख द्वादश ब्याल ~ भूलत ३८३७, गरभ बास दस मास ~ १/५७ ।
**अध्यातम** अध्यात्म बार-बार तुम कहत ~ ३९३८ ।
**अनग** १ कामदेव जिहि बस रहत अनत ~ २१३६, निरखि थाकित ~ १३४ । २ काम बाढत प्रबल ~ ११३६ । ~ **जीते** कामदेव को जीत लिया है अग अग ~ जीते १८१२ ।
**अनॅग-उमॅग** कामदेव की उमॅग अग ~ सा० ल० ८२ ।
**अनॅग की ढेरी** कामदेवो की राशि, ढेरों कामदेव ॲगनि प्रीति ~ १८५६ ।
**अनंगत** अगो की सुध भूल जाता है जाको देखि अनॅग ~ २०२० ।
**अनंगबल** कामबल ~ दूरि कै गोप जाकी २४९० ।
**अनंगित** शरीर-रहित जाकौं निरखि अनॅग ~ १४३८ ।
**अनंगी** कामदेव • सूरदास यह विरद स्रवन सुनि गरजत अधम ~ २/२१ ।
**अनंतनि** असख्य, अनेकानेक फिरी-फिरि जोनि ~ भरम्यौं १/१५६ ।

**अनॅद** पुं० १ आनद, उल्लास गोपिन मैं भयौ ~ परि० २/७, विविध विलास ~ रसिक १७४९ । २ आनद के बाज्यौ ~ निसान ४१८८ । वि० आनदित, प्रसन्नचित • विस्वामित्र ~ भयौ ९/२१ ।
**अनॅद-बधाई** आनन्दोत्सव घर-घर होत ~ ७० ।
**अनॅद-रूप** आनद-स्वरूप (श्रीकृष्ण) मे : नद ~ लिए कनियाॅ १०६ ।
**अनॅदित** १ आनदित, हर्षित मानौ गिरि पर मोर ~ ५६५ । २ आनदित होकर उठी रोहिनी परम ~ १८ ।
**अनउतर** निरुत्तर ~ महरि द्वै द्वार ठाढी ३०७ ।
**अनउत्तर** १ निरुत्तर तेरैं ~ सुनि-सुनि २८०१ । २ निरुत्तर होकर ~ कोउ कहै १६१८ ।
**अनकत** सुन कर मगर मोर ~ स्रवन ३०२१ ।
**अनकही** अवाक् रहकर । △ ~ **दै** अवाक् रहकर, चुप रह कर सूर ~— गोपिन सौ स्रवन मूँदि उठि धायौ ४१४९ ।
**अनख** खीझ, झुझलाहट, कुढन • धनि धनि ~ उरहनौ धनि-धनि ३८४, नैन निरखि, अग अग निरखि यौ ~ प्रिया जु तजै २८०४ । ~ **लागति है** बुरा (अप्रिय) लगता है हित की कहे ~— २८२६ ।
**अनखनि** क्रोध से 'सूर' इते पर ~ मरियत ऊधौ पीवत मामी ३६२९ ।
**अनखाइ** क्रोध करके, रुष्ट होकर अब ~ कहौ घर अपनैं राखौ बाँधि बिचारि १/१५० ।
**अनखाई** भभककर आगि उठी ~ ३९६८ ।
**अनखाऊँ** अप्रसन्न करूँ, खिझाऊँ न्हात खात सुख करत साहिबी कैसे करि ~ ९/१७२ ।
**अनखात** १ खीझता है इद्र आपने परिहँस कारन, बार-बार ~ । २ खीझती ब्रज बधू ~ ३१४९ ।
**अनखाति** खीझती है वह ~ नाउँ सुनि हमरौ १२८७ ।
**अनखाती** खीझती है, झल्लाती है पलक ओट निमि पर ~ यह दुख कहा समाइ ४०९६ ।
**अनखानि** क्रोध करती है निमि पर अति ~ १८११ ।
**अनखानी** झुझलाई, क्रोधित हो गई सूरदास जसुदा ~ ३१० ।
**अनखारी** डाह करने वाली जैसी यह ~ १२५० ।
**अनखावत** खिझाते हो काहे कौं ताकौ ~ २४१९ ।
**अनखिहै** खीझ रहे हो, क्रुद्ध हो रहे हो बेगि चलियै ~ तुम इहाँ, वह उहँ जरति है २८१० ।
**अनखी** चिढी हैं, क्रोधित हे हम ~ या बात कौ १६१८ ।
**अनखैयत** क्रोध किये काहे कौ री ~ है २६९७ ।
**अनखौही** अनुचित, बुरी, क्रोध की सूरदास बातें ~ नाहिंन मो पै जात सही १७०९ ।

**अनगढ** बिना गढा हुआ . ~ सोना डोलना (गढि) ल्याये चतुर सुनार ४० ।

**अनगढी** स्वयभू, जिसे किसी ने न बनाया हो कहत हौ ~ अनहद सुनत ही चपि जात ३९०२ ।

**अनगन** अगणित, अनगिनत जा गाये निरभय पद पाये अपराधी ~ रे १/६६, ~ भाँति करी बहु लीला ४१५७ ।

**अनजानत** बिना जाने, अज्ञानतावश ~ सब परे अघा मुख-भीतर माही ४३१, ~ सब करी अयानी १३९८ ।

**अनजानही** बिना बताये, चुपचाप डगरि गए ~ १४६१ ।

**अनजाने** बिना जाने, अज्ञानतावश, ~ मै करी बहुत तुम सौ बरियाई ४९२ ।

**अनजानैं** बिना जाने, अज्ञानतावश, नासमझी से ~ मन गर्व बढायौ ११२३ ।

**अनत १** अन्यत्र, दूसरी जगह नदसुवन निसि ~ न होहिं २५३५, हरि बिनु ~ न ठाँव रे ३६१६, मयरा छाँडि ~ रति करिऐ ३०९० । ~ **न टारे** अन्यत्र नहीं टाला जा सकता यह विचारि चित ~— १७९७ । ~ **सिधारौ** अन्यत्र जाओगे . अब जु कालिह तैं ~— २७३३ । **२** और कहीं सूर मिली ढरि नँदनँदन कौ ~ नही पतियाति २४०२ ।

**अनतहि** अन्यत्र ही · ~ रैनि रहे कहुँ स्याम २५३५, ~ रहे जाइ कौन धौं राखे १११५ ।

**अनतहीं** अन्यत्र ही, दूसरी ओर सूर प्रभु ~ गमन कीन्हौ २४९५, रैनि करत सुख ~ २५२२ ।

**अनतै** अन्यत्र जाके गृह मैं प्रतिमा होइ, तिन तजि पूजै ~ सोइ १२/३, यह कहि ~ पगु धारे २४७८ ।

**अनदेखत** न देखते · सूर स्याम देखत ~ बनतन एको बीर सा० ल० ८२ ।

**अनदेखे १** बिना देखे हुए देखेहु ~ से लागत २१२४ । **२** अनजाने ~ वै नैन लगे लोचन पथ माही ४१८८ ।

**अनदोषे** निर्दोष, निरपराध ~ को दोष लगावति २९२ ।

**अनन्य** एकनिष्ठ भक्ति ~ तुम्हारी होइ ७/२ ।

**अनप्रासन** अन्नप्राशन, बच्चे को पहली बार अन्न चटाने का सस्कार हरि ~ जोग भए ८८ ।

**अनबोल** चुपचाप बिछुरि रहे ~ १०४९ ।

**अनबोली** बिना बोले ही हौ पठई इक सखी मयानी ~ दै सैन ७४९ ।

**अनबोलें** मौन, चुपचाप पा लागौं तुम बडे सयाने ~ ही रहियौ ३८१०, ~ पूरौ दै निबह्यौ ४१२७ ।

**अनब्योंगे** बिना ब्योंत के, नासमझ ~ अलि बावरे ३६१६ ।

**अनभली** बुरी, निंदित, हेय भली ~ करतूति सगतिहि तैं बाँस बनभार को भई मुरली १३६३ ।

**अनभले १** अनभले (दुष्ट) खरिक हूँ नहीं मिले, कहैं कहें ~ करनि दै तेहि गिले, तू दिननि थोरी १७३५ । **२** दुष्ट है, बुरे हैं ओ ~ बडाई तिनकी २२५५ ।

**अनभव** न होने वाले, अजन्मा (भगवान्) कहौ कहा गहियै ~ कौ ३९९० ।

**अनभावत** जो अच्छा न लगे ऊखल चढि सीकै कौ लीन्हौ ~ भुइँ माँ ढरकायो ३३१ ।

**अनमनी** अन्यमनस्क, खिन्न तबै आज ~ बत्यानी २४२९ ।

**अनमारग** कुमार्ग . अकरम अबिधि अज्ञान अवज्ञा ~ अनरीति १/१२९ ।

**अनमिल उक्ति** अक्रमातिशयोक्ति अलकार, जिसमे कारण के साथ ही कार्य का होना बताया जाता है . सूरज प्रभु मिलाप हित स्यानी ~ गनावै सा० ल० १५ ।

**अनमिलत** बेमेल, बेजोड · चक्रत भई मैं तुम जू कहत, ~ बात की १४९१ ।

**अनमिलती** बेमेल, बेजोड ~ बातैं कहति तातैं सुनियत नाहिं १४९/१ ।

**अनमिलौ** अनमेल का भी लै लागे ~ मिलावन २६४४ ।

**अनमिष** अनिमेष, आँख न झपकते ही जिनकैं बस ~ अनेक गन ४३०७ ।

**अनमेष** अपलक, एकटक ~ दृग दिये देखे ही मुख मडली, वर वारि २२१६ ।

**अनमोली** अनमोल हरषी सुभगन्नारि ~ ४२७६ ।

**अनमोलै** अनमोल · लागे नग ~ २८५७ ।

**अनयास** अनायास कृपा भई ~ ३४४३, आइ मिले प्रभु हरि ~ ४३०६ ।

**अनरँग** रगहीन, विकृत कारौ अपनौ रग न छाँडै ~ कबहुँ न होई /१६३ ।

**अनरस** उदासी से, खीझकर रस ~ सजोगिनि, बिरहिनि भरि छाँडत मन भाई २८५३ ।

**अनरितु** बिना ऋतु के, असमय वह रितु ~ नाहि हारत २३३२ ।

**अनरीति** कुरीति, कुप्रथा, अनुचित व्यवहार · यह ~ सुनि नहिं स्रवननि अब नई कहा करौ ९/९८ ।

**अनरुचि** बिना इच्छा के मधुकर ~ कैसे गावै ३९६४ ।

**अनल १** अग्नि जैसे ~ ब्याल मुख राखे ८६७ , बिरह अनग ~ तन दाहन ३६७५ । **२** अग्निदेव · रवि, ससि, वरुन, ~ जमराजा ९५० ।

**अनलहते** अनहोने, अनुपयुक्त · ~ अपराध लगावति विकट बनावति बात ३२६ ।

**अनलहि** अग्नि की ~ औषधि अनल है २६९८ ।

**अनलायक** अयोग्य, नालायक . ~ हम हैं कि तुम हौ, कहौ न बाति उघारि २८८३ ।

**अनसगत** बेमेल, असगत अलकार · सूर ~ जनावत मा० ल० ३७।

**अनसमै** असमय, बेमौका रितु बसत ~ अधम मनि पिक सहाइ लै बावनि ४१४७।

**अनसूया** अनसूया, अत्रि मुनि की पत्नी ~ के गर्भ प्रगट ह्वै कियौ योग आराधि मारा० ६०।

**अनसेर** इन्तजार, चिन्ता तुव ~ करत मव ह्वै है १६९०।

**अनहद** हठ योग के अनुसार शरीर मे स्थित छह चक्रों मे से एक, अनाहत · कहत हौ अनगढ़ी ~ ३९०२।

**अनहित** १ शत्रु, हित न चाहने वाला · हित सौं बैर, नेह ~ सौं २८२६। २ बुराई, अपकार बाल-विनोद वचन हित ~ १/६०।

**अनहोनी** असभव बात : ~ कछु भई कन्हैया १८९।

**अनागत** क्रि०वि० अनजान, अज्ञात अथवा भविष्य की सकित वचन ~ कोऊ कहि जु गयौ अधरात २९८१। वि० १ अनादि, अजन्मा नित्य, अखड, अनूप ~। २ अपूर्व, अद्भुत कोक, ~ क्रीडा पर रचि २६२२। ३ व्यर्थ की, अनर्गल · बातैं कहत ~ १५०७।

**अनाघात** अनाहत, सगीत मे ताल का एक भेद उपजावत गावत अति सुन्दर ~ के ताल १२१६।

**अनाचार** अनाचार रूपी · ~ सेवक सौं मिलि कै करत चवाइनि काम १/१४१।

**अनाथ** निराश्रित, असहाय, दीन-हीन ह्वै गई सबै ~ मा० ल० २६, ह्वै ~ रघुनाथ पुकारे ९/१४७।

**अनाथनि** अनाथों (की) नाथ ~ की सुधि लीजै ३१९०।

**अनाथ-बंधु** असहायों के बधु (सहाय) श्री रघुनाथ ~ सों ९/१४४।

**अनाथा** असहाय नहिं मोतैं कोउ और ~ ९५०।

**अनादि** जिसका आदि न हो, नित्य अटल शक्ति अविनाश अधिक बल एक ~ अनूप सारा० ६३१, तुम प्रभु अजित ~ १/१८२।

**अनायास** बिना प्रयास के ~ चारिहुँ फल पावै १/२३३।

**अनारँगी** नारँगी (स्तन) विकच कज ~ पर लसित करन पय पान २१३२।

**अनारी** अनाड़ी, नासमझ · ऐसी कौन ~ ३९६५।

**अनासाहर** अनाश वाली, जीवनप्रद जलचर जा सुत सुन सी नामा, धरै ~ मा० ल० ३१।

**अनाहतबानी** आकाशवाणी, देववाणी मोकौं भई ~ तातैं सोच न दई ४।

**अनियारी** नुकीली, कँटीली · ~ अतिहिं विसाल चपल ~ २२०५ · निकसी नभ कमली ~ ११९४।

**अनियारे** तीक्ष्ण, नुकीले · मनमथ बान दुसह ~ २७३९, चपल नैन दीरघ ~ २९३६।

**अनियारैं** चुभने वाले, तीक्ष्ण . वचन हरति ~ २२२०।

**अनियारौ** नुकीला, तीक्ष्ण प्रान लै गयौ बान ~ ९/१५९।

**अनिरुद्ध** श्रीकृष्ण के पौत्र, प्रद्युम्न के पुत्र जिनको बाणासुर की पुत्री ऊषा ब्याही थी पुनि ~ भेद नारद के चित्ररेखा हरि लीन्हो मारा ७००, फाँसि करि कुँवर ~ बाँध्यो ३१०७।

**अनिल** वायु से मुख कै ~ सुखावत स्रम जल १२००।

**अनिलवर्त्त** एक राक्षस-विशेष, जो आधी, अक्कमड ला देता था ~, नलवर्त्त, वज्रव्रत। बोलत चले आपना बानी ९२६।

**अनी** १ नुकीले ह जुग नैन ~ २१८४। २ समूह, सेना दल नारदादि, सनकादि प्रजापति, सुर, नर, असुर ~ २/२८।

**अनीक** सेना, समूह मारग सुन नीकन मे मोहत मनो ~ निकार मा० ल० ३१।

**अनीत** १ नेत्रहीन, अधा मेरे जान ~ नयन कौ, कीना विधि उन बारौ सा० ल० ३८। २ अनीति सीस बेनी गूँथि, लोचन आँजि करी ~ २८७६।

**अनीति** अन्याय, दुराचार मारग चलत ~ करत है ३३८।

**अनीतिभिति** अनीति की सीमा अति ~ देखि कै २९१४।

**अनीह** इच्छारहित, नि स्पृह अज ~ अविरुद्ध एकरस यहै अधिक ये अवतारी १७१।

**अनु** अणु। ~ **अनु** चूर चूर : मनहु मान-गढ ~— भानी २८४६।

**अनुकूल** पक्ष मे, मुवाफिक भए ~ हरि १०।

**अनुकूले** एक-दूसरे किनारे, बिछुडे बैठे बिछुरि दुहूँ ~ २९०१।

**अनुकूल्यौ** अनुकूल निरखि स्याम आपुन ~ ७९९।

**अनुक्त** बिना कहा हुआ, अकथित है कहा सूर ~ मा० ल० ९३।

**अनुक्रम** क्रम मे ~ कथा सुनाई २८१६।

**अनुघातन** नाशक, मारने वाले अघ अरिष्ट धेनुक ~ ९८२।

**अनुच** नीच, अश्रेष्ठ इहि विधि उच्च ~ तन धरि धरि, देस-बिदेस बिचरतो १।२०३।

**अनुचर** दास, सेवक हा ~ रघुपति कौ ९/८४।

**अनुज** १ छोटा भाइ ~ धरनि सँग गए बनचारी १/१०८। २ छोटा भाई (लछमण) कह्यो ~ सौं, रहौ त्यों तुम, छाँटि जनि कहु जाइ ९।६०। ३ छोटा भाइ (विभीषण) लकापति कौ ~ सोन नायौ ९/१११।

**अनुज्ञा** निषेधाज्ञा, मनाही, एक अलकार करन ~ भूषन मोकौं मा० ल० ६८।

**अनुदिन** प्रतिदिन, नित्य ~ सुर-नर पच सुधा रस, चिंतामनि सुरधेनु ४८७, यहै प्रकृति परि आई उधौ ~ ४०३१।

**अनुदिनहि** प्रतिदिन ~ उपराग आन रचि २३८८।

**अनुप** बेजोड, अपूर्व हारि मानि उठि चल्यौ दीन है, मानि

~ तन खेद ४१२८ ।
**अनुपम** उपमारहित, अनोखा · खिरक ठाढौ देख अद्भुत, एक ~ मार सा० ल० १४, ~ अधरनि की अरुनाई ७१६ ।
**अनुभवत** अनुभव करती है पुन्य फल ~ सुतहिं बिलोकि कै नँद चरनि १०९ ।
**अनुभूत** अनुभव किया हुआ बदत नृप दूत ~ उर भीरुता ४२१३ ।
**अनुभेद** उपभेद कौन बडो को छोट भेद ~ न जानैं ५८९ ।
**अनुभौ** अनुभव करने वाले तुम ~ पद ल्याए ३७९१ ।
**अनुमान** १ अदाज, अटकल बुद्धि, विवेक ~ आपनै, सोधि गह्यौ सब सुकृतनि के फल १/२०४ । २ विचार, निश्चय सूर, प्रभु ~ कीन्हौ, हरो इनके चीर ७८३ । ३ मूल्याकन चित्त चकित ~ न पावति ७ । ४ अनुमान अलकार, जिसमे अटकल के आधार पर कोई बात कही जाय ~ यह गयौ कालीतट सूर सॉवरो माई सा० ल० १०१ ।
**अनुमानत** १ अनुमान करते कहौ कहा ~ है २३२७ । २ अनुमान करके ही ~ अनुराग अमोल १७९३ ।
**अनुमानति** १ अनुमान कर रही, विचार कर रही सूर-स्याम अँग अँग की शोभा, देखी कै ~ है १८३४ । २ अनुमान लगाती हूँ जिय ही जिय ~ हौं २८१८ ।
**अनुमानि** अनुमान करके, विचार करके यह ~ २८२५ ।
**अनुमानैं** अनुमान ही है : कहिबे के ~ ७३० ।
**अनुमानै** १ अनुमान करता है : अति निधरक ~ १४७६ । २ अनुमान करती है कह्यौ चहति कहत न बनै मन ही मन ~ २६५१ । ३ अनुमान या समझ मे आता है कहा रही मन घालि, न कछु ~ जू २८१० ।
**अनुमानौं** अनुमान करती हूँ, सोचती हूँ निमिष, मेटि वह छवि ~ १८५१ ।
**अनुमान्यौ** अनुमान किया, विचार किया मन ही मन ~ १९५० ।
**अनुरक्त** लीन होकर चित मे यह ~ बिचारत सारा० ४८ ।
**अनुरत** लीन, आसक्त . चरननि चित्त निरतर ~ १/१८९ ।
**अनुराग** पुं० १ प्रेम · सुमति सुरूप मँचै स्रद्धा-बिधि, उर अबुज ~ २/१२ । २. प्रेम (पूर्वक) . कह्यौ भागवत सुक ~ ११८० । वि० प्रेम-मग्न मनु ससि ~ चकोर १७६१ ।
**अनुराग-अमोल** अमूल्य प्रेम · अनुमानत ~ १७९३ ।
**अनुरागत** १ प्रेम करता है, लीन होता है कैसे मन इन सौं ~ १६३३ । २ प्रेमासक्त होता है इत सनेह अँग-अँग ~ २१२४ । ३ प्रसन्न होता है आपु-आपु ~ ६४५ । ४ प्रेम या अनुराग करते है : सूर-स्याम राधा-बर ऐसे, प्रीतिहिं, तैं ~ १९०५ ।
**अनुरागति** प्रीति बढाती है, आसक्त होती हैं . गूँगी बातनि यौ ~ १०७ ।
**अनुरागनि** १ अनुरागिणी सुनि राधिका परम बडभागिनि ~ हरि केरैं (री) २०७१ । २ प्रेम के कारण, प्रेम से ~ नमि नीठ २३७२ ।
**अनुरागरि** अनुरागिणी (राधा) मिलन प्रकास मनावत मन मन, कहा कहौ ~ कौ २०१९ ।
**अनुरागहि** अनुराग मे कहा कुटुब के बैन न, श्रीपति ~ ४१८८ ।
**अनुरागहु** अनुराग भी . ~ तेरे ही माथैं २८०१ ।
**अनुरागि** अनुरागपूर्वक, लगन के साथ, सप्रेम पुहुप मजरी मुक्तनि-माला अँग ~ धरे ६८९ ।
**अनुरागिनि** प्रेम करने वाली धन्य स्याम ~ २४४४ ।
**अनुरागी** १ प्रेम मे मग्न, प्रेमी स्याम, सुरँग ~ ३९०३, पवन मधुप ~ ३५३२ । २ अनुरागिणी · राधा नदनँदन ~ १९०९ । ३ अनुरक्त ऊधौ अँखिया अति ~ ३५७७ । ४ प्रेम मग्न हो उठा, खिल उठा · सुदर बदन बिलोकि कै, अँग-अँग ~ १९६५ । ५ स्नेह हो गया जान्यौ सकल देव ~ ४ ।
**अनुरागूँ** स्नेह करूँ जैसे धेनु बच्छ को चाटत, तैसे मै ~ सारा० १३३ ।
**अनुरागे** १ प्रेम मे डूबे हुए, प्रेमासक्त आजु लालन लटपटात माई आए ~ २६४३ मद-मद गरजनि बोलनि ~ २१७७ । २ आप्लावित होकर आवत है रति रँग ~ २१७९ । ३ स्नेह से भरकर दशरथ राम आपुजेंवत है अति आनँद ~ सारा० १८५ । ४ अनुरक्त हो गये देव लोक देखत सब कौतुक बाल केलि ~ ४१६ । ५ प्रेम विभोर हुए ग्वाल-मडली प्रगट देख ~ सारा० ५१० । ६ प्रेम से विह्वल होकर रोवत है ~ २३५८ । ७ प्रेम कर लिया है स्याम कमल पद सौं ~ २२७८ ।
**अनुरागैं** अनुराग करते है, अनुरक्त होते हैं हँसनि प्रकास सुमुखि कुडल मिलि चद सूर ~ ३५३० ।
**अनुरागौ** प्रेम करो, अनुरक्त रहो, प्रीति रखो हरि चरनारबिंद ~ ७/२ ।
**अनुराग्यौ** अनुराग किया सिव पद-कमल हृदय ~ ४/५ ।
**अनुराध** अनुरोध, विनय, प्रार्थना सूर स्याम मन देहि न मेरौ पुनि करिहौ ~ १८८६ ।
**अनुराधौ** अनुनय करोगे मैं आजु तुम्हें गहि बाँधौ, हा-हा करि-करि ~ १८३ ।
**अनुराध्यौ** आराधना की, विनती की, मनाया हरि मन ~ १९६६ ।
**अनुसरई** अनुसरण करे, साथ चले जिहिं अधार ~ १/४८ ।
**अनुसरत** अनुसरण करता है, पीछे चलता है जो नाहीं ~ नाम

जग १/२११।

**अनुसरति** अनुसरण करती है वाल-भाव ~ २६०१।

**अनुसरतौ** अनुसरण करता हौ तिनकौं ~ १/२०३।

**अनुसरिए** अनुसरण कीजिए का विचारि ~ परि० १/१३६।

**अनुसरिहैं** अनुसरण करेंगे कहत चरित रघुनाथ सरस्वति वौरी मति ~ सारा० ३१५।

**अनुसरिहौं** अनुसरण करूँगा, मानूँगा तुम्हारी आज्ञा मैं ~ ९/२।

**अनुसरिहौ** १ अनुसरण करूँगा प्रिय अक कुकुम कर राते ताही कौ ~ सारा० ५६६। २ अनुसरण करोगी जोग-पथ क्रम-क्रम ~ ४०९४।

**अनुसरी** १ अनुसरण की हरि-अवज्ञा तुम ~ १/२९०। २ ग्रहण किया मो तामस कर मन ~ ३/७।

**अनुसरे** अनुसरण करेगा सो महजहि मम पद ~ ११/४।

**अनुसरैं** अनुसरण/अनुकूल-आचरण करते ह ताही को मारग ~ ५/२।

**अनुसरै** १ अनुसरण करते है जो भक्तनि क वस ~ १/२७७। २ पालन करते हैं ध्रुपनि आयसु सब ~ १/२८४। ३ अनुसरण करे, नकल करे भक्ति-पथ का जो ~ २/२०, २/२१।

**अनुसाँचै** उसके अनुसार हो जाय मन वच क्रम ~ १/८१।

**अनुसार** अनुकूल खजरीट, मृग, मीन, मधुप, मिलि, रभा रुचि ~ २७६३।

**अनुसारी** स० क्रि० उच्चारी तव ब्रह्मा विनती ~ ७/२। संव० के अनुकूल सर इन्द्र पूजा ~ तुरत करो सव भोग सँवारौ ८९०। वि० अनुरूप सूरदास मम रूप नाम गुन अतर अनुचर ~ १७१।

**अनुसारैं** समान (हो गया है) • चढ अगिनि ~ ३५४८।

**अनुसासन** आदेश, आज्ञा यौरनि को जम क ~ १/१९७।

**अनुसुया** अनसूया, अत्रि मुनि का पत्नी रुचि कैं अत्रि नाम सुत भयौ, व्याहि ~ सा सो दयो ८/२।

**अनुहरत** उपयुक्त, अनुकूल तनु ~ भूपन भरन १०९।

**अनुहार** १ एकरूप, समान . खजन नैन बीच नासापुट राजत यह ~ सारा० १७५। २ चेहरे की वनावट, आकृति समुझि-समुझि ~ स्याम की ३६६७।

**अनुहारि** वि० १ समान चचल नैन चहूँ दिसि चितवत, जुग खजन ~ २११८, इ अँग-अँग मारँग का ~ २७७१। २ समान (सुदरता मे) चित दै सुनहू स्याम सुदर छवि, रति नाहीं ~ २११४। संज्ञा स्त्री० १ रूप, आकृति सुर सुर नर सबै मोहे निरखि यह ~ ११८। २ (इस) प्रकार सदन-रज-तन स्याम सोभित, सुभग इहिं ~ १६९। ३ वैसे ही बहु मिष्ठान्न बहुत विधि भोजन बहु व्यजन ~ ९५६। ४ जैसा, समान गिरिवर स्याम की ~ ८३७।

**अनुहारी** अनुसरण करने वाली भई मनौ ~ ३१९१।

**अनुहारे** समानता (मे) वै अपने सुख ही के गते तजियत यह ~ ३७५८।

**अनुहारौ** सदृश, समान कदली जुगल जघ ~ २७५१।

**अनूज्ञा** आज्ञा अनुज्ञा अलकार करत ~ भूपन मोको घन-स्याम चित आवै सा० ल० ६८।

**अनूढा** न्योछावर, अनूढा नायिका सूरज प्रभु पर होहु ~ सा० ल० ०।

**अनूप** १ अद्वितीय, अनुपम, वेजोड, अनोखा, अतुलनीय नख-सिख-रूप ~ विलोकत २२१९, देख री वृषभानुजा की दसा आज ~ सा० ल० ५९। २ अनोखी (वेजोड) मुरली स्याम ~ वजाई ९८९।

**अनूपम** अनोखा, अनुपम, वेजोड अद्भुत एक ~ बाग २११०, अविगत आदि अनन्त ~ अलख पुरुष अविनाशी सारा० १।

**अनूपी** अनोखा, वेजोड, अनुपम धन्य जोवन रूप अति ~ १७८८।

**अनेत** अनीति, अन्याय कहे दोउ तजि निरह ~ परि० १/१४४।

**अनेरी** सगरत, अँधेर . आनँद उर नहिं समात बात है ~ २७५।

**अनेरे** पुं० १ दूर से, अन्यायी, दुष्ट और देव सब एक भिखारी त्यागे वहुत ~ १/१७०। २ निरकुश लोक वेद कुल-कानि न मानत अनिहिं रहत ~ २३५२। वि० व्यर्थ, निरर्थक वारे ही त इनके ये ढग चचल, चपल ~ २३९६।

**अनेरौ** पुं० झूठा, अन्यायी, दुष्ट अजहूँ निय जानि मानि कान्ह है ~ २७६। वि० कटु, चुभते हुए रे रे चपल, विरूप, ढीठ, तू बोलत वचन ~ ९/१३२।

**अनैस** वुरी तरह मोट को यह गर्व सागर भरी आइ ~ सा० ल० १७।

**अनैसी** वुरी : तरुनिनि की यह प्रकृति ~ थोरेहिं वात सिसात १७७३।

**अनैसे** बुरे • गाध स्याम ~ १२५४, कहँ स्याम ~ १२९१।

**अनैसैं** रुठे • स्याम-रूप धन माँक समाने, सौंपि रहे ~ २३०२।

**अनोखे** अनूठे, निराले मेरे ~ ढोऊ सा० ल० १०२।

**अनोखौ** १ अनूठा, विचित्र : नई री पून ~ जायौ ३३१। २ निराला : काके नहीं ~ ढोटा ३३९।

**अनोन्या** एक अलकार, परस्पर : दोऊ लगन दुहुन तें सुन्दर भले ~ आज सा० ल० ४३।

**अनौपी** अनोखी • नित नितयौ फिरि दिखा ~ परि० २/२६।

**अन्न** अनाज • यहि मज ~ न खाऊँ ३२५३, रोहिनि करति ~

भोजन ८९२।

**अन्नकूट** १ अन्न का पर्वत : ~ ऐसौ रुचि राख्यौ, गिरि की उपमा पाइ ८३२। २ एक पर्व जो कार्तिक शुक्ला प्रतिपदा को मनाया जाता है • ~ विधि करत लोग सब, नेम सहित करि-करि पकवान ८१६।

**अन्न कौ कोट** अन्न का ढेर : जैसे हैं गिरिराज जू तैसौ ~ ८४१।

**अन्यत्र** दूसरी जगह : रहत न सो ~ ४/१२।

**अन्याइ** अन्याय, अनीति • पुत्र ~ करै बहुतेरै ५/४।

**अन्याइनि** अन्याय करने वाली (मुरली) यह छिनारि लपट ~ कुल दाहत नहि बार १२९४।

**अन्याई** स्त्री० अन्याय • सेए नाहि चरन गिरिधर के बहुत करी ~ १/१४७। वि० अन्यायी : कहा कर्‌यौ तैं विप्र ~ ५७।

**अन्याव** अन्याय . करत ~ न बरजौ कबहूँ, अरु माखन की चोरी ३१७६।

**अन्योन्या** परस्पर, एक अलकार : सुन्दर भले ~ आज सा० ल० ४३।

**अन्हवाइ** स्नान करा के, नहलाकर फूली फिरति जसोदा तन मन, उबटि कान्ह ~ अमोल ९४।

**अन्हवाऊँ** स्नान कराऊँ, नहलाऊँ • मोहन, आउ तुम्हैं ~ १८५।

**अन्हवाए** स्नान कराया . अँग सुगंध मर्दन कियौ तुरतहिं ~ २४८९, गोवर्धन दूधहि ~ ९०६।

**अन्हवाऐ** स्नान कराने से, नहलाने मे • गज कौ कहा सरित ~ बहुरि धरै वह ढग १/३३२।

**अन्हवायौ** स्नान कराया . मर्दन करि ~ ४२३२।

**अन्हवावति** स्नान कराती है, नहलाती है : बलि बलि गई काहि काहि ~ ५१४।

**अन्हवावन** स्नान कराने को, नहलाने को जसुमति जबहि ~ रोइ गए हरि लोटत री १८६।

**अन्हवावहु** स्नान कराओ, नहलाओ बिप्रनि कह्यौ याहि ~ ५/३।

**अन्हाइ** १ स्नान करके . ज्यौं गयद ~ सरिता बहुरि वहै सुभाइ १/४५। २ स्नान कराके : प्रथम दूध ~ बहुरि गगाजल डार्‌यौ ८४१।

**अन्हाउँ** स्नान करूँ . गहिरे नीर ~ ४१७५।

**अन्हाए** नहाने . समुद तीर कौ जात ~ ९/१५०।

**अन्हात** १ नहाते हुए, स्नान करते हुए : कुसल रहे बलराम स्याम दोउ खेलत, खात ~ ५५७। २. स्नान करते समय . काली काल रूप दिखियत है, जमुना जलहि ~ ४०६९।

**अन्हान** स्नान करने/नहाने (को) : यह कहि कै रिसि गए ~ ९/५।

**अन्हायौ** स्नान किया • आजु राधिका रूप ~ ५६११।

**अन्हावहु** स्नान कराओ, नहलाओ : कान्ह कह्यौ गिरि दूध ~ ९०६।

**अन्हावै** स्नान करे, नहाए बेद धर्म, तजि कै न ~ ५/२।

**अन्हैबो** स्नान करें, नहाएँ नँदनंदन हमकौं देखैंगे कैसे करि जु ~ ७७९।

**अपंग** अपग (निहत्थे) हाव-भाव सर लरत कटाच्छनि, भृकुटी धनुष ~ २२८८।

**अप** १ अपना मगन भई ~ बपु न सम्हारति २९०१। २ अपने : कहियै ~ जी कौ ५९३४। **~माही** आप मे ही . सो तो है ~— ३९५४।

**अपकर्म** दुष्कर्म, बुरा काम : जुवती सेवा तऊ न त्यागै, जो पति कोटि करै ~ १०१५।

**अपकाजी** स्वार्थी, मुख्यत अपने ही काम का ध्यान रखने वाला • अहकारि लपट ~ सग न रह्यौ नदानी २०७७।

**अपकारी** अनिष्टकारी विरहनि अरु कमलिनि त्रासत कहुँ ~ रथ नहियत ३३५५।

**अपगौ** अपनी इद्रियो का • ~ जोग सँति किन राखहु ३५२७।

**अपजस** अपयश, बदनामी • ~ स्रवन अलेखे ३५३०।

**अपजसहू** अपयश से भी : जस ~ न डरत २०९१।

**अपजोग** बुरा योग सखि सीखे हैं ~ ३५९०।

**अपडर** डर, भय . कामधेनु आयौ लिए इद्र ~ डरि ९५२।

**अपडाउ** रार, झगडा . जन्महिं तैं ~ करत हैं २९२६।

**अपडारे** त्रस्त किया है : सुफलक सुत कछु भली न कीन्हीं, बैठे ही ~ ४०१०।

**अपत** वस्त्रहीन, नगी • तौ मेरी ~ करत कौरव सुत होत पडवनि ओते १/२५९।

**अपतई** निर्लज्जता • अतिहिं करी उन ~ हरि सौ समताई ५५५३।

**अपथ** कुमार्ग • ~ पथ लौ लायौ ३७४४, भ्रमत निसि-बासर ~ पथ १/५६।

**अपद** विना पैर के जतु (मछली, साँप) • ~ दुपद पसु भाषा बूझत ८/१४।

**अपदाव** चालबाजी, चालाकी . ऐसे ~ सब इनहि कीन्हे २२४०।

**अपन-अपन** अपना अपना : आठौं लोकपाल तब किए ~ अधिकार सारा० २०।

**अपननि** अपने . बूझति नहीं जाइ ~ कौं १९७३।

**अपनपौ** अपनापन (अपना स्वत्व) मोहि ~ भूल्यौ २७७४।

**अपनाइ** अपनाकर सुनहु 'सूर' ~ इनहुँ कौं २२५५। **लियौ** अपना लिया मन ~ १६७१।

**अपनाई** ग्रहण की, शरण मे लिया • भक्त जानि कै सब ~ ४२९७।

**अपनाऊँ** अपने वश में करूँ · सूर स्याम बिन देखे सजनी कैसे मन ~ २१०६।

**अपनायौ** अपनाया · कृपा-निधान सुदृष्टि हेरियै, निहिं पतितनि ~ १/२०५।

**अपनियाँ** अपनी · प्रेम विवस कछु सुधि न ~ १०६।

**अपनिहि** अपनी ही : ~ आगि दह्यौ कुल अपनौ १२४३।

**अपनी** स्व। △~ **सी बुधि पाई** विलक्षण बुद्धि पाई · अपने मे कर चरन नैन-मुख ~— १/१९५। △~ **सु जु करी** अपनी सी—मनमानी—की : घूँघट-ओट किए राखति ही ~— २३५०। △~ **अपनी** स्वार्थ दिखाते हैं, केवल अपनी ही चिंता करते हैं : कहा कृपिन की माया गनियै करत फिरत ~— १/३९। △~ **सी कीन्हीं** शक्ति भर प्रयत्न किया, भरसक चेष्टा की ~— मैं बहुतै कीन्हीं, रहति न तेरी आन। ~ **करी** अपना बनाया : ताहि ~— चले आग हरी ३०५१। ~ **गति बिसराई** अपनी सुधि-बुधि खो दी : खग मृग मीन अधीन भए सब ~— ९९०। ~ **प्रकृति लिए** : स्वाभाविक रूप युक्त · ~— बोलत हा ९/१६५।

**अपने करि लीन्हे** अपना बना लिया : उनि ~ री २२३६।

**अपनेहि** अपने ही · ~ मन दुख पावै ११११४।

**अपनेहीं** अपने ही · ~ सुख के पिय चाँडे, कबहू तौ बस आवहुगे २५२५।

**अपनैं** १ अपने : जसुमति सुत ~ पाइनि चलि ३५, तव सुधन्न ~ गृह आयौ ९/२, ~ औगुन कहँ लौं बरनौं १/१८४, मैं ~ कुलकानि डरानी १८८६। २ अपने यहाँ : ~ देखि चले कौ यह सुख ९/८७। ~ **अपनैं** अपने-अपने ~— रस विलास, काहू नहिं चीन्हौ ३९४। ~ **कर** अपने हाथों : ~— करि ताहि नरायौ ९/६६। ~ **चोप** अपनी इच्छा होने पर भी : ~— बहुत कहैं पइयै १८१२। △~ **ही सिर मानि लियौ** अपना दायित्व समझ लिया : सुनि सजनी यह करनी अपनी ~— री १८२८।

**अपनैं बल** अपनी शक्ति से . अब कैसे जैयतु ~ २८७।

**अपनैं रँग** अपनी मस्ती मे, अपने रंग मे रतन-जटित किंकिनि पग-नूपुर, ~ बजावहु १७९।

**अपनैं हीं** अपने ही . मूँड़ परै ~ २१५०।

**अपनै** १ अपने · ~ उर धरिहौं १८८७। २ आपको ते लोचन क्यों जाहिं और पथ लै पठये ~ ३६६६।

**अपनै हीं** अपने ही . ~ सुख मरत निसादिन २२६५।

**अपनो** अपना : दिन दस गएँ देवकी ~ वदन विलोकन लागी ४।

**अपनोइ** अपना ही · ~ पेट भरत हैं निसि-दिन २२६७।

**अपनौं** अपना : ~ काज करयौ २०९८।

**अपनौ** १ अपना · कृपा करी निज धाम पठायौ ~ रूप दिखाय सारा० १६१, कारौ ~ रंग न छाँडै। २ अपने · ~ ब्रह्म दिखावहु ऊधौ ३८०४। ३ अपनी · जुद्ध हित करक ~ हकारयौ ८१६१।

**अपनौई** अपना ही . अधर-रस ~ करि लीन्हौ १३०२।

**अपनौ करि** अपना समझकर : झूठौ सुख ~ जान्यौ १/६५।

**अपनौ सौ** अपना सा ही (अपने जैसा) : ~ जिय सब कौ जानि १२/२।

**अपबंस** अपने वश का हो · असुर कंस ~ बिनासन १०।

**अपबल** आत्मबल · गयौ ~ गाहि परि० १/४७।

**अपबस** वशीभूत, अपने वश मे . ~ करि इनकौं हरि लीन्हौ २३७७। ~ **करि पाऊँ** अपने वश मे कर पाऊँ · जो बिधना ~— १८४७।

**अपमानत** अपमान करते ह धाए जात तहीं कौं फिरि-फिरि, वै किननौ ~ २३१३।

**अपमानतहू** अपमान से भी : ~ मुडित, मूढ़ २०९१।

**अपमानहि** उल्लंघन होने को . डरपत हौ आज्ञा ~ ९/०७।

**अपमानैं** अपमान करती हैं · कोउ आदरैं कोउ ~ २४७५।

**अपमारग** बुरा मार्ग : चोरा, ~, बटपारयौ, इन पटतर के नहिं कोऊ ह १५८०।

**अपमारगी** बुरे मार्ग पर चलने वाला, कुमार्गी : ~ अन्यायी ये २२८५।

**अपर** १ दूसरा ~ कैसे जानी जानी ३८०९। २ दूसरे . ~ जोग कुसलात ३९७७।

**अपरस** १ (अस्पृष्ट) अलिप्त, अनासक्त, : ~ रहत सनेह तगा ते ३९५८ २ स्पर्श के बिना : ~ रटन उघारे ३५०४।

**अपराधहि** अपराध के : मारयौ मुनि बिन हीं ~ २२१।

**अपराधिनि** अपराधिनी : मैं ~ जानत बिछुरी ३२२९।

**अपराधु** अपराध · चारौ मुख अस्तुति करत छमौ मोहिं ~ ४९२।

**अपराधौ** अपराध · सुनौ सखी मेरोई ~ १८००।

**अपरिमित** अनन्त कृपा सिंधु अपराध ~ छमौ, सूर तें सब बिगरी १/११०।

**अपरिमित-महिमा** अपरिमित महिमा वाला . अलख, अनंत, ~ कटि तट कसे तुनीर ९/२६।

**अपलोक** अपयश, बदनामी · वृथा कत ~ लावत ३६९१।

**अपसगुन** अपशकुन : इहाँ ~ होत नित न १/२८३।

**अपसमार** रोग-विशेष, मिरगी, मूर्च्छा, (सञ्चारी भाव) ~ जहँ सूर समारत बढ विषाद उर पेरयौ सा० न० ६६।

**अपसरा** अप्सराएँ महम ~ सुंदर रूप ११/३।

**अपसोसनि** अफसोस या चिंता मे : तातैं सब सखियन ~ ४२५८।

**अपसोसैं** चिंता करते है मन ही मन ~ १६८२।

**अपसोस्यौं** चिंता करता हूँ राधा-कान्ह एक सँग बिलसत मन ही मन ~ १२२१।

**अपस्वारथ** अपने स्वार्थ · ये नैना ~ के २०८३।

**अपस्वारथी** स्वार्थ साधने वाला · अपराधी ~ मोकौं बिसराई २२५३।

**अपहारी** अपहरण करने वाला · भाजि पताल गयौ ~ १९६।

**अपान १** अपेय, विष . कनक कलस ~ जैसे ३४१२। **२** अपेय, न पीने योग्य : भच्छि, अभच्छ ~ पान करि कबहु न मनसा धापी १/१४०।

**अपार १** अनन्त, असीम : सोभा देति ~ ३७४९ । **२** अपरिमित तिन बाढ़यौ सुजस सारा० ८४० । **३** पहुँच के परे : (हरि) जस ~ स्तुति पार न पावे ३। **४** असख्य, अनेक . गृह गिरि-कदर करे ~ २/२०।

**अपारा** अपार, अनत : जिहिं गति अगम ~ ४।

**अपारौ** असीम, अनत, अपार · सरिता नैन ~ १/२०९।

**अपुन १** अपने · ~ भरोसैं लरिहौं १/१३४ । **२** आपस (मे), परस्पर : कहन लगे सब ~ मैं सुरभी चरैं अघाइ ४३१। △ **~ करि** अपने अनुकूल बनाकर, अपना बनाकर . तौ को अस त्राता जु ~— कर कुठाँव पकरैगो १/७५।

**अपुन तै** अपने से अब वै पलक न देत ~ ३५३१।

**अपुनपौ १** अपने आप को · रही ~ सानि ३८०६। **२** आत्म भाव, अपना पन : हठि ~ बँधायौ ११८९। **३** निज स्वरूप : इन्द्री स्वाद बिवस निसि बासर आप ~ हारौ १/१५२ । **४** अपना . कछुक जनाऊँ ~ अब लौं रह्य सुभाउ ४३१। **५** अपना स्वरूप : अगनित गुन हरिनाम तिहारै अजौं ~ वारौ १/५७। **~ राखै** आत्मरक्षा करे : वाकौं मारि ~— ६०।

**अपुनौ** स्वय, अपने · मनौ बिस्वकर्मा कर ~, रचि राखी गिरि-सीस ९/७५।

**अपूठी** उल्टी : रावन हति लै चलौं साथ ही, लका धरौं ~ ९/८७।

**अपूठे** अपूर्ण . हौ रस माँह ~ ३८९१।

**अपूरब** अपूर्व सेवाहीन ~ दरसन ३८६३।

**अफनात** घबराता है · पट जाल बाभि ~ १२०६।

**अबकैं** अबकी बार, इस बार : ~ यह ब्रज फेरि बसावहु ४०९०, तौ ~ वह मोहनि मूरति मोहि दिखावहु आनि।

**अबतैं** अब से : ~ सबकौं नेम धरौ २७३३।

**अबध** अवध्य · सिव न ~ सुदरी बधौ जिन २११७।

**अबर** अन्य, और : ~ न करहौ चेली सा० ल० ८४।

**अबरन** वर्णशून्य, अरूप : (हरि) ~ बरन सुरति नहिं धारै ३।

**अबल** बलहीन, निर्बल · गिरिधर नारि ~ अति कीन्ही २६२२, ये इत ~ अहीठ २३७२। △ **~ हुतासन मद्ध निकासौ** अजोर और अगिन के मध्य वर्णों के मिलाने से, जोगि अर्थात् योग : ~ हुतासन केर सँदेसौ तुमहूँ मद्ध निकासौ सा० ल० १०४।

**अबलनि १** अबलाओ ~ अकेली करि अपने कुल नीति बिसरी अवधि सँग सकल सूर महराइ भाजै २८१६, मोहत कित सूरज ~ कौं ३७११। **२** अबलाओ के : ~ तन धौं चाहि ३७०५। **३** अबलाएँ : काम -नृप ससि नेव ~ दुर्ग ३७६८। **~ कौ १** अबलाओं का · ~— दुख ऐसौं ४०७६। **२** अबलाओं के · प्रति अब कह निठुर भए ~— ३५३७।

**अबला १** अनाथ नारी · मन मैं डरी, कानि जिनि तोरै मोहि ~ जिय जानि ९/७९ । **२** राधा की एक सखी का नाम अमला, ~, कजा, मुकुता, हीरा, नीला, प्यारी २००८।

**अबलौ** अब तक · ~ कहुँ देखे नाही मैं तुम हौ अति सुकुमार सारा० ६०८।

**अबलौं** अब तक : सूर स्याम ~ तुहिं बकस्यौ, तेरी जानी घात ३२९, माँगत दान दही को ~, अब कछु औरै ठानी १४७४।

**अबहि १** अभी : तब हरि कह्यौ कोउ जिन डरपे ~ तुरत मैं जैहौं सारा० ७७, ~ सिला तैं भई देव-गति। **२** अब भी चित कौ चोर ~ जौ पाऊँ, हृदय कपाट लगाइ, जतन करि अपने मनहिं मनाऊँ १९२९। **३** अब, अब तो कालिह कछु और, प्रातहिं कछू और ही, ~ कछु और ह्वै गई प्यारी १७२९। △ **~ करति बिनु पानी** अभी बेइज्जत करती है मेरी बात गई इन आगै ~— १७६७।

**अबही** अभी · मैं तुमकौं ~ बाँधौंगी १९३४, झझकि उठ्यौ सोवत हरि ~ २००।

**अबहीं** अभी सूर-स्याम बहुरौ मिलि बिलसहु जाति अवधि ~ २६०२।

**अबहुँ** अभी हरि कह्यौ ~ बुलावहु ताहि ४३०३।

**अबहूँ** अभी तक ~ वर्ण न पाये सारा० ५११।

**अबाधौ** निर्बाध रूप से, अपार · सँग खेलत दोउ झगरन लागे, सोभा बढ़ी ~ ७०५।

**अबाधौं** निर्बाध रूप मे, बिना रोक टोक के करिहै कहा अक्रूर हमारौ दैहै प्रान ~ २९७१।

**अबार १** अविलम्ब, अभी-अभी . बान रहित जा पति पतिनी से बँधि बार ~ सा० ल० ३१। **२** विलम्ब, देर : बन मैं आजु ~ लगाई ४७१। **३** बिलब/देर से · पाँव ~ सु धारि रमा पति अजस करत जस पायौ १/१८८।

**अबास** आवास, घर चलौ न जाइ देखियै री वै राधा को जु ~ १६११।

**अबिगत** अव्यक्त, जो जाना न जा सके, ईश्वर का एक विशेषण

~ गति कछु कहत न आवै १/२, तुम कृपालु ~ अविनासी ९६६ ।

**अविचल** १ जो विचलित न हो · अजहू लगि उत्तानपाद-सुत ~ राज करै १/३७ २ बनी रहे, स्थिरर हे । देत असीस सकल ब्रज जुवती, जुग जुग ~ जोरी २८५८ ।

**अविद्या** मिथ्या ज्ञान, अज्ञान · सूरदास की सबै ~ दूरि करौ नदलाल १/१५३ ।

**अविधि** नियमविरुद्ध . रागद्वेष, विधि ~, असुचि, सुचि जिहिं प्रभु जहाँ सँभारौ १/१५७ ।

**अविनासी** अविनाशी, जिसका नाश न हो, ईश्वर का एक विशेषण : (हरि) जिनकें सग खेले ~ ३, अविगत, आदि, अनन्त, अनूपम, अलख पुरुष ~ सारा० १ ।

**अविर** रगीन बुकनी, गुलाल, जिसका होली मे प्रयोग होता है : केसरी चीर पर ~ मार्नो पर्यौ, खेल त फागु टार्यौ खिलारी ३०५९ ।

**अविरल** घने, गुथे हुए · अलक ~, चारु हाम-विलास, भृकुटी-भग ६२७ ।

**अविरियाँ** देर : गाइनि घेरि, टेरि बलरामहिं, ल्यावहु, करत ~ ४७० ।

**अविहित** अविहित, अशास्त्रीय : ~ बाद विवाद सकल मत इन लगि भेष धरत १/५५ ।

**अवीर** रगीन बुकनी, गुलाल (दे० अविर) : उडत गुलाल ~ जोर तहँ विदिस दीप उजियारी २३९१ ।

**अवुधि** अबोध, बुद्धिहीन · हम ~ कह जोग जानें ३९२३ ।

**अवूझ** अज्ञानी, बुद्धिहीन : हौं न ~ मूढ़ मति मेरी अनत नहीं चित भीजै परि० २/४६ ।

**अवेर** विलव, देर आजु ~ भई कछु खेलत, बोलि लेहु हरि कौं कोउ वाम री २३५ ।

**अवेरौ** विलव, देर , माखन छाँडि गइ मथि वैसेहिं, तब त कियो ~ २७१ ।

**अवेस** अत्यधिक , राजा रक ~ अहो हरि होरी है २९१४ ।

**अवै** अभी, इसी समय ~ मिलाऊँ तुम्हे सूर प्रभु ९/८४ ।

**अवोले** विना वोले हुए, मौन अजहूँ रहत ~ २४५८ ।

**अभगी** जिसकी कोई सुध न ले, भोले औरन को मरवसु लै मारत आपुन भए ~ ३५११ ।

**अभगतनि** अभक्तों/दुष्टों से : सूरदास कहै सुनहु गूढ हरि, भगतनि भजत, ~ भाजत १८०१ ।

**अभच्छ** अभक्ष्य, जो खाने योग्य न हो · भच्छि ~ अपान पान करि, कबहुँ न मनसा धापी १/१४० ।

**अभपद** अभयपद : ~ भुजदड मूल १३८४ ।

**अभय** निर्भय : सूरदास प्रभु ~ ताहि करि उरग-द्वीप-पहुँचाए ५७३ । △ ~ दयौ शरण दी . उनहूँ ताहि ~ नाँ दयौ । ~ कर नाई निर्भय कर दिया : सुरपति-भीम ~— ९५० ।

**अभयकरन** निर्भय बना देने वाले · दोष दलन, ~, कृपन मरन दार्द ३०७७ ।

**अभयदान** रक्षा का वचन, ~ दीन्हौं मघवा को सारा० ४८१, ~ प्रह्लादहिं दीन्हौ ७/२ ।

**अभय-निसान** निर्भयता का नगाडा · आनँद ~ बजायौ ९/१४१ ।

**अभय-पद** अभय-पद, जहाँ भय नहीं है या मोक्ष · निकसे सभ बीच तें नरहरि ताहि ~ दीन्हो १/१०४ ।

**अभरन** आभूषण . सूरदास कचन के ~ लै भगारिनि पहराई १६ ।

**अभागि** भाग्यहीना, अभागिन,अभागी (स्त्रियों की एक गाली) कवहुँ बाँधति, कवहुँ मारति, महरि बडी ~ ३८७ ।

**अभागिनि** भाग्यहीना, अभागिन , अति निसक, निरलज्ज ~ घर-घर फिरत न हारी १/१७३ ।

**अभागी** भाग्यहीना, अभागिन मोतें यह चूक परी, मैं बडी ~ २०८१ ।

**अभागे** भाग्यहीन सूरदास ऐसे स्वामी को देहिं पीठि सु ~ १/८ ।

**अभागौ** भाग्यहीन, अभागा : अपत, उतार, ~, कामी, विषयी निपट कुकर्मी १/१८६ ।

**अभास** प्रतिविंव, आभा नाथ तुम्हारी जोति ~ करत सकल जग मे परगास ४३०० ।

**अभास्यौ** आभासित हुआ निसि दिन प्रगट ~ परि० १/१६१

**अभि-अंतर** अभ्यतर, बीच मे मानहु कमल कोष ~, भ्रमत भ्रमत विनु प्रात २८६९ ।

**अभिद** अभेद : ~ अछेद रूप मम जानि ३/१३ ।

**अभिमान** अहकार, घमड : ब्रह्मा को ~ गया ४८६, करि ~ इद्र अरि लायौ ८६५ । △ बाँधे ~ गर्व मे युक्त, अभिमानी आदि रसाल जगफल के सुत जे —~ सा० ल० ७४ ।

**अभिमाननि** अभिमानियों मे धन मद मूढनि ~ गिलि, लोभ लिए दुर्बचन सहै १/५३ ।

**अभिमानी** घमडी, अहकारी पठयौ असुर कस ~ ७८ ।

**अभिराम** सुन्दर नैन चकोर नतन दरसन ममि कर अरनन ~ २/१२, गोपी मडल मडित स्याम, कनक नील मनि जनु ~ ११८० ।

**अभिलाख** अभिलाषा, इच्छा : वह ~ स्याम की आननि, दौउनि उर आनँद न समाइ २०३० ।

**अभिलाखहि** इच्छा होने पर · ईहि ~ मैं हरि प्रगटे, नि गिरि भवन सकुचानी २०२९ ।

[illegible]

~ ४९२।

**अभिलाष** इच्छा, कामना रिस मैं रिस अतिही उपजाई, जानि जननि ~ ३४१।

**अभिलाषि** इच्छा (करके) प्रान-उदान फिरै बन-बीथिनि अवलोकनि ~ ३३३६।

**अभिलाषी** चाहने वाला • कैसे बरन, भेष है कैसो, किहिं रस मैं ~ ३६३१।

**अभिलाषे** इच्छा की : तुम्हारे दुःख मिटावन कारण पूरण को ~ सारा० ४३१।

**अभिलाष्यौ** इच्छा की जब हिरनाच्छ जुद्ध ~ मन मैं अति गरवाऊ २२१।

**अभिसारी** अभिसार किया, विचरण किया • धनि इह पावन भूमि जहाँ गोबिंद ~ ३४४३।

**अभिसेखे** अभिषेक कराया • सूर प्रतिक्कत ~ परि० १/५९।

**अभूत** अपूर्व, अनोखी • उपमा एक ~ भई १०४।

**अभूषन** आभूषण • करि अलिंगन गोपिका पहिरै ~ चीर २६।

**अभेद** अभेद्य, ईश्वर का एक विशेषण • यह अच्छेद ~ अविनासी सर्वगती अरु सर्व उदासी १२/४।

**अभै** निर्भय, अभय : ध्रुवहिं ~ पद दियौ मुरारी १/२८। ~ **निभै कर माथैं दीन्हौ** निर्भय बना देने वाला वरद हस्त (इंद्र के) माथे पर रखा, ~ —, श्रीमुख बचन कह्यौ मुसक्याइ ९७८।

**अभ्यन्तर** १ भीतरी, आन्तरिक : ~ दृष्टी देखन कौं ३८६६। २ भीतर • निसि लौ मरत कोस ~ जो हिय कहो सु थोरी ३२४४।

**अभ्यास** अभ्यास, किसी काम को बार बार करना • ठौर ठौर ~ महाबल करत कुन्त-असि-बान ९/७५।

**अभ्र** आकाश : मनहुँ सोभित ~ अन्तर सभु भूषन बेष ६३५।

**अमंगल** अनिष्ट, अशुभ . भागे सकल ~ जग के ३२।

**अमंद** जो मद/धीमा न हो, तेज • पीवति किरनि ~ २०३।

**अमर** १ जो न मरे, चिरजीवी, ईश्वर का एक विशेषण . अज अबिनासी ~ प्रभु जनमै मरै न सोइ २/३६/ २ देवता • ~ बिमान चढे नभ देखत ८३९/ ३ देवताओ का • ~ उधारन, असुर सहारन, अतरजामी त्रिभुवन राइ १३।

**अमरगन** देवताओ का समूह : जय-जय धुनि करत ~ ९/२६।

**अमर-घर-घरनि** स्वर्गपुरी के घर घर मे : ब्रह्मा सुनी यह बात ~ कहानी ४३१।

**अमर-नगर** देव लोक, स्वर्गपुरी • ~ उतसाह अप्सरा गावन रे २८।

**अमर-नाथ** देवताओं के स्वामी, ईश्वर (यहा कृष्ण) : ~ अपराध छमा करि, पीठि ठोकि मुकरायौ ३६२४।

**अमर-नारि** देवताओ की पत्नियाँ : ~ अति हरष भरं ९८२।

**अमरनि** १ देवताओ को : ~ अपनौ भवन न भावत ४१६५। २ देवताओ ने : निरखि-निरखि ~ नभ जै-जै धुनि भने १०५१।

**अमरपन** अमरत्व . ताते चाहत ~ तन को सा०ल० ६४।

**अमरपुर** देवलोक, स्वर्ग : वाम कर गहि मुड डारिहौं ~ ३०५४।

**अमरराज** देवताओ के राजा, इद्र सूर चले फिरि ~ पै, ब्रज तैं भए निरादर ८८०।

**अमरराजसुत** इद्रसुत = अर्जुन = पार्थ = पाथ (पथ, मार्ग), रास्ता . ~ नाम रइनि दिन निरखत नीर बहो री ३२८३।

**अमर-लोक** देव लोक : पहुँचे ~ आनँद-मन ९५०।

**अमरापति** इन्द्र . कापर क्रोध कियौ ~ ९२६।

**अमरावति** अमरावती, देवपुरी जाकै सरवरि नहिं ~ ४१९५।

**अमरा-सिव** अमर शिव . ~ रबि ससि चतुरानन, हय गय बसह-हस मृग जावत ९७६।

**अमल** पुं० १. व्यसन, नशा हरि-दरसन ~ पर्यौ १८८७, आनँदकद चद मुख निसिदिन अवलोकन, यह ~ परयो १४५४। २ शासन . विषय गाँव ~ कौ टोटो १/६४। ~ **कमायौ** कर्म किया है, कमाई की है : हरि हौ ऐसौ ~— १/१४३। वि० निर्मल, स्वच्छ : पट ~ उलटि अकम हठि हारै २८२२, ~ अकल, अज, भेद-बिवर्जित २/३८।

**अमल-कमल-बदनी** स्वच्छ कमल के समान मुख वाली • नासा तिल-प्रसून, बिंबाधर ~ २१८४।

**अमला** . राधा की एक सखी गोपी का नाम . ~ अबला, कजा, मुकुता, नीला, प्यारि २००८।

**अमाति** आमत्रित करके • तुमहू करौ भोग-सामग्री, कुल-देवता ~ ८१३।

**अमान** अनत काल तक . भावै परौ आजु ही यह तन, भावै रहौ ~ २/३३।

**अमाप** जो मापा न जा सके . अपरमित कहियौ जाइ जोग आरावैं, अबिगत अकथ ~ ३४८९।

**अमाया** माया-रहित : (हरि) जरा-मरन तैं रहित ~३।

**अमारग** : कुमार्ग, कुराह : बहुत ~ जाति १/५१।

**अमास** बिना मौसम के बारिज बिबि रँग भयौ ~ ३४०६।

**अमित** अपरिमित, असीम, अनत : परम-स्वाद सबही सु निरन्तर ~ तोष उपजावै १/२, नमित सुधाकर बदन ~ छवि २१४३।

**अमित-दान** अमृत का दान : ~, बल-बिष हारी १७१।

**अमिय** पुं० १ अमृत: सुनत तिन ~ भडार खोले ९/१६३। वि० अमृतमय ~ बचन बोलौ तुतरात १५९।

**अमी** १ अमृत : ~ अगाध सिंधु सर बिहरत ३८६०। २ अमृतमय • ~ बचन अब सींचि पियारी २८२८।

**अमी-अंसु-कन-जाल** अमृत (सुधा) की किरणो के कण के जाल से •

मानौ इंदु नवल नलिनी दललकुन ~ ४११० ।
**अमीरस** अमृत रस : चंद-वदन अँचवनि जु ~ ३०६० ।
**अमी-वचन** अमृत के समान वचन : ~ सुनि होत कुलाहल, देवनि दिव दुंदुभी बजाए ९/१६९ ।
**अमृत** अमृत (धर्मग्रंथों और पुराणों के अनुसार ऐसा पेय द्रव जिसके पीने से अमरता प्राप्त हो जाती है।) : कपट रूप निसिचर तन धरिकै ~ पियौ पुन-मानी १/११२ । ~ **उपजावै** अमृत उत्पन्न करता है कामधेनु खर लेइ, काल ~ — ४१८८ । ~ **धार चितए** अमृत धार बरसाने वाली दृष्टि से देखे : उत सेनापति बरषत, ये इत ~— ९८३ । ~**पान कराय** अमृत पिला करके . ~ सुरन को कीन्हे चरित अनूप सारा० ३०० ।
**अमृत-दाता** अमृत प्रदान करने वाला : परम सीतल ~ ४०६४ ।
**अमृत-दृष्टि** अमृतमयी दृष्टि : ~ मरि चितए ५०१ ।
**अमृत-वचन** अमृतमय वचन : ~ स्रवननि कौं भावत १०२३ ।
**अमोघ** अचूक . प्रभु तव माया अगम ~ है ३४९४ ।
**अमोचन** न छूटने वाला . वेष्टित भुजा ~ २२०३ ।
**अमोल** अमूल्य (जिसका मूल्य न आँका जा सके) हीरा रतन~ ३६१० ।
**अमोलक** अमूल्य, बहुमूल्य : छाँडि कनक मनि रतन ~ काँच की किरच गही १/३२४ ।
**अमोलनि** बिना मूल्य : धन्य स्याम गुन गुनि कै ल्याए नागरि चतुर ~ १३६१ ।
**अमोलिक** अमूल्य : नीलमनि ढिग नग ~ परि० १/४१ ।
**अमोले** अमूल्य : नाना बिधि के बिबिध खिलौना रतनन अधिक ~ सारा० ४१३ ।
**अम्रित** अमृत : हरि कह्यौ माग पत्र मोहिं अति प्रिय, ~ ता सम नाहीं १२४१।
**अयन** निवास स्थान : जाको ~ जल मै ३७०० ।
**अयान** अनजान, अज्ञानी : बालक निपट ~ ग्वालिनी कछु सुधि जानि न जाय सारा० ८९१ ।
**अयानी स्त्री०** बुद्धिहीन, मूर्ख : सुंदर मँदिर भइ ~ सा० ल० ५४, सुनि सजनी तू भई ~ २२५५ । **पुं०** अयानपन, मूर्खता : अनजानत सब करी ~ १३९८ ।
**अयाने** अज्ञानी, मूर्ख : जानत तीन लोक की महिमा अबलनि काज ~ ३८१५ ।
**अयानौ** बुद्धिहीन, अज्ञानी जानि बूझि कैहो कत पर्यौ मठ बावरो ~ ४१२७ ।
**अयान्यो** अज्ञानता से युक्त, मूर्खता भरा . वे उनही को गए तदपि मन मेरी करनी समुझि ~ १८८४ ।
**अयोध्या** स्थान विशेष, राम की जन्म भूमि . सुभ कुरुक्षेत्र ~ मिथिला प्राग त्रिबेनी न्हाये सारा० ८२८ ।
**अयौंपतिका** आगतपतिका, ऐसी नायिका जिसका पति बाहर से आया हो : सूर अनसुग तजत नावन ~ सरूप सा० ला० ३७ ।
**अयौं** आते हुए, आया ~ सुंदर गात सा० ल० ६५ ।
**अरंभ** आरंभ, शुरू : जग ~ करि, नृप नहँ गयो ९।३ ।
**अर १** अरि, शत्रु : गाजत मनमथ ~ ३२३८ । **२** जिद, हठ : डेखल्यो तेरी यो ~ ३७२
**अरक** सिवार ~ थान सुत माला गुदहिं १०७ ।
**अरक-अरती** जिद और हठ तुम छोटा ~ परि० १/३३
**अरक-थान-सुत** सेवार घास के स्थान का सुत अर्थात् कमल : ~ माला गुदहिं १०७ ।
**अरगज** अरगजा (शरीर मे लगने का एक सुगंधित द्रव्य), ~ अंग सरगजी माला, बसन सुगंध भरे हो २६०२ ।
**अरगजा** शरीर मे लगने का एक सुगंधित द्रव्य : ~ कौ कहा ~ लेपन भरकर भूषन अंग ११३३२ ।
**अरगजैं-भीनी-माल** अरगजा की सुगंधि जिसमें रची/बसी है, ऐसी माला . भले हो जू जाने लाल, ~, केसरि तिलक भाल, सैन मत्र काँचि २५४९ ।
**अरगाइ १** स्तब्ध : देस-देस के नृपति देखि यह प्रीति रहे ~ ४२८२ । २. चुप्पी साधकर : ब्रह्मादिक सब रहे ~ ७१२ । ~ **रह्यौ** चुप रहे, मौन साध लिया : अपनी चाल समुझि मन ही मन गुनि ~ — ४१२७ ।
**अरगाई १** स्तब्ध : आवत देखि सबनि मुख मूँद्यौ, जहँ-तहँ रहीं ~ १७४६ । २ चुप्पी साधकर : जसुमति समुझि रही ~ ७५४ ।
**अरगानौ** पृथक होकर, चुप्पी साधकर : सहज सुभाय, ठगोरी टारी, सीस फिरत ~ २२२२ ।
**अरचन** अर्चना नैन चकोर मनन दरसन ससि कर ~ अभिराम २/१२ ।
**अरज** अर्ज, विनती, विनय : फगुवा बहुत मँगाइ बावरे, कर जोरे ~ को २८९७ ।
**अरजुन** अर्जुन, पांडु के पुत्र पांडव मे से मझले, जो धनुर्विद्या में सबसे अधिक प्रवीण और महाभारत युद्ध में पांडव पक्ष के नायक थे : भीम ~ सहित विप्र कौ रूप धरि ४२१५ ।
**अरत १** अट/रम जाते है : आतुर ~ अरसि अंग अंगनि, अनुरागनि नमि नीठ २३७२, नैंन मीन कमल-दल कौं चलि अधिक ~ २५८४ ।
**अरत-परसौ** परम हठ से : त्रोटि पर लव ~ ..., निरगि बिमुख को नाहिं २११६ ।
**अरति** अटती है, चिंता करती है : होनहार होई, ... कत ~ ३१३८ ।
**अरथ** अर्थ. याकौ ~ नहीं कोउ जानत २०४४ ।

**अरथाइ** समझा बुझाकर : यह कहियो ~ ९/४७।

**अरधग** १ अर्धांग (आधा अग राधा के साथ आधा बलभद्र के साथ) बलभद्र सहित गुपाल झूलत, राधिका ~ २८४२। २ आधे आधे अग · बनी बेसरि नासिका मिलि, मिले दोउ ~ २१३१।

**अरधंगी** अर्धांगिनी, पत्नी . आपु भए पति वह ~ ३१४४।

**अरध** आधा, : कहै तो जनक गेह दै पठवौं ~ लक कौ राज ९/७९।

**अरध-धाम** धाम (घर) का आधा (एक-भाग) = पक्ष (पखवारा =१५ दिन) · अरध बीच दै गए धाम क ˙ हरि अहार चलि जात सा० ल० ७२।

**अरधासन** आधा आसन : सबरी आस्रम रघुबर आए, ~ दै प्रभु बैठाए ९।६७।

**अरनि** यज्ञ की लकडी : मनसिज बिथा ~ लौं जरति ३३९०।

**अरनी** सन्ताप सुमिरत प्रीति होइ उर ~ ९/१०१।

**अरन्य** जगल : अति ही सघन ~ उजारि ४७२।

**अरप** रोप, विपत्ति . सूर कपट फल तबहि पाइहौ, अपनी ~ जब दहै मैन २५२४।

**अरपत** अर्पित करते है · मेरी बलि औरहिं लै ~ इनकी करौ सजाइ ८२२।

**अरपन** अर्पण है : तन, मन, प्रान सबै हरि ~ ४१२९।

**अरपि** अर्पण कर : तन मन सूर ~ रही स्यामहिं ३५०४। ~ **दियौ** अर्पण कर दिया : प्रथमहिं ~ हम सरबस ३७३५।

**अरपित** अर्पित : इक मन, इक चित ~ करिकै ८३५।

**अरपी** अर्पित किया · जाववती ~ कन्या भरि मणि राखी समुहाय मारा० ६४९।

**अरपे** अर्पित किए : तडित आघात तररात उतपात सुनि, नारि-नर सकुचि तन ~ ८५५।

**अरपै** अर्पित कर देता है . ज्यो पतग तन- मन- धन ~ ३९३५।

**अरपौ** अर्पण करो · ~ बलि मोकौं सबै परि० १/४४।

**अरप्यौ** अर्पण कर दिया . कहत कान्ह, बाबा तुम ~, देव नहीं कछु खाइ २६१, यह तनु सूर स्याम कौं ~ १६३३।

**अरबराइ** अडबडाकर, हडबडाकर ~ कर पानि गहावत, डग-मगाइ धरती धरै पैया ११५।

**अरबिंदहि** कमल से : अलि ज्यु मिलै ~ ३२७१।

**अररात** भीषण आवाज के साथ टूटने या गिरने का अररर शब्द करके : ~ दोउ बृच्छ गिरे धर ३९१।

**अरराइ** टूटने या गिरने का अररर शब्द करके : जर सहित ~ के आघात सब्द सुनाइ ३८७।

**अररात** अरररर का शब्द करते है घटा घन घोर घहरात, ~, दररात, थररात ब्रज लोग डरपे ८५५।

**अरवाती** छाजन का किनारा, जहाँ से वर्षा का पानी नीचे गिरता है, ओलती ~ को नीर बडेरी कैसे फिरिहैं धाई २३३७।

**अरल** अरल (सोना गाछ, ज्योतिष्मती, स्वर्ण जीवन्ती) गिरत कर ते कुसुम कुतल, ~ तरल-तरग २१३१।

**अरस** १ आलस्य , उपजत है मन कौं अति आनंद, अधरनि रँग नैननि कौ ~ २६५९। २ बहुत ऊंचा भवन,, बहुरि ~ तें आइकै तब अबर लीजौ ३०३८।

**अरसई** नीरसता। छाँडि दै ~ परि २/९।

**अरस-परस** परस्पर स्पर्श, आलिंगनादि : ठाढे जब कुंजनि तर, परम चतुर गिरिधर बर, राधापति, राधा ~ मोहै (जू) २८२९, ~ चुटिया गहैं १६२।

**अरस-परस-छबि** अरस परस (सभोग) की शोभा (चिह्नों) से . काहे कों तू मोहिं दुरावति, जानी ~ सेष २७२५।

**अरस-परसनि** स्पर्शालिंगन · वा छबि पर तृन तोरति, सर ~ ९६।

**अरसाइ** आलस्य करके · जम्हुआती ~ मोरि तनु परि० १/७७।

**अरसात** आलस्य करते है, नैन ~ अरु बैन हूँ अटपटात २०१०।

**अरसाने** आलस्ययुक्त हो गए करि सिंगार दोऊ ~ २०३७।

**अरसाय** आलस्य करके : और सोभा सोहाई अग-अग ~ बोलति है, कहा अलसायिनी १५८१।

**अरसि-परसि** परस्पर स्पर्शालिंगनादि करके ~ हँसि-हँसि लप टाहीं ९२०।

**अराज** बिना राजा का जग ~ ह्वै गयौ ९।१४।

**अराधा** आराधना · सो रस दिए सूर प्रभु तोको सिवा न लहति ~ १६९६।

**अराधै** आराधना करे निरगुन पथ ~ ३७०१।

**अराध्यौ** आराधना की . हम अलि गोकुलनाथ ~ ३५३०।

**अरि पुं०** शत्रु, केस गहौ ~ कस पछारौं १६१९, मारुत सुतपति अरि पुरवासी, पितु, बाहन भोजन न सुहाई २००९। **क्रि०** हठ करके, अडकर को माखन ~ खेह २९७४।

**अरिपंथपिता** पथ (रास्ते) की शत्रु = नदी = यमुना, उसके पिता =) सूर्य तहा ~ जुग उदित ३४०६।

**अरिष्ट** एक राक्षस, जिसका श्रीकृष्ण ने वध किया था . अघ, ~ केसी, काली मथि, दावानलहिं पियौ १/१२१।

**अरिष्ट-निकंदन** अरिष्ट का वध करने वाले श्रीकृष्ण : गोपी-बृ द मनोहर चहु दिसि, मध्य ~ ११५८।

**अरि-सारंग** सारग (सौन्दर्य) के शत्रु, वस्त्र, घूँघट : ~, राखि सारग कौ, गहि सारँग कौ जात ११९५।

**अरी क्रि० वि०** सबोधनार्थ अव्यय, जिसका प्रयोग प्रायः स्त्रियों के लिए ही होता है। ~~ सुदरनारि सुहागिन ९/४४। **क्रि०** अड गई रुक गई, : अब मो नाव ~ १/१८४।

**अर्द्ध-निसा** आधी रात (मि/को) · ~ मिलि हरषत १८०७।
**अर्द्ध-निसि** अर्ध रात्रि भयौ अकाज ~ बीता ९/१५५।
**अर्द्ध-राति** आधी रात : ~ हौं आई १८।
**अर्धंगी** अर्धांगिनी . ~ पूछति मोहन सों, कैसे हित हमारे ४२३०।
**अर्ध-निसा** अर्ध रात्रि (मि/को) : ~ ब्रजनारि संग लै, वन बसि लीला ठानी ४०३९।
**अर्ध-पले** आधे क्षण : यह प्रीतम सों प्रीति निरंतर रहै न ~ ३१८१।
**अर्ध-रैनि** आधी रात (मि/को) ~ चली घरनि तें ९९२।
**अर्धांगिनि** अर्धांगिनी (पत्नी) . सूर-स्याम की अब ~ रही भार लपटानी १३१८।
**अर्धासन** अपने आसन का आधा अंश, बराबरी का अंग . ~ दै तिन बैठाये ६/५।
**अर्पत** अर्पण करता है : करि-करि पाक जबै ~ है २४९।
**अर्पन** अर्पण : षटरस ~ कीन्हौं ७९८।
**अर्पि** अर्पण करके · मनसा करि प्रभुहिं ~ ९/९६।
**अर्पित** जो अर्पण हो चुका हो . सहस भाँति ~ सब ३७७३।
**अर्पै** अर्पण करने पर वदत वेद उपनिषद ब्रह्म रस ~ ४८७।
**अर्यौ** अड गया : स्याम रूप मैं री मन ~ १९१३, मान उर में ~ परि० २/६६।
**अलंकृत** १ विभूषित, सजा हुआ : हृदय-हार बिन, गुनहिं ~ २६३९।
**अलंग** ओर, तरफ : एकौ ~ न टूटी ३२२१।
**अलंबन** आश्रम, अवलंब · अब लगि अवधि ~ करि करि राख्यौ मनहिं सबाहि ३१४५।
**अल** बिच्छू का विष : निर्विष कियौ सकल ~ झार्यौ ५७४।
**अलक**[1] अत्यन्त मेरो ~ लडैतो मोहन ह्वैहै ३१७५।
**अलक**[2] बाल, बालों की लटे कुटिल ~, मोहनि मन बिहसनि ९३, ~ तिलक केसरि बनी ११८०। ~ **बिथुरे मुख** ऐसा मुख, जिस पर लटे बिखरी हुई है · साँस मिरछ ~~— १७७५। ~ **सु झुंडल** घुँघराली लटों के रूप मे भाडियों मोर-मुकुट सिर ~— ९१३।
**अलकनि** लटों · ~ की छवि अलि कुल गावत ६६५।
**अलकलड़ैतो** अति लाडला, दुलारा मेरो ~ मोहन ह्वै है करत सँकोच २७०७।
**अलक सलोरी** अत्यन्त लाडली, दुलारी . ऐसौ आदर कबहुँ न कीन्हौं मेरी ~ २२१०।
**अलकावलि** १ बालों की लटे · कोमल नील कुटिल ~ ३९५६। २ बालों में ~ मुक्तावलि गूँथी सारा० १७३।
**अलकैं** बालों की लटे : बिथरि ~ रहीं मुख पर २२५। ~ **दैहौं ओट** बालों की लटों की ओट दूँगी : कहा लगि ~— १८६९।
**अलख** अलक्ष्य, अगोचर, ईश्वर का एक विशेषण · ~ अनत, अपरिमित महिमा ९/२६।
**अलगाइ** अलग हो गए · तीरथ करत कोउ ~ ३/४।
**अलप** अल्प, न्यून, ईषत् : अंग फरकाइ ~ मुसुकाने ४६, ~ वयस अबला अहीरि मठ ३५५०। ~~ **जलपाई** थोडा-थोडा बोलते है खडित बचन देत पूरन सुख ~~— १०८। ~~ **दसना** छोटे छोटे दाँत सोभित सु कपोल-अधर ~~— ९०।
**अलप-मति** अल्प बुद्धि वाला बरनि सकै नहिं सूर ~ २२१९।
**अलबेली** अनोखी . सिरनि लिए दधि, दूध, सबै जोवन ~ १४६१।
**अलस** आलस्ययुक्त है ~ नैन आनँद निसि जागे २१७९।
**अलसाई** आलस्य · बात कहत आवत ~ २६४०।
**अलसात** १ आलस्ययुक्त हो रहे है निसि जागे ~ स्याम धौं २६३८। २ अलसा जाते हैं : अवलोकत ~ नवल छवि २३८३।
**अलसाति** आलस्य करती है · अति ~ जम्हाति पियारी २६६१।
**अलसाने** १ आलस्ययुक्त हो गये सोभित अरुन नैन ~ २६३६। २ अलसाए हुए : जागे प्रान निपट ~ सारा० १०१९।
**अलसायिनी** अलसाई हुई स्त्री . औरहि सोभा अंग-अंग की, बोलति है ~ २००९।
**अलसौंहैं** अलसाए हुए · बलया पीठि बचन ~ २६४२।
**अलापि** सुर खींचकर, ताल लगाकर . गौरी राग ~ बजावत १३६८।
**अलाप्यौ** अलापा · काहू राग मलार ~ ३३३२।
**अलाभ** लाभ का उल्टा, हानि . सुख दुख, लाभ ~ समुझि तुम कतहिं मरत हौ रोइ १/२६२।
**अलिंगन** आलिंगन, हृदय से लगाने की क्रिया बारबार ~ दीन्हो २१५०।
**अलि पुं०** १ भ्रमर मनो बँधूक कुसुम ऊपर ~ बैठ्यौ २११८। २ भ्रमर (उद्धव) . हम ~ गोकुलनाथ अराध्यौ ३५३०। १ **स्त्री०** सखी ए तौ ~ उनहीं के सभी ३८९८। २ भ्रमर जैसी रामराजी तापर ~ सारँग पर सारँग ३४०६। ~ **अंबुज-अनुरागी** भ्रमर कमल पर अनुरक्त होकर : सूर स्याम कैं हाथ बिकानी ~ — १००३।
**अलि असकनि** भ्रमर के शिशुओ, भ्रमर शावकों · ~ कृत लोल ३५०।
**अलिअवली** भ्रमरों की पंक्ति : ~ फिरि आई १०८।
**अलिकुल** भ्रमरों का समूह : अलकनि की छवि ~ गावत ६६५।
**अलिगन** भ्रमर-समूह . ~ पिक मंगल धुनि गावत २१७२।

**अरुंधति** वशिष्ठ मुनि की पत्नी का नाम : रमा, उमा, अरु सची, ~ निसि दिन देखन आवै १०५५।

**अरु** और, शब्दो या वाक्यो को जोडने वाला सयोजक शब्द : नव ~ सात बीस तोहि सोभित, काहै गहरु लगावति २७४७, परस्पर भिरत जब स्याम ~ मल्ल दोउ, देखि नारि-नर मष्ट मेलै ३०७१।

**अरुचिनि** अरुचि रखने वालो के ~ रुचि अकुर जिय जामै १२१३।

**अरुझत** उलझते हैं . इक परत उठत अनेक ~ मोह अति मनसा गही ४१८७।

**अरुझति** उलझ जाती है : जहँ-तहँ दृष्टि परति तहँ ~ ११९७।

**अरुझाइ** उलझाकर : नागरि मन गई ~ ६७८।

**अरुझाई** उलझा लिया है · रोम-रोम ~ ३९३१।

**अरुझाए** उलझा दिये . जहाँ तहाँ कुजनि ~ १५१२।

**अरुझात** उलझाते हो : कत मन इत ~ ३७१२।

**अरुझानी** उलझ गई : निकसति नहीं बहुत पचि हारी, रोम रोम ~ १६५७।

**अरुझाने** १ उलझ गई : तबहिं महरि माया ~ परि० १/१०। २ उलझ गए हो . टरे टरत न इक पल मधुकर ज्यौं रस मैं ~ २२९७।

**अरुझानौ** उलझ गया : मेरौ मन हरि चितवनि ~ १६६७।

**अरुझावत** उलझाते हो : जुवतिन कत ~ १५२३।

**अरुझाहि** उलझे, उलझा करें . जाइ न मिलहु सूर के प्रभु कौं, कहहु अरुझिन सौं ~ न १४८८।

**अरुझि** उलझ : ~ रहे मुक्ता निरुवारति २१८०। ~ **रह्यौ** उलझ गया : ~ — नँदलाल प्रेम रस, निमिष न इत उत जाइ ३८११।

**अरुझिन** उलझने वाली (टेढ़ी) : कहहु ~ सौं अरुझाहिं न १४८८।

**अरुझी** उलझ गई . ~ मुरलीधर कौं ६४७।

**अरुझी** उलझ गई : ~ कुडल लट बेसिर सौं पीत पट ११४९।

**अरुझे** उलझ गए : ~ अलि-कुल कमल कली १७०३।

**अरुझ्यौ** उलझ गया निरखि नैन ~ मन-मोहन १७३।

**अरुन** १ अरुण, लाल : ~ अधर छबि दसन बिराजत ४७६, भृकुटी कुटिल ~ अति लोचन ९/५६। २ सूर्य : ~ उदित अँधकार गयौ ५२०।

**अरुन-किसल-तरु-बेष** कोमल लाल पेड का वेष : मनहुँ बसत राज-रुचि-कीरति, ~ २७३४।

**अरुनता** अरुणाई, लालिमा · नान्ही एडियनि ~ १३४।

**अरुनाई** अरुणाई, लालिमा : अनुपम अधरनि की ~ ६१६।

**अरुनाए** लाल रग वाले : नीलाबर, पाटबर, सारी, सेत, पीत चुनरी ~ ७८४।

**अरुनानी** लाल हो गई : प्राची ~, भानु किरनि उज्यारी नभ छाई २०३८।

**अरुनोदय** सूर्योदय के समय : आजु सखी ~ मेरे नैननि कौं धोख भयौ २०५८।

**अरुझति** उलझती हो · लै लै नाम सुनावहु तुमहीं, मोसौं कहा ~ १५२६।

**अरे क्रि० वि०** सबोधनार्थक अव्यय मुनि ~ अध-दसकध ९/१२८। **क्रि० १.** हठ करते हैं, अड़े रहते है हम सौं रहत ~ ३३२९। २ हठ किये हैं, अड़े हैं . भूषन भुग ~ २४७२। ३ हठ पकड लिया, अड गया : इक दिन बहुत ~ ३५८६। ४ अड गए, ठहर गए . मानहु द्वै ससि आनि ~ १४१।

**अरैं** १ अटकते है : कटक कोटि ~ ३२४४। २ हठ करते हैं डरत नहीं फिरि-फिरि ~ २३८७।

**अरै** रुक जाता है तौ रवि रथहुँ ~ ३९८६।

**अरैगौ** अडेगा, उलझेगा . जोग रोग सो कौन ~ ३६१९।

**अरो** अड गया : नद ढोटौना ऐसी अरनि ~ २४६१।

**अरोगैं** भोजन करते है, खा रहे हैं : नद-भवन मे कान्ह ~ ३९६।

**अरौ** अडते हो · हित की कहत, कुहित की लागत इहाँ बेकाज ~ ३०६६।

**अर्क** सूर्य : बेदन ~ विभूषित सोभा सा० ल० १०२।

**अर्घ** : पूजन के १६ उपचारों मे से एक; दूब, दूध, चावल आदि मिला हुआ जल . ~ आरती साजि तिलक दधि माथैं कीन्यौ ४०९५।

**अर्घ्य** जलदान : कतहूँ ~ देत सूरज को कहुँ पूजत त्रिपुरार सारा० ६७८।

**अर्घ्यादिक** जलदान आदि धार्मिक कृत्य . ~ आनद अमृतमय ललित लोल लोचन जल धारौं २८२२।

**अर्जुन**[१] दो वृक्ष जो गोकुल मे थे। नारद के शाप से कुबेर के दो पुत्र नल कूबर और मणिग्रीव इन वृक्षों के रूप मे जन्मे थे। श्री कृष्ण ने इनका उद्धार किया था : किन ये दोऊ रूख हमारे, जमला ~ तोरे ३६३०।

**अर्जुन**[२] पाडु के पुत्रो पाडवों मे से एक . ~ इन मैं गाजैं १/३६।

**अर्जुन**[३] श्री कृष्ण के बाल सखाओं मे से एक : ~, भोजऽरु सुबल, सुदामा, मधुमगल इक ताक ४६४।

**अर्थ** १ शब्द का अभिप्राय या सकेत : एक ~ सो भाव दिखावति २४३६। २ चतुर्वर्ग (धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष) मे से एक : ~ धर्म अरु काम-मोच्छ फल चारि पदारथ देत गनी १/३९।

**अर्थपति** मतलब के पति, मतलबी, अर्थापत्ति नामक अलकार : जो ब्रज तजौ ~ 'सूरज' सब सुखदायक जोई सा० ल० १०४।

**अलिप्त** १ जो लिप्त न हो, असलग्न . ज्यों जल कमल ~ रहाई ३/१३ । २ राग द्वेष से मुक्त, अनासक्त ज्ञानी तन ~ करि मानै ५/४ ।

**अलि-बाल-पगाति** बाल भ्रमरों की पक्ति : कोउ कहति ~, जुरी एक सँजोग ६३६ ।

**अलिवाहन** भ्रमर का वाहन अर्थात् कमलिनी • ~ कौ प्रीतम वाला ता वाहन रिपु ताहि सतावै २७९६ ।

**अलिवाहन कौ प्रीतम बाला ता वाहन रिपु** भ्रमर के वाहन (कमलिनी) के प्रीतम (सिंधु) की स्त्री गगा के वाहन शिव के शत्रु अर्थात् कामदेव • ~ ताहि सतावै २७९६ ।

**अलि वाहन-पति-वाहन-रिपु** भ्रमर के वाहन (कमलिनी) के पति (चन्द्रमा) के वाहन (शिव) के शत्रु अर्थात् कामदेव ~ की तपन बढी तनु भारी सारा० ९३८ ।

**अलि-वाहन-रिपु-वाहन-रिपु** भ्रमर के वाहन (कमलिनी) का शत्रु (बैल) है वाहन जिनका, उन शिव के शत्रु अर्थात् कामदेव • ~ की तपति भई परि० २/५१ ।

**अलि-माल** भ्रमरों की माला (समूह) . कुटिल अलक ~ ३०६२ ।

**अलियाँ** सखियाँ : एक-रूप गुन ~ २६२० ।

**अलि-सिसु** भ्रमर का शिशु • निकस्यौ ~ कज तें २६१३ । ~ **जाल** भ्रमर के शिशुओं का समूह : कुटिल अलक विना बपन के, मनौ ~— २३४ ।

**अलि-सुत** भ्रमर का पुत्र (भ्रमर) • ~ प्रीति करी जल सुत सौं २८०९ ।

**अलिसैन** अलि (भ्रमरों) की सेना • अमित लरत ~ कज पर परि० १/१२ ।

**अलि-स्रेनी** भ्रमर पक्ति • मनौ ~ विराजति ६३८ ।

**अली पुं०** भ्रमर • बिथुर रही लट कुचित, मनहुँ ~ २६१९ । **स्त्री०** सखी गुन गावत मगल गीत, मिलि दस पाँच ~ २४ ।

**अलीगन** भ्रमरों का समूह गुजत फिरत ~ भूले २३३ ।

**अलेखनि** बिना देखे, अदृश्य धिकधिक जे दिन जात ~३४०५ ।

**अलेखे** १ अनगिनती, बे हिसाब अपजस स्रवन ~ ३०१४ । २ व्यर्थ • सब दिन गए ~ २/२५ । ३ असत्य, बिना समझे कहा करति तुम बात ~ १७७४ । ४ बिना देखे हुए • अपजस स्रवन ~ ३५३० ।

**अलेखैं** व्यर्थ, निष्फल, समान हैं . अरु जे बुद्धि सिखावहु, हमकौ, ते सब हमहि ~ ४०२७।

**अलेप** दुर्बोध, अज्ञेय • सजल उज्वल जलद मलयज प्रवल बलिनि ~ ६३५ ।

**अल्प वि०** १ क्षुद्र ~ सूर सुजान कामों कहौं मन की पीर सा० ल० ४२ । २ थोडी : ~ हँसी मुख हेरि लजानी २४९६ । **पुं०** एक अलकार, जिसमे आधेय की तुलना मे आधार की अल्पता का वर्णन हो : नैन सारँग सैन मोतन करी जानि अधीर । आठ रवि ते देस तव तें परत नाहिं गम्हीर । ~ सूर सुजान कासों कहो मन की पीर सा० ल० ४३ ।

**अल्प-अहारी** अल्पाहारी • अविगत ~ ८/१४ ।

**अल्प बैस** अल्पायु मे . परम चतुर जिन कीन्हे मोहन ~ हीं थोरी ४२८६ ।

**अल्प मति** थोडी बुद्धि वाला • हम अबला अज्ञान ~ ३६८३ ।

**अल्प-मृत्यु** १ अकाल मृत्यु : ~ तुव आइ तुलानी ९/१६० । २ अल्प अवस्था मे ही मृत्यु : ~ तुव आइ तुलानी ९/११६ ।

**अल्प-हँसि** थोडी हँसी करके खात ~ हेरौ १५९९ ।

**अवंति** एक स्थान का नाम . विद्या पढन काज गुरु गृह दोउ पुरी ~ पठायो सारा० ५३७ ।

**अवगनि** अवगुण वपु विचारि ~ इन इन ते परि० १/१४७ ।

**अवगाई** छान/खोज डाली • मुक्ति पुरी ~ ३९३९ ।

**अवगाधि** अवगाहन किया कीन्हों सुख ~ ११५६ ।

**अवगारे** समुझावे . सूर कहा याके मुख लागत कौन याहि ~ ३२६८ ।

**अवगाह** १ अत्यन्त गभीर, अथाह रस-सरिता ~ १२५७ । २ गिरवा • नाभी हृद ~ ६३७ ।

**अवगाहत** १ थाह लगा रहे थे निठरि रूप ~ २१२७ । २ विचार मे, उधेड बुन मे ह . मन-मन यह ~ २०२८ । ३ पकडना चाहते हे . पुनि-पुनि तिहिं ~ ११० । ४ सोचते विचारते ह जहँ-तहँ लोग रहैं ~ १०४९ । ५ धारण किये रहता हू (उसी भाव मे डूबा रहता हूँ) . स्तुति मति बारबार हृदय अपनौ ~ ११७५ ।

**अवगाहन** थाह, खोज, छानबीन ~ करि के देख्यौ तऊ न पायो पार सारा० १४७ ।

**अवगाहि** १ निरीक्षण करके • फिरि फिरि दुख ~ हमारे ३५९६ । २ विचारकर मन म यह ~ १३९६ । ३ थहा-कर . म देख्यौ ~ ९/७५ । ४. टटोलकर माता मन ~ २५३ । ५. डूबी हं : ~ आसु जुवारि २५७५ ।

**अवगाही** १ डुबकी लगाते ह • लोभ गहनि नीकें ~ २३७० । २ चित्त मे बसाया • जिहिं अब ला ~ ३६०६ ।

**अवगाहु** पार करो विरह सिधु ~ ३८१८ ।

**अवगाहैं** १ सोच विचार कर रही थीं . सब मिलि बुधि ~ ५८९ । २ स्नान कर रहो है ~ जमुना नदी मदमाती हो २८६२ ।

**अवगाहै** १ खोजता है • मुक्तिहु कौं सो नाहिं ~ ३/१३, रजोगुनी धन कुटुवऽवगाहै ३/१३ ।

**अवगाहौं** खोज कर रहा हू : ~ पूरन गुन स्वामी १/२०७ ।

**अवगुन** १ अवगुण, त्रुटि : पिता एक ~ नाहिं हेरै ५/४, ~ मोपै अजहुँ न छूटत १/१४७ । २ दुर्गुणों मे • मग्न रहै

कोटि ~ बिसारैं ९/१२९ ।

**अवघट** कठिन, विकट, दुर्घट • घाट बाट ~ जमुना तट १०२९ ।

**अवछग** गोद : सो लीन्हौं ~ जसोदा ४८७ ।

**अवज्ञा** १. अपमान, निरादर, अहिरिनि करी ~ प्रभु की ८५६ । २. अवहेलना : तुम मति करौ ~ नृप की ९/३६ । ३. आज्ञा का उल्लघन . अतिहि भई ~ जानी चक्र सुदर्शन मार्‍यो सारा० ७५६, अकरन अविधि अज्ञान ~ १/१२९ ।

**अवटि** औटा कर : सद्य दधि दूध ल्याई ~ अवहि हम १५९६ ।

**अवडेरी** १ चक्कर विना कष्ट यह फल न पाइहौ, जानति हौ ~ सी १३३८ । २ झंझट : कहा करति ~ सी १३३८ ।

**अवढर** उदार • लच्छ सौ बहु लच्छ दीन्हौ दान ~ ढरन १/१२२ ।

**अवढेरि** चक्कर मे डाले, फँसाये मन राखें ~ ३३७३ ।

**अवतंस** कुडल : गुजा फल ~ मुकुट मनि १३७०, ~ कोटिक भान ३५६१ ।

**अवतरते** जन्म लेते • देवै गर्भ नही ~ १६०७ ।

**अवतरतौ** उत्पन्न होता • मेरैं गर्भ आनि ~ ४/९ ।

**अवतरि** उत्पन्न हुए, प्रकट हुए एकै ह्वै है ब्रज मैं ~ १६९३ ।

**अवतरी** प्रकट हुई, उत्पन्न हुई : बहुरि हिमाचल कै ~ ४/५ ।

**अवतरे** १. अवतरित हुए • तेइ ~ आइ ५५७ । २. अवतरित होने से कहा भयो मधुपुरी ~ ३६५१ ।

**अवतरैं** उत्पन्न हों याकै (देवकी) गर्भ ~ जे सुत ४ ।

**अवतर्‍यौ** अवतीर्ण हुए . कुलीन अकुलीन ~ का कै ३१०१ ।

**अवतारहि** अवतार को • ता ~ सलिल वहावै २७७९ ।

**अवतारा** १. प्रकट होकर . (हरि) धरि नर-तन ~ ४ । २. अवतारी पुरुष परबत मैं कोउ है ~ ९४३ । ३. अवतरित हुए हे जहाँ तहाँ, जल-थल ~ ९५१ ।

**अवतारि** १. अवतार . अविनासी ~ ४९१ । २. अवतार लेकर • भक्त-हित-हेत ~ लीला करत २८२७ ।

**अवतारी** १. अलौकिक, देवांशधारी : बारबार विचारति जसुमति, यह लीला ~ १०/३३८ । २. अवतार लेकर • आनि गोकुल ~ ४९२ । ३. अवतरित किया बनि जसुमति ब्रह्महिं ~ ३११ ।

**अवतारे** पैदा किया है ते विधना काहैं ~ २२२७ ।

**अवतार्‍यौ** उत्पन्न किया : विधिना बहुरि कस ~२८३२ ।

**अवध पुं०** अयोध्या नगरी दसरथ चले ~ आनदत ९/२७ । **स्त्री०** १ अवसर : तवही ~ जानि कै ९/१०४ । २. अवधि है : यह निरुक्ति की ~ वाम तू भइ सूर हत सखी नवीन सा० ल० ९५ । ३. निर्धारित समय, मियाद : ~ गए पावस की आसा क्रम-क्रम करि निरवाहत २७७१ । **वि०** अवध्य, न मारने योग्य • सिव न ~ सुदरी वधो जिन १६८७ ।

**अवधपुरी** अयोध्या नगरी : ~ जब आयौ ९/१५० ।

**अवधा** राधा की एक सखी का नाम • सुखमा सीला ~ नदा बृंदा जमुना सारि १५८० ।

**अवधि** १. सीमा, पराकाष्ठा : कौतुक ~ रची २४४८ । २ निर्धारित समय, प्रतिज्ञात काल • ~ गनत इकटक मग जोवत ३५५७ । ३. अत समय, अतिम काल : तेरी ~ कहत सब कोऊ । △ ~ बदी समय नियत किया निसि बसिबे की ~— ।

**अवधि लागि नतु** . अवधि तक ही नाता (सबध) है सूरदास प्रभू ~ प्रान तजति ब्रजनारी ४१३७ ।

**अवधिहि** अवधि के : प्रान रहत ~ तट ४१२२ ।

**अवधेस** अवध के ईश श्री रामचद्र • दै सीता ~ पाइँ परि, रहु लकेस कहावत ९/१३३ ।

**अवध्यौऽब** अवधि भी अब : बदि जु गए ~ भराई ३२१७ ।

**अवनि** पृथ्वी : दधि ज्यौं ~ निहारी २६०० ।

**अवनि अवलेखौ** पृथ्वी पर खरोचते हो • मोसौं बात कहत किन मनमुख, कहा ~ ४१५४ ।

**अवनिधर** पृथ्वी को धारण करने वाले अर्थात् शेषनाग श्रृग कौ ट, ~ २७५० ।

**अवनी** पृथ्वी, भूमि : बरहा मुकुट लुठत ~ पर २८०४, ~ परि लोलै १०१ ।

**अवनी-उदर** पृथ्वी रूपी उदर की • ~ नाभि सरसी मैं १२०१ ।

**अवर** अन्य, और : मोहिं तजि कै ~ बिय ११/२ ।

**अवराधन** आराधना, उपासना : जोग न ज्ञान-ध्यान ~ ३६६९ ।

**अवराधा** उपासना की, सेवा अर्चना की, मन लगाया, ध्यान धरा • जो चित करि ~ ७०५, अरस-परस ~ १८५९ ।

**अवराधि** उपासना आराधना या ध्यान करके . जोगी जन ~ फिरत जिहिं ध्यान लगाए ४९२ ।

**अवराधी** प्रसन्न परति नहीं ~ १३१२ ।

**अवराधे** आराधना करे • को ~ ईस ३७२६ ।

**अवराधैं** उपासना/आराधना करते हैं . सकट सौं यह कहि ~ ७९९ ।

**अवरु** दूसरा • को है जो ऐसो ~ परि० ७/४१ ।

**अवरेखत** सोच रहे हो या देख रहे हो : ऐसे हि विधि ~ १५२८ ।

**अवरेखिए** चित्रित कीजिए • भीति जौ होइ तौ चित्र ~ ३०७ ।

**अवरेखी** चित्रित की : भीति चित्र ~ ३८१० ।

**अवरेखे** चित्रित, लिखे हुए अति कारे काजर ~ १०४८ ।

**अवरेख्यौ** १. चित्र लिखे से (चित्रित), स्तब्ध अग-अग ~ सारा० ९४७ । २ देखा : कनक भूमि ~ सारा० ८२० ।

**अवरै** अन्य, दूसरे, बदले हुए : ऊधौ हरि के ~ ढग ३३२७ ।

**अवरोहि** सान्त्वना, भरोसा : मन आयौ ~ २९७७।
**अवलंघ्या** लाँघ लिया, पार कर लिया • निहि अधार छिन मैं ~ ९/८९।
**अवलंब** सहारा • जल बूड़त ~ फेन कौ ३६२१।
**अवलंबति** टेक लगाती है • इक ~ इक अवलोकनि २९०१।
**अवलबन** सहारा : फिरि-फिरि वहै अवधि ~ ३९११।
**अवलंबनि** अवलम्बनों : सूर मनौं यह मान करनि हौं ~ की टेव ४२०४।
**अवलंबि** आश्रय/आधार लेकर • द्रुम साखा ~ वेलि गहि ११०७।
**अवलंबित** आश्रित, सहारे पर स्थित : चरन कमल ~ १८२४।
**अवलंबै** आश्रय देते हु : केहि ~ तात ३१७१।
**अवला** राधा की एक सखी गोपी का नाम अमला ~ कजा मुकुना हीरा नीला प्यारि १५८०।
**अवलि** १ पंक्ति : ~ बलाक बनावन ३६५। २ समूह • राजत मोहन मध्य ~ बालक छवि पाई ४९२।
**अवलि बटोरी** समूह जो एकत्र कर लिया • नृप-खग ~ ४२१६।
**अवलि बलाक** बगुलों का समूह : वारि ~ १८३५।
**अवली** पंक्ति • मंजुल अलि ~ फिरि आए १०८।
**अवलेह** चाट या चटनी • रसकनि कौ ~ ४०१८।
**अवलोक** देखकर • द्वादस वन ~ मधुपुरी सारा० ८२७।
**अवलोकत** १ देखते हुए • फिरत वृथा भाजन ~ १/१०३। २ देखती हुई • एक अंग ~ हरि कौं १७८३। ३ देखते ही • पिय ~ लगति ठगोरी २१३४। ४ देख रहे हैं • ठाढे सूर वीर ~ ३०४९। ५ देखता हूँ : उर स्याम सुंदर ~ १२४। ६ देखते हैं : चितवनि कृपाराम ~ सारा० २०८। ७ दिखाई पड़ती है • नहि अधार नाम ~ १/१७५। ८ खोजते रहे : सूरदास वन-वन ~ ९/६४।
**अवलोकति** निहारे चली जा रही थीं, देख रही थी अंग माधुरी ~ ब्रजबाम १०५३।
**अवलोकति** १ देखती हो • कैसे स्याम अंग ~ २०६४ : जबहीं इकटक करि ~ १८३०। २ देखता हूँ : मैं तो एक अंग ~ १७८२। ३ देख रही है : करि सिर तिलक वदन ~ ९६६।
**अवलोकन** १ देख-देख : ब्रज वनिता ~ करि करि १९०९। २ चितवन : ~ सह अमल पर्यौ १४५४। ३ देखने के लिए : उत निरगुन ~ मन कौ ३८९२। ~ **करिकै** देखकर : कृपा दृष्टि ~ — हत कपि कटक जियायो सारा० २९४। ~ **कीन्हौ** निरीक्षण किया, देखा • अंग-अंग ~ – १७८१।
**अवलोकनि** १ देखना : धनि ~ पिय सुखदायी २२१३। २ चितवन से : हँसि मुसुकानि वक ~ १३७६, नैन कटाच्छ चारु ~ १८९९। ३ देखने की भंगिमा, चितवन • ~ जलधार तेज अति १८१३। ४ देखती है : बार-बार उरजति ~ २०५२। ~ **विलास** देखने की भंगिमा शांतिदायिनी है • सुंदर ~— १८२५।
**अवलोकनी** देखना • ~ सधान ३५६१।
**अवलोकहु** देखो, निहारो : चित दै ~ नँदनदन पुरी २५६१।
**अवलोकि** १ देखकर • कजरध्र ~ सहचरी सारा० ८९९, बाल-दसा ~ स्याम की २६२। २ देखते (रहे) • रहे सुर ~ २१८। ~ **कै** देखकर : स्याम उठत ~ — १९६५। ~ **पाछैं** पीछे देखकर • ग्वालिनी ~ — ४१५८।
**अवलोकी** देखी है अहो वधु, काहूँ ~ इहि मग बधू अकेली ९/६४।
**अवलोके** देखे, दर्शन किए : चरन-सरोज बिना ~ ९/५२, जिहि लोचन ~ नख-सिख ३६६६।
**अवलोकैं** देखे : कमल नैन-मुख बिनु ~ २३८६।
**अवलोकौं** देखूँ : ~ मन लाई ३०६२।
**अवलोक्यौ** १ देखा : स्रवन सुन्यौ न कहूँ ~ ११३९। २ देख लिया जो तुम अंग अंग ~ १७८२।
**अवसर** १ समय, मौका : ~ गऐ बहुरि सुनि सूरज २०१। २ कभी : सेवा यहै नाम सर ~ (आयौ) १/१९३। △ ~ **के चूकें** अवसर का लाभ न उठाने पर, मौका हाथ से निकल जाने पर • सूरदास ~ — फिरि पछितैहौ देखि उघारी १/२४८। **सर** ~ बिना समय की प्रतीक्षा किये • —~ नहिं जान्यो १/१५८।
**अवसान** १ होश हवास, चेतना : गए ~ भीर नहिं भावै ७५०। ~ **भूले** होश उड़ गए, सिट्टी-पिट्टी गुम होने लगी : देखि सब समय ~— ५५२। **गए** ~ होश उड़ गये : —~ प्रभु के निहारे ३०७८।
**अवसि** अवश्य • दैहौं तुमहिं ~ करि भाग ९/३।
**अवसेर** १ चिन्ता करति ~ वृषभानु नारी २०१४। २ उलझाव • भयो मन माधव कौ ~ १६७७। ३ विलंब, देर : आज कहाँ ~ लगाई। ~ **लगाई** आने मे देर लगा दी : गई रही दधि बेचन मथुरा तहाँ आजु ~ —१०११।
**अवसेरत** देर लगाते है • बात सुनत सबकी ~ ४०५।
**अवसेरन** चिन्ता मे, व्यग्रता के कारण • अहो मधुप निसि-दिन मरियतु है कान्ह कुँवर ~ ३२७७।
**अवसेरि** १ अनुमान, याद • मन मन करन लगी ~ २५३७। २ चिन्ता : करन लगी ~ २०८२। ३ व्यग्र रहती है माधौ दरसन की ~ ३३७३। ~ **मिटावहु** दुःख को दूर करो • गाइनि की ~ — ४१२३।
**अवसेरी** १ चिंता • कहा करति ~ सो १३३८। २ बेचैनी • उनहि बिना ~ लागि २३१७।

**अवसेरे** व्यग्रता, चिन्ता . भई बेहाल करति ~ १८१३ ।
**अवसेष** बचा हुआ, शेष • हौं रहिहौं ~ ९/३८ ।
**अवसेस** शेष . इतनी कहत कहत स्यामा पै, कछु न रह्यो ~ ४०७८ ।
**अवसेसैं** शेष (दिन) . गनत गए अगुरिनि ~ ३५८५ ।
**अवाज** १ ध्वनि, शब्द • स्रवननि सुनी ~ १/१०८, गई बैकुंठ ~ खरी १/२४९ । २ यश लोकनि लोक ~ १/९६ ।
**अवाजैं** आवाजें करत ~ कामल ३३०४ ।
**अवारजा** संक्षिप्त लेखा या वृत्तांत • करि ~ प्रेम प्रीति कौ १/१४२ ।
**अवास** घर में, निवास-स्थान में बाजति नंद ~ बधाई ८१८ ।
**अवासहिं** निवास-भवन में बहुरि बीर जब गयौ ~ ९/७५ ।
**अवासा** वास-रहित, मकान छोड दिया • चितवत मंदिर भए ~ ३१०९ ।
**अविगत** १ अविज्ञात, अज्ञेय अथवा अव्यक्त: ~ की गति उन नहिं जानी ८०० । २ अनिर्वचनीय : ~ की गति कहि न परति १/१२ । ३ अनोखी : ~ गति करुनामय तेरी १/१०४ । ४ रहस्यमय • गुन अतीत ~ न जनावै ३ ।
**अविगत-गति** रहस्यमय गति : ~ कछु समुझि न परै ९/१७३ ।
**अविचर** अविचल, अटल . देति असीस सकल ब्रज-जुवती जुग-जुग ~ जोरी २३९३ ।
**अविद्या** अज्ञान : सूरदास की सबै ~ दूर करौ नंदलाल २/१५३ ।
**अविनति** झगडा • जुगल खंजन करत ~ २२५ ।
**अविनासी** १ अविनाशी, नष्ट न होने वाला . रुकमिनि लै आए जदुपति ~ ४१८४ । २ कृष्ण (जो अविनाशी हैं) . जोग कहत ~ ३५५५ ।
**अविरुद्ध** विरोधहीन अज-अनीह ~ एकरस १७१ ।
**अविवेकहि** अविवेक को . करि बहुप्रेम गह्यौ ~ ३५५४ ।
**अविवेकी** विवेक-रहित : ऐसौ अध अधम ~ १/१९८ ।
**अवेस** आवेशयुक्त, मदमत्त : सौरभ उडत ~ सारा० ९८७ ।
**अशन** आहार, भोजन • गरल ~ अहि भूषण धारी ८३७ ।
**अष्ट** आठ चंचल खग वसु ~ कंजदल २४६५ ~ सिद्धि नव-निधि २/१८ ।
**अष्ट कंजदल** आठ कमल पखुडियों के समान • चंचल खग वसु ~ २४६५ ।
**अष्टकुल** (नागों के) आठ कुल : स्रवन-हीन सुनि भए ~ नाग ९/२६ ।
**अष्ट दस** अट्ठारह • ~ घट नीर अँचवति १/५६ ।
**अष्ट-दिसा** आठ दिशाएं • ~ नभ-पूरि ९/२६ ।
**अष्टम** आठवाँ • ~ मास सँपूरन होइ ३/१३ ।
**अष्टम ग्रह** सूर्य से अष्टम ग्रह राहु, राह या रास्ता ~ में मिली नंदसुत अंग अनंग, उमंग सा० ल० ८२ ।
**अष्ट-सिद्धि** आठ सिद्धियाँ (अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्रकाम्य, ईश्वत्व और वशित्व ~ बहुरौ तहँ आई ५/१ ।
**अष्ट-सुर** [अष्ठ = आठ = वसु) + सुर=देव, वसुदेव] श्रीकृष्ण के पिता वसुदेव • ~ इनकौं पठाए सा० ल० ३६ ।
**अष्ट--सुरन-सुत** वसुदेव के पुत्र कृष्ण • यहै हेमपुर ~ सा० ल० ९६ ।
**अष्टहु** आठों नायिका ~ दिसा सोहहीं १०५१ ।
**अष्टांग** (योग के) आठ अंग—यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्यहार, धारणा, ध्यान और समाधि : सो ~ जोग कौं करै २/२१ ।
**अष्टाकुल** पुराणानुसार सर्पों के आठ कुल—शेष, वासुकि, कंबल कर्कोटिक, पद्म, महापद्म, शंख और कुलिक । दूसरों के मत से आठ कुल ये हैं—तक्षक, महापद्म, शंख, कुलिक, कंबल, अश्वतर, धृतराष्ट्र और बलाहक : पारथ-सीस सोधि ~ तब यदुनंदन ल्याये १/२९ ।
**असंग** निर्लिप्त, मायारहित, एकाकी • होइ ~ भजौ जदुराई ५/३ ।
**असंगत** अनुचित, अयुक्त : चलत ~ चाल १/१५३ ।
**असंत** दुष्ट, खल • हम ~ यह संत १३२४ ।
**अस** ऐसा, इस प्रकार का • नहिं ~ जनम बारबार १/२८, जिनि जायौ ~ पूत ३६ ।
**असक्त** आसक्त, फँसा हुआ विषय ~, अमित अघ ब्याकुल १/१०२ ।
**असत** १ असत्य : ~ कुमत रथ सूत १/१४१ । २ झूठा, असत्यभाषी : औघड ~ कुचीलनि सौं १/१२३ । ३ दुर्जनों की • ~ संगति १/१४४ ।
**असद् व्यय** बुरे कामों में व्यय, दुरुपयोग • हुतौ आढ्य तब कियौ ~ १/२१६ ।
**असन** भोजन, आहार आसन ~ अनल विष अहि सारा० ४०६७, ~ बाँटत खात बैठे ३२१६ ।
**असन-काल** भोजन के समय • रतिपति ~ गृह आए २८२२ ।
**असन-बसन** भोजन-वस्त्र . ~ की सुरतिहिं त्यागे ५/२ ।
**असनान** स्नान करि ~ अभूषन अंग भरि २४३८ ।
**असनि** बिजली, विद्युत ~ बाजि रथ ३३०४ ।
**असबार** चढकर, सवार होकर : गरुड ~ ह्वै तहाँ आए ८/८ ।
**असम** १ विषम . ~ काम अपार ३३२१ । २ ऊँचा नीचा, ऊबड-खाबड . कमठ पायौ ~ २१३१ ।
**असमसर** कामदेव मुख-सोभा पर वारौं अमित ~ १५१ ।

**असमूच** अधूरा : प्रतिविंबित ~ २४४५।
**असरन** अशरण, जिसे कहीं शरण न हो, अनाथ : राखि-राखि ~ मरनाइ, दीन वधु ~ के मरन २७१।
**असरन-सरन** अनाथों की शरण, जिसे कहीं शरण न हो, उसे शरण देने वाला · दीन वधु दया सिंधु ~ ४२१३, ~ कहावत हौ तुम।
**असरन-सरनाई** · अशरण के शरण · विनय सुनौ ~ ७/४।
**असरार** निरन्तर, लगातार : नैननि नीर वहैं ~ ३१४०।
**असल** १ वास्तविक वस्तु : निहचै एक ~ पै राखै १/१४२। २ अनचुभी, भोली · अव आए मोहि ~ सलावन २६४४। ३ मूल-धन को, असल को : करि अवारजा प्रेम प्रीति कौ ~ नहीं खतियावै १/१४२।
**असलेहु** असह्य · ~ साल मले ३१८१।
**असवार** सवार · रथनि भए ~ २९१४, नृपनि रिपिनि पर ह्वै ~ ६/७।
**असवारी** सवारी : विदु सरोवर आये माधव किए गरुड ~ सारा० ५१, निकले सबै कुँवर ~ ४१६६।
**असाधु** दुर्जन, छली : गहि ~ कह सव लोइ ३/१३।
**असाधुहि** असाधु (दुष्ट) को . कदली कटक साधु ~ १/२१७।
**असार** व्यर्थ, निरर्थक : दिन वीते जात ~ १/६८।
**असावरि** असावरी राग : मालवाई राग गौरी अरु ~ राग २८३१।
**असि** तलवार · चमकत रद ~ २४५५।
**असित** १ काली, श्यामवर्णी · ये सखि ~ देह धरे जेते ३५८९, ~ न अपनें होंहि ३५९५। २ नीला : ~ सुगध अरगजा लीन्हौ २८९२।
**असित-अरुन-सित** काले, लाल और सफेद · ~ आलस-लोचन ६५।
**असितन** काले लोगों · यह ~ को रोत्यौ ३३८३।
**असित-सित** काला और सफेद : अरुन ~ पीतऽनुहार ४३०१।
**असिष** आशीर्वाद · मनावति ~ दै दै नाम ३०२९।
**असी** अस्सी · ~ सहस किंकर-दल तेहिकें ९/१०४। ~ **इक** अस्सी एक (लगभग अस्सी), अस्सी एक = इक्यासी : ~ कर्म विप्र को लियौ ५/२।
**असीस** आशीर्वाद : देत ~ सूर, चिरजीवौ रामचन्द्र रनधीर ९/१८, उमँगि ~ देत सव हित ३०। ~ **दई** आशीर्वाद दिया : तवहिं ~— परसन ह्वै ४०३३। ~ **सुनाई** आशीर्वाद दिया : द्विज-गन ~— ९/१६९।
**असीसैं** आशीर्वाद देती हैं : जोरि कर विधि सौं मनावति ~ लै नाम २५६५।
**असुचि** अपवित्र : गो-सुत ~ तवहिं तैं भयौ ६/५, असुर ~ है मेरी जाति ७/२।
**असुभ** विपत्तियाँ · अखिल ~ हति राखे ३८५२।
**असुरंतकारी** असुरों का अंत करने वाले अर्थात् श्री कृष्ण · भक्त-भ्रम-हरन ~ ४१९४।
**असुर** राक्षस कसरी क वल ~ सहारे १५१५, जरासंध सौं ~ सवारौ १/१७२।
**असुर-अहेरौ** राक्षसों का शिकार · केतिक सत्र जुगै जुग वीते मानव ~ ९/१३२।
**असुर-कुल** असुर-समूह · उधरौं धरनि ~ मारौ ४।
**असुर-गुरु चूर** असुरों के गुरु शुक्र (हीरे) के चूर्ण में : किधौं ~ २६६८।
**असुर-दिसि** असुरों की ओर · ~ चितै मुसुक्याइ मोहे सकल ८/८।
**असुर-देह** राक्षस का शरीर : तू अव ~ धरि जाइ ६/५।
**असुरनि** १ असुरों : लरे भई ~ की हारि, मथि समुद्र सुर ~ के हित। ३ असुरों के · ~ पास वहुरि चलि गए १२/२। ४ असुरों को · सव ~ मारि वहाऊँ २२१। ५ असुरों ने · ~ विस्वरूप सौं कह्यौ ६/५। ६ असुरों में : खगपति अरि उर ~ सका १४३। ७ असुरों से · आइ ~ कह्यौ, लेहु यह अमृत तुम ८/८।
**असुर-निकंदन** राक्षसों का विनाश करने वाले : सूरदास प्रभु ~ ६४।
**असुर-पति** १ राक्षसराज (हिरण्यकश्यप) : कह्यौ ~ सौं यौं जाइ ७/२। २ राक्षसराज (वृषपर्वा) : करौ ~ अव तुम सोइ ९/१७४।
**असुर-बुधि** राक्षसी बुद्धि : ~ यह कीनी ३/११।
**असुर मन** राक्षस के मन में भयौ ~ अति अहलाद ७/२।
**असुर-संहार** राक्षस (हिरण्यकश्यप) का वध : करौ क्षमा कियौ ~ ७/२।
**असुर-संहारन** असुरों का नाश करने वाले · संत उवारन ~ १९२।
**असुर-सुता** · असुर (वृषपर्वा) की पुत्री शर्मिला ~ ताकै सँग दई ९/१७४।
**असुर सैन** असुरों की सेना : पहुँची तव ~ ९/९६।
**असुरहन** असुरों को मारने वाला · ओंकार आदि वेद ~ सारा० ९९३।
**असुरहि** असुर को · ज्ञान-बुद्धि ~ क्यौं भई ६/५।
**असुरहूँ** असुर ने भी · ~ देवगति तुरत पाई ८/९।
**असुराधिप** असुरों के राजा · रावण कुम्भकर्ण ~ वढे सकल जग माहि सारा० १४१।
**असुरे** राक्षस : ~ विद्या समर वहुरि लाग्यौ करन ४०२१।
**असूया** ईर्ष्या, एक संचारी भाव : एक अवल करि रही ~ सा० ल० ४७।

**असेस** अपार, अनत : मधुर मेह ~ २२९० ।
**असोच** बेफिक्र, निश्चिन्त • चिन्ता रहि ~ १/१०२ ।
**असौच** अपवित्र • हौ ~ अक्रित अपराधी १/१२८ ।
**अस्त १** अस्ताचल . हिरनकस्यप बढ्यौ उदय अरु ~ लौं १/५ । २ डूबते : मानौ ~ होत रवि साँझ २५३० ।
**अस्तन** स्तन : ~ बिष जु निचोहिँ परि० १/३१ ।
**अस्तन-पान** स्तन-पान, दूध पीना • एक दिन ~ करावति सारा० ४२७ ।
**अस्ति** हड्डी : ~ रही कै चाम २८२३ ।
**अस्ती** मथुरेश कस की पत्नी : ~ अरु प्रारती दोउ पत्नी कसराय की सारा० ५९६ ।
**अस्तुत १** प्रशसा (स्तुति) : कस ~ मुख गानी ५८९ । २ अप्रशसा, निंदा, व्याजस्तुति अलकार : विरह ~ पेर सा० ल० २९ ।
**अस्तुति १** स्तुति, प्रार्थना, प्रशसा, वन्दना, विनय . करन लगे ~ या भाइ ४२९७, बहुरि इद्र ~ उच्चारी ७/२, बहुरि बहु भाइ प्रहलाद ~ करी ७/६ । ~ **करत** प्रशसा करती हुई • मन मन ~— बखानै ८९१ । ~ **करी** स्तुति की• इहिं बिधि बहु ~— ११७५ । ~ **कीन्ही** स्तुति की हाथ जोरि करि ~— ४१९० । ~ **गानी** स्तुति गायी धन्य-धन्य मुख ~— १७८२ । ~ **गावैं** • स्तुति वचन बोल रहे हैं : और सबै मुख ~— ९३६ । ~ **मुखनि** मुखो से स्तुति . सुरगन करत ~— ९७९ ।
**अस्त्र** फेंक कर चलाए जाने वाले हथियार : जाकै ~ तिनहिं तेहि मार्‌यौ ३०४९, ~ **दीन्हे डारि** अस्त्र डाल दिये दीन ह्वै सुरराज आगैं ~— ८८२ ।
**अस्त्रनि** अस्त्रों के • अग-अग बल अपने ~ २०३५ ।
**अस्थान १** स्थान • निज ~ मन मै नहिं भावत २१८५ । २ स्थान पर : भग ~ नेत्र तब भए ६/८ । ३ (पूजा का) स्थल : ~ लीपि पात्र सब धोए २६० ।
**अस्थामा** अश्वत्थामा (द्रोणाचार्य का पुत्र) . भीषम दोन करन ~ १/२४९ ।
**अस्थि** हड्डी • आमिष रुधिर ~ अग १/७६ ।
**अस्थित** स्थित • जौ लगि ~ देहु ३५३९ ।
**अस्थिर** स्थिर, अचचल : भक्तनि हाट बैठि ~ ह्वै २/३१० ।
**अस्नान** स्नान : करति ~ सब प्रेम बुड्कीहिं दै १९११, राम गगादि, जमुनादि ~ करि ४२२३ ।
**अस्पर्स** स्पर्श से, छूने से : भऐ ~ देव तन धरिहै ८/२ ।
**अस्म** पत्थर . ~ लकुट पद त्रान १/१०३ ।
**अस्म अचेत** जड शिला या पत्थर : ~ प्रगट पानी मै ९/१२३ ।
**अस्मय** पाषाण ~ तन गौतम तिया १/४ ।
**अस्मर** कामदेव • निपट ~ दोऊ, निरखि देखि री सखि ३०६० ।
**अस्रु** आँसू रोमाच प्रगट भए आनँद ~ बहाइ ७१८ ।
**अस्व १ घोडा** • इद्र ~ कौं हरि लै गयौ ९/९, कहूँ ~ शृगार सारा० ६७४ । ~ **खोज** घोडे की खोज • ~— कतहूँ नहिं पाए ९/९ । ~ **चढि** घोडे पर चढकर : कहुँ मृगया को चले ~— श्री बसुदेव कुमार सारा० ६६५ ।
**अस्वत्थाम, अस्वत्थामा** अश्वत्थामा (द्रोणाचार्य का पुत्र) • ~ भय करि भग्यौ , ~ न जब लगि मारौं १/२८९ ।
**अस्वमेध** अश्वमेध (एक प्रकार का यज्ञ) : ~ जज्ञहु जो कीनै २/३, ~ करवाय युधिष्ठिर सारा० ८४१ ।
**अस्विनि सुत** अश्विनी कुमार (त्वष्टा की पुत्री प्रभा नामक स्त्री से उत्पन्न सूर्य के दो पुत्र) . ~ इहि अवसर आए ९/३ ।
**अस्विनि-सुत-हित** अश्विनी कुमार के लिए • ~ भाग उठायौ ९/३ ।
**अहं** अभिमान, अहकार . ~ ममता हमैं सदा लागी रहै ८/१६ ।
**अहँकार--पटवारी** अहकार रूपी पटवारी • ~ कपटी झूठी लिखत बही १/१८५ ।
**अहँकार परे** गर्व से हीन : देखियत दोउ ~ २१२५ ।
**अहँकारी** घमडी, अभिमानी • मेरौ सुत ~ ९६७ ।
**अहंभाव** अभिमान, अहकार, अपने को सब कुछ समझने का भाव . ~ तें तुम बिसराए १/२०८ ।
**अहं-ममता** अहकार और ममता : ~ हमे सदा लागी रहै ८/१६ ।
**अह दिन** ~ निसि यह तन जारौं १/२०९, ~ निसि नाथ रहत बेहाल ८/१२७ ।
**अहत** छूटती है • अब पै फेन ~ २५८५ ।
**अहदी** सिपाही (दूत) . जम ~ पठयौ १/६४ ।
**अहनिसि** रात दिन कोटि तैंतीस सुर सेव ~ करैं ९/१२७, ~ रहत पलक सुधि बिसरे २३०५ । ~ **बिसारी** दिन रात भुला दिया है : नींद अरु भूख ~ — ४१९४ ।
**अहमिति** अविद्या, अहकार ~ जनम बिगोइसि १/३३३ ।
**अहरनिसि** रात दिन प्रेम पय सींच्यौ ~ ३९१७ ।
**अहलाद** आनद, हर्ष . भयौ असुर मन अति ~, अति ~ भयौ जसुमति ३१ ।
**अहल्या** गौतम ऋषि की पत्नी, अहल्या का • मारग मे ~ उद्धारी सारा० २०२ ।
**अहार** भोजन : हरि ~ चलि जात ३९७६ ।
**अहारी** खाने वाला अविगत अल्प ~ ८/१४ ।
**अहि १** नाग, सर्प • गोकुल कुल ~ बिरह डस्यौ ३८५०, कुटिल बिकट ~ कारे ३५९२ । २ कालिय नाग : ~ सिर धरि अगनित रिपु मारे १/९४ । ३ नाग को : ~ बेनी मोहयौ २७७७ ।

**अहि-अंग-बिभूषन** सर्प से विभूषित अंग वाले अर्थात् शिव : अहि-सायी, ~ अमित दान-बल-विष हारी १७१ ।

**अहि-इन्द्र** नागराज (कालिय नाग) : ~ पैं गयौ ५८४ ।

**अहि कारौ** काला सर्प : क्यौंऽब छुवहिं ~ ३७४२ ।

**अहि-वरनी** सर्पिणी : ~ न फिरी २३१५ ।

**अहि-छत्र** अहिछत्र (कुकुरमुत्ते) के : अनायास ~ छिनक मैं ९६८ ।

**अहिनारि** सर्पिणी (कालियनाग की स्त्री) : कर जोरे ~ ५६८ ।

**अहित** १ अकल्याण, बुराई : पांडव ~ विचारी । २ अकल्याण-कारी, नुकसानदायक : और ~ अभच्छ भच्छति १/५६ ।

**अहिनि** सर्पिणी, नागिन : सुभग वेनी भइ ~ कारी २०७९ ।

**अहिनी** सर्पिणी : मानहु अर्द्धचन्द्र तट ~ १८१४ ।

**अहिपति** १ सर्पों के राजा : ज्यों ~ केंचुरि कौ ११५८ । २ शेषनाग : कवरि ग्रथित ~ न सहस फन २११७ ।

**अहिपति-सुता** ऐरावत वंशी कौरव्य नाग राज की कन्या उलूपी : ~ सुवन सन्मुख ह्वै १/२९ ।

**अहिपति-सुता-सुवन** ऐरावत वंशी कौरव्य नागराज की कन्या उलूपी का पुत्र वभ्रुवाहन : ~ सन्मुख ह्वै वचन कह्यौ इक हीनौ १/२९ ।

**अहि-फन** कालिय नाग का फण : जे पद ~ फन प्रति धारी ९८१ ।

**अहिवर** सर्पों में श्रेष्ठ, सर्पराज : या विषधर स्याम ~ ७४५ ।

**अहि-भूषन-धारी** सर्प का आभूषण धारण करने वाले (शिव) : गरल-असन ~ ७९० ।

**अहि-मैन** सर्प रूपी कामदेव : डसी कठिन ~ ७४९ ।

**अहिर** अहीर (एक जाति विशेष) : ~ दुहत सब गैया ६७९, ~ जाति गोधन कौं मान १९२५ ।

**अहिर जाति** अहीर एक जाति विशेष : ~ ओछी मति कीन्ही ९०७ ।

**अहिरनि** १ अहीरों के : ~ काँधे जोरि ५८३ । २ अहीरों ने : ~ करी अवज्ञा प्रभु की ८५६ ।

**अहिराइ** अहिराय (कालियनाग) : मोकौं नहिं जानत ~ ५५५ ।

**अहिराज** सर्पराज (कालियनाग) : विनु जानैं ~ विष-ज्वाल वरसै । ~ **लजाने** सर्पराज (शेषनाग) लज्जित हो गए : भुजा देखि ~— १७५७ ।

**अहिरावन** रावण का एक पुत्र जो पाताल में रहता था : तुम्हें मारि ~ मारैं देहि विभीषन राइ ९/१४० ।

**अहिलता** नागवेलि, पान : ~ रंग मिट्यौ अधरन २६७९ ।

**अहिलता रंग** पान का रंग : ~ मिट्यौ अधरन २६७९ ।

**अहिल्या** गौतम ऋषि की पत्नी, जिसका सतीत्व इन्द्र ने भ्रष्ट किया था और जो पति के शाप से पत्थर हो गई थी, श्री राम के चरण स्पर्श से इसका उद्धार हुआ : वलि वह चरन ~ तारी १/३४ ।

**अहिवात** सौभाग्य, सोहाग (सुहाग) : चेरि कौं ~ दीजै ५७७ ।

**अहि सयन** शेषशायी (शेष पर शयन करने वाले) अर्थात् विष्णु : छीर-सिंधु ~ मुरारी २०२२ ।

**अहिसायी** सर्प पर शयन करने वाले अर्थात् विष्णु : ~ अहि अंग विभूषन १७१ ।

**अहीठ** १ अधकचरे : ये इन अवल ~ २३७२ । २ अधिष्ठ, सायी : अतिहि नवल ~ २२८७ ।

**अहीर** ग्वाला (एक जाति विशेष) : हम ~ व्रजवासी लोग १९२२ ।

**अहीर-गृह** अहीर के घर की : हम ~ नारि १६१८ ।

**अहीरा** अहीर : अति ही निठुर ~ परि० १/१५१ ।

**अहीरि** ग्वालिन, अहीरिन : हम अवला ~ व्रजवासि ३९०१, हम ~ कह जानैं, जोग जुगुति की रीति ४०९५ ।

**अहीरी** १ ग्वालिन, अहीरिन : नैंकु हूँ न थकत पानि निरदई ~ ३४८ । २ आभीर राग : मोहन राग ~ गाई ३२१७ ।

**अहुँठ** तीन और आधा, साढे तीन : ~ पैग वसुधा सब कीनीं १२५ ।

**अहूठें** नष्ट हो जाएगा : सूर वदन देखतहिं ~, यह सगीर कौ रोग ३३९३ ।

**अहेरिया** शिकारी : हेरि-हेरि ~ हरि ३५८४ ।

**अहेरी** १ आखेटक, शिकारी : अचूक ~ नहीं अजान ३३२६ । २ शिकारी ने : हम अवला ठगीं विवस ~ ४०९४ ।

**अहेरौ** शिकार : करत असाधु ~ ४२९५ ।

**अहै** वर्तमान है : राखनहार ~ कोउ औरै ७/३ ।

**अहो** अव्यय हे : ~ मधुप निमि दिन मरियत हैं ३८८९ । क्रि० १ है : ताकौ विषम विषाद ~ ९/७ । २ हो : वडे चतुर तुम ~ कन्हाई १६१० । सबोधन १ अरे : ~ सुवल श्रीदामा भैया ४६३ । २ अरी : ~ महरि सुन लेहु बुलाई ८१९ ।

**अहो पति** हे स्वामी : (देवकी) ~ सो उपाइ कछु कीजै १०/० ।

**अहोभाग** अहो भाग्य : ~, नदसुत तप कौ पुंज लियौ ४८६ ।

**अहौ** १ हे : ~ पथिक कहियौ उन हरि सौं ३१९१ । २ अहो ! : कहन लाग्य सुर ~ विचारौ ३०७० ।

**अह्यौ** नाग ने : मनु डसि गयौ ~ ३१३५ ।

# आ

**आँक** बार एकहु ~ न हरि भजे १/३२५।
**आँकुसा** अकुश ~ राखि कुभ पर करष्यौ ३०५८।
**आँकौं** अक मे · ~ भरि आइ लीजै २७९१।
**आँखनि** आँखो से · देखत अपनी ~ तुमही ४०७१।
**आँख-मिचाई** आँख मिचौली . ह्यॉ हरि खेलत ~ ४०५०।
**आँखि** आँख . सिव की लागी हरि-पद तारी ताते नहि ~ उघारी ४/५। ~ **उघारि** आख खोली तब नारायन ~— ११/३। △ ~ **धूरि सी दीन्ही** मूर्ख बना दिया हरि की माया कोउ न जानै ~ — ६९४। ~ **नहि मारत** पलक तक नही गिराते है, एक पलक भी विलम्ब नहीं करते हैं तिहिं जल गाजत महावीर सब, तरत ~— ९/१२३। ~ **लगी** नीद आई बहुरौ भूलि न ~—३२६५। ~ **लुभी** नेत्र लुभाए रहते हैं घन तन-स्याम, पितावर दामिनि, चा तक ~ — १८७०। △ **देखौं भरि** ~ इच्छा भर कर देखूँ अवकैं जो परचो करि पावौं अरु —~ ९/१६४। △**आवत न ~ तर** कुछ नहीं समझता, तुच्छ मानता है और पतित —~— देखत अपनौ साज १/९६। △~ **गडि लागत** मनमे बसता है, पसद आता है . हमरे यौवन रूप ~ — १४६१। △ ~ **दिखावत** सक्रोध देखता है ~ — हौ जु कहा, तुम करिहौ कहा रिसाइ २९०७।
**आँखिनि १** आँखो ~ मैं बसै, जिय मैं बसै, हिय मे बसत १९१९। २ आँखो मे करि निरध निवहे दै माई, ~ रथ पद धूरि ३१६०। ३ आँखो मे मेरी ~ कछु भूल भई सी २११३। △~ **धूरि दई** भ्रम मे डाला ब्याकुल होत हरे ज्यौ सरवस ~— १/५०।
**आँखिनी** आँखो ~ तैं छिनक कान्ह करि सकै न न्यारे ३५८२।
**आँखि मिचाई** आँख मिचौली हरि ग्वालनि मिलि खेलन लागे बन मैं ~ १३९७
**आँखि-मुँदाई** आँख मिचौली हरषि स्याम सब सखा बुलाए खेलन ~ २३९।
**आँखी** आँख मे मैं राखे धरि तुहि ~ परि० १/६३।
**आँगनहि** आँगन मे स्याम रहे ~ डराई ८९३।
**आँगनही** आँगन मे एक स्याम ~ देखे, इक गृह रहे समाइ २५२६।
**आँगरी** अँगुली · बिदुरित दनि जु अनूप ~ परि० १/१२०।
**आँगुरिनि १** अँगुलियों के सुभग ~ मध्य बिराजत ६७५। २ अँगुलियों से कैसे आइ पावतौ, जौ ~ छियतौ ३७३।
**आँगुरी** अँगुलियाँ कहाँ मेरे कान्ह की तनक सी ~ ३०७।
**आँगे** अग से लगाए, अपनाए दिनहिं दिन अधिकार बाढ्यौ ~ रहत कन्हाइ १२७१।
**आँचर १** आचल की गाँठि ~ छोरि कै, मोतिसरी लीन्ही हाथ २००६। २ आचल से स्रवन मूँदि, मुख ~ डाप्यौ ९/८३।
**आँचि** गमी मधुर ~ मै औटि सिरायौ १६००।
**आँची** गमी, तपन से काल डरत भ्रू भँग की ~ १/१८।
**आँचे** तपाया, भून दिया · बिरह अनल ~ २५४९।
**आँजत** अञ्जन लगा लिया . ~ नैन ११८१।
**आँजति** अञ्जन लगाती है बेंदी भाल, नैन नित ~ २०५१।
**आँजन** अजन लगाने की क्रिया ललिता लोचन ~ लागी २९०१।
**आँजही** अजन लगा रही थी नैन अजन अधर ~ ९९८।
**आँजहु** लगाओ : ~ भस्म जु मुद्रा सेल्ही ३४९२।
**आँजि** अजन लगाकर सीस बेनी गूँथि लोचन ~ करी अनीत २८७६।
**आँजैं १** अजन लगाए लोचन मूँदि रहौ बिनु ~ ३८८३। २ अजन लगाने से सूरदास सोभा क्यौं पावत आँखि आँधरी ~ ३८२५
**आँजै** अजन लगाते है : सारँग सुत तहाँ ~ २७०६।
**आँध** (काम से) अन्धा चारु मोहिनी आइ ~ कियौ १/४३।
**आँधरि** अधी कच खुभि ~ काजर, कानी ३२३०।
**आँधरी** अन्धी बूची, खुभी ~ काजर, नकटी पहिरै बेसरि ३५५०।
**आँधरौ** अधा एक ~, हियकी फूटी, दौरत पहिरि खराऊँ ४१२६।
**आँधे** अधे . जोग गँभीर कूप आँधे सो ३७३०।
**आँधौ** अधा सेवक सूर लिखन कौ ~ पलक कपाट अरे ३३००।
**आँब** आम ~ आदि दै सबै सँधाने ३९६।
**आँसु** आँसू आनँद ~ ढरत लोचन भरि ४२९।
**आँसुअनि** आँसुओ मे स्याम बिनु ~ बूडत ४०७४।
**आँसुवनि** आँसुओ से : ~ **मुख धोवै** बहुत रो रहा है, विलाप कर रहा है इतनक मुख माखन लपटान्यौं डरनि ~ — ३४७।
**आँसु-सलिल १** आँसू रूपी जल का : ~ प्रवाह मानौ, अर्घ नैननि देत ४१४४। २ आँसू रूपी जल मे . ~ बूडत सब गोकुल ४११३।
**आँसू-ढरनि** अश्रु पात ललित श्री गोपाललोचन लोल ~ ३५१।
**आइ**[१] **१** आ पहुँची ~ जसोदा रिस भरि ४१३, ~ गायौ सरस साँवरो सा० ल० ७। २ आई दुर्धर परहस्त सग ~ सैन भारी ९/९६। ३ आए . यह सुनि असुर इन्द्र-पुर ~ ६/५, द्वारै ~ स्याम घन सजनी १८८८। ४ आयगा

(होगा) मेरे कह्यो न मिथ्या ~ ६/५। ४ आया बकासुर छल करि ~ ४२७। ६ आकर हम मरवग नें बैठे ~ सहे-लियाँ ९/१९। △ ~ कढे आ निकले स्याम कहू न ~— हाँ १९६२। ~ नियरानी निकट आ गई ताका मृत्यु ~— ४२०६। ~ परें आ पड़े दुख सुख, कीरति भाग आपनें ~— १/६२। ~ बस्यो आकर बस गया कोऊ ~— समरथ नर ४२३६।

**आइ**² आयु तुम कह्यो सप्त दिवस मम ~ २/१।

**आइके** आकर एक बार ब्रज ~ हरि दरसन देते ३७८६।

**आइगो** आ गया है भू-सुत ~ इहि वेर मा० ल० ५३।

**आइबें** आने को। ~ तौ आइए आना है तो आएँ ~— हरि, पुनि सरीर समात ४०७४।

**आइयाँ** आया है, आ निकला है कम काम गढ खेलन कमल कारन ~ ५७७।

**आइये** आइए नैकुँ निकुंज कृपा करि ~ २५७०।

**आईहें** आएँगे कहि गए निसि ~ हरि २७११, अनहु कान्ह ~ गोकुल ३१७४।

**आइहे** आएगा सर्प इक ~ बहुरि तुम्हरे निकट ८/१६।

**आइहौं** आऊँगा मैं ले जु ~ कृपानिधानहि ९/९५। २ आऊँगी दरसन पाइ ~ अवही ८०३।

**आइहौ** आओगे : ~ पुनि कबै ३०७५।

**आईं** आईं ~ मंगल-कलस साजि के २७।

**आई** १ आकर बरष्यौ ब्रज पर ~ १/२०२, छुपनातर प्रग-ट्यो अब ~ ८४० । २ आ गए अब ऐसें ढँग ~ १९७२। ३ आ रही है यह तो परंपरा चलि ~ ३१२०। ~ चलि (रीति) चली आ रही है जैसिहिं भाँति मढा ~— ८८९। △ जे ~ मुख सबै कही बिना सोचे समझे जो बात ध्यान मे आई, कह दी भवन गई आतुर ह्वै नागरि —~— २६९२।

**आउ** आओ मोहन ~ तुम्हें अन्हवाऊँ १८५।

**आउज** आवज, ताश नामक एक वाद्य बीना झाँझ, पखावज ~ और राजसी भोग ९/७५।

**आउझ** आवज, एक वाद्य (दे० आउज) ~ बर मुहचंग, नैन सलोने री रँगराची ग्वालिनि २८६७।

**आउ-बाउ** आय-बाँय, बकवास मुख मोरिबो जु ~ कहि १४८५।

**आऊँ** १ आता हू जहँ-जहँ परत भीर भक्तन को तहाँ प्रगट हो ~ सारा० १३२। २ आती हूँ ऐसे ही रहि हा लालहि जौ लौं लै ~ २८०९।

**आऊँगौ** आऊँगा रैनि तुम्हारे ~ २४९३।

**आऊ** आओ - सब सौंडा मिलि ~ ४८१।

**आए** १ आ गए कमलनि चढि ~ मानौ ससि ३२। २ आए हुए . कीजे लाज मरन ~ की १/१११। ३ आने, आगमन गमचंद्र ~ की तुमका, देन बधाए आयौ ९/८७। ४ आने मे हमरी सुधि भूली अलि ~ ३८६२।

**आएँ** १ आए हुए बडा बार मोको भइ ~ १७५०। २ आने पर ज्यों ~ रितुराज मत्ता र्।, बेलि द्रुमनि महगन २३२९। ३ आने का • गये मोच ~ नहिँ आनँद २/१८।

**आक** मदार तूल ~ उवराइ २२२९।

**आकरपन** आकर्षण तिन माया ~ करी ९/२।

**आकरपि** आकर्षित करके ~ जिय लेन कबहुं १०६१।

**आकरपे** आकर्षित किया मुरली मन ~ ३६३०।

**आक-रुई** मदार की रुई फर फूटे ज्यौं ~ १८५५।

**आकर्ष** खींचा कालिंदी ~ कियो हरि मारे दैत्य अपार मारा० ३२३।

**आकर्षति** १ आकृष्ट कर लेते हैं ~ तन-मन जुवतिनि के १२२७। २ आकृष्ट कर लेती है दे भुवन ~ प्रान ११८०।

**आकर्षि** खींचकर भुज ~ बाम कर लीन्ही १६८०।

**आकर्ष्यौ** आकृष्ट कर लिया • चित ~ नंद सुत १६४०।

**आकार** १ रूप इत बरनि, उत ब्योम कै चित्र गुहा कै ~ ४२७। २ समान कपि घन कं ~ ९/१२४।

**आकारि** रूप मे . राजति इहिं ~ २११८।

**आकास** १ आकाश बहुरि ~ मग जाइ द्वारावती ४१८९। २ आकाश की ओर कोउ रहे ~ देखत। ३ आकाश मे धुव ~ विराजे १/३६ ~ गयौ आकाश मे (गूँज) गया टूटते धनुष के सब्द ~— ४२२१।

**आकास-बानी** आकाश-वाणी, देवताओं की वाणी सूर ~ भई तबै नहैं ९/७६।

**आकास-मारग** आकाश-मार्ग मे लंक-गढ माँहि ~ गयो ९/७६।

**आकासहिँ** आकाश मे पटकन सिला गइ ~, स्रोनित छिद्र उछरि ~ ९/१५८।

**आकासैं** आकाश मे पटकन सिला गइ ~ सारा० ३८२।

**आकुलता** व्याकुलता, घबराहट कबहुँक बिरह जरति अति व्याकुल ~ मन मे अति २४९८।

**आकुलित** उत्सुकतापूर्ण ~ पुलकित गात ६२३।

**आकूती** स्वायंभुव मनु की एक कन्या, जो रुचि नामक प्रजापति को व्याही गयी थी ~, देवहूती औ परसूता चतुर सुजान सारा० ४७।

**आकृत** आकृति/आकार का नख नैना ~ उर लागे १०८६।

**आकैं** मदार (के फूल) मे रुचि मानत हैं ~ २३५६।

**आखत** अक्षत, बिना टूटा हुआ चावल जो पवित्र कार्यों में प्रयुक्त होता है परम हित ~ अमल चढावौ मा० ल० ९।

प्रजारत ३७८४।

**जारिहै** जला देगी - जनति अनल त्रिय ~ २११६

**जारी क्रि० स० १** जला दिया : मानौ माँगत सुधा आनि विष ज्वाला ~ ४०९५। २ जलाया है - देखो माई इहिं कुबिजा हम ~ ३६४०। ४ जलाये चंद चकोरहि ~ ३९५०। वि० जली हुई, सतायी हुई : भई विरह जुर ~ ३१९१।

**जारे १.** जलाती है विरह दवा अति ~ ३८३४। २ जला दिया : लाज जनेऊ ~ ३५६६। ३ जलाये : डारत है तनु ~ ७४७। △ ~ **ऊपर दागैं** कष्ट पर कष्ट देता है हम विरहिनि विरहा की जारी, ~ — परि० १/१६८।

**जारैं** जलाने से : ~ जरैं न १२७२।

**जारै** जलाता है - धूम मरुत तन ~ ३५४८। २ जला देता है, नष्ट कर देता है - मो मन अपने पापनि ~ ६/४।

**जारौं १** जला दूँ : अनल सकल पुर ~ ९/१०८। २ जलाता हूँ - सूरदास मुनि भक्त विरोधी, चक्र सुदरसन ~ १/२७२।

**जारौ १** जलाओ नृप कह्यौ इंद्र सहित तिहिं ~ १२/५। २ जलाती हो : अह निसि यह तन ~ १/२०९।

**जार्‌यौ १** जला दिया : कठिन हृदय करि मन कुल ~ ४२१७। २ जलाना - तच्छक कुल समेत ~ १२/५।

**जाल१ १.** जंजाल को असरन सरन हरन जग ~। २. जाल मेल्यौ ~ काल जब खच्यौ १/६७। ~ **बाम्हि** जाल में बँधा : ~ — अफनात १२०६।

**जाल२** समूह : मनु संग लिपटीं वनिता ~ १०५०।

**जालनि** जालों, जालियों ससि सका निसि ~ कै मग वमन बनाइ मिए ४११८।

**जालरंध्र** झरोखा : ~ ह्वै सहचरि देखत सारा० १०२०।

**जालरंध्रनि** झरोखे पर - ~ रहे ठाढे २२११।

**जाल-रंध्र-मग** खिड़की के छेद में से ~ नैन लगायौ २१८७।

**जाल** जड़ा हुआ - कर केयूर कंचन नग ~ ६२५।

**जालावलि** अनेक जाल : ~ रहे घेरि परि० १/८६।

**जाली क्रि०स०** जलाई : वन बेली दव ~ परि० १/२९। वि० जलायी हुई - जीवहि विरह की ~ ३८२३।

**जाव** जाइये - तब हरि कहेउ ~ घर घर मारा० ६६२।

**जावक** महावर : चरननि ~ दीन्हौ ३६०१।

**जावत** जा रहे हैं - हय-गय वसह-हंस-मृग ~ ९७६।

**जावदेक** जितने भी - घर बाहर ते बोलि लेहु सब ~ ब्रजबाल ३८८४।

**जावन** दही जमाने का जामन दै कपूर-पुट ~ नायौ १६००। ~ **पय फेरैं** जामन के लिए दूध डाल रही है : कोउ दधि मैं ~ — ९८९।

**जावै१** पैदा करे धनि जननी जौ सुभटहिं ~ ९/१५२।

**जावै२ १** जाता है - यह तन क्यौं हूँ दियौ न ~ ६/५। २ जायें : वृन्दावन ~ २/७। ३ जाये को ~ अब गोरे ३७६३। ४ जायेगा : भँवर मग उड ~ मा० ल० ७४। **मिटि** ~ नष्ट हो जाती है - बहुरौ ताहि बुढापा आवै, इंद्री-सक्ति सकल — ~ ३/१३।

**जावो** जाओ : जननी सुत पितु जा ढिग ~ सा० ल० ९।

**जास** जिसका - सख्य और आतम निवेदन प्रेम लच्छणा ~ मारा० ११६।

**जासु १** जिसकी : तन अभिमान ~ नसि जाइ ३/१३। २ जिस : वसन ये नृपति के ~ की प्रजा तुम ३०४७। ३ जिसका ~ आलाप सुनि द्रुम सोउ पल्लवै २४५३।

**जासौं** जिससे : ~ उपजी प्रीति रीति अलि ३६२५।

**जासौ** जिसक - ब्रजवासी वस ~ परि० १/२४।

**जाहि१ १** जाता - न गनि ~ ४/११। २ जाती है नितप्रति आवहि ~ १६१८। ३ जाते थे - बैठे हा रहि ~ ५/२। ४ जाते है मातु पिता बलि ~ ३०९०। ५ जाते है, बीत जाते हैं : दिन सौ तीन साठि जब ~ १२/४। ६ जाने वाली है - तुम पावत हम घोष न ~ १०२१। ७ जाये - तुमहि छाँडि कहैं ~ ५८३। ८ जायेगी - भवन नहीं अब ~ कन्हाइ १०२४।

**जाहि२ १** जहाँ रुकमिनि चलीं जन्म भूमि ~ ४२७३। २ जिसका - काम भच्छ हित ~ ४०७। ३ जिसके - बलि हौं गुपाल मिलि ~ सगहि संग ४०८१। ४ जिसको : गए ~ जुग बीति ४२४३। ५ जिससे : सोइ कहौ तुम ~ डरे हौ २६३७।

**जाहिगे** जायेंगे - मन ही मन जीति ~ २१६१।

**जाहि१ १** जिसका 'सूर' स्याम सुखद धाम, राधा है ~ नाम १९७८। २ जिस कह्यौ ~ परकार ३/६। ३ जिसको : ~ ग्यान सिखवन तुम आए ३९२५। ४ जिसपर - ऐसौ कौन ~ प्रभु कोपे ९२७। ~ **लगि** जिसके लिए - जोगी भ्रमत ~ — भूले ३९२४।

**जाहि२ १** चला जा : ~ मति-मूढ, कायर, डरानौ ९/१११। २ चली जा - जसुमति कहति इहाँ ते ~ ३१६। ३ जाता है कोउ घर तैं भोजन लै ~ ८२७। ४ जाती है : तह गैया गनी न ~ २४। ५ जायें कहो घर हम ~ कैसे १६२५।

**जाहीं१ १** जायँ : कह्यौ दे बसन पहिरि ~ ३०४७। २ जाता है हमतैं सुनी न ~ ३९२४। ३ जाते हैं - इत उत कहू न ~ २२३५। ४ जायेंगी : यहै कहै बलि ~ २२५८। ५ जायेंगे - कैसें बल मोहन ब्रज ~ ३१०९। ६ जा रहा हैं मिलनें समुद्रहिं ~ २७४५। ७ जा रही हैं कोउ बन घन ~ १०९६। ८ जा रहा था : एक घर कौं फिरि ~ ८४१। ९ जा सकता है - इनकी दसा सखी बरनी नहिं ~

२३७० । १०. प्राप्त होते हैं बिमुख अगति कौं ~ २/२३ ।

**जाहीं**[२] जहाँ : यह मथुरा कचन की नगरी मनि मुक्ताहल ~ ४१५७ ।

**जाही**[१] चमेली की जाति का एक सुगंधित फूल : ~ जूही सेवती करना १०९५ ।

**जाही**[२] जिस . ~ सौं लगत नैन २४१८ ।

**जाहु** १. चली जाओ, जाओ : अजहुं फिरि अपनैं घर ~ ११८० । २ जाओगे : तुम कहँ ~ पराइ ३१४ । ३. जाना : तुम जनि ~ डराइ ८४३ । ~ **जाहु** जाओ जाओ . ~ — आगे तै ऊधौ ३५२८ । ~ **तौ जानौं** जाओ तो जानूँ : उहाँ ~ — ४१२७ ।

**जाहुगे** जाओगे बाहँ मरोरि ~ कैसें १९३२ ।

**जाहू** जाओ : अबहीं ब्रज ~ २९३९ ।

**जिवाइ** भोजन करा के : आहुति अगिनि ~ सँतोषी ९/१४१ ।

**जिवावति** खिला रही है षटरस की ज्यौनार ~ ५१४ ।

**जिवावहु** खिलाओ . इत गोपिन सौं कहत ~ ८३९ ।

**जिवावै** खिलाता है . वह अपनै ठाकुरहिं ~ २४९ ।

**जिअत** जीवित रहती · नाहिन मान ~ नल बाहर ३७२७ ।

**जिअन** जीना : तुम कैसैं कैं ~ विचारत १/२८४ ।

**जिए** १. जीता है, जीवित है : देखि पर नारी ~ ४/१२ । २. जीवित हो गये हे : (ऊधौ) हरि बिनु ब्रज रिपु बहुरि ~ ३६२० । ~ **भाए** मन मे इच्छा हुई . कृष्न मिलन ~ — ४८८७ ।

**जिऐ** १. जीने से · फल कहा तिनके ~ ३८६५ । २. जीवित रहे · कैसै ~ सूर के प्रभु बिनु ३५८८ । ३ जीवित रहेगे : ~ तौ राजसुख भोग पावैं जगत ४२२२ । ४ जीवित रहेगी : महिमा ~ निकेत ३९६९ ।

**जिठेरो** (दुलारा) पुत्र . छल सौं कछु करत फिरत महरि कौ ~ २७६ ।

**जित**[१] १ जीतने वाला इद्रि ~ हौं कहावत हुतौ ८/१० । २. जीत लेता है · बदन बिधु ~ लरनि १०९ ।

**जित**[२] जिधर . ~ देखति तित कोऊ नाहीं १/२५० । ~ **कित** इधर-उधर, यहाँ वहाँ . ~ — लागे भागन ४२६८ । ~ **जित** जिधर-जिधर : ~ — मन अर्जुन कौ १/२३ । ~ **तित** इधर उधर, जहाँ-तहाँ : ता दिन तें मारग घर ~ — १६८१ । ~ **तितको** जिधर-तिधर को यादव जात भाज ~ — अनत जाय सुख कीन्हों सारा० ७४४ । ~ **ही जित** जिस जिस ओर : ~ — ऐंचति १/९८ ।

**जितए** जीत लिया है अग अग ~ २२९८ ।

**जितक** १. जितना . कही ~ कहि आई ३६२४ । २. जितने . मेरी देह छुटत जम पठए ~ दूत घर मौ १/१५१ ।

**जितनक** जितना ही : ग्वाल बाल ~ फिरि फेरत परि० १/२०१ ।

**जितनौ** जितना . ~ (गहना) पहिरि आजु हम आई १५४१ ।

**जितहि** जिधर : चाहति हुती गुहारि ~ तैं ३९७० । ~ **जितहि** जिधर-जिधर · ~ — रूख करैं लडैती २८२६ ।

**जितहीं** जिधर ही : ~ वै चलत तितहीं आपु जात ३२३८ ।

**जिताए** जिता दिया : रनहि ~ है जदुराई १/२४ ।

**जितावै** जिता दे . जौ श्रीपति तोहिं ~ १/२७५ ।

**जितिक** जितनी बार ~ बोल बोल्यौ तुम आगैं ९/१०७ ।

**जिती**[१] जीती, जीत गई हारे रघुपति ~ जनक की ९/२५ ।

**जिती**[२] जितनी · ~ हुती हरि के अवगुन की (बातैं) ४१४८ ।

**जिते** १. जितना : ~ मान सेवा तुम कीन्ही ३१२४ । २. जितने भी · ~ करे उपचार मनहु २८२६ ।

**जितेत** जीतने वाले हैं : हमरे मनहिं ~ ३३६९ ।

**जितै**[१] जिधर : चलो रथ लै ~ आवत सा० ल० ७५ । ~ **तितै** जहाँ-तहाँ : ~ — नर नारि मीन खग ४१६५ ।

**जितै**[२] जीतता है : हरि कृपा कै जिहिं, ~ सोई ८/१० ।

**जितौ** जितना . सुनि राधिके ~ स्रम मोकौं २८१५ ।

**जित्यौ** जीत गए . रुक्म ~ कहन लगे सारे ४१९६ ।

**जिन**[१] मत · तब हरि कह्यौ कोऊ ~ डरपो सारा० ७७ ।

**जिन**[२] १ जिनके : ~ लगि हुती बहुत उर आसा ३५९५ । २. जिनको · महानिधि ~ बैकुंठ पठायो सारा० ८२३ । ३ जिन्होंने · अतकाल हरि हरि ~ कह्यौ ६/३ । ४. जिन : ~ जिनहीं केसव उर गायौ १/१९३ । ५ जिसने · ~ यह दुख उपजायौ ९/५० । ६ जिनने : ~ मिलि लाड लडाए २६३१ ।

**जिनकैं** १. जिनके : ~ क्रोध पहुमि-नभ पलटै ९/११६ । २. जिनके लिए . ~ सुगम अनीति ३८८६ ।

**जिनकै** जिनके : ~ है मति थोरी ३९७४ ।

**जिनकौं** १ जिनका : ~ पाप करत दिन जाइ ६/२ । २ जिनसे : मोहिं लगावति हौ तुम ~ १६९९ । ३ जिन्हे, जिनको : ~ नहीं अग तै टारत २४०६ ।

**जिनको** १. जिनका : पुर पैठत ~ जस गावत ९/१६७ । २ जिन्हे, जिनको : ~ इक अनन्य ब्रत सूझै ३७१५ ।

**जिनहि** १ जिनको, जिन्हे · ~ छाँडि मथुरा तुम आए ३७७५ । २ जिन : गई ~ मैं बाति ३९०५ । ३ जिनके : ~ बचन दरसन न तिर्साह ३५३४ । ४. जिन्होंने बूझौ जाइ ~ तुम पठए ३९५० ।

**जिनहीं** १ जिनके · प्रेम प्रतीति प्रीति ~ मन ३६१० । २ जिनसे : ~ निकसी गग २४६६ । ३ जिसने जिन ~ केसव उर गायौ १/१९३ ।

**जिनसौं** १ जिनसे . ~ मिलि सयानी ३६३६ । २ जिन पर : ~ कृपा करी नदनदन ३६४५ ।

**जिना** जिनका · बहु नायक है नाउँ ~ १९१५ ।

**जिनि**[1] १ जिन : ~ बातनि तें बद्यो फिरत हौं १/२०६ । २ जिनके : ~ बिनु स्याम रहत नहिं २४०६ । ३ जिन पर : ~ रीझे स्याम २४०७ । ४ जिन्हे, जिनको . ~ जोवत लजत अनग २९०३ । ५ जिन्होंने, जिसने : ~ तुमसौं कमल मँगायौ ५६९ । ~ **जिनि** जिन जिन लोगों ने ~ — जाए स्याम कै आगें २४३४ ।

**जिनि**[2] न, मत : कानि ~ तोरै ९/७९ । ~ **कछु मन आनौ** मन मे कुछ दूसरा मत लाओ : तुम ~ — १५८७ ।

**जिनकौ** जिनका : भक्त बछल बानौ ~ २९५० ।

**जिन्हैं** जिन्हे, जिनको ~ तुम रोकन आए १६१८ ।

**जिमि** १ जैसे, समान चद ~ झलकै ११७ । २ समान है : पापी नर लोहे ~ प्रभु जू ४३०२ ।

**जिमाए** भोजन कराया ढोउनि एकैं थार ~ २८२८ ।

**जिम्मैं** जिम्मे/उत्तरदायित्व मे ~ उनकै १/१४३ ।

**जिय** १ जीवन तोष्यौ पोष्यौ ~ दयो १/७७ । २ जीव · ~ करि कर्म जन्म बहु पावै ५/४ । ३ मन, हृदय . आँखिनि मैं बसैं, ~ मैं बसैं १९१९ । ४ मन मे, हृदय मे · (देवकी) कस-काल ~ जानि गर्भ मैं ४ । ५ प्राण तलफि तलफि ~ निकसन लाग्यौ ३६०१ । ~ **आनैं** हृदय मे लाएँ . अपने तैं हैहैं न पराए यह प्रतीति ~ — ४०८६ ~ **ओर** मन की घात : समुझ भइ ~ — ७७६ । ~ **गुनौ** मन मे सोच रही हो : कहा तुम ~ — १०१६ । ~ **गहियै** मन मे रखिए . लाज कछू ~ — २७१३ । ~ **दीन्ह** ध्यान लगाया प्रभू-पूजा ~ — २६० △ ~ **लै भाग्यौ** प्राण लेकर भागे . तब रिषि आपन ~ — ९/५ ।

**जियत** १ जीते . तौ इनपै कत ~ आजु लौं ३२०८ । २ जीते जी ~ न जैहै सूल तुम्हारौ ९/३६ । ३ जीवित : ~ अब जाहुगे ३०७५ । ४ जी रही है हम तिय मृतक ~ ससि सासी ३८४६ । ५ जीवित है ~ जाकौ रौन ३९९७ ।

**जियत्ति** १ जी रहो है · ~ ऐसी रीति ३६०१ । २ जीवित : ~ न मेरें जान ९/७५ ।

**जियतौ** १ जीवित रहता . कैसे देखि ~ ३७३ । २ हृदय मे · यह छबि सदा थिर रहौ मेरैं ~ ३७३ ।

**जियन** जीवन, जीने : छाँडि ~ की आस ३८१३ ।

**जियनि** प्राणों : करत ~ की घात ४०६९ ।

**जियरा** मन मे . छिनु ~ न रहाइ २८६१ ।

**जियहि** पु० मन मे . मैं अपने ढिग तें नहि टारों ~ प्रतीति न आनति ४२५ । क्रि० स० १ जीवित रह सकते हैं ~ क्यौं कमलिनि कौंदी हीन ३३६४ । २ जीवित रहेगी क्यौं अब ~ जोग सुनि 'सूरज' ३७९० । ~ **परयौ री** हृदय मे पड गया है . कहा सोच सो ~ — ११७३ ।

**जियायौ** जीवित किया हत कपि कटक ~ सारा० २९४ ।

**जियावत** जिलाते है मारि ~ नट ज्यौं ३९३६ ।

**जियावन** जिलाने वाली . कृष्ण सुमत्र ~ मूरी २/३२ ।

**जियावहि** जिलाते हैं : सो पुनि आनि ~ ३३८७ ।

**जियावहि** जीवित कर लेगा · आइ जाइ तौ तुरत ~ ७४६ ।

**जियावहु**[1] जिलाते हो · अपनै कर लै क्यौं न ~ ८३५ ।

**जियावहु**[2] बचा लो सारँग मरत ~ २०९७ ।

**जियावै** जिलाता है ज्यौं कोइल-सुत काग ~ ३५९१ ।

**जियावौं** जीवित रखती हू : जल बिनु मीन ~ ३८६३ ।

**जिये**[1] मन मे : गिरिधर नहीं धीरज ~ २६१४ ।

**जिये**[2] जीवित · निग्चर किये मुक्त सब माधव ताते ~ रहे न कोय सारा० २९५ ।

**जियैं** १ जीवित रह सकते है कैसे ~ तरनि दरसावहु ३८७१ । २ जीवित रहे : कैसैं ~ सूरजदास ३८३६ ।

**जियै** १ जीवित रहे . सूर ~ तौ जग जस पावै ९/१५१ । २ जीवित रहेगी . बहुत ~ दिन सात ४०२१ । ३ जीवित रहता है · दादुर जल बिनु ~ पवन भीख ३९८५ ।

**जियो** जी मे ~ मनौ रक निधि पाए ११८२ ।

**जियौं** जीवित रहूँगी · तिहिं बिछुरत जो ~ कर्म बस २९७३ ।

**जियो** पु० १ जीवन . धन्य धन्य पल सुफल ~ १६८ । २ प्राण तुम पै प्यारी बसत ~ १९४० । ३ जी, हृदय : नेकु न धीरज धरत ~ २०७६ । ४ हृदय मे : धारत कौन ~ री सा० ल० शेष १ । क्रि० स० १ उत्पन्न हो गया, जाग उठा · पुनि फिरि मदन ~ री २५३२ । २ जी गये मिरतक कच ऐसी बिधि ~ ९/१७३ । ३ जीता रह सकता है इहिं पावक परि कौ ~ ९/४८ । ४ जीवित रहना नाहिंन चहत ~ ९/४६ । ५ जीने मे · इहिं सुख कहा ~ २/१६ । ६ जीवित रहा जाय कारन कौन ~ ३१५९ । ७ जीवित रहो देति असीस ~ जसुदा सुत ३३ । ८ जी रहे हो · गोकुल आनि ~ ३१६५ । ९ जी रहे हैं · ब्रज मैं गाइ ~ ४८६ ।

**जिव** १ जीव · बिसरि रह्यौ ~ तुमकौं स्वामी ४३०० । २ प्राण है राधा ~, सब देही ११२३ ।

**जिवन** जीवन, प्राणाधार प्रान ~ सब केरे ३१३१ ।

**जिवाइ** जिला तुमहिं डियौ ~ ५०४ ।

**जिवाई** जिलाया है . सूरदास प्रभु काहैं ~ ३२०६ ।

**जिवाऊँ** जिलाऊँगा . मरैं नहि देखता, यौं ~ ८/८ ।

**जिवाए**[1] १ जिला लिया, जिला दिया . हम सब मरत ~ ५०८ । २ बचाया था · बिष जल तें सब सखा ~ ४०८४ ।

**जिवाए**[2] जिलाया : दाहक गरल ~ ३३४३ ।

**जिवाये** जिलाया काली नाग हरि लाये सुरभी ग्वाल ~ सारा० ४७३ ।

**जिवायौ** १ जिलाना जौ तुम हमैं ~ चाहत ३६०७ । २

जिलाया है: जिन जन मरत ~ २/३२। ३ जिलाया, जीवित किया: सुक्र ताहि पढ़ि मंत्र ~ ९/१७३। ४ जीवित किया हो: ज्यौं मृतक मधु दै ~ ४१८०। ५ जीवित रखा जाय· जिहिं जिय जाइ ~ ३७४४।

**जिवावत** जिलाता है: को करि जतन ~ ३८८८।

**जिवावति** भोजन करा रही है: प्रेम सहित दोउ सुतनि ~ २२८।

**जिवावहु** जिलाओ या बिधा करि मोहिं ~ ९/१७३।

**जिवावैं** जिलाने से · कुंवरि ~ अतिहिं भलाइ ७५७।

**जिवावै**[1] जिमाते हैं, भोग लगाते हैं · वह अपने ठाकुरहिं ~ ७४९।

**जिवावै**[2] जिला देगा एकहिं मत्र ~ ७४७।

**जिवावौ** जिलाओ · मृतक सुरनि कौं तुमहूँ ~ ९/१७३।

**जिह** जी मे, मन मे · पर्‍यौ सँदेह ~ गाढौ ३४८१।

**जिहि** १. जिन · ~ नैननि कमल नैन ३५९०। २ जिन्हे: नर ~ देखि डराहिं ९/७५। ३. जिन्होने: ~ जार्‍यौ जग काम सु माधौ २८१४। ४ जिसका . राधिका ~ नाम २४७४। ५ जिसकी फूलि फूलि ~ पूजा कीन्हौ ९२५। ६ जिसके · ~ बस रहत अनत अनग २१३६। ७. जिसने : ~ जो अग अवलोकन कीन्हौ १३६९। ८. जिस पर: ~ बीतै सो जानै २२९७। ९ जिससे: सोइ करै ~ गात पसीजै २८२३। ~ **जिहि** जिस जिस: ~ — भाँति ग्वाल सब बोलत ४९३।

**जिहिं** १ जिस: ~ सरूप मोहे ब्रह्मादिक १३१। २ जिन: जानति हौं ~ गुननि भरे हौ २६३७। ३ जिसका (हरि) सिव समाधि ~ अन्त न पावै ३। ४ जिसने: मन्वतर लगि कियौ ~ राज १२/३। ५. जिसमे: एसौ पूत जन्यौ जग तुमहीं धन्य कोखि ~ स्याम धरे ४३०। ६ जिससे: सोइ करहु ~ चरन सेवै १/१२६।

**जी** १ प्राणो: मोहन जीवन ~ कौ ३०६६। २ मन: सो नहि ~ तैं जाई ३११७। ३. हृदय: मुरत नहिं नैंकु अति सबल ~ के २१२९। △ ~ के पैंड पर्‍यौ है जी के पीछे पडा है, बहुत सताता है ॲखियन के पड़े पैठि ~ — १४३५।

**जीऐ** हृदय मे, मन मे बसौ मेरे ~ ३७००।

**जीजत** १ जीती हैं. ~ मुख चितएँ ३७२१। २ जीवित. माधव या लगि हैं जग ~ ४२८४।

**जीजतु** जीवित, जी रही: ~ हैं मुख चाहि ३६२६।

**जीजियतु** जी रही. कैसैं ~ माई है परि० १/१४०।

**जीजें** १ जिऐं: देखि देखि मुख ~ ४०६४। २ जिया जाए · देहु मोहिं ग्यान जिहि सदा ~ ८/१६। ३ जीती हूँ: मन मोहन मुख निरखत ~ २११। ४ जीने की इच्छा है: सूरदास ऐसो सुख निरखत जग ~ बहु काल ११४। ५. जीने को: ऐसी जियनि दसौ दिन ~ २५९८। ६ जीवित रहती हैं: सुनि सुनि नित ~ ३८८७। ७. जीवित रह सकती हैं: हरि बिनु ऐसी विधि ब्रज ~ ३९१२। ८ जीवित रहेगी: तिनहिं आस करि ~ ३७१७। ९ जीवित है, जीती हैं: निरखि निरखि सो ~ ४००७।

**जीजौ** जियो, जीवित रहो: देहिं असीस बहुत जुग ~ ४२६५।

**जीत** जीतकर: अरप्यौ लोक लाज कुल ~ ४०४१।

**जीतत** १ जीतता हुआ सखा ~ स्याम जाने २४४। २. जीतते हैं: जीतैं ~ भक्त आपनैं ४२२०।

**जीतन** जीतने मनहुँ सकल जुवती ~ कौं २६८२।

**जीतहिगे** जीतेंगे: ~ रिपु आजु रंग रन ३०३६।

**जीतहु** जीतो: जग ~ बल अपनैं २९१४।

**जीति** स्त्री० जीत. हार ~ नहिं जानौ १६६७। क्रि० स० १ जीतकर अब आवैं रघुवीर ~ दल ९/१०९। २ प्राप्त कर · यह जस ~ परम पद पावौं ९/१२१।

**जीतिहौ** जीतोगे · ~ तव असुर महा बलवत कौ ८/८।

**जीती** १ जीतकर: गए ता धाम रस काम ~ २५००। २ जीत ली. ~ पहिलो रारि ९/१०४। ~ **जीती है रन** समर मे विजय भी पाई है. ~ — बसी १०७०।

**जीते** १ जीतकर: रिपु ~ साधे देव काज ९/१६६। २. जीत गए: ~ 'सूर' स्याम गुन कारन २१८४। ३ जीत लिया: पाछे लोकपाल सब ~ सारा० १०६। ४ जीतेगा: जुद्ध ~ सो मोहिं बरै आइ ८/११। ५ विजेता हो: डोलत ग्वाल मनौ रन ~ ३२।

**जीतैं** १ जीतता जाता है · जा परसैं ~ जम-सैनी ९/११। २. जीतते हैं: ~ जीतत भक्त आपनै ४२२०। ३. जीतैं, जीता जाय · कह्यौ सुरनि ~ किहिं भाइ १२/२।

**जीतै** जीत सकता है. बुधि बल करि को ~ ताहि ३१६।

**जीतो** जीता: चारो भ्रात चारि दिसि ~ भारत कही बखान सारा० ७३४।

**जीतौं** जीतूँ क्यौं करि ~ जादवराइ ४२०६।

**जीतौ**[1] जीवित होता (पुनर्जन्म होता): पुनि ~ पुनि मरतौ १/१२३।

**जीतौ**[2] जीतोगी. सूर स्याम जिहिं ढरि मिले नहि ~ हरिहौ १३४२।

**जीत्यो** जीता: करि रिपु हानि समर सब ~ राम कृष्ण घर आये सारा० ६२१।

**जीत्यौ** १ जीतकर: ~ जरासध रिपु मार्‍यौ १/१०९। २. जीत गया. ~ है सुत मोर २४०। ३ जीत गए: रग भूमि मैं हरि ~ नृप हारौ ४०३०। ४ जीतना: ~ चाहै मोहिं १६१८। ५. जीत लिया: गिरिवर धरि ~ सुरराई

९६१ ।

**जीवे** जीने • देखियत नाहिं जतन ~ कौ ३८९३ ।

**जीवैं** जियें, जीवित रहें . दोउ ~ सो करौ उपाइ ९/१७३ ।

**जीभ** जिह्वा । △ ~ **करै किन थोरी** बकवाद कम क्यों नहीं करती : हाथ नचावन आवति ग्वारिनि ~ — २९३ । ~ **लडावति** वे समझे-बूझे बातें करती हुई सुवा पढावति ~ — ताहि विमान पठायौ १/१८८ ।

**जीभि** जिह्वा △ ~ **पिरावत** बकने की इच्छा होती है . काहें ~ — ३६३० ।

**जीय** १ जीव : तन कैं बस ज्यौं ~ २०६९ । २ प्राण • सूर स्याम सुत ~ मातु के ५४६ । △ ~ **धरै** जी से ध्यान देते • प्रभु नाहिं ~ — १/११७ ।

**जीयति** जीवित, जीती ~ न मेरे जान ९/७५ ।

**जीयन** जीवन, जीना, जीवित रहना : धृग तव जन्म ~ धृग तेरौ ९/४९ ।

**जीयो** जिया • गोकुल नद अहीर गोप गृह पय पिय के यह ~ सारा० ७३९ ।

**जीयौ** जियो . ब्रज तौ नीकी जीवन ~ परि० १/१६४ ।

**जीरन** १ जीर्ण : ज्यौं तरु ~ पात ३९२२ । २ फटे हुए . ~ पट कुपीन तन धरि १/३४१ ।

**जीर्न** जीर्ण (फटे हुए) . छीन अग ~ वसन ४२४४ ।

**जीव** १ जीव हैं ~ जल थल जिते, वेष धरि तिते १/१२० । २ जान, प्राण जरासध ~ लै भज्यौ रन खेत तैं ४१८३ । ३ जीव . ~ न तजै स्वभाव जीव कौ १/२०७ । ४. जी/मन मे • मेरे ~ ऐसो आवत भइ २७६२ । ~ **कै पाछैं** प्राणान्त के बाद • सौ तौ टरै ~ — २३६१ ।

**जीवक** छोटे जीव : जल ~, दादुर रटत मोर ९/१६६ ।

**जीव-कवि** शुक्राचार्य : मनहु वामव वलि पठाए ~ कछु कहत १८४ ।

**जीव-घट** शरीर मे जैसे जीव . ज्यों जल मसक ~ अतर मम माया इमि जानि २/३८ ।

**जीवत** १ जीता है, जी रहा है भजन विनु ~ जैसै प्रेत २/१५ । २. जीते जी ~ मुरछि मरे २३०७ । ३ जीते ही : मैं अपराधिनि ~ विछुरी ३२२९ । ४ जीवित, जीते . ~ हैं आनद रूप रस ३८६० । ५ जीते हें मुख अरविंद देखि हग ~ ९/४९ । ६ जीवित रह सकता है : कहि चकोर विधुमुख विनु ~ ३५७२ । ७ जीवित रह सकती है ~ मीन मही ३५७१ ।

**जीवति** जीते जी . ~ विछुरी काह (मीता) ९/७७ ।

**जीवतै** जीवित ही गह्यौ भगवान सिसुपाल कौ ~ ४१८३ ।

**जीव-दान** जीवन दान • (देव) ~ इहिं दीजै ४ ।

**जीवन** जीवन । ~ **राखै धिक** प्राण रखने को धिक्कार है तुम विछुरत ~ — १०२४ ।

**जीवन-धन** जीवन के धन, सबसे प्रिय वस्तु या व्यक्ति : मेरे प्रान ~ कान्हा ३७० ।

**जीवन-मूरि** १ जीवन दाता . ~ जइ सा० ल० ५१ । २ प्राण प्रिय (कृष्ण) भागनि पाई ~ ११८० ।

**जीवन** हारि जीवन देने वाले को है ~ ५८९ ।

**जीवनाम** प्राणि मात्र ~ सब तुम्हरेहिं रोपे ९२७ ।

**जीवनाधिक** जीवन से भी बढकर • ताहि विमुख ~ रघुपति ९/१५३ ।

**जीवनि** १ जीवन • कीन्हौ ~ क निस्तार २ । २ जीवों • तौ सब ~ कौं उद्धरौ ७/२ । ३ जीवों को • सब ~ लै उदर मॉक ४८९ ।

**जीवहि** १ जीना ही . देहऽभिमानी ~ जानै ५/४ । २ जीवित रहे • ~ कोटि वरीस ३७२६ । ३ जीवित रहेगी, जीवेंगी : सूरदास हम तौ पै ~ ३३२७ ।

**जीवहीं** जियेंगी . हम न दरस विनु ~ २८६४ ।

**जीवहु** जीवित रहो जुग जुग ~ कान्ह २८ ।

**जीवावहु** जिला लेना या विधा करि मोहि ~ ९/१७३ ।

**जीवावै** जीवित कर ले . मृतक सुरनि कौ फेरि ~ ९/१७३ ।

**जीवावौ** जिला लो मृत सुरनि कौं तुमहू ~ ९/१७३ ।

**जीविका** १ जीवन-यापन ~ करिहौ ४/५ । २ भरण पोषण करने का साधन, रोजी : मेरी सकल ~ यामैं रघुपति मुक्त न कीजै ९/४१ ।

**जीवे** जीने देखति नहीं ब्यौंत ~ कौ ३९३७ ।

**जीवैं** १ जीवित रहेगी • 'सूरदास' अवला क्यौं ~ ४२५० । २ जीवित रहेंगे क्यौं ~ इहिं भाँति सूर प्रभु ३८३४ । ३ जीवित हो जायें . फेरिकै ~ ये सब ९/१४ ।

**जीवै** १ जिये, जीवित रहे . वहुत दिन मोहन ~ १४९१ । २ जीवित रहेगा . को ~ तिनके तन क्रोधा २९२२ । ३ जी सकती है : सो कैसें ~ महतारी ११ ।

**जीवौं** १ जीवित रहूँ, जीऊँ • वासर वदन विलोकत ~ २९७३ । २ जीवित रहूँगी • जव लौं हौं ~ जीवन भर ९/१६४ ।

**जीवौ** जीवित रहो वहुत दिन ~ पपिहा प्यारौ ३३३७ ।

**जीहैं** जीवित रहेगी . अव क्यौं ~ रस रीति परि० १/१९४ ।

**जीहौ** जीवित रहोगे और कितने दिन ~ ५८९ ।

**जु सर्व०** १ जो ऐसौ को ~ न सरन गहै ते तार्‍यौ १/१५ । २ जिससे • सोई करौ ~ वसते रहिये १/१८५ । **क्रि० वि०** जव : देख्यौ निकट ~ आयौ ५६४ । २ यदि . अव ~ काल्हि तैं अनत सिधारौ २७३३ । ३ तो स्रवननि की ~ यहै अधिकाइ २/७ । ~ **भई सु भई** जो कुछ हुआ सो हुआ : सूर स्याम ~ — २७३३ ।

**जुआर** जुआरी : मानौ हार्‍यौ हेम ~ ३१४० ।

**जुक्त** युक्ति : तन मन ~ बनाई सा० ल० ८३ ।

**जुक्त अलकृत** अलकृति युक्ति, सुन्दर उपमा, युक्ति अलकार : ~ माहीं सा० ल० ८७ ।

**जुक्ता** उचित होता तोहि है यह ~ ११७५ ।

**जुक्ति** युक्ति, उपाय . जोग न ~ ध्यान नहिं पूजा २/२२ ।

**जुग¹** १ दो · ~ खजन जनु लटके १९९५ । २ दोनों : ~ भुज लै-लै भरि-भरि १२० । ३ युगल, जोडी . ~ देखत ही बनि आवै सा० ल० ४ ।

**जुग²** युग . ~ समान निसि होत एक छिनु ४०२३ । ~ **जुग** १ युग-युग का · ~ — जनम, मरन अरु बिछुरन १/१०० । २ युग-युग तक, युगों तक : प्रन ~ — प्रति-पारत ४२२० । ३ युग-युग से · ~ — बिरद यहै चलि आयौ १/११ ।

**जुगए** जुडे हुए : रबि रथ रोकि रहे सुरपुर मैं बाजि बाग ~ परि० २/२० ।

**जुग-गुन** दो गुणो (रजोगुण एव तमोगुण) ~ धोइ सेष-गुन जान्यौ ९७७ । ~ **बीति** दो गुण चले गए . ~ — त्रिगुन बुधि व्यापी ९७५ ।

**जुगत** युक्ति नगन तिय देखिबौ ~ नाहीं कह्यौ ४१९८ ।

**जुगताटंक** (कान मे) दो काटे (गहने) ~ चिबुक दसनावलि सारा० ९७७ ।

**जुगति** युक्ति, तर्क · जोग ~ हम कछू न जानैं ३६०८ ।

**जुगनि** युगो, बहुत दिनो : बडौ माट घर धर्‌यौ ~ कौ ३१८ ।

**जुगयौ** सचित किया : जतननि जल ~ २७७२ ।

**जुगल** १ जुडवाँ · ठाढे ~ हस मति धीर ९/२६ । २ दो . अनि भए तरु ~ सुहाए ३८६ । ३ दोनो . ~ जघनि खभ रभा २३४ । ४ दोनो की : जोरी ~ बनी बनवारी २१८६ । ५. युगल (माँ, बाप) : बप ~ काकौ नाँव लीजै ४१८७ ।

**जुगवति** सुरक्षित रखती हैं . सुनहु स्याम वे सखी राधिकहिं ~ जतन किए ४११८ ।

**जुगवति** बचाती : जद्यपि जतन किए ~ ही परि० २/२७ ।

**जुगवौ** रक्षा करो कोटि जतन ~ बन बेली ४०१८ ।

**जुगुति** १. युक्ति बिप्रनि गो दीन्ही बहुत ~ करि ४१८६ । २ युक्ति का : जो ~ बिस्तार बडौ है ३८०३ । ३ युक्ति से : ~ न जात परी ३६१० ।

**जुगुल** युगल . सुख की रासि ~ मुख ऊपर सूरदास बलि जात २४६५ ।

**जुगै¹** युग . हरि की भक्ति ~ जुग बिरथै २/२ ।

**जुगै²** युक्तिपूर्वक : नभ तैं निकट आनि राख्यौ है जलपुट जतन ~ १९५ ।

**जुटली** लबी लटो वाली : भूरि भूसर जटा ~ १७० ।

**जुठनिया** जूठन : मागत सूर ~ २३८ ।

**जुठरावत** जूठा करते हैं । △ **मुख** ~ थोडा सा खिलाते हैं · नद लै लै हरि — ~ ८९ ।

**जुठायौ** जूठा कर दिया मिद्ध-पाक इहिं आइ ~ २४८ ।

**जुठिहारे** जूठा खाने वाला हूँ : हम ग्वालनि ~ १/२४० ।

**जुठौंही** जूठी डारि दई पतरी ज्यौंहिं ~ ३४९५ ।

**जुडाइँ** सरदी खा गयीं, जडा गयी ब्रज ललना कह्यौ नीर ~ ७९९ ।

**जुडाई** क्रि० अ० १ ठड लगी तनु भीज्यौ मो भई ~ ३३८४ । २ शीतल होंगे, आनन्दित होंगे तुम जेंवहु मेरे नैन ~ ५४६ । वि० जडायी हुई . अधिक ~ नीर की ३९१४ ।

**जुडात** ठडा होता है, आनन्दित होता है अधिक ~ हियौ ३६३८ ।

**जुडाने** शीतल (सुखी) हुए अँचवत तब नैन ~ १८३ ।

**जुडावत** शीतल कर लेती हू : रोवत कत बलि जाउँ तुम्हारी, देखौ धौं भरि नैन ~ १८८ ।

**जुत¹** १. युक्त, सहित : बाल के हाथ तैं कमल दल नाल ~ ४१९४ । २ युक्त है किंकिनि ~ कदली खभ-जघनी ।

**जुत²** साथ ही · घुनौ बास ~ बुनौ खटोला ४२३९ ।

**जुते** जो थे : मिटे चिह्न नहिं अग ~ २५०४ ।

**जुद्ध** युद्ध . सुनि नृप सौं कियौ ~ बनाइ ९/१७४ ।

**जुद्धहि** युद्ध ही . माँग्यौ ~ जरासिंधु पै ४२१४ ।

**जुध** युद्ध : बहुरौ क्रोधवत ~ चह्यौ ९/१३ ।

**जुधिष्ठिर** युधिष्ठिर भीष्म द्रोण अरु कर्ण ~ सारा० ७१२ ।

**जुन्हाई** चाँदनी . सनमुख रहत ~ ४१४७ ।

**जुन्हैया** (चन्द्रमा) चाँदनी जौ कहु जामिनि उवति ~ ३२७२ ।

**जु पाप कीने होत** पाप करने से जो होता है, नरक · सुन्त एक ~ सा० ल० शेष १० ।

**जुबति** युवती · पाछैं ~ रही तिन टेरति १५०१ ।

**जुबति गन** युवतियाँ . ~ सब जूथ तित ११६१ ।

**जुबती** युवतियाँ, नवेलियाँ : इहिं अन्तर ~ सब आई १५०१ ।

**जुबा** युवावस्था मे . ~ बिषय रस मातैं १/११८ ।

**जुर¹** ज्वर से : भई बिरह ~ जारी ३१९१ ।

**जुर²** एकत्रित होकर . ~ सहचरि बड भाग सारा० १००५ ।

**जुरत** १ एकत्रित होती है . इहि बिधि अनुदिन ~ जतन करि ३५८५ । २ मिलते है : प्यारो नैन ~ नहिं सन्मुख १९९४ । ३ मिलते ही ~ सुरति सग्राम मच्यौ २४५५ ।

**जुरति** जोडी हो . ससि दिनकर ~ सगाई २२०५ ।

**जुरतैं** इकट्ठी होने पर : जाम रैनि रज ~ ३२०४ ।

**जुराइ** जुडवाकर लालन की गाँठि ~ ९५ ।

**जुराई** १ इकट्ठा होकर · बैठे सभा ~ ३७०४ । २ जोड दी : राधा मोहन गाँठि ~ २९१० ।

**जुरावन** शान्त हो रहे थे : मगध सूत भाँट धन लेत ~ रे २८।
**जुरावहु** इकट्ठा करो, जुटा रखो • क्रूर भार ~ २९७६।
**जुरावौ** जुड़वाती है वरष गाँठि ~ ९५।
**जुरि** १ एकत्र हो सकल सखा ~ आये सारा० १०३५। २ जुटा कर : पुनि ~ दौ दीनी ४/१२। ३. पहुँच कर सुरत संग्राम ~ नहिं भागे २५००। ४ मिलकर : इतहुँ की उतहुँ की सबै, ~ एकठौं १९५१। ~ **जुरि** जोट मिलाकर • और सखा सब ~ — ठाढे ६०४।
**जुरी** १ एकत्र हुई भुज-भुज जोरि ~ ब्रज बाला ११३२। २ जुड गई हों • मानौ इन्द्र-बधू ~ पाँतिनि वहर के ३०।
**जरी** १ एकत्र हुई सूरज ग्रहण नृपन बहु जान्यो आय ~ सब भीर सारा० ७११। २ एकत्रित हुई : गृह गृह तें सब सुदरी ~ १६१८। ३ जुटी हुई • धनि गोपिनि की ~ मडली १०८७। ४ इकट्ठे हुए हैं ~ एक सँजोग ६३६।
**जुरे** १ इकट्ठे हो गए हैं : ऊर्ध उसास समीर नैन धन, सब जल जोग ~ ४११७। २ एकत्रित हुए • गोपी ग्वाल ~ बहु ठठरी ८१०। ३ जुटे हों ~ रन बीर ज्यौं २१२८। ४ जुड गये उर उरनि भिरे दोउ ~ मन तें २१२९।
**जुरैं** जुड जाती है : टूटी ~ बहुत जतननि करि ३९५७।
**जुरो** जुट गया ~ युद्ध अति गाढो सारा० ७८१।
**जुर्‌यो** १ इकट्ठी हो गई : कटक अगिनित ~ ९/१०६। २ जुड गया है • ~ सनेह नदनदन सौं ३८०६।
**जुलाई** चुगली करने वाला • क्रोधी कपटी कुमति ~ १/१८६।
**जुवति** १ युवती • मुनि मन हरति ~ जन कौतिक २१०। २ युवतियाँ • हम ~ कह जोग जानें ३९९७। ३ युवतियाँ हैं : चौदह सहस ~ अत पुर ९/७५। ४ युवतियों के : बह लखि ~ वृन्द म ढाढी ४२८६।
**जुवति-जन** युवतियाँ • भाँति भाति वनि चली ~ २२।
**जवतिन** १ युवतियों के • कहुँ चौपर खेलन ~ सग सारा० ६६५। २ युवतियों ने • ब्रज ~ व्रत ठान्यौ ३६९६।
**जवतिनि** १ युवतियों • ~ सौं कहि कथा जोग की ४१२६। २ युवतियों का : स्याम गए ~ सग त्यागि ११०५। ३ युवतियों के जो सुख स्याम करत ~ सग ११६३। ४ युवतियों को ब्रज ~ सबहिन मैं जानति २००८। ५ युवतियों ने ~ मगल-गाथा गाद ९ /१६९। ६ स्त्रियों (नागिनों) : ~ कौं नहिं सकत दिखाइ ५५५।
**जुवतिनी** युवतियों तब ~ कों दीजे ३६८२।
**जवतिन्ह** युवतियों के ~ पास पठाऊँ ३४२०।
**जवति-वृन्द** युवतियों के समूह के ~ बिच चतुर नागरी २०२३।
**जुवतिहि** १ स्त्री को भी : ~ जुवति दुरावहु २१६४। २ युवती को, नवेली को ~ उर लाए २४४०।
**जवती** १ युवती, तरुणी मोहि रहीं ब्रज की ~ सब १३०। २ युवतियाँ : आवति ह ~ इतरात ५०९। ३ स्त्री • पतिव्रता जालधर ~ १/२०४।
**जुवती-रवन** रमणियों मे रमण करने वाले, कृष्ण : राधिका-रवन, ~, मन रवन २१७०।
**जुवा**[1] जुवा (बैलों के कधों पर रखी जाने वाली लकडी) ~ बनावत चन्द्रमा।
**जुवा**[2] युवा ~ जुवति खिचाइ कुल ब्योहार ४१८६।
**जुवार** जुवारी • चोर ~ सग बरु कीजिए १७७९।
**जवारि**[1] ज्वार सूर हस स्वाती सुत-धोखें कबहुँक खात ~ २६९६।
**जुवारि**[2] जुवारी • ज्यौं ~ रस बाँधि हरि गथ।
**जुहरानी** विनती कर रही थी : प्रेम सहित ~ २०३१।
**जुहार, जुहारि, जुहारी** प्रणाम : तुम ~ उनकौं जब कीन्हौ १८८२।
**जुहारे** प्रणाम किया है : ये गुरुजन बिप्रहुं न ~ २९६८।
**जुहिला** राधा की एक सखी का नाम ~ झाना, भाना, भाऊ २००८।
**जुही** जूही • भरति मानहि ~ २८४४।
**जूँठन** खाने से बचा हुआ शेष अन्न : छाँक खाय ~ ग्वालिन कौं सारा० ७५०।
**जूँठे** जूठे, उच्छिष्ट • ~ भए सो सहज सुहाई ९/६७।
**जूँथी** गूँथी हुई • द्वैज दाम कुसुमन की ~ सारा० १०६९।
**जू**[1] जी : राम ~ कहाँ गए री माता ९/४९।
**जू**[2] जो • उडत मनोहर ~ प्रेम पराग २/१२।
**जूआ** जुआ (बैलों के कधों मे रखकर हल जोतने के काम मे लायी जाने वाली लकडी) अति कुबुद्धि मन हाँकन हारे, माया ~ दीन्हौ १/१८५।
**जूझ** युद्ध टूटी पनच सत ~ जई री २६६४।
**जूझत** १ जूझ रहे हैं • ~ सुभट जरत ज्यौं दव-द्रुम ९/१५८। २ युद्ध करते हुए ~ देत न पीठ २३७२। ३ युद्ध करने मे ~ लगी न बार ९/१०४।
**जूझि** लडना। △ ~ **परै** लड मरता है : सेवक ~ रन भीतर ९/१५४।
**जूझे** जूझते या लडते रहे सहस वर्ष लौं जल मे ~ कियो दनुज सहार सारा० ४६।
**जूटे** जूट • अग भस्म जट ~ २/१९।
**जूटयौ** समूह • चल्यौ अतिहिं गोलनि कौ ~ २७०२।
**जूठ** जूठन • भटकत फिरत स्वान की नाई नेंकु ~ कें चाइ १/१५५।

**जूठन-भोग** भुक्तावशिष्ट बाँटत ~ ८४४।
**जूठनि** जूठन, उच्छिष्टाश ~ खाइ जिये १/१७१। २ जूठे ~ की कछु सक न मानी १/१३।
**जूठौ** जूठा · ~ लेत सबनि के मुख कौ ४६८। △ ~ **खैये मीठैं कारन** लाभ की आशा से अनुचित काम करना : ~ — २३४१।
**जूडी** शीत ज्वर हो गया · कुबिजा कौ नाम सुनत विरह अनल ~ ३१४३।
**जूथ** समूह . ज्यौं गज ~ नैंकु नहिं बिछुरत ३९३३। ~ **असमान** समूह के समान (बाल) . मधुप ~ — २७४२। ~ **जूथनि** समूह के समूह .~ — नारि ९९२।
**जूथनि** समूह मे : चलैं मनौ ~ जुर दामिनि १४६०।
**जूथपति** सेनापति : प्रबल ~ भारी ९/११५।
**जुधिष्ठिर** कुती के गर्भ से उत्पन्न धर्म के पुत्र जो पॉच पांडवो मे सबसे बडे थे। ये बडे ही सत्यवादी और धर्म परायण थे · जे पद-कमल ~ पूजे ५७१।
**जून** बेला, समय . गो दोहन की ~ टरी ४०४।
**जूप**[1] जुआ खेलत ~ सकल जुवतिनि मैं ९/७५। २. जुए का . जानि जग ~ भय भूप तद्रूपता ४२१३।
**जूप**[2] यूप, पीपल वृक्ष, वासुदेव, श्रीकृष्ण : ~ मोहि बहु पाद मिलावो सा० ल० ९।
**जूर** जुडे हों, आ डटे हो . जनु रन तम सम ~ २६६८।
**जूरौ** जूडा गहे पानि पिय ~ २८२६।
**जूवा** जुवा · ~ सुरभि नहौ ३८२९।
**जूवैं** जुएँ मे : बिप्र जन्म इन ~ हार्यौ ६/४।
**जूहि** जूही चपक ~ गुलाब बकुल प्रति १०९३।
**जूही** फूल का एक पौधा जाही ~ सेवती करना १०९५।
**जेइ** खाकर . ~ उठे अँचवन लियौ ४३७।
**जेइयै** (खाना) खा लीजिए दाऊ जू चलि ~ १९८०।
**जेवत** १ खाते हुए · जिहि ~ रुचि नहि थोरी १८३। २ खाते हैं लै लै अधर परस करि ~ १६८। ३ खा रहे सहस भुजा धरि उत ~ हे ८३८।
**जेवन** १ खाने के लिए ~ सहस भुजा धरि आवै ९३३।
**जेवनहारी** खाने वाले हैं सूरदास प्रभु ~ ९१२।
**जेवनार** भोजन : इक ~ करत ही छाँडी ११८१।
**जेवरि** रस्सी : लै आई ~ अब बाँधौ ३४२।
**जेवरिनि** रस्सी से बाँध्यौ कर ~ ३७३।
**जेवहिं** भोजन करें : ~ कहौ बुझाइ ८३२।
**जेवहु** खाओ . सोइ ~ जो लगै पियारी २२७।
**जेवहू** खाओ · कान्ह जाइ तुम ~ १९८०।
**जेवावत** खिलाती है · मधु मेवा पकवान मिठाई अपने हाथ ~ सारा० १९५।
**जेंवौ** खाओ : लै आवौ ~ मेरे प्यारे ३९६।
**जे** १ जिनको . मम सुतहू ~ कस सँहारे ४४९९। २ जिन : ~ पद कमल रमा उर राखति ५६८। ३. जिस : ~ मुख सदा सुधा अँचवत हैं ३८०४। ४ जो : नद पौरि ~ जाँचत आए ३२। ~ **जे** जो जो . ~ — सखा प्रकृति के जाने १४९३। △ ~ **नहि जानैं पीर पराई** जो दूसरे के कष्ट को नही जानते ~ — हैं सरवग्य जनावत ३८८८।
**जेइ** जो ~ कमल सनकादिक दुरलभ २४६६। ~ **जेइ** जो-जो . अहो नाथ ~ — सरन आए २५१।
**जेठी** बडी : जम - ~ जग की महतारी।
**जेत** जितना : तिन दुख दीन्हौ ~ २३०२।
**जेतक** जितने : ~ सस्त्र सो किए प्रहार ६/५।
**जेतिक** जितने ~ अधम उधारे प्रभु तुम १/१४०।
**जेती** १ जितना : ~ सही सरीर ३८४५। २ जितनी . सेवा तुम ~ करी ३०८४। ३ जितनी भी . चौदह सहस किन्नरी ~ ९/७९। △ ~ **की तेती** जैसी की तैसी : ~ — १/१८५।
**जेते** जितने · परमारथी जहाँ लौं ~ ३६६९।
**जेतौ** १ जितना . हमैं तुम्हैं अतर है ~ जानत हैं बनवारि परि० १/१५९। २ जितना भी : नृपति ~ धन चाहैं ५८९।
**जेर** अधीन : मनौ मदन जग जीति, ~ करि २११४।
**जेरहि** जार मे, परपुरुष मे · तजि भर्ता रहि ~ लीन ११८०।
**जेरी** ग्वालो या चरवाहों के साथ रहने वाली लाठी उतहिं सखा कर ~ लीन्हे गारी देहि सकुच थोरी की २८७७।
**जेरे** दबे हुए · लोक लज्जा के ~ १६१८।
**जेवन** भोजन : देखहु जाइ कहा ~ कियो ५११।
**जेवनार** भोजन · तुरत करहु ~ ३९५।
**जेवहुँ** खाओ . सग ~ बलराम के रुचि उपजावहु मोहि ४३१।
**जेवहु** भोजन करो, खाओ . ~ कहि कहि प्रेम ३४२२।
**जेहरि** पायल, पायजेब पग ~ बिछियनि की झमकनि २१५६।
**जेहि** जिमे सूर नद-नदन ~ बिसर्यौ १/७८।
**जेहि** १ जिस . दाया करि मोको यह कहिये अमर होहुँ ~ भाँति मारा० १५१। २ जिसकी · (हरि) ~ माया बिरचि सिव मोहे ४। ३ जिसे · ~ हृदय बतावति २४१७।
**जैंवत** खाते समय ~ परसि लियौ नहि हमकौं ४४४।
**जै**[1] १ जय-जयकार की : ~ धुनि करि सुमननि बरसाई ८३९। २ जय हो ~ गोबिद माधव मुकुद हरि ९८१। ~ **जै** जय जय ~ — धुनि नभ देवनि कीन्हौ ९७०।
**जै**[2] जीतकर . मथुरा राखौ ~ री १७६। २ जीत लो : रतिराज रन ~ री २४५३।
**जैऐ** १ जाओ : कह्यौ ताहि बृन्दावन ~ ४५७। २ जाना

चाहिए : सूर स्याम पर वलि-वलि ~ ३७८। ३. जायें : चलौ सखी हमहूँ मिलि ~ ७२। ४ चला जाय कान्ह, कुमुद वन ~ ४४५।
जै जयौ जय जयकार है : तिहुं भुवन ~ ३०८२।
जै जंकार जय-जयकार : ~ दसौं दिसि भयौ ७/२। २ जय-जयकार की . ~ धुनि छाई है ८४।
जै जैवन्ती एक रागिनी · ~ जगत मोहनी सुर सों बीन बजायें सारा० १०२७।
जैत श्री एक रागिनी . ~ अरु पूर्वी टोटी सारा० १०१६।
जैति जय हो : विरद वदन जे जै जै ~ कैटभारे २०५।
जैनी जैन मतावलवियों को : जमन, कापालिक ~ ९/११।
जै बिजै विष्णु के दो पार्षदों (जय एव विजय) मे से एक : ~ उद्धरन ३०८१।
जैबे जायेंगे · चलहु ~ विपिन बृन्दा ६८३।
जैबें जायेंगे : वृन्दावन ~ १२१२।
जैबो जायें · कहौ कौन विधि ~ ७७९।
जैबौ १. जाओगे, पहुंचोगे जब बन तें गोकुल ~ १४८५। २ जाना : अब गोकुल को ~ छाँडौ १७०८। ३. जाना है . होति अबार दूरि घर ~ १४६३।
जैयतु जाओगे . अब कैसें ~ अपने घर २८७।
जैयहु जाना : दूरि कहूं जनि ~ बारे ४२३।
जैया क्रि० स० पैदा किया . जसुमति जिनि ~ ४२८। क्रि० अ० जाता । दिन ~ दिन जाते या बीतते हैं : हरषत ही — ~ १५६०। वलि ~ न्योछावर होता हूँ . चरननि की — ~ १५५।
जैये १ चला जाय : चलहु सखी राधा घर ~ १७२६। २ जाऊँगा गौतम रूप विना जौ ~ ६/८। ३ जाओ, जाइये : अब तुम साखि वदौ तहँ ~ ४००१। ४ जाना चाहिए · विनु वोलेहु ~ ४/५।
जैवहु खाओ, जीमो तुम ~ निहचिंत भए ४३८।
जैस जिस प्रकार । △ ~ तैसें जिस किसी प्रकार से, बडी कठिनता से · कोउ पहुंचे ~ — गृह ८६०।
जैसिहि जिस : ~ भाँति सदा चलि आई ८८९।
जैसी जैसी। △ ~ बयारि तैसी दीजे पीठि माहौल के अनुसार कार्य कीजिएगा सूरदास प्रभु आपुहिं जैयै, ~ — २५७१। ~ वह तैसी सब जानै वह अपने अनुसार सब को समझती है : ~ — कुटिल कुटिल पहिचानै १३०२। ~ सगति बुधि तैसीयै जैसी सगति है वैसी बुद्धि भी : ~ — है गयी सुवासई १३६२।
जैसीयै जैसी . जाकैं मन ~ वरतै १५८१।
जैसे जैसे। ~ घट पूरन न डोलै अधभरौ डगडौर ज्ञानी पुरुष इतराते नहीं हे परन्तु नीच व्यक्ति थोडी सी महत्ता पा जाने पर इतरा उठते हैं : ~ — १८४३। ~ सुभट खेत चढि धावै, जैसें सती बहुरि नहि आवै जिस प्रकार से वार व्यक्ति लडते से नहीं टरता और सती फिर वापस नहीं लौटती . ~ — २२१६। ~ स्वान काँच मदिर मैं भ्रमि भ्रमि भूँकि परयौ जिस प्रकार से काँच के घर मे कुत्ता अपना ही प्रतिरूप देखकर भ्रम मे भूँक पडता है : ~ — २/२६।
जैसेइ जैसे : ~ हरि तैसेइ सब बालक ६६९।
जैसेहीं जैसे ही · ~ उनि मुह लगाई २४०४।
जैसैं १. जिस : ~ परकार ५/२। २ जिस तरह से भी हो . ~ कालिंद्रि कमल ह्याँ पहुँचे ५२५। ३ जिस प्रकार, जैसे · ~ अनल ब्याल मुख राखे ८६७। △ ~ उडि जहाज कौ पंछी फिरि जहाज पर आवै जैसे (समुद्र) मे चलते हुए जहाज पर का पछी उडकर पुन उसी जहाज पर शरण लेता है : ~ — १/१६८। ~ चोर चोर सौं रातैं ठग एकै जानि जैसे ठग ठग (मडली) एक समझकर चोर से चोर जा मिलता है · ~ — १२७९। ~ चोर तजै नहि चोरी वरजैं वहै करी री जैसे चोर को चाहे जितना मना करो पर वह चोरी करना नहीं छोडता : ~ — २३६१। ~ बधिक पींजरा तैं खग छूटि भजत है, तैसे जसे बहेलिये के चगुल से छूटकर पक्षी उड भागता है, वैसे ही : ~ — मो ते नैन गए री २३९२।
जैसोइ जैसा ही : ~ तन तैसि मोंकि २७६। △ ~ बोइयै तैसोइ लुनियै जैसा उचित अनुचित कर्म करोगे वैसा ही उचित अनुचित फल मिलेगा · ~ — क्रमन भोग अभागे १/६१।
जैसौ १ जैसा। △ ~ करै सो तैसौ लहै जो जैसा करता है वैसा ही पाता है ~ ५/४। ~ देहि सो तैसो खाइ ईश्वराधीन हैं, वह जो कुछ भी देता है उसे स्वीकार कर लेते हे . ~ — ५/३। ~ बैयै तौसोइ लुनियै जसा कर्म करोगे वैसा ही फल पाओगे : ~ — ३९५३। जो ~ तासौं त्यौं चलियै जो जैसा हो उसके साथ वैसा ही व्यवहार कीजिए — ~ — २३२०।
जैहे जायेगा ~ काहि समीप घर नर १/२१०।
जैहै १ जायेंगे · घर ~ होत विहान १०१७। २ जायेंगा . पकरि जसोदा पै लै ~ ४०३४।
जैंहे १ जायेगा हमसौ कहत विरह-स्रम ~ ३६००। २. चली जायेगी · मदन जाहु मरजादा ~ २१९४। ३ जाऊँगी · अब न ~ फेर सा० ल० २०७। ४ जायेगी ~ निकसि कहू हिरदय तें २४१९। ५ दूर होगी : मेरी हृदय कालिमा

~ ९/८१। ६ नष्ट हो जायेगा : सब कुटुम धन ~ एकै बार ९/१२१। △ उठि ~ झोल परदा उठ जायगा, पोल खुल जायेगी : — ~ — ३८७०। जब तन ~ छूटी जब प्राण निकल जायेंगे : पाछैं आइ तुम कहा करौगे — ~ — ४२४८।

**जैहौं** १. जाऊँगा जौ मरिहौं तौ सुरपुर ~ ६/५। २. जाऊँगी : सूर स्याम कै सग न ~ १७१६।

**जैहौ** १ चली भी जाओगी जान कहै तुमकौ तुम ~ १५७५। २ जाओगे दोउ भुजपकरि कह्यौ कहँ ~ २९७। ३ जाना, जाया करना अब जनि ~ गाइ चरावन ५१८। ४ जाने पाओगी . तव ~ नद दुहाई १५०३।

**जो सर्व०** १ जिससे • ~ पावैं नदलाल ३८८४। २ जो . ~ घट अतर हरि सुमिरै १/८२। **अव्य०** यदि ऊधौ ~ मन होत वियौ ३७२७। ~ **इतनी यह देह चलावत** जो इस शरीर मात्र को भेजना चाहते हैं • ~ — १०२३। ~ **कोउ काज करै बिनु बूझैं** जो बिना समझे कार्य करते हैं . ~ — पेलनि लहत हरी री २३००। ~ **जो** जिस जिसने ~ — धरनि धरी २३६१।

**जोइ**[1] पत्नी, भार्या मूरष रोगी तजै न ~ ११८०।

**जोइ**[2] **अव्य०** जब . कह्यौ, जुधिष्ठिर देखे ~ ६/७। **सर्व०** १ जो : भक्तनि कौ दुख दै सकै ~ ५/३। २. जो कुछ : कहियौ जाइ ~ मैं बरनी ९/१०१। ३. जो भी : इहिं ब्रज आवै ~ ५६। **क्रि०स०** १ ढूँढ ढाँढ कर, निरीक्षण करके : विचार करके . सर्व शास्त्र हम देख्यौ ~ ४२९८। २ देखते हुए . ~ नैन मग हारे ४७५२। ३ देखते हैं • ज्यौं सपने मैं सुख दुख ~ ११/४। ~ **सोइ** अनाथ सनाप ~ — सखनि सिखवत १५५९।

**जोइतौ** देखता। △ **मग** ~ प्रतीक्षा करते हुए : नैन थके, — ~ ४२५७।

**जोई**[1] १ देखकर हरषी मुख ~ २७२०। २ विचार करके . कहत हम मन रही ~ ३४२३।

**जोई**[2] १ जितना करौ तहो लौं निबहै ~ १५०९। २ जो ~ भलौ सोइ ब्रज पैहौ ३६८९। ३ जो कुछ जब ~ ये कहिहैं ८४३। ४ जो भी • अब ~ पद देहिं कृपा करि सो हम करैं सही ४००३। ~ **सोई** कोई विरला ही मानै ~ — २०५५।

**जोऊ** जो भी ह्वै हुतौ वह ~ ३९७५।

**जोए** देखे झलमलाति मोतिनि छवि ~ २६६३। △ **मुख** ~ मुँह ताकते रहे, लिप्त रहे . विषयिनि के — ~ १/५२।

**जोग पुं०** १ योग : लिखि लिखि ~ पठाए ३५३७। योग का : हरषीं सखी सहेलरी हो, आनन्द भयौ सुभ ~ ४०। **वि०** १ जोड का तासौं कहत सखा हम ~ ८२७। २. योग्य अँखियाँ उपमा ~ नहीं ३५७१। ३. योग्य है रसिक साँवरै ~ १६१८। ४ योग्य हो : तुम नागरि हरि ~ १६१८। ५. समान . कौन देव कह्यौ परबत ~ ८६१। ~ **जोग हम नाहीं** हम योग के योग्य नहीं हैं : उधौ ~ — ३९२४।

**जोगऽभ्यास** योग अभ्यास : ~ समाधि लगाइ ११/३।

**जोग जुगत** योग की व्यवस्था, योग क्रिया . हम हित ~ चित चीन्ही सा० ल० ५८।

**जोगु-जुगति** योग की क्रिया, योग विधान ~ बिसरी सबै, काम क्रोध-मद जागे (हो) १/४४।

**जोगपंथ** योग मार्ग • ~ क्रम क्रम अनुसरहौ ४०४९।

**जोगबर** लायक वर, योग्य वर : कुवरि ~ श्री जदुराइ ४१६७।

**जोग बल** योग-बल से : कह्यौ ~ रिषि सब कीनौ ९/३।

**जोगमाया** योगमाया (यशोदा की कन्या) देखी परी ~, बसुदेव गोद करि लीनी ४।

**जोगवति** रक्षा करती जद्यपि जतन किये ~ ही २३९५।

**जोगहि** पु० योग को : ~ राखहु गोई ३५४२। **वि०** योग्य को ही • ऊधौ जोग ~ देहु ३९२३।

**जोगि** योगी ~ जुग सिरायौ ३७००।

**जोगिनि** १ योगिनी • धरिए ~ बैस ३२२४। २ योगियों को ~ जाइ जोग उपदेसहु ३७०२। ३ योगियों बीतराग सुजान ~ भक्त जनन निवास ४०३५। ४ योगियों की : ~ दसा गही ९/९१।

**जोगिनी** योगिनियाँ : भूमि अति डगमगी, ~ सुनि जगी ९/१०६।

**जोगिप्रिय** योगी की प्रिय वस्तु, समाधि, मौन, समाधि अलंकार : ~ भूषन सँभारत सा० ल० ५६।

**जोगिहि** योगियों को : जोग पद लै देहु ~ ४०७२।

**जोगी** योगी जाकौं ध्यान धरैं ~ ९८४।

**जोगेस्वर** योगेस्वर, योग का अधिकारी : नव ~ ब्रह्म-बिचारी ५/२।

**जोगै** जोग के ही : तउ ~ गुन गावै ३८४६।

**जोजन** योजन, दूरी का माप विशेष (जैनी दस हजार कोस का योजन मानते हैं) • सौ ~ मरजाद सिंधु की १/४२।

**जोजनगंधा** व्यास जी की माता और शातनु की पत्नी सरस्वती • ~ काया करी १/२२९।

**जोट** १ जोडा : हम के से ~ दोऊ ३०८८। २. जोडी : राजत ~ कालिंद इन्दु दोउ परि० १/११२।

**जोटनि** जोडे अबुज स्रवत सीप-सुत ~ १८७।

**जोटा** १. जोडा : कल हसनि के ~ ३०४३। २ जोडी, सम वयस्क • हम तुम इक ~ ५८९।

**जोटी** जोडी . हरि हलधर की ~ १७५।

**जोटे** जोडा • बने परस्पर ~ हो २६०९।

**जोत**¹ ज्योति, कान्ति : रग बदलत ~ मा० ल० ७० ।
**जोत**² जोतकर : सुरभि कव वृष ~ ३९९३ ।
**जोतत** १ जोतते : लादत, ~ लकुट बाजिहैं १/३३० । २ जोतते हो ~ धेनु दुहत पय वृष की ३८७६ ।
**जोति** १ ज्योति जाकी ~ जल थलहि समानी २५८ । २ ज्योति से अपनी ~ कियौ उजियार ४३०० । ३ ज्योति को भी : सूरज ~ बिमारी ८/१४ । ~ **जोति** ज्योति ज्योति : ~ — करि बावन ३६९७ ।
**जोतिक** ज्योतिषी वार वार ~ सौं निसि घरी बुझावै २९३७ ।
**जोतिष** १. ज्यौतिष • ~ निगम पुरान बडे ठग ३८२८ । २. नक्षत्र : धनि धनि ~ जाग ४० ।
**जोतिषी** ज्योतिषी, भविष्यवक्ता आदि ~ तुम्हरे घर कौ ८६ ।
**जोतिस चक्र** नक्षत्र समूह ~ गगन सौं डोलत ११५० ।
**जोतिहि** ज्योति को . रूप लोभ ~ दरसत ही ३८३२ ।
**जोती** ज्योति (रोशनी) को : दूरि करत उडुपति की ~ ४०९४ ।
**जोते** जोता : बजर भूमि गाडँ हर ~ १/१८५ ।
**जोधनि** योद्धाओं . मानहु भीर परी ~ की २६८४ ।
**जोधा** योद्धा • सूरदास प्रभु ब्रज ~ ये परि० १/६५ । २ योद्धाओं को सूर ~ सबै मारे ३०८८ ।
**जोनि** योनि, प्राणि विभाग • चौरासी लख ~ स्वाग धरि २/१३ ।
**जोनिन** योनियों : जय अरु विजय असुर ~ को भये तीन अवतार सारा० ४४ ।
**जोन्ह** जुन्हाई (चाँदनी) : भामिनी अग ~ मानौ १०८३ ।
**जोपै** यदि ~ तुमहीं बिरद बिसारौ १५७ ।
**जोबत** देखते हुए ही निमि दिन पथ ~ जाइ मा० ल० २१ ।
**जोबन** १ यौवन . उन्मद ~ आनि ठाठि कै ३६७६ । २ युवक : ~ भए मुरारी १५२८ । △ ~ **खसौ** युवावस्था समाप्त हो गई : तन-मन-धन ~ — (रे) तऊ न मानै हार १/३०५ । ~ **धन है दिवस चारि कौ** युवावस्था क्षणिक है • ~ — २७४५ । ~ **रूप दिवस दस ही कौ** यौवनावस्था थोडे ही दिन की होता है . ~ — २५९२ ।
**जोबन-गुन-गर्बित** यौवन गुण गर्वित, रूप-गुणगर्विता (नायिका) ~ सुनि सजनी परि० १/२०४ ।
**जोबन-जोर** यौवन के मद मे : दोष लगावति ग्वालिनि ~ ३२० ।
**जोबन-जोरि** यौवन के मद मे भरी आपुन ~ १४३० ।
**जोबन-दान** यौवन का दान . आपुन ~ लेत हैं १५५९ ।
**जोबन नई** नवयुवती : एक ही सग भई सबै ~ १७२९ ।
**जोबन-भोरी** यौवन मे भूली (मदमाती) . नवल राधिका ~ ६८५ ।
**जोबन भारी** अत्यत यौवनोन्मत . तुम नहिं जानति ~ ८९० ।
**जोबन-मतवारी** यौवन मे मतवाली हुई स्याम सग फिरति है ~ १७०६ ।
**जोबन-मद** यौवन मद, यौवन की मस्ती • ~ रस-अमृत भरे हैं १५५३ । ~ **मद मतवारि** यौवन मद मे मतवाली सूर स्याम मेरे आगैं खेलत ~ — ३१४ ।
**जोबनहि** यौवन : सकुचि रूप-~ दियौ १५८० ।
**जोबना** यौवना, युवती • उत स्यामा नव ~ २८६७ ।
**जोबनियाँ** युवतियाँ • भावति नव ~ ३३७७ ।
**जोयैं** देखती रहती है इकटक लौं मग ~ ४१४३ ।
**जोयौ** १. देखा (गया) : कठ लगाए ~ १/४३ । २ देखने लगे सवनि पुहुमि तन ~ ९/१५१ ।
**जोर** वि० १ गति वाले लोचन मृग सुभग ~ राग रूप भए भोर १९७८ । २. जोरों से, धुआँधार बरसत है अति ~ ८६५ । ३. झोंके से जिमि तरन तमाल पवन कें ~ २७३९ । ४ तेज : सुत ज्वाला अति ~ १/४६ । ५ आग्रह मे : वदन बिधु की ~ २१३३ । ६ उद्धत • जादू भए हौं ~ २३८१ । ७ जुटे एक साथ देख सखि चारि चद्र, इक ~ २४६७ । ८ जुडे हैं : साठि कमल इक ~ १२०३ । पु० १. शरीर के जोड जरा सिन्धु कौ ~ उघार्यौ १/११३ । २ जोडा : सुभग ~ चकोर १०३१ । ३ बल, शक्ति अब तौ ~ कटक कौ पायौ ३८४१ । क्रि० स० १. एकत्रित कर तब हरि जाय सग हलधर लै सब यादव दल ~ सारा० ७०१ । २ जोडकर • कलपत दोउ कर ~ ४७७ । △ ~ **कियौ** सता रहा है : ~ — तनु काम २४२४ । ~ **कोटिक दिखावौ** कोई करोडो तरह से समझावे और जो ~ — १००४ । **बिना ~ अपनी जाँघनि** विना अपनी शक्ति लगाए — ~ — २८१८ । **दोष लगावति** ~ जबरदस्त दोष लगा रहो है . ग्वालिनि — ~ ३१० ।
**जोर उतपल आदि** जोर (बल) उतपल (कमल) के आदि वर्णो के मिलाने से (बक), बकासुर ~ उर तें मा० ल० ७७ ।
**जोर-चकोर** युगल चकोर . निडर बैठे सुभग ~ १०३१ ।
**जोरत** १ जुटा रहे हैं, एकत्रित करते हैं ~ बल मैननि १९६३ । २ जोडती, जोड रही सोइ किन आइ मोसौं अब है ~ १९४२ । ३ जोडते अरस-परस ~ ईं नात १२१५ । ४ जोडते ही • नैननि ~ गई लजाई १४२५ । ५ जोडते हुए कर ~ कुल देव मनावत ८७४ । ६ मिला रहे हो : काहे सकुचत दृष्टि न ~ २४८६ । ७ सग्रह करते हुए जोबन ~ दाम १/५७ ।

**जोरति**

**जोरति** १ जोड-जोड कर ~ सब विधि न्यारी न्यारी ८९२। २ जोड रहो • मोसौं लोचन ~ हौ २१९९। ३ जुटाने लगी • आपु नृपति बल ~ २०२६। ४ जोड कर : कर ~ अपराध छमावति ८९३। ५ मिला पाती है सनमुख नैन न ~ प्यारी २६२५। ~ नात उनसे (लौकिक) सम्बन्ध जोड़ती है जननी ~ — ८६९।

**जोरनि** जबरदस्ती से. क्यौं जीवैं इन ~ ३३३०।

**जोरहि** जोड दे : राहु केतु किन ~ ३३५९।

**जोरहु** जोड लो : सूर स्याम देवनि कर ~ २६१।

**जोरावरी** जबरदस्ती, बलपूर्वक नेह न होत ~ ३९५३।

**जोरि** १ इकट्ठाकर, एकत्र कर कहा भयौ राम कपि ~ ल्यायौ ९/१३५। २ गढकर, बनाकर : आवति कौठि बतियॉ ~ १४३०। ३. जोडकर. नैन मूँदि कर ~ ध्यान करि २४९। ४. जोड की, समान स्याम छवि गिरि ~ ८३७। ५ बद कर हियैं कपाट ~ जडता के २८२६। ६. बॉध कर, जोड जोड कर : बछरा दॉवरि ~ १६१८। ७. मिलाकर उर उर ~ धरे २४६०। ८ लगाए : एकहि टक रहे ~ २३७०। ९ लादकर और बहुत कावरि दधि माखन अहिरिनि कॉधे ~ ५८३। १० जुडी (मतवाली). आपुन जोवन ~ १४३०। ~ जोरि जोड जोड कर • ~ — लावति हौ कैसी १६९९।

**जोरी** क्रि० स० १ इकट्ठा की. जमा हुती जो ~ १/१४३। २ गढ ली, जोड ली . बात जतन की ~ १९०४। ३. जोड दिया : जतनहिं तैं मधि ~ ४२१६। ४ जोड ली है दासी सौं रति ~ ३६७३। ५ लपेटे हुए : सारँग अग सुभग भुज ~ २१७३। स्त्री० १. जोडी सूरदास ~ अति राजति ४७३। २ प्रतिपक्षी, जोडी • मेरी ~ है श्री दामा २१३। वि० मतवाली • सूर कहाँ मेरो तनक कन्हाई आपुन जोबन ~ ८५८। △ ~ मारि हाथ मार कर, चुनौती देकर ~ — भजत उतहीं कौ ५३४।

**जोरे** १ एकत्रित किये : ~ सूर अपार २०२६। २ जोडकर कर ~ विनती करी दुरवल सुखदाई १/२३८। ३. जोडती है. वह तो नित नूतन रति ~ ४१८७। ४ जोड लिए महरि विनय करि दुहुँ कर ~ २४८। ५. जोडा : ते नहिं जात तरनि सौं ~ ३८५४। ६. जोडा है : कोटि कुटिल लै ~ ३७६३। ७ जोडे कब कसहिं धौं हम कर ~ १५७७। ८. जोडे हुए आगै ठाढी कर ~ १/४०।

**जोरैं** जोडते हैं। △ कर ~ हाथ जोडे हुए, बहुत नम्रतापूर्वक ~ ~ मेरे द्वार खरी ३१२३।

**जोरै** १. जोड़ता है कौडी कौडी ~ १/८६। २ जोडती है : कत पलकनि पल ~ २८२६। ३ जोडे : ताहि जमहू रहत हाथ ~ १/२२२। ४ बाँधने लगी : भुज गहि रज्जु ऊखल सौं ~ ३५४। ५ जोड ले : भुजमिल ~ ध्यान कुल्ल कौ १/१४२। △ नैन ~ नैन मिलाती है : 'सूर' परछाहिं कौं — ~ २१९०।

**जोरौ** जोडते हो, करते हो : हँसत हरि कह्यौ यह बैर ~ ३०४८।

**जोर्‌यो** जुटे हों : अधकार इमि भयौ मनौ निसि बादर ~ ४३१।

**जोर्‌यौ** १. जोड रखा है सुत पति-नेह जगत यह ~ २२१६। २ जोडे हुए • जरा जरासघ कौं सधि ~ हुतौ ४२१५। △ चित ~ मन जोडकर, ध्यान लगाकर सूरदास प्रभु सौं — ~ १६६१। मन हरि सौं ~ मन ईश्वर से जोड लिया है मैं अपनौ — ~ १६६१।

**जोलत** हॉफते जा रहे (हो) धकधकात उर ~ हौ २५५६।

**जोलौ** १ भेद, अतर मति भूलहु यह ~ ३८६९। २ भेदभाव से वृथा अरति यह ~ ३६४५।।

**जोलौं** जब तक : तोलौ बँधे देव दामोदर ~ यह कृतनीकी सारा० ४५२।

**जोव** देख रहा है • जसुदा तेरौ मुख हरि ~ ३४६।

**जोवत** १ देखता है, प्रतीक्षा करता है • ~ हैं फल लागे १/६१। २ देखती थी • अवधि गनत, इकटक मग ~ ३५५७। ३. देखती रहती है बासर मग ~ उर ३६०५। ४ देखते हैं. ऊधौ मुख ~ कुबिजा कौ ३९१५। ५ देखती रह गई : सूर स्याम नागरि मुख ~ २४८२। ६ देखती है चकित होति मुख ~ २१४६। ७. देखते हुए. ससि ~ जुग बीते ३८३१। ८ देख पा रहे थे : स्याम तिया सन्मुख नहि ~ २५४२। मग ~ मार्ग देख रहे हैं, प्रतीक्षा कर रहे हैं : परस्यौ थार धर्‌यौ — ~ २२३। मारग ~ मार्ग देख रही है, प्रतीक्षा कर रही है राधा — ~ सारा० १०४६।

**जोवति** देखती रहता हैं. इकटक मग ~ अरु रोवति ३५७७।

**जोवति** देखती है, देख रही है कबहुँक आइ गली मग ~ २४७९।

**जोवन** यौवन ~ जल वर्षा कौ सरि २८२६।

**जोवहु** देखो सकल जग ~ हो ३०९०।

**जोवैं** १ देखती हैं हरि पथ ~ छिन छिन रोवैं ४०९४। २ देख रहे हैं : 'सूरदास' प्रभु तुव मग ~ २७९८।

**जोवै** १ देखता है. फिरि जब चित्त विषय तन ~ ११/४। २ देखती है फिरि फिरि मेरे मुख तन ~ परि० १/४१। ३ देख रही था • ठाढी तिया जु मारग ~ ४२३५। ४ देख रहे हैं : सकल लोग ब्रज ~ ३४७।

**जोह** देख. प्यारी रही मुख तन ~ ७०७।

**जोहत** १. इतजार करते ~ हैं वे ४/१२। २ आगमन, आना : ~ रहति गोपाल की औनी ४२६३। ३ देख रहे थे : अग अग प्रति ~ २४६३। ४. मँडरा रहे हों : कज

पाम अलि ~ १४९८ ।

**जोहन** स्त्री० १. चितवन, देखना · प्रेमी विधि ~ ७२ । २ देखकर वश मे करना : मोहन ~ मत्र जत्र टोना १५८६ । ३ देखने : नद सुवन मुख ~ कौं २९८२ । **क्रि० स० १** देखते जा रहे थे : हरषि परस्पर ~ २१७४ । २ देखने मे तनु त्रिभग कीन्हे मृदु ~ २२१९ । ३ प्रतीक्षा करने : बैठि एकात ~ लगे पथ सिव ८/१० ।

**जोहि** सर्व० १ जिसका . ध्यान धरत मन ~ ५२२ । २ जिसने : कैसा कौ वल देख्यौ ~ २९७७ । **क्रि० स०** देखकर : रहति वह छवि ~ २१३९ ।

**जोही १** देखती ही रही : तब तें मैं इकटक ~ री १९१७ । २ देखी : नैंकहूँ न ~ १४०० ।

**जोहैं १** देख रही थीं भ्रमि भ्रमि इत उन ~ १०५८ । २ जोह रहे थे : नँदनँदन वार वार खनि पथ ~ री १९७८ । ३ देखें कहौ न, हम तन ~ री २१६२ ।

**जोहै १** देखता है : बाँके नैननि ~ १५८ । २ दिखाई देता रहा हो : निकसत ससि ज्यौं ~ २१८८ । ३. देखने पर : तरुनी मन धीरज कौं ~ ६२५ ।

**जोह्यौ** देखा मो तन नहिं ~ २९७५ ।

**जौं** जब : ~ गुरु प्रसाद पहिचानै १/४० ।

**जौ अव्य० १** चाहे ~ तुम कोटि जतन करि सिखवहु ३९९० । २ जो, यदि ~ कुछ कपट किये जाँचति हौ ८०५ । **क्रि० वि०** जब तौ जानौं ~ मोहिं तारिहौ १/१३२ । **सर्व०** जो ~ कोउ उनसौं सुधि कहै ३३४४ । ~ **गुंजा सम तुलत सुमेरहि** जैसे गुंजा (घुघची) की तुलना में सुमेरु है ~ — ताहू तैं अति भारौ री १३५ । △ ~ **सुनियै सोई पुनि लुनियै** जैसा कर्म करिए वैसा फल भोगिए · ~ — और नहीं त्रिभुवन भट मेरै १७८५ ।

**जौगी** योगी विनु उपदेस सहजहीं ~ ३७९७ ।

**जौन सर्व०** जिसे, जो : ~ दियैं मैं छूटौं १/१८५ । **वि० १** जिस . मिले ~ सनेह २२११ । २ जो खायौ ~ दान आजुहिं कौं १६१० । **क्रि० स०** जानकर ~ वसत वहुत द्रुम फूले सारा० ३०९ । **जाके हिरदय** ~ जिसके हृदय मे जो रहता है : — ~ १७४९ । ~ **जौन** जो-जो . न्हाति रही तब ~ — ही १९७६ ।

**जौना १** देखती रहति बननि बन ~ १२४१ । २ देखते कालिंद रहे जमुना तट ~ २८८४ ।

**जौपै** यदि : ~ राम भक्ति नहिं जानी १/८९ ।

**जौवन** यौवन : ~ रूप-राज-धन-धरती २/२३ ।

**जौलौं** जब तक : आमिष-रुधिर-अस्थि अग ~ १/७६ ।

**जौवे** देख लेते . (हरि) चाहति नैंकु नैन भरि ~ ३ ।



**जौहर** सकट के समय राजपूत वीरागनाओं का धर्म रक्षा के लिए दहकती आग मे कूदकर प्राण देने की प्रथा, जौहर मरन कौ तुरत ~ विचार्यौ ३०८३ ।

**ज्ञाता १** जानने वाला है कौन विवेक कहौं को ~ १८४९ । २ जानने वाले : तुम ~ सब धर्म के ४९२ । ३ ज्ञानी था · व्याध, गीध, गनिका, गज इनमैं को ~ १/१२३ ।

**ज्ञाति १** जाति अपनी ~ प्रकट करि दीन्ही ९०७ । २ सबन्धियों को लै आए सब ~ ८९ ।

**ज्ञान १** ज्ञान । २ विचार : करत मन मह ~ ८१४ । ~ **करि करि** उपाय सोचकर, प्रयत्न करके : पचि रहीं मन ~ — १८२० । ~ **कियौ** है विचार किया है जिन अपनें जब ~ — १७१३ । ~ **बतावै** ज्ञान का बखान करता है निरगुन ~ — १०१६ ।

**ज्ञाननि** चेतना को हरत नवेलिनि-~ १३६६ ।

**ज्ञान-विराग** ज्ञान और वैराग्य ~ तुरत तिहि होइ ६/४ ।

**ज्ञान-रूप** ज्ञान स्वरूप (हरि) ~ हिरदै मैं बोलै ३ ।

**ज्ञानहि** ज्ञान को त्यौं अज्ञानी ~ पावत ४३०२ ।

**ज्ञाना**[1] राधा की एक सखी का नाम सुहिला, ~, भाना, भाउ २००८ ।

**ज्ञाना**[2] **१** ज्ञान यह सुनि नृप भए निरास रह्यौ नहिं ~ ३०७४ । २ ज्ञानी लोग ~ ताहि विराट कहाहिं ३/१३ ।

**ज्ञानिनि** ज्ञानियों में ~ मनि २७१९ ।

**ज्ञानियनि** ज्ञानियों : ~ मैं न आचार पेखौं ८/८ ।

**ज्ञानी १** ज्ञानवान् हैहै पुत्र भक्त अति ~ १/२२६ । २ ज्ञानियों की, विद्वानों की ~ सगति उपजै ज्ञान ५/२ ।

**ज्ञानेन्द्री** ज्ञानेन्द्रियाँ इक मन अरु ~ पाँच ५/४ ।

**ज्ञानैं** ज्ञान को तौहू धरै न मन मैं ~ ४/१२ ।

**ज्यहि** जिस जो ~ लोक छाँडिके आये सारा० ८४२ ।

**ज्याइ** जिला · सूर प्रभु तोहिं ~ लीन्ही ७६० ।

**ज्याइयै** जिलाइये ~ परवीन पारि० १/१६७ ।

**ज्याए १** जिलाने से जीवत जाके ~ १/३२० । २ जिलाया . राखि कै दच्छ ~ ४/६ ।

**ज्याएँ** जिलाने से : तेरे ~ जीजै २८२६ ।

**ज्यान** हानि जहाँ ~ ह्वै जी कौ ३८५८ ।

**ज्यानि** हानि · आनि दिखावत ~ ३३७ ।

**ज्यायौ १.** जीवित रखना, जिलाना जो सूरज प्रभु ~ चाहत ७४८ । २ जिलाया, जीवित किया · काम रहि ~ १३२२ ।

**ज्यावहु** जिलाओ . राधा ~ जाई ७५६ ।

**ज्यावौ** जिलाओ · सूर अवलनि मरत ~ परि० १/१९२ ।

**ज्यौं** जैसे । △ ~ **त्यौं** किसी भी उपाय से : ~ — कीन्हो चाहै भोग ११/३ ।

**ज्योति १** प्रकाश से . रवि ससि ~ जगत परि पूरन २/२८ ।

**दलिय** दल कदलि ~ जुग जघा परि० १/६३।
**दली १** दलित किया मदन नृपति की चमू ~ परि० १/७९। २ रादी • चरन ममकि वरनी ~ ५८९।
**दलौ** नाश करो दनुज अब ~ २०५३।
**दव १** अग्नि बिनु पावक ~ लाई ३९३८। **२** दावाग्नि, जो वन मे पडो की रगड से सहसा लग जाती है द्रुम मनहु वेलि ~ टाढी २५३५। ~ **लाइ** आग लगा कर मरन भलौ ~ ९/४७। ~ **लावत** आग लगती है उर सुलगि-सुलगि ~ — ४०००।
**दवन** दमन करने वाले मन रवन दुस के ~ जानि लीन्हौ २०६१।
**दवरितु** ग्रीष्म ऋतु या ब्रज तैं ~ न गई परि० १/१५२।
**दवा १** आग गोकुल ~ लगाइ ५८९। **२** दावाग्नि से ~ उद्धरन ३०८१। **३** आग की लपट या तपन : जोग अगिनि की ~ देखियत ३०१८।
**दवानल** दावानल, दावाग्नि : देव ~ कौ अँचयौ १/२६।
**दवारि** दावाग्नि, दावानल (दे० दव) : दारुन दुख ~ ज्यो तृन-वन ९/५२।
**दशकधर** = दसकंधर दे०।
**दशन** दाँत : ज्यो गजराज काज कै औसर औरे ~ देखावत २९९३।
**दस** दस। ~ **अरु आठ** अठारह ~ — पदम वनचर लै ९/२३३।
**दसएँ** दसवाँ, दसवें • ~ मास भयौ पूत २८।
**दसकंध** रावण जो विश्वश्रवा और कैकसी का पुत्र था : जहाँ वसै ~ ९/७५।
**दसकंधर** रावण ने . ~ मारीच निसाचर ९/५७।
**दसक** दस एक, लगभग दस • वर्ष व्यतीत ~ जब होइ ३/१३।
**दस चारि** चौदह ~ पठै मर सॉधै १/६०।
**दसजु** दस : बालक ~ भये बाके सारा० ८४८।
**दस दोइ बिद्रुम** बारह अधर रूपी मूगे ~ दामिनी घट २४६८।
**दस द्वै** बारह यह द्वादस वहऊ ~ कौ।
**दसन १** दाँत : धरी ~ की कोटी १६४। **२** दाँतो से नैन अरुन, बिकराल ~ अति ७/४। **३** दाँतों की • तडित ~ छबि हेरि १७५७। ~ **कुद अनुहारी** दाँत कुन्द पुष्प के समान हैं • ~ — ११९७।
**दसन गौरी नद कौ** (गौरी नद) पार्वती के पुत्र (गणेश) का दाँत (जो सख्या मे एक है) १ ~ लिखि सुबल सबत पेख सा० ल० १०८।
**दसनन** दाँतो को निज कृत समुझि वेनु ~ हति ३७४२।
**दसननहि** दाँतों की अधर बिद्रुम छवि ~ दामिनी १०४२।
**दसननि १** दाँतों से • ~ जाइ अर्यौ ७/२६। **२** दाँतो मे : हा हा करि ~ तृन धरि धरि २१०३। **३** दाँतो की अरुन अधर ~ दुति निरखत १७५६। **४** दाँतो से : भौंह चढाइ अधर ~ दँमि २८२३।
**दसन-बसन** दाँतो का आवरण, होंठ . ~ खडित मुख मडित ११९९।
**दस-बीसक** लगभग दस-बीस बेसन कै ~ दोना ३९६।
**दसन राज** द्विजराज, द्रोणाचार्य ~ जो महारथी सा० ल० ७४।
**दसना** दाँत • अलप-अलप ~ ९७।
**दसनावलि १** दाँतो की पक्तियाँ : अरुण अधर दमकत ~ मारा० १७८। **२** दतावली की अरुन अधर ~ छबि १११८।
**दसनावली** दाँतो की पक्ति . अधर बिद्रुम बज्रकग दाडिम किधौं ~ ४१८६।
**दसम** दसवाँ, दसवें ~ मास पुनि बाहर आवै ३/१३।
**दसमुख** दस मुख वाले रावण के : ~ बध-विस्तार १/२१५।
**दसरथ** अयोध्या के सूर्यवंशी राजा अज के पुत्र, दशरथ ~ नृपति अयोध्या राव ९/१५, ~ नृपति हुतौ रघुवसी १९८।
**दसरथ-तनय** दशरथ-पुत्र, राम : परम गभीर, रनधीर ~ ९/१२९।
**दसरथ-तात-सत्रु** दशरथ के पुत्र का शत्रु, रावण . ~ कौ भ्राता परि० १/७०।
**दसरथ-तात-सत्रु कौ भ्राता** कुभकर्ण : ~ प्रिय सुता सु कैसै पाऊँ परि० १/७०।
**दस सिर** दस सिर (वाला, रावण) . ~ बीस भुजाज २२१।
**दससीस** रावण के पौरि त दौरि दरवान, ~ सौ जाइ सिर नाइ ९/१२९।
**दसहि** वि० दस . बहुत होहुगे ~ बरस कै १५६२। **स्त्री०** दशा/स्थिति को रसना जानै न नैन ~ ३५३४।
**दसहुँ** दसों : हय-गय सरिस समीर ~ दिसि ८६७।
**दसहु** दसो • ~ दिसा-तन दृष्टि पसारी ११०५।
**दसहूँ** दसो : ~ दिसा भयौ परिपूरन २८६०।
**दसहू** दसों सीस आकास अरु स्रवन ~ दिसा ४१९८।
**दसा १** दशा, हालत, स्थिति यह अक्रूर ~ जौ सुमिरै ४१६०। **२** (बुरा) हालत, दुर्दशा नैननि ~ करी यह मेरी ३३१। **३.** सुधि • प्रेम मगन तन ~ बिसारे १/२४०।
**दसेंद्रिय** दसो इन्द्रियाँ • ~ प्रेरक शमनकारी ३८६६।
**दसै** दशमी . ~ दसौं दिसि सोधि कै २९१५।
**दसौं** दसो ~ दिसि, बन द्रुमनि देखति १०९७। ~ **दिसि** दसो ओर से, सब प्रकार से सूर सु जीवन सफल ~ — २८२३।

**दसौंधी** राजाओं की वंशावली या विरुदावली का गान करने वाली एक जाति, भाट : को कहि सकै ~ उनको मारा० ४०५ ।

**दसौ** १ दस : ऐसी नियनि ~ दिन जीजै ७५९८ । २ दसों कहा नों ~ सीस, बीसौ भुज काटि ९/१०८ ।

**दस्तक** कर, टैक्स, वसूली : ~ कीजै माफ १/१४३ ।

**दस्तार** पगड़ी के साथ बांधे जाने वाला कपड़ा . मिथिल पाग ~ २५१२ ।

**दह** १ कुंड में, नदी के उस भाग में जहाँ पानी बहुत गहरा हो : कूदि पर्यो जमुना ~ ५१७ । २. तट-जल में : लै वसुदेव धँसे ~ सूबे ४ । ~ दह कुण्ड-कुण्ड में : ~ — अमृत मकर क्रीडत मनु १८२६ ।

**दहत** क्रि० स० १. जलाना, सताता : उमापती रिपु अविक ~ है ४२६३ । २. जलाता है, दग्ध करता है : काम तनु ~ सब घोष नारी ११११९ । ३ जलाती : अतर प्रान ~ हैं ३७८९ । ४ जलाती है : ज्यौं घट अनल ~ तन अपनो ३९८६ । क्रि० अ० १. जलता है, जल रहा है : हृदय ~ जमुना बिनु देखे ३८५० । २ जलाये जा रही है : कछु न सुहाइ ~ दरसन दव २३६५ । ३ जल कर : आपुन ~ अचेत भए क्यौं २८१२ ।

**दहति** जलाती है, सतप्त करती है : रिसनि मोहिं ~ ६९८ ।

**दहन** पुं० सहारक : सूरज प्रभु दनुकुल ~ ३०९० । क्रि० स० १ जला : तब दावानल ~ न पायौ ३७९० । २. जलाने के लिए : आए हो ~ कत २६३५ । ~ कियौ है जला दिया है . अग्निबाण कर ~ — एक समुद्र पठाए मारा० २०५ । ~ दह्यो जलाने लगे तुम कत ~ — ३९३० ।

**दहपट** ध्वस्त, नष्ट भ्रष्ट, चौपट : ~ होइ लका ९/११४ ।

**दहपट्टे** सर्वनाश/नष्ट-भ्रष्ट कर दिया . तब बिलब नहिं कियो, नबै दानव ~ १/१८० ।

**दहरि** (यमुना) दह में : फटकि गेंडुरि ~ १४२२ ।

**दहि**[1]=देहि, देकर तृन दतहू ~ गहहिं ६२८ ।

**दहि**[2] जल . सुर त्यौं, मदन-अगिनि ~ जेई २५८० ।

**दहिए** जलिए, भस्म होइए : कै ~ दारुन दावानल जाइ जमुन धँसि लीजै २८६४ ।

**दहिनावर्त** दक्षिणावर्त, दाहिनी ओर से चारों ओर घूमने की क्रिया या भाव ~ देहि मनु ध्रुव कौं २६१० ।

**दहिनैं** १ दाहिनी ओर, दाहिने ~ धाह सुनावत ५४१ । २. दायें : तक्यौ न ~ डेरे २२८३ ।

**दहिबे** जलाने जोग अगिनि ~ को वायो ३५१३ ।

**दहिबौ** जलना या तन कौ ~ ४०५६ ।

**दहियत** क्रि० स० १ जलाता है कित बसत रितु ~ ३२३१ । २ जलाते : ते बेला कैसे ~ है १/३०० । ३ जलाये डाल रहा है ~ मदन मदन नायक है २८२६ । क्रि० अ० जलता है, जल रहा है : जरासंध पै पुकारी महा क्रोध मन ~ सारा० ५९६ ।

**दहियतु** जलाती हैं : इन मिलि कै तन ~ ३१११ ।

**दहियै** १ जलती है : उर अतर ~ ३२९३ । २. जलता है, जल उठता है यह सुनि सुनि हिरदय ~ १७३४ । ३ जलाइए . अब ऐसी जनि ~ जू २५६० ।

**दहियौ** दधि, दही मथुरा जानि हा बेचन ~ ३१३ ।

**दहिरौ** दही का गुरगुरा : दधि-दूध बरा ~ री १८३ ।

**दहीं** जली हुई है, जलाइ हुई है . कैसें मीनल होइँ पवन जल, पियँ, वियोग ~ ४००३ ।

**दही** क्रि० अ० १ जली हुई कहि न सकन कछु काम ~ ३००४ । २ जल-भुन रही हो हम को दाहनि आपु ~ १५३६ । ३ जलती रहूँ मिलौं नहीं वह काम ~ २६९२ । क्रि० स० जला दी बिनु काजै रिस देह ~ गी ४१९३ ।

**दहीवरा** दहीवडा, उडद और दही से बना एक व्यजन : ~ बहुतै परुसाए ९०८ ।

**दहुँ** दसों पछी तरु तजि ~ दिसि धाव २३३ ।

**दहे** जलाते रहे, दग्ध करते रहे : बृथा जुवतिनि ~, मेटि प्रनकौं १०२७ ।

**दहै** क्रि०स० १ जलाना ताहि नहिं ~ ३/१३ । २ जलाता है, जला रहा है : कामिनि मदन ~ २८०५ । ३ जलाती है, जलाये डाल रही है तनहिं कन ~ १७३५ । ४ जलाएगा : अपनी तरप जब ~ मैन २५२४ । ५. जलाते हैं : नरा भस्म तन ~ १६१८ । क्रि०अ० १. जले अगिनि ~ जाकै भय नाहि ३/१३ । २ जलता है : स्रवन सुनि-सुनि ~ १८५७ ।

**दहैगो** जलाएगा . तब तनु काम ~ २८२६ ।

**दहेनी** दहेड़ी, दही की हाँडी . माठ मुरकुनी दही ~ परि० १/२५३ ।

**दहौं** १ जलता हूँ : बिरह बिपाक ~ ३/२ । २ जलती हूँ : इहिं दुख अधिक ~ ३२४७ । ३ जलते है, सतप्त होने लगते हैं : तनु मन जीव ~ १६८६ ।

**दहौंगो** नष्ट कर दूंगा, मिटा दूँगा . ससि-तन-ताप ~ १९४ ।

**दहो** नष्ट करो, दूर करो, : हित करि दुखहिं ~ ३८३० ।

**दह्यौ**[1] दहा, : भोर भयौ उठि मयौ ~ ५२० ।

**दह्यौ**[2] क्रि०अ० जल गया : रिस तैं तनु ~ ४/५ । क्रि०स० १. जलाना : चाहत हृदय ~ ३७२० । २ दूर किया, मुक्त किया : दुख दुरि ~ २/८ । ३ जला दिया, नाश कर दिया . असनिहिं आगि ~ कुल अपनो १२६३ । ४ दुख दिया : ~ दहिं मारग त्याई १६१८ ।

**दाँउ** दाँव, मौका, अवसर, चालाकी : ~परयौ जहि नान कै ७८९ । पढ़ए ~ दाँव पढाया, छल-कपट का व्यवहार किया है अब

करति चतुराई जानै स्याम — ~ १७४४ ।

**दाँत** दाँत । △ ~ **चबात** क्रोध से दाँत पीसते हुए ~ — चले जमपुर है धाम हमारै कौ १/१५१ ।

**दाँवरि** १ रस्सी . दारुन ~ बाँध्यौ ३७२ । २ रस्सी से, रस्सो मे : बछरा ~ जोरि १६१८ ।

**दाँवरिहू** दावरी भी, रस्सी भी ~ अब भई पुरानी ३६३७ ।

**दाँवरी** १ रस्सी भक्त-हेत ~ बँधाई ३९१ । २ रस्सी से : नद की ~ बँधावै १/८ ।

**दाइ**[1] दाई, वह स्त्री जो स्त्रियो को बच्चा जनने मे सहायता देता है, धाय • लाख टका अरु भूमका सारी ~ कौ नेग ४० ।

**दाइ**[2] जलन होती है • जागै तै अति ~ ३६७६ ।

**दाइ**[3] देने वाले . हमरै तुमही चिंतामनि, सब विधि ~ उपाइ ८६७ ।

**दाइक** देने वाले सब सुख ~ जोई सा० ल० १०४ ।

**दाइज** दहेज • ~ बहु प्रकार तिन दीन्हौ ४१९२ ।

**दाइजौ** दहेज : कहुँ सुत-ब्याह कहूँ कन्या कौ देत ~ रोई ।

**दाई** दाई, वह स्त्री जो बच्चा जनने मे सहायता देती है, धाय : कचन-हार दिऐं नहि मानति, तुहीं अनोखी ~ १६ । ~ **आगैं पेट दुरावति** दाई से पेट छिपाती है : ~-वाकी बुद्धि आज मैं जानी १७२३ ।

**दाउँ** १ दाँव, मौका हरि हौं बहुत ~ दै हार्यौ ४१२८ । २ दाव, बारी, जीत की कौडी या पाँसा ~ बलराम कौ देखि उन छल कियौ ४१९६ । ३ कुश्ती जीतने का पेच या वद तब हरि मिले मल्ल क्रीडा करि बहु विधि ~ दिखाये सारा० ५२१ । ~ **मारिबौं** दाँव लगाऊँगी : एक ~ — पै मारिबौ ३३७० ।

**दाउँ-घात** दाँव-पेंच, जीत के उपाय, युक्ति ~ बहुतैं कियौ ५८९ ।

**दाउ** पुं० १ दाँव : पायौ नीकौ ~ २०४३ । २ दाँव, बदला • लेत आपनौ ~ ५३३ । अव्य० छल करके • झूठैं कहति फिरति हौ ~ १७०१ ।

**दाउहि** दाऊ, बडे भाई (बलराम) को : ~ कबहुँ न खीझै २१५ ।

**दाऊँ** दाव (लगेगा) अनत कहौं नहिं ~ १/१६४ ।

**दाऊ** दादा, बडा भाई, बलराम . मैया मोहिं ~ बहुत खिझायौ २१५ ।

**दाख** १ मुनक्का, किशमिश : ~ छुहारा छाँडि अमृत फल ४०२१ । २ द्राक्षा, अगूर लौंग नारियर ~ सुपारी १५२८ ।

**दाखी** अगूर का जिन चाखी रस ~ परि० १/१६२ ।

**दाग** १ धब्बे . तन के पहिले ~ ६५६ । २ जलन, जलने की वेदना मिलिहैं हृदय सिराइ स्रवन सुनि मेटि विरह कै ~ ।

**दागर** गैर, दूसरी सब तजि हम भई ~ परि० १/१५६ ।

**दागि** दाग कर (दिखाकर) : प्रगट भृगी चिह्न ~ २४५३ ।

**दागी** दाग लगता है ता रस देह न ~ ३९५८ ।

**दागे** १ दाग लगाये, चिह्न अकित किये जम के कागर ~ ३०९७ । २ जलाये जे पहिले दव ~ २८४८ ।

**दागैं** दागते हैं, जलाते है जारे ऊपर ~ परि० १/१६८ ।

**दाग्यौ** १ दागकर अपनाया मोसौं पतित न ~ १/७३ । २ दाग (लगा) दिया • कहुँ अँग सेंदुर ~ २५१९ ।

**दाडिम** अनार ~ वज्र पक्ति पकज दल २४३६ । ~ **बिगसि हँसी** हँसी खिले हुए अनार के सदृश है जनु ~ ११९६ ।

**दाढी** जलाई बिरह ~ देह ३८८५ ।

**दाढे** जले हुए पर ~ लोन लगावै ३६३९ ।

**दात** १ दान मे देत कनक नग ~ १२ । २ दाता, देने वाला जाकै सखा स्याम सुदर से श्रीपति सकल सुखन कै ~ ४२२५ ।

**दाता** देने वाला/वाले, दानी . तुम मुक्ता तुमहीं पुनि ~ ९१८ ।

**दातार** देने वाले, दाता : कहियत इतनै दुख ~ १/२९० ।

**दात्र** हँसिया : कृषि जु करी लै ~ १/२१६ ।

**दादर**[1] मेढक • जल जीवक, ~ रटत मोर ९/१६६ ।

**दादर**[2] उत्पात मेघनि कीन्हौ ~ ८५८ ।

**दादि** दाद, इसाफ, न्याय : सदा सर्वदा राज राम कौ, सूर ~ नहँ पाई ९/१७ ।

**दादुर** मेढक : चातक ~ मोर प्रकट ब्रज ३९४२ ।

**दादुर रिपु-रिपु-पतिहि** दादुर रिपु (सर्प) के रिपु (गरुड) के पति, कृष्ण • ~ पठाई परि० २/५१ ।

**दादुल** मेढक : ~ जल बिनु जियै पवन भख मौन तजै हठि प्रान ३३५७ ।

**दाधा** जलन, दाह, ताप, आग : सोच भयौ तन ~ ७०५ ।

**दाधे** जलाने पर . विवरन भए खज ज्यौं ~ ३२४१ ।

**दाधौ** क्रि० स० जला दिया : लाज महावन ~ ३१९९ । वि० दग्ध, जो जला हुआ हो हरि मुख रग-सग विथे ~ फिरे जरै २७७० ।

**दान** १ दान । २ दानपत्र (दान के अधिकार का पट्टा) • तुरत ~ पट्टियायौ १५८८ । ३ दान (कर, चुगी) . तिनकौं ~ लेत हैं हमसो १५५० । △ **दीपक ~ कर्यौ** दीया जलाया दीपकगृह ~ — २७५ । ~ **भराए** दान वसूली के रूप मे भरवा लिया कछु इक ~ — १५२९ ।

**दानवदव** दानव को अग्नि को . निरखि ~ बुझायौ ४१८० ।

**दानवप्रिया सेर-चालीसो** कुंभकर्ण की प्यारी (नींद) और चालीस सेर का (मन) के आदि अक्षरों को मिलाने से, नींद ~ सा० ल० ८९।

**दानवनि** दानवों ने • दियो ~ रिपिहिं पियाह ९/१७३।

**दानहि** दान : बरपि देहु लिन ~ ४१६९।

**दानि** १ दान (चुंगी) लेनेवाला • ~ जदुपति सुखदाइ १८६१। २ दानी, दान देने वाला : सकल सुखनि कै ~ १/७८।

**दानी** १ दानी (कर संग्रह करने वाले) : सूर स्याम जो ऐसैं ~ १५५०। २ दान देने वाले सूर प्रभु अति रूप ~ २३६९।

**दाने** दान के : तजत नहीं बिनु ~ २६०१।

**दानौ** दानव : जद्यपि कुल कौ ~ १/११।

**दाप** १ ताप, जलन, दुख . को जीवै इहिं ~ ३४८९। २ दर्प, गर्व, घमंड : विरह ताप वर ~ हरन कौं २८२६। ३ क्रोध : उनहूँ मोहि दियो करि ~ ९/१७४।

**दापक** दर्पक, दबाने वाला : जो हैं कस दर्प कै ~ ९८४।

**दाबि** दाब कर, दबा कर : दसननि ~ नाहिंन चर्यौ परि० २/६६।

**दाबे** दबाये • बगलनि मैं ~ पिचकारी २९०२।

**दाबैं** दबाने से • यह गरल ~ क्यों दबै परि० १/४१।

**दाम** १ माला . मत्र जपत दुरि ~ २७८१। २ रस्सी से • ऊखल बाँधे ~ कठोर ३५७। ३ सिक्का : चाम कै ~ चलावै ३६३९। ४ सिक्कों के . हरि कौं नाम, ~ खोटे ला १/६४। ५ धन, रुपया पैसा : कोउ कहै देहैं ~ ७८९। ६ मूल्य, कीमत, मोल • हमसों लीजै दान के ~ सबै परखाई १०१७।

**दामन** १ पैसे, कीमत . बिनु ~ की चेरी ३१८८। २ मूल्य के : बिन ~ मो हाथ बिकानी १७१९।

**दामनगीर** पल्ला पकड़ने या पीछे पड़ जाने वाला, दामन के साथी • इन पापनि ते क्यों उबरौगे ~ तुम्हारैं १/३३४।

**दामनि** १ एक दमड़ी का तीसरा भाग : इक इक नग सत-सत ~ कौ १९७२। २ मूल्य के, द्रव्य के बिनु ~ मो हाथ बिकानी १०३४।

**दामहि** रस्सी पर • लटकि मिली ज्यौं ~ २१३०।

**दामा** राधा की एक सखी . प्रेमा, ~, रूपा २००८।

**दामिनि** विद्युत, बिजली . घन ~ बरनी लौं काधै ४। ~ **कौंधा लायौ** बिजली कौंध उठी है, चमक उठी है : चारा दिसा चिर्ति किन देखौ ~ — ८६८।

**दामिनि पट** दर बिजलियाँ (दोनों की हँसी और उनके दुहरे प्रतिबिंब) दस दोउ विद्रुम ~ २४६८।

**दामिनिहिं** विद्युत को भी, बिजली को भी . पीन बसन ~ लजाए १३८८।

**दामिनिहूँ** बिजली (से) भी दसन चमक ~ तैं २८८०।

**दामोदर** जिसके उदर में रस्सी बँधी हो, स्याम (कृष्ण एक बार रस्सी से बाँधे गये थे) • प्रभु यह ~ नाम ३६१।

**दाय** दावानल का जलन में : निकसी अग्नि नैन तैं तासों भस्म भयो तेहि ~ मारा० ६०६।

**दायक** देने वाले, दाता : रिधि सिधि मुक्ति अभय पद ~ ८३०६।

**दायज** दहेज : और बहुत ~ दीन्हे उन ४१९०

**दायजो** दहेज . कन्या को देत ~ राट मारा० ६७६।

**दाया** दया, कृपा • ~ करि मोका यह कहियै सारा० १५१।

**दायो**[१] दूतों को : दूरि करै जम ~ १/६७।

**दायौ**[२] दया • करति सौति का ~ परि० २/१७४।

**दार** स्त्री, पत्नी, भार्या नाम सुनाति बदी निर्हि ~ ४/९।

**दारा** स्त्री, पत्नी : धन सुत ~ काम न आवै १/८०

**दारि** दाल : चढी चूल्है ~ ९९५।

**दारिद** दारिद्र्य, निर्धनता : ~ दुख निवारथो ४२४५।

**दारिद्र** पु० दरिद्रता : ~ नसायौ १/२०। वि० दरिद्र . अति ~ दुखित जब जाने मारा० ८०७।

**दारिम** दाडिम, अनार . दसन ~ कन २७५१। ~ **नहीं सरि** अनार के दाने उनकी तुलना में नहीं ठहरते • दामिनी ~ — १८१९।

**दारु** १ लकड़ी, काठ : ~ काटि अलि मदन सचरे ३९६४। २ लकड़ी में : घट घट व्यापक ~ अगिनि ज्यों ३६०६।

**दारुक** दारुक, कृष्ण के सारथी जो उनके परम भक्त थे : तुम ~ आगैं है देखौ १/२४०।

**दारुजात** भौंरे के : ~ कैसैं गुन उनमैं ३५८९।

**दारुण** भीषण, कठिन • ~ तप जब कियो राजसुत सारा० ७६।

**दारुन** १ कठोर, दुखद . ~ दाँवरि बाँध्यौ ३७२। २ भयकर, दुःसह ~ नाम निसाचर केरी ९/९३। ३ भीषण : ~ कीस सुभट बर मन्मुख ९/१३१। ४ विकट, घोर तब यह दुद बढ़ै अति ~ ४०५१। ५ प्रचंड : उत गिरि दुर्गम इत दव ~ ३७८४।

**दारू** मदिरा, शराब जलद कमान बारि ~ भरि ४२६७।

**दारौं** अनार का दाना : ~ दरनि अरुन अति सोभा परि० १/१३१।

**दालव** एक स्थावर विष • ~ करी न हानि ३८०७।

**दालि** नष्ट करके, दमन करके अति घायल धीरज दुवाहियाँ नेजहुँ दुरजन ~ ३३१३।

**दाव** दाँव (बहाने) से लूटन ई टहिं ~ २२०३।

**दावन** नाश या दमन करने वाले दुष्ट के ~ रे २८।

**दावरि** रस्सी डोरि ~ देहिं नहिं ३२२८।

**दावागि** दावाग्नि व्याल जीति ~ पिए ३२०५।

**दावागिनि** दावाग्नि • पर-धन-मन दस ~ २८२६।

**दावानल** १ दावाग्नि मनसिज बिथा दहति ~ २९६६। २ दावाग्नि का · ~ दुख टार्यो १/१७।

**दावानलहि** १ दावाग्नि को ~ पियो १/१२१। २. दावाग्नि से ~ उबारा ३६४०।

**दासन** दासो . पै हो इनके ~ माहीं ४३०६।

**दासनि** १ दासा, सेवको . सहाइ करी ~ की १/१६०। २ दासो के, सेवका के : सूरदास ~ हितकर की २६४८। ३ दासो को, भक्तो को ~ सुख उपजाए १/२७।

**दासपन** दासत्व, सेवा कर्म दोष ~ को मिटि गयो १/२३०।

**दासपनौ** दासत्व, दास-भाव बदन ~ सो करै ९/५।

**दासि** १ दासी : इहाँ कौ ~ १६१८। २ दासी के ~ दुख दिन ही बहायो ४१८०।

**दासिका** दासी जो अनंग बपु, असुर ~ ३९७७।

**दासिनि** १ दासियो हम ~ की इतनी सहियौ ४०६६। २ दासियो को : निज ~ जनि करहु अनाथ ११८०।

**दासी** १ दासियाँ अष्ट महासिधि ~ ३९२७। २ कुब्जा, जो कस की सेविका थी और जिसे कृष्ण ने (प्रसिद्धि के अनुसार) अपनाया था . 'सूरज' स्याम सुद्ध ~ को करी सा० ल० १०३। ३ दासी, नौकरानी, सेविका मैं तुम्हरे चरननि की ~ १/२२६। ४ दासी का : बिदुर ~ सुत १/११।

**दाह** ताप, जलन · अंतर ~ जु मिट्यो १/८९।

**दाहक** १ जलाना, जलाने की शक्ति · ~ तजि सकत न पावक १/१६३। २ जलाने वाले ई आरत कै दुख ~ १/१९।

**दाहत** १ जला रहे हो उत मानिनि मन काहैं ~ २८१२। २ जलाता है · बिरह अनग अनल तन ~ ३६७५। ३ जलाती है सुन्न सरीरहिं ~ ३८०९ ४. जलाते हैं . ~ देह चद चदन सुख ३७१६।

**दाहति** १ जलाती हो, दुखाती हो . हमको ~ आपु दही १५३६। २ जलाती है, सतप्त करती है तनु ~ बिन काज आपनौ २४२२।

**दाहन** जलाने काहै कौ ~ हौ आए २५०२।

**दाहि** जला हुई : बिरह अनल कै ~ ३७२१।

**दाहिन** क्रि० स० जला दिया . पीपर कौ बन ~ १४८८। क्रि० वि० दाएँ, दाहिनी ओर ~ ह्वै बैठे १/२३।

**दाहिनी** दायी पुहुमि ~ देहि गुफा बसि १६१८।

**दाहिने** दाये . गए मग बिसरि ~ डरै २३३८।

**दाहिनैं** दाहिना ओर ~ देखियत मृगमाल २९४६। ~**खर-स्वर** दाहिना ओर गधे का (अमगल) स्वर बाएँ काग, ~ — ब्याकुल घर फिरि आइ ५४०।

**दाहिनो** अनुकुल बडी बैस बिधि भयो ~ २४८।

**दाही** जली हुई, दग्ध बिरह अनल अति ~ ३९२४।

**दाहु** क्रि० स० जलाता है : हेम सुरुचि रिपु ~ ३२३३। पु० जलन, दाह मिटिहै मन कौ ~ ३८८०।

**दाहै** क्रि० वि० जलने पर मनहुं मृगी दव ~ ३२७९। वि० जले हुए : बिरहानल के ~ ३६२५।

**दाहे** १ जलाता है ~ हेम जहाँ पानी सर ४२३७। २ जलाती है रैनि दिन मनहु मृगी दौ ~ २८०१। ३ जलाये डाल रहा है . मोकौं रिस ~ २४८७।

**दाहौं** जला दूँगा तौ तन अपनौ पावक ~ ४३०९।

**दिएँ** देकर प्रिया कनखियनि ~ २६१७।

**दिए** क्रि० स० १ देना क्रिया के भूतकालिक रूप 'दिया' का बहुवचन, दिये : अश्वासन करि हेत ~ (दए) ८५२। २ दिया · गुरु सुत आनि ~ जमपुर तैं १/१८। वि० लगाया हुआ गोरोचन तिलक ~ ९९।

**दिऐ** देने पर/से : ~ लेत नहिं २/६।

**दिखराइ** १ दिखला सौति ~ मोहि सूर दीन्हौ २४२०। २ दिखा कर मोकौं मुख ~ कै २३२।

**दिखराइहौं** दिखलाऊँगा हँसि कह्यौ तुम्हैं ~ रूप वह ८/१०।

**दिखराई** १ दिखला : एक बेर ब्रज जाहु, देहु गोपिनि ~ ४०९५। २ दिखाया . ~ मुख माँहि २५५।

**दिखराउँ** १. दिखाऊँ · लै ~ ताहि ९/७५। २ दिखाऊँगा . कैसै नाथहि मुख ~ ९/७५। ३ दिखाता हूँ ध्रुव सारग ~ १५५३।

**दिखराए** दिखाये मुख मैं तीनि लोक ~ १०८३।

**दिखरायौ** दिखाया माटी कैं मिस मुख ~ २५५।

**दिखरावत** १ दिखला रहे हैं, बता रहे हैं सूर भजन महिमा ~ ९/५८। २ दिखला रहा है कहा कस ~ इनकौं ५५०। ३ दिखला रहो है हरिहिं लिए चदा ~ १८८। ४ दिखलाते हुए . सूर स्याम मोकौ ~ उर ल्याए धरि प्यारी २४१२।

**दिखरावति** १ दिखलाती है · लाल लिए कनियाँ ~ ९५। २ दिखाती हो हा हा लकुट त्रास ~ ३५६। ३ दिखा रहे हैं कसौटी कसि ~ १४९।

**दिखरावन** दिखलाने की क्रिया, दिखलाने के लिए · पूजा बिधि कौतुक ~ ९/२३२।

**दिखरावहु** दिखाओ, कराओ बारक हमैं दरस ~ ३९१३।

**दिखरावहू** दिखाती हो मही दहा ~ १४६१।

**दिखरावैं** दिखावें . टेढे चलि ~ परि० १/१७५।

**दिखरावै** १ दिखाए · कौतुक करि ~ ९/१५२। २ दिखा सकता है को अब है पौरुष ~ ९/१४७। ३ दिखाने पर भी ज्यों बहु कला काछि ~ लोभ न छूटत नट कै १/२९२।

**दिखरावौं** दिखाऊँ · ~ मुख बाइ २५५।

**दिखरावौ** दिखाओ इहै मोहि लाहौ नैननि ~ ९५।

**दिखराहीं** दिखाता . वरुन लोक ~ परि० १/४८ ।

**दिखहार** देखने वाला : कार्मो दोसे को ~ १२/४ ।

**दिखाइ** १ दिखा कर लोक लोम ~ ३७३२ । २ दिखा सुंदर वदन ~ कै हरी नैन कौं तापु ४३१ । ३ देकर मेटौ दरस ~ ९/११० । ४ दिखलाई : तासों रिपि नाहिं देइ ~ ९/३ ।

**दिखाई** १ दिखा दो : वारक दरस ~ ३६८३ । २ दिखा दी : प्रगट ~ मोहिं २४१३ । ३ दिखा रूप मो मोहिं दीजै ~ ८/१० । ४ दिखाई प्रगट खम तैं दए ~ १/११ । ५ दिखाता हुआ . फेरि चल्यो वारक जौ ~ ९/५९ ।

**दिखाउ** दिखाओ . हरि मुख आनि ~ ३६१८ ।

**दिखाऊँ** १ दिखाऊँ, दिखाता हूँ इक इक करि सब तोहिं ~ २४३३ । २ दिखाती (चखाती) हूँ चोरी के फल तुमहिं ~ १९३७ ।

**दिखाएँ** दिखलाएँ : सूर मरद समि वदन ~ १/२१३ ।

**दिखाए** १ दिखाने, दिये : बहुरि न दरस ~ ३७९२ । २ दिखाने हैं, प्रदर्शित किये हैं : जे गुन करि तुम प्रगट ~ २४८८ ।

**दिखाय** दिखा कर अर्जुन को महिमा प्रकट ~ मारा० ८५९ ।

**दिखायौ** १ दिखाया प्रगट सो रूप ~ ८/३ । २ दिया : बहुरी दरस ~ ४२९६ ।

**दिखरायौ** दिखलाया : अचल ओट पुहुप ~ २६०३ ।

**दिखाव** दिखाना है औरै दसन ~ री ३९५३ ।

**दिखावत** १. दिखाती है, दिखला रही है . अग ~ मरस सुगध ११८० । २. दिखलाता है, दिखा रहा है . मुख न ~ लाजन ४२६८ । ३ दिखाते हैं, दिखा रहे हैं : मातु पिता अति त्रास ~ १९४० । ४ दिखाता . लोक ~ फिरतौ । ५ दिखाते हो काहे कौं अब रोष ~ ३५२८ । ६ दिखाते हुए . गति सुधग मा भाव ~ १०५८ ।

**दिखावति** १ दिखाती हो . कहा कपट करि मोहिं ~ ११२१ । २ दिखाती हुई : कुम्हिलानी मुख चद ~ देखौ धौं नँदरानी ३६५ ।

**दिखावन** दिखाने, दिखाने के लिए . 'सूर' स्याम रतिचिह ~ २५४१ ।

**दिखावनौ** दिखाने के लिए सुरलभ सिलप ~ २८३२ ।

**दिखावहि** दिखाते हैं . सो फल उनको तुरत ~ ८५६ ।

**दिखावहु** १ दिखलाओ अपनौ ब्रह्म ~ ऊधो ३८०४ । २ दिखाती हो : पीतांबर न ~ १९५४ । ३ दिखा दो : सारँग तिनिहिं ~ २०९७ । ४ दर्शन दो . वेगि ~ चरन ४०२२ ।

**दिखावहू** दिखाओ, दो मोहन दरस ~ २८६४ ।

**दिखावैं** दिखावैं . तोहिं स्याम हम कहा ~ २०६६ ।

**दिखावै** क्रि० स० १ दिखाती है . लैं पर पुरुष ~ १/४२ । २ दिखाती है मातु ननद घर त्रास ~ १९२१ । ३ दिखाते हैं . उडुगन पर्वहिं ~ ३२१३ । ४ दिखाते हो नैननि भरि न ~ १०१६ । ५ दिखलाना . नैननि क्यौं न ~ ३६५५ । ६ दिखलाना . जैमें गुनी ~ कला ११८० । क्रि० अ० दिखलाई पड़ना है . हरि रथ रतन जर्‌यौ सु अनूप ~ ४०९३ ।

**दिखावौ** दिखाइए . अब तुम कम नृपति को ~ मारा० ५२० ।

**दिखाहीं** दिखलाते हैं : कैसे चरित ~ परि० १/४८ ।

**दिखिअत** दिखाई देना है, जान पड़ना है . सूरदास गाहक नहिं कोऊ ~ गरे परी ३१०४ ।

**दिखियत** १ दिखाई देना है, दिखलाई पड़ता है निधना फेर कियौ अब ~ ३७१२ । २ दिखाई देना, दिखलाई पड़ना : ~ है तन छीना ३२६७ । ३ दिखलाई पड़ रहा है धुनि ~ नहि नीकी ३६११ । ४ लगता है आपुन फेरि कियौ ~ है ३७०५ ।

**दिखैहै** १ दिखाई पड़ेगे . सुनि गथे तोहिं स्याम ~ १७३८ । २ दिखाई पड़ेगी, दीखेगी : ललित त्रिभगी छबिहिं ~ ३४०७ ।

**दिखैहै** क्रि० स० दिखा दो . मैया री मोहिं देव ~ ८९३ । क्रि० अ० दीख पड़ेगा, दिखाई देगा : कहँ रग रूप ~ १/८६ ।

**दिखैहौ** दिखाओगे कम ~ पाइ मा० ल० २२ ।

**दिखैहौं** दिखाऊँगा : मोइ पद्धति परतच्छ ~ ९/१५७ ।

**दिगंबर** दिशाओं का वस्त्र धारण करने वाला, नगा, शिव : ना दिन तैं ये भए ~ ३५६६ ।

**दिगंबरपुर** वह नगर या स्थान जहाँ दिगंबर बसते हों : सूरदास ~ ते रजक कहा च्यौसाइ ३३३४ ।

**दिग** दिशा, ओर, तरफ . गज अहकार चढ्‌यौ ~ विजयी १/१४४ ।

**दिग अंबर** दिगंबर मीस जटा ~ तासु ४३०६ ।

**दिगपति** दसों दिशाओं के पालक देवता — पूर्व के इन्द्र, अग्निकोण के वह्नि, दक्षिण के यम, नैर्ऋतकोण के नैर्ऋत, पश्चिम के वरुण, वायुकोण के मरुत, उत्तर के कुबेर, ईशानकोण के ईश, ऊर्ध्व दिशा के ब्रह्मा और अधोदिशा के अनन्त । एक अन्य मत के अनुसार आठ हाथी जो आठों दिशाओं की रक्षा के लिए स्थापित हैं — पूर्व में ऐरावत, पूर्व दक्षिण में पुंडरीक, दक्षिण में वामन, दक्षिण पश्चिम में कुमुद, पश्चिम में अजन, पश्चिम उत्तर में पुष्पदंत, उत्तर में सार्वभौम, उत्तर-पूर्व में सुप्रतीक : ~ दिग दर्तानि सकेलन ६३ ।

**दिगविजय** अपना महत्त्व स्थापित करने के उद्देश्य से राजाओं का देश-देशातरों मे ससैन्य जाकर विजय प्राप्त करने की प्राचीन प्रथा : ~ कौं जुवति मडल भूप परिहैं पाइ ३२२७।

**दिगबिजयी** दिग्विजयी, सभी दिशाओ के राजाओं को जीतने वाला • गज-अहँकार चढ्यौ ~ १/१४४।

**दिग्गज १** दिगपति दे० : ~ चलित खलित मुनि-आसन ९/२६। **२.** दिशाओं के हाथी, उनका काला रग, कालिमा, काजल • ~ सहित अनूप राधिका सा० ल० ८३।

**दिझानी** जली इक रगी दुख देह ~ ३७१४।

**दिति** कश्यप ऋषि की स्त्री जो दक्ष प्रजापति की कन्या और दैत्यों की माता थी • कस्यप की ~ नारि ३/११।

**दिन १** दिन। **२** समय, काल, वक्त • गोविंद गाढे ~ कै मीत १/३१। **४** वार, वारि, जल • पथ रिपु ~ परस सब ~ सा० ल० शेष ५। **५** वार, वाल, केश : ~ दिन, दुआर के बैरी सा० ल० ७३। **चारि चारि** ~ बहुत थोडा समय : — ~ सबै सुहागिनी री १७६२। ~ **दिन १** दिन पर दिन मैं ~ — उनमानी महा प्रलय की नीति ३४५७। **२** दिन दिन गिन कर : ~ — काल गँवायौं ९/५०। **३** प्रतिदिन : ~ — इनकी करौं बडाई ३०४१। ~ **धराइ** मुहूर्त्त निकलवाकर नीकौ सो ~ — सखिन मगल गवाइ ४१। ~ **दिनन** वार, द्वारद्वार पर ~ — मे लगे मानिक सा० ल० ९४। ~ **दूनौ होइ** दिन प्रति दिन बढा : यह सुख सूरदास कै नैन ~ — ५६।

**दिन अंत** दिन का अत, रात्रि : भौंह ते ~ सा० ल० ३७।

**दिनक** एक दिन भी : बिछुरे कैसैं रहत ~ २९६२।

**दिनकर** सूर्य : चौथे सिह रासि कै ~ ८६।

**दिनकरहि** सूर्य के • ज्यौ ~ उलूकन मानस १/१००।

**दिनचर सुत सुत** वार, वारिचर (मछली) के पुत्र (व्यास) के पुत्र (शुक), तोता • ~ सरस नासिका सा० ल० १०२।

**दिन-थोरी** अल्पवयस्क • ~ अति छवि तन-गोरी ६७२।

**दिनन** दिनो : जैसैं बहुत ~ की बिछुरी ४२९१।

**दिननि १** दिनो • बहुत ~ की आसा लागी १५। **२** दिना मे पावस ~ कोऊ ऐसौ है करत २७८६। **३** अवस्था मे : ~ हमहुँ तुम सरवरी २१९३। ~ **की थोरी** अल्पवयस्क • कौन ~ — २०५१।

**दिननि थोरी** अल्पवयस्क है तू ~ करन दै गिले १७३५।

**दिनपति १** सूर्य (मित्र), सखा : ~ चलै धौ कहा जात सा० ल० ८। **२** सूर्य, शूर वीर ~ ही कौ वास सा० ल० ९६।

**दिनपति सुत** सूर्य के पुत्र कर्ण, कान : ~ है भूषन होन सा० ल० ९५।

**दिनपति सुत अरि पिता पुत्र सुत** सूर्य के पुत्र (कर्ण) के शत्रु (अर्जुन) के पिता (इद्र) के पुत्र (बाली) का पुत्र (अगद), बाजूबद • ~ सा० ल० १३।

**दिनपति सुत पतिनी प्रिय** सूर्य के पुत्र (शनि) की पत्नी (कर्कशा) का प्रिय, कटु वचन : ~ बाधे सा० ल० ६।

**दिनपति सुत भ्राता पितु पितु जा पति सुत सुतप्रिय पितु हितकारी सत्रु प्रिया** दिनपति (सूर्य) के पुत्र (कर्ण) के भाई (युधिष्ठिर) के पिता (यमराज) के पिता (सूर्य) की पुत्री (यमुना) के पति (श्रीकृष्ण) के पुत्र (प्रद्युम्न) के पुत्र (अनिरुद्ध) की प्रिया (उषा) के पिता (बाणासुर) के हितकारी (महादेव) के शत्रु (कामदेव) की प्रिया, रति, सभोग ~ करि महा थकित हो सा० ल० ४९।

**दिन मधि** दोपहर को उठत सभा ~ ९/१७२।

**दिनमनि** सूर्य ~ उदित भए द्विघरी ४०४।

**दिनहि** दिन ही। ~ **दिन** दिन ही दिन, दिन पर दिन • करत फिरत ~ — ढिठाइ २३०३।

**दिनहीं** दिन को ही ~ जुग बर जाने २३०५।

**दिना** दिन : जा ~ तें जनम पायौ १/१०६। **रैनि** ~ दिन-रात • अपनी दसा कहौं कासौं मैं वन बन डोलौं — ~ १९१५। ~ **चारि** चार दिन, थोडे समय ~ — मैं सब मिटि जैहैं १९१२।

**दिनाई** विषैली वस्तु मधुकर दीन्ही प्रीति ~ ३८५३।

**दिनी** बडी, वूढी : ज्यौं-ज्यौं ~ भई त्यौं निपजी ३९१।

**दिनु** दिन : सोचत गनत जाइ इहिं विधि ~ ४०२३।

**दिनेश** सूर्य शिव विरंचि सनकादि महामुनि शेष सुरेश ~ सारा० ६८४।

**दिप** दीपो की • निकट दिपति ~ पाति परि० २/६४।

**दिपत** चमकती दधि सुत मे दधि तिया ~ सी सा० ल० ६१।

**दिपति १** चमक रही थी • हृदय पदिक की पॉति ~ दुति २२१९। **२** दीप्त होती है, चमकती है : निकट ~ दिय-पॉति परि० २/६४।

**दिपाई** प्रकाशित हो रहे थे कुडल काटि ~ १८६८।

**दिबस** वार, वारि, ऑसू नीकनन तें ~ डारत सा० ल० ५९।

**दिव्य** प्रकाशमयी : आजु दीपति ~ दीपमालिका ८०९।

**दिया बाति** (सॉझ को) दिया जलाने का काम ~ जनु मिलकी ३२६१।

**दियें १** दिया, प्रदान किया। **२** देने से • जाके ~ अघाऊँ १/१६४। **३** देकर पलक कपाट ~ २२८९। **४** लगाए हुए : काजर नैन ~ २४।

**दियैं १** देने पर/से छॉडिहु ~ उडात नहिं १६३५। **२** चुकाये : विना ~ दुख देत दयानिधि १/१९६।

**दियौं** प्रदान किया • उग्रसेन कौं ~ हरि राज ३०८५।

**दियौ १** दिया दुष्टनि बधि सतनि कौ सुख ~ १६०७। **२** दिया हुआ मम पितु ~ राज नृप करत ९/१७४। **३**

देकर : दरस ~ मोहिं कियौ सनाथ ८४५ । ४. दूँ : चाहति ~ पठाइ ४५६ । ५ लगा लिया है आजु अजन ~ राधिका २४५० । ६ रखा पीठि तापर ~ ३०५१ । ७ अर्पित कर दिया सकुचि रूप-जोवनहिं ~ १५८९ । ८ दिया हुआ, लगाया हुआ : तिलक मृगमद कौ ~ ४१८६ । ९. (पहना) दिया : विहँसि कै, ~ कठ तें हार ९/१२१ । १०. बद कर दिया : द्वार कपाट ~ गाढे करि २५२५ । ११ दिलवाया, धारण करवाया मृग-हित ~ हथियार ९/८३ । १२. देना . लियें ~ चाहें मन कोऊ १/१९५ । **अंचल ~** घूघट डाल लिया : हम मनु चितै सकुचि — ~ २११३ ।

**दिलीप** इक्ष्वाकुवशी एक राजा, 'रघुवश' के अनुसार जिनकी पत्नी सुदक्षिणा के गर्भ से राजा रघु जन्मे थे याही विधि ~ तप कीन्हौ ९/९ ।

**दिव** १ देवों ने . सूर, ग्वाल मिलि हरि गृह आए, ~ दुदुभी बजाई १३९७ । २ स्वर्ग : नीलावती चाँवर ~ दुरलभ ३९६ ।

**दिवबास** स्वर्गवासी पक्षी गरुड . हरि वाहन ~ सहोदर ३२८२ ।

**दिवबास सहोदर** स्वर्ग वासी पक्षी गरुड का भाई अरुण : हरि वाहन ~ तिहिं पति उदित मुरछि महि जाइ ३२८२ ।

**दिवराज** स्वर्ग का राजा इन्द्र : सरन चलौ ~ ९७३ ।

**दिवस** दिन । △ ~ **चारिके** चार दिन के, थोडे समय के : और पति सब ~ — १/१३८ ।

**दिवसपति सुत मात** सूर्य के पुत्र (कर्ण) की माता कुती, कुत, वर्छा, भाला : ~ अवधि विचार प्रथम मिलाप सा० ल० ३२ ।

**दिवस पति सुत मातु बौध विचार प्रथम मिलाइ** दिवसपति (सूर्य) के पुत्र (कर्ण) की माता (कुंती) के 'कु' तथा इसमे बौध मिलाने से (कुबौध) जैन, अब कुती के 'कु' तथा जैन के 'जै' मिलाने से, कुजे, कुजों ~ सा० ल० शेष ३ ।

**दिवाइ** दिला, दिलाकर : मोहूँ कौं ~ कै ३०९२ ।

**दिवाई** १ देती हूँ : तेरी सौंह ~ ३६३ । २ दिलाई थी : जो भाई सौं सौंह ~ २८२६ । ३ दिलाई : यह मोकों सुधि भली ~ १६६९ । ४ दिलाकर कहि सौंह ~ २१९३ ।

**दिवाऊँ** १. दिलाऊँ : गारी देहुँ ~ परि० २/१३३ । २ दिलाऊँगी • ताकौं सौंह ~ १९३७ ।

**दिवाए** दिलाई : कोटिक सौंह ~ २५१७ ।

**दिवानी** पगली, मतवाली, बावली : अब तौ प्रगटहि भई ~ १६४८ ।

**दिवाने** दीवाने . उहिं ऐसे कर लिये ~ १३१७ ।

**दिवाये** दिलवाये : बहु उपहार ~ सारा० ५०९ ।

**दिवायौ** दिलाया, दिलवाया : ब्रह्म सराप ~ १/१०४ ।

**दिवावति** दिलाती है, दिलवाती है : ऐसी बातनि सौंह ~ १५७२ । **हाथ ~** भूत-प्रेत की बाधा रोकने के लिए सिर पर हाथ फिरवाती : घर-घर — ~ डोलति २५८ ।

**दिवावन** दिलाने जब हम सौंह ~ लागीं १५७६ ।

**दिवावैं** १ दिलावेंगे . हम नहिं सौंह ~ १५७३ । २. दिलाते हैं फिरि फिरि सुरति ~ ३८४७ ।

**दिवावै** १. दिलावे : को कहि गारि ~ २८२६ । २ दिलाती है अपनी सौंह ~ २६७१ ।

**दिवाहीं** दिला कर पूछैं माह ~ ४०९३ ।

**दिवि** १. स्वर्ग : जै ~ भूतल सोभा समान ९/१६६ । २ स्वर्ग मे : देव ~ दुंदुभि बजावत ५६३ । ३. स्वर्ग मे : देवनि ~ दुदुभि बजाइ ६ । ४. देव • पाटवर ~ मदिर छायौ ९८४ ।

**दिविराइ** स्वर्ग के राजा, इद्र : यह तब कहन लगे ~ ८९८ ।

**दिवै** जलता है : मदिर में दीपक ~ बाहिर लखै न कोई १६४० ।

**दिवैहैं** दिलाएँगे : कब मेरो मोहिं गारि ~ परि० १/१३ ।

**दिसनि दिसि** सभी दिशाओं मे . चितवति चकित ~ हेरति ११२५ ।

**दिसानि** दिशाओं चारि ~ पसार १/६० ।

**दिसि** १ ओर, तरफ • निरखि कुरख उन बालनि की ~ ३४७ । २ दिशा : उत्तर ~ हम नगर अजोध्या ९/४४ । ३. दिशाओं : आवहु वेगि सकल दुहुँ ~ तै ५०३ । **~ दिसि** चारों दिशाओं मे मनु ~ — निर्धूम अग्नि कै २११४ ।

**दिसि बासर** चारों ओर दिन भर परिहस-सूल प्रबल ~ १/१८१ ।

**दिसि-बिदिसि** दिशा विदिशा, इधर-उधर : चकित भए ~ निहारत ९/६२ ।

**दिसि बिदिसि** दिशाओं और विदिशाओं मे . ~ कोउ नहिं जात हेरी ९/१३८ ।

**दिसे** दिखाई देने लगे मनहुँ गगन ससि उदित ~ हौं २५०३ ।

**दीख** १. देखने : जदुपति ~ सुदामा आवत ४२२९ । २ देखा है रूप ~ हम इनकौ नयौ ११/३ ।

**दीखति** दिखाई देता है, जान पडता है . ~ है कछु होवन-हारी ४/५ ।

**दीखे** दिखाई पडे . मल्लन मचन मल्ल मे ~ सारा० ५१५ ।

**दीखै** दिखाई देता है . कार्को ~ को दिखदार १२/४ ।

**दीच्छा** दीक्षा, मत्रोपदेश ~ लेन गए २६३४ ।

**दीजत** देती है : निरखि ~ दान ३५६१ ।

**दीजतौ** दिया होता जौ तब माखि ~ काहू ४०६३ ।

**दीजहु** दीजिएगा : पाती ~ जाइ ४१७३ ।

**दीजियै** १ जाने दीजिए : सुफलक सुत के सँग न ~ २९८९ । २. दिए जाने लगे, लगाए जाने लगे : घर-घर थापै

~८४१।

**दीजियौ** १ देना, प्रदान करना, गले लगाना सूर सुमित्रा अक ~ ९/३६। २ दीजिए याकौ जननी ~, करत सखिनि सौं नेह ४१८८।

**दीजै** १ दीजिए • जौ चाहे मो ~ १६१९। २ दिया जाय हरि को दोष कहा कहि ~ १८८९। ३ दी जाय काकी तिनकौ उपमा ~ ९/४५। ४ देती • तौ तुम्हरे निरगुन कौ ~ ३७२७। ५ देने से मन ~ मरजादा जैहै १९३५। ६ दूँगी ~ जाइ उत्तर मै २७८७। ७. कर दीजिए : करिकै काढि अनतही ~ ९। ~ डारि छोडा जाय : गेह-नेह क्यौ ~ — १६९०।

**दीजौ** १ देना • पाती ~ स्याम सुजानहि ४१६०। २ देना, रखना गेह देहरी पग तव ~ २५४८। ३ दे दीजिए, त्यागिए जान मति ~ कही परि० १/४१।

**दीठ** नजर, दृष्टि मति कोउ लावै ~ ३८८१।

**दीठत** दिखाई देती है • कबहुँ बिलुठत पीठि ~ परि० ७/४०।

**दीठि** स्त्री० १ दृष्टि परी तिलक पर ~ १/२७४। २. कुदृष्टि, नजर • माई मेरिहि ~ न लागै ९७। ~ लगाई नजर लगा दी खेलत मैं कोउ ~ — २००। क्रि० स० देखा : बाल न नैंकहुँ ~ २५७१।

**दीठी** देखा है : जौ नैननि तुम ~ ३४९२।

**दीन** पु० १ दीन : अब लाग्यौ पछितान पाइ दुख ~, दई कौ मार्यौ १/२०१। २ दीनता = ताप : 'सूर' बहुर पर-जाइ ~ हर सा० ल० ५१। ३ दीन, दास, भक्त निज भय ~ डरै १/११७। वि० १ खराब, हीन • क्यौ होवै गति ~ १/४६। २ दु.खपूर्ण • सुनि-सुनि ~ बचन जननी कै ११। ३ निरुपाय देखे ~ दुखित नदादिक ८६६। ४ दीन (सकट मे पडा हुआ) . ~ आजु हम तैं कोउ नाही १०२९। ५ कातर : तब बसुदेव ~ ह्वै भाष्यौ ४। क्रि० स० १ दिया, प्रदान किया जनकसुता सुख ~ ९/२६। २ दिया, लगाया तिलक ललाट न ~ ३२६७।

**दीनता** १ कातरता, आर्त्तभाव उनकी मोसौं ~ कोउ कहि न सुनावौ १/२३७। २ अधीनता का भाव, विनीत भाव कोमल बचन ~ सब सौं ७/१८।

**दीनदयाल** दीनो पर दया करनेवाले . ~ कृपानिधि नरहरि ७/४।

**दीनद्याल** दीनो पर दया करने वाले, दीनदयाल, ईश्वर मैं ज़ु दुख पावति हों ~ १९४४।

**दीननि** १ गरीबो, दीनों . जौ हरि कृपा करौ ~ पै ३७०८। २ दीनो पर, गरीबों पर • जब-जब ~ कठिन परी १/१६।

**दीनहि** दीन-दरिद्र पर . कह दाता जो द्रवै न ~ १/१५९।

**दीनी** १. दी • बिभीषन कौं लक ~ १/१७६। २ दी हो : सत-फन मानौ केंचुलि तजि ~ ११९४। ३ दी है, प्रदान की है भली सिच्छा तुम ~ ३/११। ४ लगा या मार दी : सॉटी ~ सरसर ३७३। ५ दी गई हो, लगा डाली गई हो • मनु ससि पर मोतिनि लर ~ १९९३।

**दीनै** दे दिया : नव सरवस ~ २५१७।

**दीने** १ दिया नैननि प्रान चोरि लै ~ २३७८। २ (दान कर) दिये : परवत सात रतन कै ~ ३२। ३ ला दिया सदीपन सुत तुम प्रभु ~ १/१३३। ४ मिलाये हुए, रखे हुए आलस जुत अंसनि भुज ~ २१७६।

**दीनैं** दिया • जिनकौं हरि अँग अँग मैं, करि ~ ठौर २४०८।

**दीनौ** १ दिया . मोहि सुख सकल भाँति कौ ~ ९/३। २ देती है, दे दिया . सो हम तुमकौ ~ ३८०९। ३. लगाए रखा, दत्तचित्त रहा : मन विषया मैं ~ १/६५। ४ देना पुनि ~ जब जानौ कालि १५९४।

**दीन्यौ** १ दिया सरवस अपनौ ~ ८/१५। २ देता हूँ तातैं साप तोहि मैं ~ ९/१७४। ३ बन्द कर दिया है जम ~ हठि तारौ १/१३१। ४ लगा दिया . ऊपर गुलचा ~ २९१६।

**दीन्ह** दिया रथ हाँकत गोबिंद अर्जुन को ~ सस्त्र सब डारी सारा० ७७९।

**दीन्हा** दे दी है . बहुतै आयसु ~ ८५४।

**दीन्ही** दी तब कर काढि अगूठी ~ ९/८६।

**दीन्ही** १. दिया : भेद काहुहि ~ १७४२। २ दी, दी थी कुल सरनागत ~ ३६२४। ३. लगाई तब मडप भ्रमि भाँवरि ~ १०७२। ४ देने से जाकी ~ भई बडाई ८११। ५ डाली, झोक दी : आँखि धूरि सी ~ ६९४। ६ दी हुई है इद्रहिं की ~ रजधानी ८८६। ७ दी हुई मेरी ~ है ठकुराई ९१६।

**दीन्हे** १ दिया . नगर कै द्वार ~ गिराई ४२२१। २ दिये . जाइ बन माहि ~ दिखाई ८/१०।

**दीन्हे** १ दिया, दे दिया : सोउ ~ करुना महि २१३०। लगाए हैं . रुचिर केसर तिलक ~ १८२३। ३ धारण किये हैं . कुडल स्रुति ~ २३२३। ४ रखे हुए हैं : दच्छिन चरन चरन पर ~ २२१८। ५ किये हुए, गडाये हुए • इकटक लोचन ~ २१२७। ६ बद किये ~ रहत किवार १/१४१। ७ बद रहे होगे : प्रगट कपाट विकट ~ है ९/१०५।

**दीन्है** १ देने से ~ अधिकैहै २२६७। २ दिये बिनु ~ ही देत १/३। ~ डारी छोड दिये हैं : और रग सब ~ १९१२।

**दीन्हौं** १ दिया माखन ~ हाथ ४३७। २ दे दिया था सूर स्याम कौ सरबस ~ ३६७०। ३ लगा रखा है : मैं तौ राम चरन चित ~ ९/८२।

**दीन्हौ** १ दी, प्रदान की : आयुसहि ~ ८५३। दिया • उग्रसेन कौ राजस ~ ३०९५। ३ देता है : पथिकनि कौं

सुख ~ ३८३२ । ४ दे देती है : ताहूँ नाद बस्य ज्यौं ~ २३६१ । ५ दिये हुए थे, लगे हुए थे : वज्र सम थाप बल कुंभ ~ ३०५४ । ६ देकर सूरदास बलि मरवम ~ ८/१४ । ७. लगाया था : चरननि जावक ~ ३६०१ । ८ दे दिया, लगा दिया : ~ तिलक लिलार २१८३ । ९ दे आये थे : तहाँ नहिं गए जहँ बचन ~ २४९५ । १० दे डाला है : ज्यौं ~ मोहिं डेरे २३५२ । ११ किया : बारबार अलिंगन ~ २१५० । १२. रखा हुआ है : माया जूआ ~ १/१८५ । तनु ~ जान दे देता है, मर जाता है : ज्यों पतग — ~ १/४६ । ~ बंधान रचना की : यह विधि ~ — २४४६ । △ पीठि ~ विमुख हुए तुमही पीठि भावते ~ ३२२९ ।

**दीन्ह्यौ** १. दिया सुनि सुन्दरि उठि उत्तर ~ १/२४० । २ दिया था आपु ~ टार ५२४ । ३ ला दिया मृतक विप्र सुत ~ १/१७ ।

**दीप** १ दीप, दीपक । २. नाग-द्वीप : काली पठवै ~ ५८९ । △ ~ **की बतियाँ** झूठ कहत बनाई ~ — कैसैं धौं तम नासत २/२५ । ~ **कौ कीरा** पतगा : हम विलोकि बावरी बदन-छवि मई ~ — परि० १/१०१ ।

**दीपक जात** दीपक का जाया, काजल : लग्यो ~ २६७९ ।

**दीपकावृत** दीपक बुझाना, आवृत्ति दीपक अलंकार : ~ चाइ मा० ल० १८ ।

**दीपत** स्त्री० १ काति, दीप्ति, आभा . ~ तन मे जोऊ सा० ल० १०२ । २ छटा, शोभा : काहु ~ द्वार दई मा० ल० ५१ । वि० दीप्तिमान : तन सरस ~ आव सा० ल० १ । क्रि० अ० शोभा हो रही है : नीकन अधिक अधिक ~ दुत सा० ल० ४९ ।

**दीपति** १ दीप्त होता है, चमकता है : अति ~ परकामै ३८३२ । २. दीप्त होती है, सुशोभित हो रही है आजु ~ दिव्य दीपमालिका ८०९ ।

**दीपदान** एक क्रिया जिसमे मरणासन्न के अथवा मृत व्यक्ति के हाथ से आटे के जलते हुए दीप का सकल्प कराया जाता है : ~ करवायौ ९/५० ।

**दीपमालिका** दीपावली : आज दीपति दिव्य ~ ८०९ ।

**दीपिका** छोटा दीप : दोउ रुख लिये ~ मानौ किये जान उँजियारे २७४० ।

**दीपैं** द्वीपों मे : खोजौं ~ सात ३९७७ ।

**दीपै** द्वीपों में . खोजौं ~ सात ३३५१ ।

**दीवे** देने : टरत दाँव ~ कौं २८८८ ।

**दीवैं** १ देंगे : एक बेर दरसन ~ ३४७४ । २ देता है : काम कुमति ~ १/१४४ ।

**दीय** दिया गया है, बँधा हुआ है : लटपट पेंच अटपटे ~ २५५५ ।

**दीयौ** १ दिया । २ डाली, छोड़ी : रिपिनि तब पूरनाहुती ~ ४/११ ।

**दीरघ** १ दीर्घ : कबहुँ लघु कबहुँ ~ सु होई ४२२१ । २ तेज : ~ बचन उचारा ४ । ३. बड़े : चपल नैन ~ अति सुंदर २२०३ । ४ विशाल . इन पै ~ धनुष चढ़ै क्यौं ९/२३ । ५ बड़ी : ~ नदी नाव कागर की ३८९३ । ६. भारी, बहुत . ~ मोल कह्यो ब्योपरी १७३ । ७ सुविस्तृत . ~ लता करनि निरवावत २६१६ । ८ गुरु या दीर्घ मात्रा वाला; पाछिले कर पहिल ~ बहुरि लघुता ओर सा० ल० १०६ ।

**दीरघता** बड़ापन, अधिकता तप अरु लघु ~ सेवा ९/१६८ ।

**दीवला** दीपक, दीया : बरत ~ घी के परि० १/१८५ ।

**दीवान** मुसाहिब, मन्त्री . भक्त ध्रुव का अटल पदवी, राम के ~ १/२३५ ।

**दीस**[1] दिशा, ओर, तरफ : छत्र-भुजा चहुँ ~ ९/७५ ।

**दीस**[2] लगाया . कियौ भूषन पुत्र सारग मग सारग ~ मा० ल० ५५ ।

**दीसत** १. देखते : जहाँ तहाँ ~ कपि करत राम-आन ९/९६ । २ दिखाई पड़ता है . नाहिं ~ कतहूँ ५२८ ।

**दीसति** १ दिखाई देती है ~ विमल ध्वजा ९/११४ । २ दीख पड़ती है, मालूम होती है : सिद्धि होत कछु ~ नाहिं १/३४१ ।

**दीसैं** दिखाई पड़ता था : ~ सबनि मैं कारि ८४१ ।

**दुंद** १ द्विविधा, तनाव, द्वंद्व : दुविधा ~ रहै निसि बासर १/१४१ । २ उपद्रव, ऊधम . फिरत जहा तहँ ~ मचावत ३७७ । ३ युद्ध : आइ उन ~ जब किया हरि पुरी मैं ४२०५ ।

**दंदुर** उलझन, झंझट, जंजाल थूल सरीर रहित सब ~ ५/३ ।

**दुदुभि** नगाड़ा, धौंसा . देव दिवि ~ बजावत, सुमन-गन बरषाइ ५६३ ।

**दुंदुभी** नगाड़ा, धौंसा : सूर भयौ आनद नृपनि मन, दिवि ~ बजाए ९/२४ ।

**दु खदलन** दु ख के नाशक : ~, असरन सरन, कृपन सरनदाई ३०७७ ।

**दु खदाई** दु ख देने वाला : सूर-ससि कौं सदा ~ ८/८ ।

**दुअन** दोनों आए मारन ~ बान कसि परि० १/८७ ।

**दुआदस** बारह : मिलि ~ बानी ३६२७ ।

**दुआर के बैरी** दरवाजा के शत्रु (किवाड़) पट, वस्त्र : छूटे दिन, ~ मा० ल० २३ ।

**दुआरैं** द्वार पर . ध्यायौ देव ~ रीं १३५ ।

**दुई** दोनों : तुमहीं जानौ गुप्त ~ १८८२ ।

**दुइजदिनिया** (को) : ~ समाज समेत करत द्विज तिलक २९०८ ।

**दुकार** 'दु' (द्व का द) : मेटि ~ बनायौ ३६२४ ।

**दुकूल** रेशमी वस्त्र : स्याम देह ~ दुति मिलि ६७७।
**दुकूल कोट** वस्त्र का ढेर : बढे ~ अबर लौ १/२७।
**दुकूले** रेशमी तनु स्यामल पट पीत ~ १०७२।
**दुख** दुःख, कष्ट। ~ **मोले** दु ख मोल लिया धीर बचन दै लै ~ — ९३७। ~ **भाज्यौ** दु.ख दूर हुआ . अचल गाँठि दई, ~ — ९/१६४।
**दुख-चूरन** दु ख को चूर चूर करने वाले द्विज-नारी-दरसन ~ ९८१।
**दुख-ढेर** दु खो का पुंज दूरि कियौ ~ १६७७।
**दुख-दंदा** दु ख-द्वंद्व : दूरि करन ~ १९२।
**दुख दवन** ताप नाशक त्रिबिध पवन ~ है ११८०।
**दुखदाई** दु ख देने वाले दुष्टनि कै ~ २२।
**दुखदात** दु.ख देने को • परदारा ~ २/२४।
**दुखनि** १ दु खों . कौन ~ सौ छायौ ४२३८। २ दु.खो से सोइ-सोइ ~ भरी १/७१। ३ दु खो के . जोग ~ घेरनि ३८८९।
**दुखहि** १ दु ख : हर्ष अनल करि ~ दह्यौ। २ दु ख को चलत न ~ मिली ११/१।
**दुखात** दुखता है, दु खी होता है सुनि सुनि हृदय ~ ३८२७।
**दुखारि** दु.खी : अजहुँ द्रवति जो न देखति ~ ३६२।
**दुखारी** दु खित, दुःखी कत तुम होत ~ ३९०१।
**दुखारे** दु खियारे, दुःखी : ब्रज के बिरही लोग ~ ४१००।
**दुखि** दु खित होकर : (देवकी) दरसन-सुखी, ~ अति सोचति ७।
**दुखित-दुख** दुःखी का दु ख • आनँद सदा ~ नासै ३९१।
**दुखिन** दु खियों : ~ कै दुख जान ४०३५।
**दुखिया** दु खिनी, पीड़ित, दु खी : मैं ~ दुख कोखि जरी ८०।
**दुखियान** दु खी : पा लागों मदिर पग धारो सुनि ~ त्रियौ ३३९६।
**दुखीन** दु खी मलिन दिन ही दिन ~ ३८६७।
**दुज** दाँत अरुन अधर ~ चमकहीं २३२३। ~ **कोटि बज्र दुति** करोडो हीरो की प्रभा वाले दाँत है अरुन अधर ~ — १७९८।
**दुति** १ काति, ज्योति, चमक • नैकु रही छवि ~ हिरदै मैं २३०२। २ काति से : चक्रवाक ~ मनि दिनकर कै ३५६९। ३ शोभा अरुन प्रकास पलक ~ दामिनि।
**दुतिय** दूसरा, द्वितीय : ता सम और न ~ स्वरूप ४३०९।
**दुतिय रास** दूसरी राशि (वृष) गो राम, गो स्थान, गोलोक, गोष्ठ ~ मे मिलत सप्तमी सारा० ९५३।
**दुतिया** स्त्री० प्रत्येक पक्ष की दूसरी तिथि, दूज, द्वितीया • ~ कै ससि लौं बाढै सिसु ५६। वि० दूसरा • तुम बिन ~ और न हेरै परि० १/५१।
**दुतीय सुर मिलि सुता** द्वितीय राशि (वृष) सूर, सूर्य (भानु) मे 'सुता' मिलाने से, वृषभानु सुता, राधा ~ सा० ल० ७१।
**दुती रासि दिनपति पुर** द्वितीय राशि (वृष) दिनपति सूर्य (भानु) दोनो के मिलाने से, वृषभानु+पुर, वृषभानुपुर : ~ नाहीं सा० ल० ९६।
**दुती लगन** द्वितीय लग्न, वृष : ~ मैं है सिव भूषन सा० ल० ८१।
**दुधा** दो टुकडे : मानहुँ किरनि पतग तें भयौ ~ तम हारि २६१३।
**दुनेरे** दुनेरे, सुहाल पकवान . माडे माँडि ~ चुपरे १२१३।
**दुपटि** दुपट्टा, चादर : काहूँ कौ दीनी ~ हो परि० १/७।
**दुपद** दो पैरो वाला, मनुष्य . अपद - ~ - पसु भाषा बूझत ८/१४।
**दुबराई** क्षीणता . कह बूझत तन की ~ ३७६४।
**दुबरे** दुबले (हो गये हैं) मृग ~ तुम्हरे दरसन बिनु ४१२३।
**दुबाहियाँ** दो भुजाओ वाला अति थापत धीरज ~ ३३१३।
**दुबिधा** १ द्विविधा, भ्रम, सशय ~ हृदय कहूँ नहि राख्यौ २४७३। २ भेद सो ~ पारस नहिं जानत १/२२०।
**दुभास** दुभाषिया • बीच बसीठ ~ ३५८३।
**दुमची** पैरो से बल देकर झूले को झोक से ऊपर ले जाने की क्रिया। ~ **मचै** दुमची लेते हुए • झमकि झूमक लेति दै ~ — रुचि कैन २८४१।
**दुमनवायौ** वायु से हिलते हुए (वृक्ष) फटत लट लटकि द्रुम ~ ५९६।
**दुमालो** दुपट्टा पीत ~ बन्यौ ८४१।
**दुमिल** कूट : छेक उक्त जहाँ ~ समझ कै सा० ल० ८९।
**दुरग** दुरगी चाल वाले आए माई ~ स्याम कै सगी ३५११।
**दुर** १ मोती : ~ दमकत सुभग स्रवननि १८४। २ छोटी बाली जो कान मे पहनी जाती है . कँचन कै द्वै ~ मँगाइ लिए १८०।
**दुरइयै** छिपाया जाय . तुम तैं कहा ~ १/२३९।
**दुरगम** जहाँ जाना या पहुँचना कठिन हो : जीव जल-थल जिते, बेष धर-धर तिते अटत ~ अगम अचल भारे १/१२०।
**दुरजन** दुष्ट, खल, नीच किहि भय ~ डरिहै १/२९।
**दुरजोधन** धृतराष्ट्र का बडा पुत्र दुर्योधन जिसे युधिष्ठिर 'सुयोधन' कहा करते थे . ~ कौ मेट्यौ गारौ १/१७२।
**दुरजोधनादिक** दुर्योधन आदि करन ~ लियौ घेरि तिहिं ४२०९।
**दुरत** १ छिपता • ~ फिरत मनोज १३७२। २ छिप रहे (हो) . क्योऽब ~ हैं प्रगट भए २६४२। ३. छिपता है, छिप जाता है • जाइ बन द्रुमनि मैं ~ त्योंही गए २२४९। ४

छिपती है : ~ नहिं नेह अस सुगध चोरी १७३५। ५ छिपते हुए : प्रगटत ~ देखियत रवि सम ४१६२।

**दुरति** क्रि० अ० १ छिपती है : माधो नाहिनै ~ जो ह्वै वमनि २४१८। २ छिपते हैं : किलकि हँसति ~ प्रगटति १०८। ३ छिपती . ~ नहीं वह चोरी १९६०। ४. हिलती-डुलती है · वेनि ~ कटि लौं छवि वाढी ३००। क्रि०स० छिपा रही कैसैं बातैं ~ है १६१८।

**दुरतैं** छिपने के लिए : सैन दई कर ~ ३२०४।

**दुरद** हाथी, कुजर · क्रोध ~ व्याकुल अति ३०५७।

**दुरद मूल के आदि** (द्विरद) हाथी, कुजर और जल के आदि वर्ण (कु) और (ज) को मिलाने से कुज ~ राधिका मा० ल० ३१।

**दुरदाम** कठिन, कष्टसाध्य . राधा रटन जपत मत्र ~ सारा० ९२९।

**दुरवासा** दुर्वासा ऋषि जिनका क्रोध सर्वप्रसिद्ध था ~ कौं चक्र सँभारौ १७२।

**दुरबुद्धि** दुष्ट मति, मूर्खता फिरि ऐसी ~ न होइ ४/५।

**दुरमति** १ दुर्बुद्धि, कम-अक्ल : ~ कूप खनावै १/१६८। २ खल, दुष्ट : पूरे चीर, अत नहिं पायौ, ~ हारि लही १/१५८।

**दुरली** छिपी हुई . रैनि-वासर टरत नाहीं रहति जहँ ~ १२६८।

**दुरहु** छिपो : ~ तौ नँद की आन २८६४।

**दुरा** छिपाने : दुरी ~ कौ खेल न कोऊ ३९९५।

**दुराइ** १ छिपा . मह्ल लोक ~ आयो ४८५। २ छिपा कर : राखी छवि ~ हिरदै मैं २३०१।

**दुराइयाँ** छिपाने मे, गुप्त रखने मे : (तुम) केरि दुरत ~ ५७७।

**दुराई** स्त्री० १ दुराव . छाँडौ दुसह ~ ३६८३। २ छल : कीन्हीं कपट ~ सारा० ५२४। क्रि० स० १ छिपा : ताकौं राखी हृदय ~ २४२८। २ छिपाया, छिपाया था : राम जनम सीता जु ~ ४०९४। ३ छिपा दी है ते कत नाव ~ ९/४०। ४ छिपा कर · यसुमति भवन ~ सारा० १०२८। ५. चुरा ली है : दामिनि घन दुति रदन ~ २४३६। ६ दूर कर दिया, समाप्त कर दिया : मोहिनी रूप हरि लियौ ~ ८/१०। नाहिन परति ~ छिपाई नहीं जाती : — ~ ८०१।

**दुराउ** छिपाव, भेद-भाव : कैसैं करत ~ २८६४।

**दुराऊँ** १ छिपाऊँ, छिपा लूँ तौ हिरदै माँझ ~ २१०६। २ छिपा लूँगी : बूझत बदन ~ ४२५५।

**दुराए** १ छिपाए . फन तर रहत ~ ६७५। २ छिपाया · जद्यपि घूघट ओट ~ २३९०। ३ छिपाने से कैसे दुरत ~ १५२९।

**दुराएँ** छिपाने से : कैसैं दुरति ~ १३०५।

**दुराचारिनि** दुराचारिणी, बुरे आचरण वाली स्याम कौं इक तुहीं जान्यौ ~ और १८४३।

**दुराचारिनी** दुराचारिणी, बुरे आचरण वाली ~ जानी २०७७।

**दुराज** बुरे राज्य मे : दुसह ~ नृपति बडे दोऊ ३८९२।

**दुराजैं** १ दुर्व्यवस्था को, बुरे शासन को मेट्यो नवै ~ १/३६। २ बुरे राज्य मे : मरियत है इहिं दुसह ~ ३८८३।

**दुराजैं** द्विविधा : सजन विन्न सुक आनि कै मनु परयौ ~ १३४।

**दुरात** १ छिप जाता है : किरन नहाँ सु ~ २४६५। २. दूर हो जाते हैं, भाग जाते हे : दानव दुष्ट ~ ३९७७।

**दुरानी** छिप गई : तारिका ~, तम घट्यौ, तमचुर बोले २०३९।

**दुराने** छिप गए मार तैं सोउ कायर ~ ४१९४।

**दुरानौ** दूर हो गया : सब दुख-दरप ~ मा० ल० १००।

**दुरायौ** १. गुप्त रखा, प्रकट न किया, छिपाया : दोना पीठि ~ ३३४। २ छिपाना चाहति गर्भ ~ ४। ३ आड मे कर दिया, अलक्षित किया : कुबिजा कूबर माँहि ~ ४०९४। ४ छिपाने से : कैसें दुरत ~ १६९५।

**दुराव** छिपाव, भेद-भाव · काहैं ~ करत मनमोहन २६३७।

**दुरावत** १ छिपाते हो : पूछे तैं तुम बदन ~ २७९। २ छिपाते हैं सिसुता माँहि ~ १०२। ३ छिपाती तुमसौं कछू ~ नाहीं १४९६। ४. छिपा रहा था : बदन ~ लाज ५८९।

**दुरावति** छिपा रही थी, बसाये ले रही थीं . स्याम रूप उर माँहि ~ ९५८।

**दुरावति** १. छिपाती है : मोसौं कहा ~ राधा १६९४। २ वचित करती है : 'सूर' स्याम सुख हमहिं ~ २०५०। ३. छिपाती हैं : उर मैं आनि ~ २१२३। ४ फल/डुला रही हैं : चँवर ~ नारि ४२१०।

**दुरावन** छिपाने : कहा ~ लागे चीर ४२२८।

**दुरावहु** १ दूर करो, हटाओ महाराज, यह रूप ~ ७/२। २. छिपाए डाल रही हो जुवतिहि जुवति ~ २१६४।

**दुरावै** १ छिपाये : राधा अब जनि कछू ~ २६७२। २. छिपाती हो : अब कहा ~ १९५३।

**दुरावैगी** छिपाएगी, गुप्त रखेगी अव तू कहा ~ २०७७।

**दुरासा** ऐसी आशा जो पूरी न हो सके, व्यर्थ की आशा : दिन-दिन अधिक ~ लाग्यौ १/१५४।

**दुरि** छिपे बोल्यौ नहीं, रह्यौ ~ बानर ९/८३।

**दुरि** १ छिपे, छिप : मारगरिपु का ओट रहे ~ सुदर सारग चारि २७७१। २ छिप कर 'सूर' स्याम ~ देखत दरपन

२१८९ । ३ छिप गई है • उपमा अपर ~ डरनि १०९ । ~ दूरि : १ छिप-छिप कर : बैठि रह्यौ ~ — सब १५०० । २ धीरे-धीरे : ~ — बूँद परत कञ्चुकि पै ३२३४ ।

**दुरित** पुं० पाप, दुःख मातु पितु ~ उद्धरन ३०८१ । वि० छिपा हुआ, अप्रकट : सूर ~ दुख भागे ४१६ ।

**दुरित-नासन** पाप को नष्ट करने मन-वच-कर्म ~ को २६४७ ।

**दुरितहि** विपत्ति, कष्ट मातु पिता ~ क्यौं हरते १६०७ ।

**दुरिहि** दूर (से) ही . ~ तैं दुतिया कै ससि ज्यौं १६७ ।

**दुरिहु** दूर (से) ही ~ देखत ही जाने १९३० ।

**दुरिहै** छिपेगी, प्रकट न होगी, दिखाई न देगी • क्यौं ~ ससि-बदन उज्यारी ११ ।

**दुरी** छिप गई . भाग ~ सु बिचारी १/१७३ । ~ **दुरा** लुकाछिपी • ~ — कौ खेल न कोऊ ३९९५ । ~**दुरावति** छिपी हुई को छिपाती है दुरति न ~ — १८५३ ।

**दुरे** १ छिपे . गोपाल ~ है माखन खात २८३ । २ छिप गए 'सूर' ~ दुख भाल २६१२ ।

**दुरेफ** भ्रमर, भौंरा मुरलि मुख-छवि पत्र-साखा द्रुग ~ चढ्यौ ३९१७ ।

**दुरैं** छिपे कैसैं ~ दुरावति १५४९ ।

**दुरैयत** छिपती ऐसी प्रीति क्यौं ~ है २६९७ ।

**दुरैहौं** छिपाऊँगी • कैसैं इन्हैं ~ २१५६ ।

**दुरैहौ** दूर करोगे, छिपाओगे, बचाओगे . तब कह मूँड ~ १/३३२ ।

**दुरौनी** छिप गई है . भूमि दसन-रिपु कहा ~ ४२६३ ।

**दुर्ग** कठिन . ~ प्रहार कृष्न पर कीन्हौ ३०७० ।

**दुर्गति** दुर्दशा, बुरी गति, विपत्ति : अबरीष की ~ टारी १/२८ ।

**दुर्गा देवि** आदि शक्ति जिन्होने दुर्ग नामक राक्षस को मार कर दुर्गा नाम धारण किया था कहुँ यक ~ देवि जानिकै जोरी विप्र निज धाम सारा० ६७९ ।

**दुर्जन** दुष्ट जन, खोटा आदमी • ~ बचन सुनत दुख जैसौ ४/५ ।

**दुर्जोधनहिं** दुर्योधन को ~ सुभद्रा देइ ४३०३ ।

**दुर्धर** रावण का एक सैनिक जो अशोक वाटिका उजाडते हुए हनुमान को पकडने आया था, परतु रामदूत द्वारा स्वय मारा गया था • ~ परहस्त सग आइ सैन भारी ९/९६ ।

**दुर्बचन** दुर्वाक्य, कटु वचन . लोभ लिए ~ सहै १/५३ ।

**दुर्बासा** दुर्वासा, एक क्रोधी मुनि जो अत्रि के पुत्र थे । इनकी पत्नी कदली थी . ~ रिषि कौं पग मारि ६/७ ।

**दुर्बासैं** दुर्वासा को, दुर्वासा पर उलटी गाढ़ परीं ~ १/११३ ।

**दुर्बुद्धी** मूर्ख, मदबुद्धि . निर्धिन, नीच, कुलज, ~ १/१८६ ।

**दुर्भर** अत्यत • तब सुमिरन छल ~ कै हित १/२०७ ।

**दुर्मति** दुर्बुद्धि, कुबुद्धि : ~ अभिमान ग्यान बिन १/१२३ ।

**दुर्योधन** कुरुवशीय राजा धृतराष्ट्र का ज्येष्ठ पुत्र जो चचेरे भाई पाडवों को अपना शत्रु समझता था और जिसे युधिष्ठिर 'सुयोधन' कहा करते थे गदायुद्ध ~ सिखयो सारा० ८३७ ।

**दुर्योधना** हे दुर्योधन ! : सुनि राजा ~ १/२३८ ।

**दुर्यौ** छिप गये • हस दूरि सर ~ सरोरुह २७७६ ।

**दुर्लभ** १ जो कठिनाई से मिल सके, दुष्प्राप्य ~ फिरि ससार १/६८ । २. अनोखा, बहुत बढिया ~ रूप देखिबै लायक २४४४ ।

**दुर्वा**[1] राधा की एक सखी : ~, रभा, कृष्ना २००८ ।

**दुर्वा**[2] दूर्वा, एक घास ~ तृन नित खाए ३८९४ ।

**दुर्वासा** दुर्वासा दे० अति तप पुंज विप्र ~ ३८९४ ।

**दुलराइ** दुलार कर . हलरावै ~ मल्हावै ४३ ।

**दुलराई** दुलार करके, पुचकार करके • बोलि लई हँसि कै ~ १७१८ ।

**दुलरावति** दुलार-प्यार करती है, लाड-प्यार दिखाती है ~ सुत कुवर कन्हाई ५० ।

**दुलरावन** दुलार-प्यार का व्यवहार करने : अब लागीं मोकौं ~ १९६१ ।

**दुलरी** स्त्री० दुलडी, दो लड की माला . कठ श्री ~ बिराजति १०४३ । वि० दो लड की : ~ ग्रीव माल मोतिन की लै केयूर भुज स्याम निहारति ५१२ ।

**दुलह** वर, दूल्हा : श्री बलदेव कह्यौ दुर्योधन नीको ~ बिचारो सारा० ८०३ ।

**दुलहिनि** वधू, दुल्हिन • ~ कहति दौरि दीजौ द्विज ४१८२ ।

**दुलहिनी** वधू, दुल्हिन दूलह वर ~ दुलारी ४२०२ ।

**दुलहिया** वधू, दुल्हिन . नई ~ दैहौं १९३ ।

**दुलही** श्रीकृष्ण का किसी गाय-विशेष के लिए दुलार का सबोधन ~, फुलही, भौरी, भूरी ४४५ ।

**दुलार** लाड-प्यार • कीन्है नद ~ ३०४४ ।

**दुलारी** स्त्री० लाडली बेटी, प्रिय कन्या . हँसि-हँसि बूझत बात ~ ७०८ । वि० प्यारी, लाडली कहौ वृषभानु ~ १९५७ । २. कर्णप्रिय, सुखद बाजत राग ~ ३४४४ ।

**दुलारे** लाडला (बेटा) : जब हुते नद - ~ १/२५ ।

**दुलारौ** लाडला (बेटा), प्रिय (पुत्र) : देख्यौ नद-~ १५ ।

**दुवार** द्वार, दरवाजा, बाहर निकलने का पथ दधि सुत जामे नद ~ १७५ ।

**दुवारि** द्वार पर ठाढी देखी नद ~ परि० २/६७ ।

**दुवारे** द्वार पर : हरि ठाढे रथ चढे ~ १/२४० ।

**दुवारैं** द्वार पर, दरवाजे पर : देखि फिरे हरि ग्वाल ~ २७७ ।

**दुषनि** कष्ट से . मैं इन दुहुँनि ~ सौं पारे २९६८ ।

**दुसरौ** दूसरा ब्रज जानौ ~ ३७३५ ।

**दुसह** १. असह्य, बहुत कष्टदायक : सुनि यह दसा ~ गोकुल की

**पहिचानति** १ पहचानती : कछु मैं हू ~ तुमकौं २१६६ । २. पहचानती है : राधा आली मोहि ~ २८९२ ।

**पहिचानतु** पहचानती नकहु ~ ताहि न १४८८ ।

**पहिचानि स्त्री०** १ पहचान : अब कीजे ~ ३५८१ । २ पहचान है : तब ही की ~ हमारी २१६३ । क्रि० स० १ पहचान कर . सूर हँसी राधा ~ २५३५ । २ पहचान, समझ, जान रे मन आपु को ~ १/७० ।

**पहिचानी स्त्री०** पहचान : मोहिं नाहीं तोसौं ~ १४१२ । क्रि० स० १ पहचान कर उछंग लई वह मुख ~ २०३० । २ पहचान गई, समझ गई मैं वाकौं ~ १०२० । ३ पहचान सकी सूर स्याम कौं नहिं ~ १७८२ । ४ पहचाना है : तैसी मैं ~ २०५२ । ~ आइ पहचान सकूँगा, पहचान मे आयेगी/आयेगी[ क्यों — ~ ९/७५ ।

**पहिचाने** १ जानते हैं, समझते ह राम सिया ~ ३२२९ । २ पहचान पाये : कोउ ढूँढत गृह नहिं ~ ८६० । ३ पहचान लिये हैं मैं ~ नैना बाँके २६३० ।

**पहिचानै** १ पहचानना है . सु पुनि कौन ~ ३८४० । २ पहचानते हैं, समझते हैं ताकौं कुलटा करि ~ १९२५ । ३ पहचान ले : जौ गुरु प्रसाद ~ २/४० । ४ पहचान सकता है : रमैं और कौन ~ ४२४१ । ५. पहचान लिया, पहचाना वदन देखि ~ ३१५ ।

**पहिचानौं** १ पहचानती हूँ याकौं नहिं ~ २१५७ । २ पहचान लेती हूँ : निकट जाइ ~ २१५९ । ३ पहचानूँ स्यामहिं का कैसैं ~ १८५१ ।

**पहिचान्यौ** १ पहचान पाये . अतहु नहिं ~ ३६९६ । २ पहचान लिया है : अब तै भली भाँति ~ ९/५ ।

**पहियाँ** पास, समीप : चलि हरि पिय ~ २७९३ ।

**पहिरत** पहनते हैं . प्रिया भूषन स्याम ~ २१४४ ।

**पहिरति** पहन रही है . कोउ ~ कचुकी सरीर २५ ।

**पहिरन** पहनना . ~ सीखे पट पीतावर तनिया ३३७७ ।

**पहिराइ स्त्री०** प्रसन्न हो कर छोटों को दिये जाने वाले वस्त्रादि, पहिनावा . नद कौ सिरपाव दानौ गोप सब ~ ५८६ । क्रि० स० १ (पहरावे) पहनाकर द्विज गुरुजन कौं ~ २४ । २ पहना दिया/दिये त्रिजटी सब ~ ९/१६१ ।

**पहिराई** १ पहनाकर : ब्रजरानी ढाढिन ~ मन वाछित फल पायो सारा० ४११ । २ पहना दी हो मनु मधुपनि माला ~ ६१६ । ३ पहनाई . आगैं मिल्यौ सुदामा माली फूल माल ~ सारा० ५०१ । ४ पहनाया था जुवती जन ~ ३८६४ ।

**पहिराउ** पहनाओ तेहि ~ सुभाये सा० ल० ४६ ।

**पहिराऊँ** धारण करूँ पाटवर-अंबर तजि, गूदरि ~ १/१६६ ।

**पहिराए** १ पहने हुए, धारण किये हुए . राजत उर ~ ४१७ । २ पहना दिया . रग रग बहु भाँति के, गोपनि ~ ३०४२ । ३ पहनाए . करन फूल ~ ३६०१ ।

**पहिरायौ** पहनाई : कचन माला ~ ४९२ ।

**पहिरावत** १ पहना रहे हैं, पहनाते हैं : वनमाला ~ स्यामहिं ४२९ । २ पहनाते समय नद उदार भए ~ ३८ ।

**पहिरावनि** पहनावा . नीलावर ~ पाई २५१६ ।

**पहिरावने** पहनावे . आपु ~ सब दिखाए ५८७ ।

**पहिरावहि** पहनावेंगे वनमाला तुमकौं ~ ४२६ ।

**पहिरावौ** पहनाओ भूषन ~ ९/९५ ।

**पहिरि** पहनकर : ~ सब आभरन ४/११ ।

**पहिरि** पहनी उन उनकी ~ मोतिमाला २०३६ ।

**पहिरे** १ पहन लिये, धारण कर लिये स्रवननि ~ उलटे तार ११८० । २ पहने ये : ~ अपने अग ३६१७ । ३ पहने हुए मर्द ठाढी और ~ चीर ११६८ । ४ पहने हुए हैं छुद्रावलि ~ नदलाले १७९१ ।

**पहिरें** पहन रही हैं ~ आभूषण चीर २६ ।

**पहिरैं** पहने, धारण किये नकटी ~ बेसरि ३०२६ ।

**पहिरौं** पहनूँ, धारण कर लूँ तुम्हरे आभूषन मैं ~ २१४१ ।

**पहिरौ** पहनो, धारण करो : चोर उतारि वस्त्र नव ~ २५४८ ।

**पहिर्यौ** पहन लिया उन ~ उन नौसहि हार २०३६ । ~ हे तुम दान दान ना कर वसूलने वाले बन बैठे हो : अबलौं हम जानी पर हौ मैं ~ — १५७० ।

**पहिल** पहल । ~ **करी** पहल की, जल्दी का धीरज ~ — चलिवैं की ३१८१ ।

**पहिलेहि** पहले ही, सर्वप्रथम परसत ~ खोदि बहाऊँ ९२५ ।

**पहिलैं** १ पहले ~ कौरव पति सौं भैंटे ४०६० । २ पहले ही : स्याम भए बस ~ तेरें १८९८ । ३ पहले से इक ~ ही आसा लागे ३५ ।

**पहिलैंइ** पहले ही . ~ गमन गयौ लैं हरि कौं ३४७८ ।

**पहिलैं** १ पहले : वकी पठाइ दई ~ हीं ५२१ । २ पहले तो . ~ सुख दारुन भए हमको ३७५५ ।

**पहिलो** पहला, प्रथम . ~ पुत्र रुक्मिणी जायौ सारा० ६८९ ।

**पहिलौ** पहले स्वामी ~ प्रेम सँभारौ ४०५७ ।

**पहुँ** पर . मनहु कमल ~ कोकिल कूजन १८०५ ।

**पहुँचत** पहुँचते-पहुँचते वन ~ सुरभी लइ जाइ ४४४ ।

**पहुँचन** पहुँचने गोपी नैन-नीर सरिता तैं पार न ~ पायौ ४०९७ ।

**पहुँचनि** पहुँचियों (कलाइयों) मे ~ पहुची भ्राजति १०५३ ।

**पहुँचा** पहुँचा, कलाई ~ कर सौं गहि रहे ३०४० ।

**पहुँचाइ** पहुँचा तहँ हीं अन्न देहिं ~ ७/३ ।

**पहुँचाई** पहुँचाया : ताहि बाँह गहि घर ~ १४०९ ।

**पहुँचाऊँ** १ पहुँचा दूँ लै लका ~ ९/१०९ । २ पहुँचा दूँगा :

नीकै ~ ९/४२। ३. पहुँचाये देता हूँ : हौं प्रभु पै ~ ९/१५५।

**पहुँचाए** पहुंचा दिया : ब्रह्म लोक ~ ४३६।

**पहुँचायौ** पहुँचाई है : मेरी बलि मोहिं नहिं ~ ८५१।

**पहुँचावत** पहुँचाते हैं मातु उदर मैं रस ~ २/२०।

**पहुँचावहु** पहुँचा दो . (कृष्ण) तुरत मोहि गोकुल ~ ८।

**पहुँचावै** १ पहुँचाता है ले जवाब ~ १/१४२। २ पहुँचा दे कोउ लै ~ १/४ । ३. पहुँचाये : को हरि पिय पै ~ री ४२५४।

**पहुँचिया** बाँह मे पहनने का एक गहना, पहुँची : पकज पानि ~ राजै ११७।

**पहुँची** पहुँची, बाँह का एक आभूषण : कर मरोरि ~ गहि तोरी परि० १/१२३।

**पहुँची बंध** पहुँची-बंध · कटि लहँगा ~ अँगिया परि० १/१२२।

**पहुँचैं** पहुँचे, पहुँचने लगें क्यौं करि ~ लोइ तौ ४२५७।

**पहुँचे**[1] पहुँचे मे, कलाई मे : चित्रित बाँह पहुँचिया ~ ४५१।

**पहुँचे**[2] १ पहुँचता एक जाइ ~ नहीं २९३७ । २ पहुँचे · कमल ह्यौं ~ ५२५। ३ पहुँचेगा या पहुँचता है, प्राप्त करता है : ध्रुव पद ~ सोइ ४३०२। ४. प्राप्त हो सकता है : ~ जो कछु चहियै २/१८।

**पहुँचौ** पहुंचा, कलाई : अँगुरी गहत गह्यौ जिहिं ~ १३०५।

**पहुँच्यौं** पहुंच गया : ध्रुव प्रताप परली दिसि ~ ९/१०४।

**पहुँच्यौ** १ पहुँचा, पहुँच गया . उडत उडत सुक ~ तहाँ १/२२६। २ पहुँचा हुआ है, पहुँच गया है : मन तौ पिय पहिले ही ~ ८०२।

**पहुँनाई** आतिथ्य सत्कार . मन लैहो ~ करिहौं १९३४।

**पहुच्यौ** पहुँचा। ~ **जाइ** जा पहुँचा, जा धमका, पहुँच गया . हिरन्याच्छ लै कर गदा, तुरतहिं ~ — ३/११।

**पहुनाई** आतिथ्य सत्कार, मेहमानी : करति सबै रुचि की ~ २९१०। △ **करौं** ~ मेहमानी करूँगी, खबर लूँगी, अच्छी तरह पीटूँगी साटिनि मारि — ~ चितवत कान्ह डरायौ ३३०। ~ **बिधि ठानी** विधिपूर्वक आतिथ्य-सत्कार किया . निज मदिर लै गई रुकमिनि ~ — ४२९१।

**पहुने** अतिथि, मेहमान · करत सबै मिलि ~ की पहुनाई १७४४।

**पहुनेहुँ** अतिथि बनकर ही : ~ नद बबा के आवहु ३२३२।

**पहु-फाटी** पौ फट गई, ऊषा की लाली-फूट आई · ~ कुमुदिनी कुम्हिलानी २७९९।

**पहूँचे** पहुचे : जौ लगि आन न आनि ~ १/१९१।

**पहूँच्यौ** पहुँचा : दनुज एक तहँ आई ~ ४१०।

**पहूनति** छिपी हुई, अपह्नुति अलकार निरविकार यह सूर ~ सा० ल० ११।

**पाँइ** पैर, चरण। △ ~ **की बेरी** पाँव की बेडी, बाधक · प्रीतम भयौ ~ — ८०७।

**पाँइन** पाँवों मे : सूरदास सुजान ~ सा० ल० २०।

**पाँइनि** पैरों . सौंह करति तेरैं ~ की २५९८।

**पाँउ** पैर . चलो कत यह सब हरि किरपा, ~ धरिए धाम ४२३६।

**पाँखनि** पखों . जिनि ~ कौ मुकुट बनायौ ४७७।

**पाँखि** पख मढौ चौंच अरु ~ ९/१६४।

**पाँखुरी** पखुडी : प्रेम पराग ~ पल दल २६८५।

**पाँखैं** पख : मुरली अधर मोर की ~ ३८१०।

**पाँच**[1] पचेन्द्रियाँ (आँख, नाक, कान, जिह्वा, त्वचा) . इक कौं आनि ठेलत ~ १/१९६।

**पाँच**[2] पाँच। △ ~ **की सात लगायौ** अनेक बातें गढकर दोषी बताया, षड्यत्र तैयार किया · ~ — झूँठी झूँठी कै बनायौ १७३४। ~ **छह निदरि** पचा छक्का (कूटनीति) त्याग करके ~ — मातै भुलैहौ १७३९। ~ **न आवै सात** कुछ भी समझ मे नहीं आ रहा था . चकृत भए नारि-नर ठाढे ~ — २९५७। **भूल्यौ** ~ **और सात** चालाकी भूल गई, छलछद करना भूल गया : अब मोहिं — ~ — २१७८।

**पाँचनि**[1] पचों का सुनहु सूर ~ मन एकै २०९४।

**पाँचनि**[2] पाँचों (पचेन्द्रियों) . सो मैं बाँटि दई ~ कौ १/१९६।

**पाँचलोक** समाज के पचो ने ~ मिलि कह्यौ तुम्हारै १/२०७।

**पाँचसात इक गति** ५ + ७ + १ = १३ तेरहवाँ नक्षत्र (हस्त) हस्ति गति, गजगामिनी तीन दोइ इग ~ मा० ल० १९।

**पाँचै**[1] पाँच : ~ प्रमदा परम प्रीति सौं मारा० १०५६।

**पाँचै**[2] (किसी पक्ष की) पचमी तिथि ~ परिमिति परिहरैं २९१४।

**पाँछिलो** पिछला, पिछले (जन्म) का धन्य सुकृत ~ धन्य धनि नन्द १६०२।

**पाँडल** पाडर, कुद का फूल, दौना बहु ~ बिपुल गँभीर २९०३।

**पाडव** कुन्ती और माद्री के गर्भ से उत्पन्न राजा पाँडु के पाँचों पुत्रों (युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल तथा सहदेव) को · ~ जरत बचाए ५५६।

**पांडव सुत** पाडु के पुत्र, पाँच पाडव . ~ जीवत मिले १/२३८।

**पांडवनि** पाडवो को लाखा ग्रह ~ उबारे १/३१।

**पांडु** पाडव वश के आदि पुरुष जो पराशर ऋषि से उत्पन्न व्यास और अबालिका से उत्पन्न हुए थे ~ की बधू जस नैकु गायो १/५।

**पांडु-कुमार** पाडु-पुत्र, पाडव ~ से डोलत १/२४८।

**पांडु-बधू** द्रौपदी : ~ पटहीन सभा में १/१५८।

**पांडुरोग** एक प्रकार का रोग, पीलिया : जनियत है मुख ~ भयौ ३९६९।

**पांडु-सुत** पाडु-पुत्र (युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल तथा सहदेव) : जरत ~ बुधि बल नाथ उबारे १/१०।

**पॉडे**[1] पाण्डेय (ब्राह्मण) : ~ रुचि करि खीर चढायौ २४८।

**पॉडे**[2] उद्धव : आए जोग सिखावन ~ ३६०४।

**पॉडे**[3] अध्यापक : जब ~ इत-उत कहुँ गए ७/२।

**पॉत** पंक्ति : मुखरित मधुकर ~ मारा० १०४०।

**पॉति**[1] बिरादरी, परिवार-समूह : जाति ~ कोउ पूछत नाहीं १/२३१।

**पॉति**[2] १ पंक्ति, कतार, अवली, : की बग ~ २०५८। २ पंक्ति में : बैठे हैं इक ~ १८१९। ~ **करि** पंक्तिवद्ध बैठाकर : सुर असुर ~ — सुरा असुरनि दइ सुरनि कौं अमृत दीन्हो पियाइ ८/९।

**पॉतिनि** पंक्तियाँ, कतारें : इन्द्र-बधू जुरीं ~ बहरके ३०।

**पॉती** समूह, समान : तदपि बिमुख ~ सो गनियत १/९३।

**पॉवड़े** वस्त्र, जो मार्ग में किसी के आने पर आदर के लिए बिछाया जाता है : सुभग ~ टारति २०२९। ~ **डसाए** पॉवड़े बिछाये गये : पाटबर ~ — ९८४।

**पॉवर** पामर, ओछी, क्षुद्र : अब तो सहाय करो तुम मेरौ हा ~ मति हीनी सारा० ७६६।

**पॉवरि** पादुका, खड़ाऊँ - 'सूर' स्वामी की ~ सिर धरि ९/५३।

**पॉवरी** खड़ाऊँ, पादुका : रतन जटित पग सुभग ~ १७९१।

**पॉसे** चौसर खेलने के हाथी दाँत या हड्डी के बने हुए चौपहलू टुकड़े : गुन ~ क्रम अंक चारि गनि सारि १/६०।

**पा** पैर। ~ **लागति** हौं पैर छूती हू : पथिक तिहारे ~ — ४२४७। ~ **लागैं** प्रणाम करती हैं : ऊधौ उठौ सबै ~ — ३८१५। ~ **लागौं** प्रणाम करती हूँ, पैर छूती हूँ : ~ — मदिर पग धारौ ३३९६।

**पाइँनि** १ पैरों पर : मेरे ~ परतु २८०४। २ पैरों में : ~ आनि लगावै २०५५।

**पाइ**[1] १ पैर, चरण, पाँव : देवल रिसि कौं पकर्यौ ~ ८/२। २ पैरों : राखौ रोकि ~ बंधन कै ८०८। ३ पैरों को : बंदौं तिहि ~ १/१। ४. पैरों के : दै दरपन मनि धर्यौ ~ तर २८२६। ५ पैरों में : कठिन लागत ~ ४९८। ~ **धारियै** पैर रखिये, पधारिये : सूरदास प्रभु ~ — २६३६। △ ~ **की बेरी** पैर की बेड़ी, बाधक : प्रीतम भयौ ~ — ८०७।

**पाइ**[2] १. पाकर : समय ~ कहिबौ ४०५८। २. पाई है : लंक बिभीषन ~ ९/८३। ३ मिला, प्राप्त हुआ : दुर्लभ जन्म सुलभ ही ~ ७/२। ~ **कै** पाकर : मान कियौ रिस ~ २७२७। ~ **पाइ** पा पाकर : ~ — मो मरै ३/१३।

**पाइतरी** पैताना, पलँग के पैर की ओर का भाग : कमल नैन पौढ़े सुख-सज्या बैठे पारथ ~ १/२८८।

**पाइनि** १ पैर : पहिले करि प्रनाम, ~ परि ९/१०१। २ पैरों : हौं वारी नान्हे ~ की २२३। ३ पैरों पर : पर्यौ ~ धाइ ४८५। ४ पैरों में : ~ नूपुर बाजई १३४। ५ पैरों में : अपने ~ कबहिं लौं मोहिं देखन धावै ११२।

**पाइ पियादे** नंगे पैर, पैदल : ~ धाइ ग्राह सौं लीन्हौं राखि १/१६।

**पाइय** पायेंगे : पुनि कह्यौ, मत्स्य हरि अब कहाँ ~ ८/१६।

**पाइयत** पाती, प्राप्त करतीं : दरस परस दिन राति ~ ३८५८।

**पाइयतु** मिलती, प्राप्त होती : प्राननि के बदलें न ~ ३३४१।

**पाइये** पाया जाता है : मरैं रन सुजस परलोक सुख ~ ४२२१।

**पाइयें** १ पाओगी : ~ सखि मोड़ री १८३१। २ पायेंगी : भाग लिखौ सु ~ ३८६५। ३ पायेंगे : ज्यौं ~ सु खनावत घरे ३५७६। ४ मिलता है, प्राप्त होता है : भाग बिना कछु नहिं ~ २३२६। **जौ बातनि सुख ~** यदि बातों से ही काम बन जाये तो : अपनौ कहा गाँठि कौ लागत — ~ २५७०

**पाइयौ** पाया : राधिका बर ~ परि० १/४१।

**पाइहैं** १ पायेंगी : जौ काहू कौं पकरि ~ २९१६। २ पायेंगे : कहूँ कम सुनि ~ १६१८।

**पाइहौं** १ पाऊँगा : गो चारत बन जाइ ~ २९४८। २ पाऊँगी : हौं जदुपति बर ~ ४१८८।

**पाइहौ** १ पाओगे : ऐसे सेवक कहाँ ~ २२५८। २ पाओगी : अब कैसैं बर जानि ~ १५०४।

**पाई** पैर : रहे सबै गहि ~ ४०९५।

**पाई**[1] पैर : जननि पलोटति ~ २४२।

**पाई**[2] १ पा गई : घर बैठे निधि ~ १९७२। २ परिचित हो गई है, समझ गई हैं : ~ जाति तुम्हारे नृप की १५८०। ३ पा गये : मन बाछित फल ~ सारा० ५०२। ४ पाते हुए : पुरजन बसैं सदा सुख ~ ५/३। ५ प्राप्त है, पा गये हैं : निरगुन जोति कहाँ उन ~ ३८०८। ६ पाये, सके : बली बालि सों न छूटि ~ ९/११८। ७ पा सकती है : ललिता चन्द्रावलि कहँ इतनी छवि ~ २१९२। ८ पाई, पा सकते हैं : यह सुन्दरता उन कहँ ~ १८१०। ९ पूरी कर ली है : हौं सखि, नई चाह इक ~ २२। १० प्राप्त कर ली, प्राप्त की : लागत बान देव-गति ~ ९/५९। ११ मिल गई : आग्या जब ~ ९/९६। १२ मिली है : यह सुधि एक पथिक पै ~ ४२६२। १३ समझी : अब इनकी लँगराई ~ २२८९।

**पाउँ**[1] पाता हूं · मदन मोहन छबि सोभा की उपमा नहिं ~ ६६३।

**पाउँ**[2] पैर : प्रीति नदी ~ न बोर्‌यौ ३९५८। ~ **कहाँ तै धारे** कहाँ से आ रहे हैं : तन अति हीन मलीन देखियत, ~ — ४२३०। ~ **धारत** हौ पैर रखते हो · ऊधौ ज्यौं करि कृपा ~ — ४०५०। ~ **धारियै** पदार्पण कीजिए : ~ — बाम धाम जहँ २५१८। △ ~ **कुल्हारौ मारौ** (अपने) पैर पर कुल्हाडी मार ली, अपनी हानि कर ली · जल औंडे मैं चहुँ दिसि पैर्‌यौ, ~ — १/१५२।

**पाउ** पाता हूँ : बाँचि समुझि सब ~ ४१३३।

**पाऊ**[1] पैर भवन जाहु अपने अपने सब, लागति हौं मैं ~ ३४५।

**पाऊँ**[2] १. पाऊँगा : ताहि कहाँ पुनि ~ ९/४१। २ पाउँगी · बहुरि कहाँ मैं ~ १९३७। ३ पा जाऊँ अब कैं जौ पिय कौ ~ २१०६। ४ पाती हू रहन न ~ बैसैं २३५९। ५ पाता, मिलता, प्राप्त होता समय न कबहू ~ ९/१७२। ६ मिले, प्राप्त करूँ कृपा वास ब्रज ~ ११७४। ७ होता है सुनत अचंभौ ~ २२५२।

**पाऊँगौ** पाऊँगा : तऊ आइ सुख ~ २४९३।

**पाएँ** पा जाने पर . ज्यौ सिवछत दरसन रबि ~ १९१३।

**पाए** १ पाकर, प्राप्त कर लेने पर : जैसैं रक पदारथ ~ १/७८। २ पा जाय . जियौं मनौ रक निधि ~ ११८२। ३ पाया · ब्रज जुवतिनि उपवन मैं ~ ७८। ४ पाया है · जोग सौ कौनै हरि ~ ३८९४। ५ पा गये हों : जनु बिधि राजन अजन ~ २३९०। ६ पा जाने से, प्राप्त करने से : गए तन ताप तुव दरस ~ ८४८। ७ प्राप्त होता है : यह सुख तीनि लोक में नाहीं जो ~ प्रभु पहियाँ ९/१९। ८ मिल गये, प्राप्त हो गये : समाचार सब ~ ९/९०। ९ पाई (हू) जानि जु ~ हौ हरि नांकै २८७।

**पाएहुँ** पाकर भी सो ~ नाहीं पहिचानत १/११४।

**पाएँ** १ पाकर सुनहु सूर हरि कौ मुह ~ १२३१। २ पाने से अह ऊँचे पद ~ ऐनु ४८९। ३ पाये, प्राप्त किए : सूर स्याम दरसन बिनु ~ १६८२।

**पाओ** पाइये निरख परम सुख ~ ८७५।

**पाक** १ पकवान, व्यजन : मिलि बैठे सब जेंवन लागे, बहुत बने कहि ~ ४६४। २ रसोई, तैयार भोजन सिद्ध ~ इहि आइ जुठायौ २४८।

**पाकर** एक वृक्ष, पाकड फूल करील कलो ~ नम १२१३।

**पाकशाला** रसोई घर तब उन कह्यौ ~ मे अबही यह पहुँचाओ सारा० ६९४।

**पाके** पके हुए ~ फल वै देखि मनोहर ३८७२।

**पाखँड** ढोंग, ढकोसला : दूर कियौ ~ बाद हरि भक्तन को अनुकूल सारा० ३१९।

**पाख** पक्ष एक ~ त्रय-मास कौ ६८।

**पाखाननि** पत्थरों से · तब लौ तुरत एक तौ बाँधौ, द्रुम ~ छाई ९/११०।

**पाग**[1] पगडी : लटपटी ~ उनींदे लोचन २६३२।

**पाग**[2] चाशनी घृत मिष्ठान सबै परि पूरन मिस्री करत ~ कौं चूरन ८९२।

**पाग**[3] पगे हुए : हरि मे प्रीतम ~ सारा० १००९।

**पागत** निमग्न हो जाते हैं : नख-सिख तै रस ~ १३२३।

**पागि** पग गई (है) : अब यामैं मधु हीं ~ गई १३६२।

**पागी** १ पग डूब गई . भली भई हरिकैं रस ~ २२१२। २ मग्न, पगी हुई, सनी हुई नित्य निरखत रहति प्रेम ~ ३०६०। ३ रँगी हुई है लटपटी पाग महाउर ~ २६४५।

**पागे** १ अनुरक्त हुए, मग्न हुए : नये प्रेम रस ~ ६८६। २ अनुरक्त हो · रैनि जागे रति रस ~ २६३५। ३. पगे/ फँसे पडे हैं लग लागे ~ उर अतर २७८०। ४. सराबोर हो गये सूर स्याम बामा रँग ~ २५५७।

**पाग्यौ** १ तन्मय हो गया हो . पियत सुमन रस ~ ११८१। २ बहुत अधिक लिप्त हुआ, ओतप्रोत हो गया : महा अघनि बपु ~ १/७३।

**पाचि** पच्चीकारी : डाँटी खची ~ मरकतमय २८४१।

**पाछिल** पहले की, पिछली, पहली समुझावत सब ~ बातै सा० ल० ७३।

**पाछिलि** पिछली (बातो की) : लागी ~ सुरत दिवावन २७५५।

**पाछिली** पिछली : आवन कह्यौ बहुत दिन लाए, करी ~ गाह ४०३२।

**पाछिले** १ पिछले, पहले उन तौ करी ~ की गति १/१७५। २ पहले के · टटके चिन्ह ~ न्यारे २५५६।

**पाछिले कर पहिल दीरघ बहुरि लघुता श्रोर** पिछले अर्थात अक्षर 'ता' को पहले दीर्घ करने से (ता), फिर लघु करने से (त), दोनो को मिलाने से तात, पिता ~ सा०ल० १०६।

**पाछिलौ** पिछला · रासि ~ नेह १६१८।

**पाछैं** १ पिछवाडे : घर ~ मुरली धुनि ऐसैं ९८९। २ पीछे ~ फिरि न निहार्‌यौ २२४५। ३ पीछे हैं इद्री सबै मनहि के ~ १०२३। ४ बाद मे : ~ मोकौं दीजौ गारी १९०२।

**पाछे** १ पीछे . ~ चितै फेरि फेरि १०१। २ बाद मे : ~ सोच न कीन्हौ १/१७५।

**पाछैन** पीछे आने वालो . परखि लिए ~ कौं ३०३८।

**पाज**[1] पजे : उत जसुदा इत आपु परसपर आढि रहै कर ~ परि० १/१२।

**पाज**[2] बाँध : सागर कौ ~ बाँधि पार उतारि आवैं ९/११८।

**पाटंबर** १ रेशमी वस्त्र साजि सिंगार अग ~ सोहैं १६१८। २ रेशमी वस्त्र की : ~ दिवि मदिर छायौ ९८४।

**पाटंबर अंबर** रेशमी वस्त्र ~ तजि, गूदरि पहिराऊँ १/१६६।

**पाट¹** किवाड़ : ~ गए टूटि, परी लूटि सब नगर में ९/१३८ ।
**पाट²** १ रेशम : पहिरि अबर ~ के ३९९७ । २ वस्त्र . नील ~ पिरोइ मनि गन १७७ ।
**पाट³** राजसिंहासन : ~ विरध ममता है मेरें माया को अधिकार १/१४१ ।
**पाट-छिद्र** नख-क्षत, नखों की चोट : ~ इमि खाए सा० ल० १३ ।
**पाटत** भर देते हैं, सही कर देते हैं : सूर खाल किन ~ १/१०७ ।
**पाट-पवित्रा** सन के रेशे की पवित्र डोरी : पंचरग वर ~ २८३२ ।
**पाटवंध** रेशमी साड़ियाँ : हर कर ~ न्यौछावरि ३०९४ ।
**पाट बिरध** पटरानी : ~ ममता है मेरें १/१४१ ।
**पाटरानी** पटरानी, प्रधान रानी जो राजा के साथ सिंहासन पर बाँयीं ओर बैठती है : अब कहावति ~ ३१५० ।
**पाटल** गुलाब की मिलत सनमुख पटल ~ भरति मानहि जुही २८४४ ।
**पाटि** बालों की पाटी, माँग की पट्टियाँ : जुगल ~ घन-घटा बीच मनु २६६८ ।
**पाटी¹** बालों की पट्टी · सीस फूल धरि ~ पोंछत २६२८ ।
**पाटी²** १ पलग की लम्बी वाली लकड़ियाँ : बुनो बाँस जुत बुनौ खटोला काहु को पलग कनक ~ को ४२३९ । २.पलग (पाटी) के : नवग्रह परे रहें ~ तर कूपहिं काल उसारौ ९/१५९ ।
**पाटैं** भर दें, डुबा दे छिन में बरषि प्रलय-जल ~ खोज रहै नहिं चीन्हौ ८५४ ।
**पाटौं** पाट दूँ, दबाकर गाड दूँ खोदि पतालहिं ~ ९/१४८ ।
**पाटौ¹** पट्टा, अधिकार पत्र : सो ~ लिखि पाऊँ १/१४६ ।
**पाटौ²** भर दो : मूसलधार बरषि जल ~ ८७८ ।
**पाठ** अध्ययन · विद्या ~ कर्‍यौ १/१३३ ।
**पातंजलि** एक प्रसिद्ध मुनि जिन्होंने पाणिनीय सूत्रों और कात्यायन कृत उनके वार्तिक पर वृहद् महाभाष्य का निर्माण किया था। योगशास्त्र के प्रसिद्ध प्रणेता और आचार्य : ~ से मुनि पद सेवक करत सदा अज ध्यान सारा० ६२ ।
**पात¹** पतन करने वाला : मानी सग प्रेम पथ ~ ३९७७ ।
**पात²** १ पत्र, पत्ता : कपित तन कदलि ~ ३६०५ । २ पत्ते : सूखे ~ और तृन खाइ ५/३ । ३ पत्ते मे · रुचि मानत तुलसी के ~ ४२२५ । ४ पत्तों का पान करत किन ~ ३५४५ । ५ पत्तों के बर्नाहिं के ~ दोना लगाए १५९६ ।
**पातक** १ पाप सुनत ~ नासु री १७९४ । २ पापों को . चित्रगुप्त जम द्वार लिखत है मेरे ~ झारि १/१९० । ~ खोए पाप धो दिए : जनम जनम के ~ — ९८४ ।
**पातकी** पापी · निलज, निर्दयी, निसक ~ २२८५ ।
**पातनि** १ पत्तों : सूरी के ~ बदले को मुक्ताफल देइ ३६६४ । २ पत्तों को : देखि पुराने ~ ३५४९ । ३. पखुड़ियों पर · इनकी गुंज सुमन मधु ~ ३७६० ।
**पात पाता** पत्तों-पत्तों में . तोहिं कछु दोष नहिं भ्रमति तू जहा तहिं नदी डोंगर, बनहिं ~ १९७१ ।
**पातर** पत्तल के : किंचित स्वाद स्वान ~ ज्यों १/९८ ।
**पातरै** बात का पतला (कच्चा) : मचला, अकलै-मूल ~ खाउँ खाउँ कर भूखा १/१८६ ।
**पाता** पत्ते पर : सरबस प्रभु रीझि देत तुलसी कें ~ १/१०३ ।
**पाताल** पृथ्वी के नीचे सात लोकों मे सबसे निचला लोक · लै चल्यौ ~ १/१५ ।
**पाति** पत्ती/पत्ता : बिनु हरि आग्या डुलै न ~ १०/५ ।
**पातिव्रतहि** पतिव्रत (धर्म) को . ~ धर्म जब जान्यौ बहुरो रुद्र बहाई सारा० ४९ ।
**पातिहु** पत्र भी ~ लिखि न पठावै ३४१० ।
**पाती¹** चिट्ठी/पत्र : जो ~ तुम आनि दई है ३६७७ ।
**पाती²** इज्जत, मर्यादा : सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिनु सब ~ उघरी ३९७० ।
**पातीहू** पत्र भी, चिट्ठी भी कबहूँ ~ न पठाई ४२०० ।
**पाते** वृक्ष के पत्ते मारे कस सुरन सुख दीनो असुर जरे पिर ~ ३३३८ ।
**पातैं** पत्ते : तन पीरो जनु ~ ४१२० ।
**पात्र¹** पात्र, वह व्यक्ति जो किसी वस्तु या विषय का अधिकारी हो : हरि जू हौं यातैं दुख ~ १/२१६ ।
**पात्र²** पात्र, बर्तन : तृष्णा जल कलिमल है ~ १/२१६ ।
**पाथ** मार्ग, राह देखि देखि भ्रम-~ १/२०८ ।
**पाथर** १. पत्थर : ~ सहै झरारी परि० २/५ । २ पत्थर के भयौ हाथ ~ तर कौ १९१६ ।
**पान¹** हाथ . ~ तें सिर धरे मटुकी १६७३ ।
**पान²** १ पान, एक प्रसिद्ध लता के पत्ते जिसे सुपाड़ी कत्थे आदि के साथ खाया जाता है : ~ खाति मदमाती १६९४ । २ पान (का बीड़ा) : आदर सहित ~ कर दीन्हौ ९२९ । △ दै ~ काम करने का जिम्मा देकर, बीड़ा देकर : कस — ~ पठाई ५० । लै ~ काम करने का जिम्मा लेकर, बीड़ा लेकर . नृपति कौ — ~ ५९० ।
**पान³** पीने : मानौ सुधा ~ कै कारन ३५९ ।
**पानि¹** १. हाथ धर्‍यौ सीस पर ~ २६०३ । २ हाथ से : अपने ~ पकरि मोहन के कर २००५ । ३ हाथों के चितवै कहा ~ पल्लव-पुट ९/१३२ । ४ हाथों में हौं नदनंदन के ~ १८८३ । ~ परसत हाथों से स्पर्श कर रहे हैं सुभग

श्रीफल उरज ~ — ११९१। ~ **पानि** हाथ से हाथ, एक दूसरे का हाथ • ~ — सौं जोरि जुवति ११८१।

**पानि²** जल, पानी : भरन देहु अब ~ २८८३।

**पानि ग्रहण, पानि ग्रहन** विवाह सस्कार • ता परि ~ बिधि कीन्ही १०७२।

**पानिप** मर्यादा, इज्जत . सभा माँझ द्रौपदी पति राखि पति ~ कुल ताकौ १/११३।

**पानि-पदुम** कर-कमलो मे ~ आयुध राजैं १/६९।

**पानि-पल्लव** पल्लव के समान हाथों को राखे रहति ~ गहि १३२१।

**पानि-पल्लव-पुट** पल्लव के समान हाथ (हथेलियों) के पुट से : चितवै कहा ~ प्रान प्रहारौं तेरौ ९/१३२।

**पानिहि** पानी के भई मीन बिनु ~ ४१६९।

**पानी¹** जल, पानी। **भरत है** ~ जल भर रहे हैं, आँसू से भरे है . मेरैं मैन — ~ ३११५। △ **दूध दूध ~ कौ** ~ सच और झूठ का प्रकट हो जाना — ~ — ~ १८६२। **पितर दै** ~ पितरो के नाम तर्पण कर के • ताकौं मारि — ~ ३६८।

**पानी²** मान। △ **हरि लियौ कमलनि कौ** ~ कमलो की सुन्दरता या प्रतिष्ठा को नष्ट कर दिया : सुदर नैननि — ~ ४७५।

**पानी³** पाणि, हाथ मे आए सारग ~ ९/११५।

**पानी-सर** पानी के तालाव मैं • दाहै हेम जहाँ ~ ४२३७।

**पानै** हाथ पर रघुपति यह पैज करी, भूतल धरि ~ ९/९७।

**पानै** पानी, जल दुखित होत बिनु ~ ४०४२।

**पानौ** पानी • राजसूय मैं चरन पखारे स्याम लिए कर ~ १/११।

**पानौरा** पान के पत्ते की पकौडी, पनौर : ~ राइता पकौरी १२१३।

**पान्यौ¹ १** पानी : तब भावै भोजन ~ १४५५। २ (बादलों के) पानी से उनयौ अबर ~ (आस भइ) २८२६।

**पाप** अपराध, कसूर। △ **लावत** ~ दोष लगाता है लरिकनि — ~ २१४।

**पापनि १** पापों ~ कौ फल चाहै नाहीं १२/३। २ पापो को : सो सब ~ जारै ६/४। ३ पापो से . ~ रहित धर्म-फल अर्जित ९४८। ~ **हर्यौ** पापों को दूर कर दिया • सकल ~ — ११७६।

**पाप-फल-प्रेरित** पाप के फल से प्रेरित . दैत्य प्रहारि ~ ९/१५७।

**पापर** पापड ~ बरी मिथौरी फुलौरी ३९६।

**पाप हरन** पाप को हरने वाली (त्रिबेणी) = वेणी : ~ मे देव अनूपम सा० ल० ९७।

**पापहि** पाप ही ~ पाप धरा भई भारी १६०४।

**पापिन** पापिनी . कौन पाप मैं ~ कीन्हौ ९/८३।

**पापिनि** पापिनी • वे ~ सब नारि १४७९।

**पापिनी** पाप करने वाली वह ~ दाहि कुल आई १३१५।

**पापी** पापी, पातकी • पिता बचन खडै सो ~ १/२०४।

**पापु** पाप : दरसन नासै ~ ४९२।

**पामरी** दुपट्टा, उपरना ओढे पीरी ~ १४५७।

**पायँ** पैर कमलाहू नित ~ पै लोटत हम तो हैं आभीर सारा० ५६८।

**पायँन** पैरों : ~ परि परि बहुत बिनय कर सारा० ९२०।

**पाय¹** पैर ते सब पतित ~ तर डारो १/१४६।

**पाय²** पाकर . जननी आग्या ~ चले बन पाँच वर्ष सुकुमार सारा० २३।

**पायक १** अनुचर, दास, सेवक, दूत : उमडत चले इन्द्र के ~ ८५४। २ पैदल चलने वाला सिपाही ~ मन बानैत अधीरज, सदा दुष्ट मति दूत १/१४१।

**पायनि १** पैरों मेरे ~ कौं खरको १९१६। २. पैरों मे : बिवस बिब के ~ परती २१९८।

**पायौं** पाया : याते टहल करन नहिं ~ सारा० ५३०।

**पायौ¹** अदाज किया भुज भुज जोरि अग बल ~ ३०७०।

**पायौ² १** पा गया . अब घर जाहु दान मैं ~ १६१४। २ पा गया हो : ज्यौं निधनी धन ~ २२४६। ३ पा गई हैं . ~ नीको दाउ २०४३। ४ पा गई . सो सुख ~ नीकैं १५९७। ५ पा गई हो कहा बिभव तुम ~ २२१०। ६ पा गये अपनौ कियो तुरत फल ~ २३११। ७ पा गये है अब तौ जोर कटक कौ ~ ३८४१। ८. पाती है कहा अगिनि सचु ~ ३७४४। ९ पाना, प्राप्त करना . हरि की भक्ति करो सुख नीके जो चाहो सुख ~ सारा० ७३। १० पाया : नाल कौं अत न ~ २/३६। ११ पाया जा सकता है . भगवन्त भजन बिनु कछु कैसे सुख ~ १/५८। १२ पाया था तब सोना बियोग दुख ~ ४०९४। १३ पाया है, प्राप्त किया है . उन प्रताप त्रिभुवन कौ ~ ९/७४। १४ मिली है रामाग्या नहि ~ ९/८८। △ ~ **दाव** मौका मिल गया है . पिय यह ~ — ११११। ~ **मर्म** रहस्य मिला है . ताकौं कछु न ~ — ११८०। ~ **बिरह सहाइ** विरह की सहायता भी मिल गई . यह कहतहि लोचन भरि आए ~ — २४२४।

**पारंगत** पार जानेवाला . सब दल उतरि होइ ~ ९/१२१।

**पार¹** झील या नदी आदि के दूसरी ओर का किनारा : भव समुद्र हरि पद नौका बिनु कोउ न उतारै ~ १/६८। △ ~ **लाजै उतारि** उद्धार कर लीजिए • लीजै ~ — सूर कौं महाराज ब्रजराज १/१०८। ~ **न पावै** पार नहीं पाती, वर्णन करने मे

असमर्थ है : (हरि) जस अपार, स्तुति ~ — ३ ।

**पार**[२] १ छोर, अन्त : लहि न सकत ~ कोउ ४१६० । २ सीमा : येउ सोभा नहिं ~ २२३० । △ **जाको वार न ~** जिसका कोई सीमा नहीं है . — ~ १७७४ ।

**पारखि** परीक्षक को, पारखी का ~ दोष धरे २३४० ।

**पारगामी** पार जाने वाला : नर कौ नाम ~ हो १/७८ ।

**पारत** १ गिराता है : पेखि पलक नहिं ~ २३८३ । २. देता है ~ कठिन कलेस सा० ल० २६ । ३ पारते हैं, निकालते हैं बेंदी भाल, माँग सिर ~ २१३७ । ४ बोलते हैं ~ वचन कमल दल लोचन २३२२ । ५. पूरा करते हे : भक्त बछल प्रन ~ १/१२ । ६ टालते हैं, स्पर्श कराते हैं : गिरि पाटनि लै हरि कौं ~ ८४६ ।

**पारथ** अर्जुन : ~ के सारथि हरि आप भए हैं १/२३ ।

**पारथ-तिय** पार्थ की स्त्री, द्रोपदी : ~ कुरुराज सभा मैं १/२१ ।

**पारथ धन** अर्जुन की पत्नी, द्रौपदी : गायौ गीध अजामिल गनिका गायौ ~ रे १/६६ ।

**पारधि** शिकारी, वधिक : ~ मारि भाल क्यों काढै ४०२५ ।

**पारधी** शिकारी के, बहेलिया के ~ कर छूट्यौ सधान १/९७ ।

**पारन** व्रत के दूसरे दिन का पूजन और भोजन : ~ की विधि करौ सवारैं ९८४ ।

**पारबती, पारवती** हिमालय की कन्या तथा शिव जी की अर्द्धांगिनी, पार्वती सकर ~ उपदेशत २/३ ।

**पारबती पितु** पार्वती के पिता हिमाचल, यहाँ पर तात्पर्य पर्वत ~ अरु तेरौ तन सा० ल० शेष १ ।

**पारषद** पार्षद, द्वारपाल . जय अरु विजय ~ ठौर ९/१५ ।

**पारस**[१] १ एक पत्थर जिसे छूते ही लोहा सोना बन जाता है : सो दुबिधा ~ नहिं जानत १/२२० । २ स्पर्श (पारस) मणियों के : मानौ ससि ~ बिच भ्राजै १९७३ ।

**पारस**[२] समीप, पास, निकट, कुट मे : मनो तामरस ~ खेलत सारा० १०४९ ।

**पारहि**[१] पारे को : ~ आग दई ३२९६ ।

**पारहि**[२] पार . ~ कहाँ भटै । ~ **जइयै** पार जाया जाता है, उद्धार होता है : प्रेम तै ~ — ४०९५ ।

**पारहि**[३] पड़ेंगे : ~ उनहिं के लेखैं ३७७९ ।

**पारहु** हुई रहो, बनी रहो दिवस चारिक भोर ~ १७४४ ।

**पारा** दूसरे तट पर, दूसरी ओर गयौ कूदि हनुमत जब सिंधु ~ ९/७६ । **पावहि नहि** ~ पार नहीं पाते हैं : नारद से — ~ ३ ।

**पारावत** कबूतर : सुक मारिका हस ~ ४१६५ ।

**पारावार** ओर-छोर, सीमा, अन्त जाकौ नाहीं ~ ४/९ ।

**पारि**[१] सीमा, हद : रूप सुधा की ~ २१९४ ।

**पारि**[२] १ उत्थान या शोर करके : कह्यौ पुकारि ~ पचि हारी ३१६५ । २ डालकर भाँवरि सी ~ फिरे २३०३ । ३. होकर, धारण कर : मौन ~ अपार रचि २५७५ । ४ पालकर, निभाकर . प्रीति पुरातन ~ जिनहिं सौं ३६४५ । ५ सँवारकर, बिछाकर बदन सुधा कौ सरवर कुटिल अलक ~ १८२४ ।

**पारिजातक** १ पाँच देव-वृक्षों मे से एक, पारिजात नामक देव वृक्ष, कल्पवृक्ष . अप्सरा, ~, धनुष, अस्व ८/८ । २ देव-वृक्ष की : डाँडि वनई ~ परि० १/१०९ ।

**पारिहौं** सिद्ध कर दूँगा : सूर-स्याम अब साँच ~ १६८० ।

**पारी**[१] निभा दी, पूर्ण कर दी : जन प्रहलाद प्रतिग्या ~ १/२८ ।

**पारी**[२] (माँग) सँवारी या निकाली किहि कच गूँदि माँग सिर ~ ७०८ ।

**पारे**[१] पाला है . मैं इन बहुत दुधनि सौं ~ २९६८ ।

**पारे**[२] गिराये करत केलि पिय पलक न ~ ।

**पारेउ** गिराया, खोया : ~ सिर कौ ताज १/२५५ ।

**पारैं** सँवारते थे, सँवार चुके हैं वै मेरे सिर पटिया ~ कथा काहि उद्धाऊँ ४१२६ ।

**पारौं**[१] १ ला पटकूँ, डालूँ, गिराऊँ : कहौ तौ ताकौं तृन गहाइ कै जीवत पाइनि ~ ९/१०८ ।

**पारौं**[२] पूरी करूँ जौ न प्रतिग्या ~ ९/१३७ ।

**पारौ**[१] निश्चित कर दो : अब इहि तें हद ~ १/१९२ ।

**पारौ**[२] सँवारना मुडली पटिया ~ चाहै ३५५० ।

**पार्‍यौ** १ गिराया, नष्ट किया : कौरवपति को ~ ताज १/२४५ । २ डाल दिया . लै रस ~ कान २६०० । ३ टाल दिया है घर घर ~ गोल ३८७० । ४ मारकर . कूक ~ लपकि धींच गज डार्‍यौ मद ३०१४ ।

**पार्थ** अर्जुन को : भुज गहि ~ उठए १/२९ ।

**पार्थ मित्रहि** अर्जुन के मित्र को, श्री कृष्ण को : मिलवहु ~ आनि २०८६ ।

**पार्षद** अनुचर, सेवक : ~ धाइ परै १/८२ ।

**पाल** पालनकर्ता, पालक : मन बिहँसत गोपाल, भक्त - ~, दुष्ट-साल, जानै को सूरदास चरित कान्ह केरो २७६ ।

**पालक** पालन/निर्वाह करने वाले : तुम हौ बड़े जोग के ~ ३७०७ ।

**पाल-छिति** दोनों किनारों को धरती मेरु मूठि, वर-वारि ~ ९/११ । ~

**पालत** १ पालन करता है : ~ सृजत, सँहारत, सैंतत अट अनेक अवधि पल आधे ९/७८ । २ पालते हैं : ~ अरु पुनि करत सहार ६/४ ।

**पालन हारे** पालन करने वाले हो तुम प्रति ~ ३४४३ ।

**पालन हारैं** पालने वाले : सूर स्वान के ~ १/१५० ।

**पालनैं** पालने में, हिंडोले मे : प्रभु पौढ़े ~ अकेले ६३ ।

**पालनै** पालने में • पुनि ~ झुलायौ ३५३५।
**पालनौ** पालना रेसम बनाइ नवरतन ~ ८४।
**पालागन** चरण वदना, प्रणाम . लछिमन ~ कहि पठयौ ९/८७।
**पालागि** प्रणाम . दूरि मिले ~ अहो हरि होरी है २९१४।
**पालागौ** प्रणाम करके, पाँव छूकर/लगकर • पूछति ~ सब बिरहिनि परि० १/१८५।
**पालि**[1] कगार, किनारा : सागर ~ ढही २९६५।
**पालि**[2] गाँव मे • जौ रे बसौ ब्रज ~ ५८९।
**पालि**[3] पालन करके • कोइल काक ~ कह कीन्हौ ३७५१।
**पालि पोषि** पालन पोषण करके : ~ मैं किए सयाने।
**पालीं** पाली हुई • नंद-कुंवर की ~ ६१३।
**पाली** पालन किया प्रीति पुरातन ~ तबकी १४६०।
**पाले** पाला है • 'सूरजदास' प्रीति करि ~ ३७४८।
**पालै** १ पालन करता है • ~ प्रजा सुतनि की नाई ५/३। २ पालन करे . दया धर्म ~ जो कोई १०/०।
**पाल्यौ** पालन किया : वचन तिहारौ ~ ४१७८।
**पावँ** १ पैर। २ पैरो का, चरणों का • ~ अवार सु घाति रमापति १/१८८। △ ~ **धारौ** चले जाओ : बेगि सवारौ ~ — 'सूर' स्वामी २५४७।
**पाव**[1] पैर . अरु ऊँचै ~ ३/१३।
**पाव**[2] १ पाता न निकसन ~ मा० ल० १। २ पाते हैं सूर प्रभु महिमा अगोचर निगम अत न ~ ११५५।
**पावक** १. अग्नि • दाहक गुन तजि सकत न ~ १/१६३। २ अग्नि के . चदन चद किरनि ~ सम ३९११। ३ अग्नि मे इहि ~ परि कौन जियौ ९/४८।
**पावक** जठर जठराग्नि ~ जरन नहिं दीन्हौ १/११६।
**पावकहि** अग्निको ज्यों ~ पियौ ९/४६।
**पावकहु** अग्नि से भी ~ न डरत १/५५।
**पावटौ** पैर का एक आभूषण, पायल, नूपुर : अबुज चरन ~ फुदौ इहिं उपमा कौ ठौर परि० २/६४।
**पावत** १. पाता : ~ नहीं अधीर ५३४। २ पाता हूँ प्रभु, मैं देखि तुम्हैं सुख ~ ७/२। ३ पाता है जाकौ कृपा करत सोइ ~ ४२२९। ४ पाती थी : तब तौ पलक लगत दुख ~ ४०४३। ५ पाती हैं • सौमित्रा कैकयि सुख ~ सारा० १९५। ६ पाती है मुख अति छबि ~ १/१२२। ७ पाते करि सिंगार सुख ~ है २१३७। ८ पाते ही हरषि चले घन आदर ~ ९२९। ९ पाते हैं . सूर कितौ सुख ~ लोचन १३८। १० पाते हो : इन बातनि कछु ~ १५६८। ११ पाने के लिए • कबहूँ पाप करैं ~ धन २/१५। १२ पाने से : फल जैसौ दरसन ~ ७/१७। १३ प्राप्त किया है सकल सूर इनहीं तैं ~ ९/१६७। १४ मिलती है . सूरदास सोभा क्यौं ~ ३८२५।
**पावतहूँ** पाने पर भी • निसि दिन दुखित मनोरथ करि करि ~ तृष्णा न बुझानी १/१४९।
**पावति** पाती है . त्यौं त्यौं अति सुख ~ २५२७।
**पावति** १ पाती • मैं जु दुख ~ हौं दीनदयाल १९४४। २ पाती हूं : एक कहति मारग नहिं ~ ९३३। ३ पाती है • सो बिरहिनी इतनौ दुख ~ ४१४६। ४ पाती हो तुम कैसैं दरसन ~ री २०६४। ५ कर रही हो . काहै कों इतनौ रिस ~ २४१५। ~ **न बियौ री** अन्य कुछ नहीं पाती है : उपमा कौ ~ — १८६६। ~ **भौ** भयभीत होती है यह सुनि कै अति ~ — १५७८।
**पावती** पाती। **छबि** ~ झलक पाती रहती है . स्याम छबीली भावती, गौर स्याम — ~ २६१३।
**पावते** पाते निरखि निरखि सुख ~ ३९९५।
**पावतौ** पाता, सकता . कैसैं जाइ ~ जौ आँगुरिन छियतौ ३७३।
**पावन**[1] पाने • यह रसना ~ के कारण मेटन भव जजाल सारा० १५७।
**पावन**[2] **वि०** १ पवित्र महा पतित मैं तुम ~ प्रभु ८४५। २ पवित्र करने वाले तुम ~ नाम कहाए १/७। **स्त्री०** साफ . पैन ~ करै द्वार मेरे ९/१२९।
**पावन-पतित** पापियों को पवित्र करने वाले ~ कहावत बाने ३८०।
**पावनौ** पवित्र जै जै धुनि नभ ~ २८३२।
**पावस** १ वर्षा ऋतु • मानौ घन ~ मैं नगपति है छायौ ९/९६। २ वर्षा ऋतु मे (बादल से) जनु ~ तें निकसि दामिनी २११३।
**पावसहि** १. पावस की . बिरहिनी ब्रज बास क्यौं करै ~ परतीति ३३७४। २ वर्षा अकुर धरनि जिमि ~ काल २९४६।
**पावहि** १ पाते हैं नारद से ~ नहिं पारा ३। २ पायें क्यों करि ~ बिरहिनि पारहि ३२७१। ३ पावे यह भूतल कहुँ रहन न ~ ८५६। ४ पा सकते हैं कृष्ण चरन ते ~ स्यामा १०५५। ५ पायेंगे, प्राप्त करेंगे नैन बहुत सुख ~ ३३८७।
**पावहि** प्राप्त करोगे/कर सकते हो, पाओगे यह प्रिय कथा नगर नारिनि सौ कहहिं जहाँ कछु ~ ३४९८।
**पावही** पाते हैं एक न पैंटौ ~ ८४१।
**पावही** पायेंगे नृपति जानि जो ~ १४६१।
**पावहु** १ पाते हो या मैं कहा तुम ~ ३८७१। २ पा सकते हो . तो तुम मेरौ दरसन ~ ६/७। ३ प्राप्त करो :

ताकौं सेइ परम गति ~ ५/२। ४. पाओगे . ~ मोहिं कहाँ तारन को १/१३०। ५. पा गये • मुँह माँगे फल जौ तुम ~ तौ तुम मानहु मोहीं ८२१।

**पावहुगे** पाओगे • ~ पुनि कियौ आपनौ १५३३।

**पावैं** पाते हैं भ्रुव गलो मगन नहि पार ~ २०७९।

**पावैं** १ पाऊँ . नृप कह्यौ अब कहाँ नाव ~ ८/१६। २ पाते हैं . रोवत डोलैं घरहिं न ~ ९३२। ३ पाये तहाँ कोउ जान न ~ १६१८। ४ पायें : अबकै जो हम दरस ~ ४०१९। ५ पायेंगी • आँखि मूँदि कह ~ ढूँढै ३७९४। ६ पायेंगे राखो अटकि जान नहि ~ ७३९४। ७ प्राप्त करते नंद जसोदा क्यौं सुख ~ १६०७।

**पावैंगी** पायेंगी। △ रिस ~ क्रोधित होगी, गुस्सा करेंगी : वै सुनिकै — ~ २५३८।

**पावैंगे** पायेंगे : ते सुख बहुत बहुत ~ ३९४७।

**पावै** १ पा सकता है : रूप उपमा को ~ १६१८। २ प्राप्त करे, पाये, पा जाय : ताकौ फल ~ गिरिराई ९३५। ३ पाता है • जो जस करै सो ~ तैसी ८/१५। ४ पाती है रट लागी नहिं ~ २३३१। ५ पाते हैं • जाकौ ब्रह्मा अत न ~ ३९३। ६ पायेंगी : सुनहु सूर रानी सुन ~ ३१०६। ७ पा रहा है : थिर चित चतुर न ~ सा० ल० ५। ८. पायेगा : 'सूर' सो प्रेम भक्ति कौ ~ ४१९५। ९. पाओगी : ग्वालि पै जान न ~ १६१८। १०. पाया जा सकता है : अगम-कृपा बिनु नहीं या रसहिं ~ १००६। ११ प्राप्त हुई : जननी गति ~ १/४। १२. प्राप्त हुआ, पा गया : ग्राह प्रथम गति ~ १/१२२। ~ **पीर** कष्ट को जानता : तुम बिनु और न कोउ कृपा निधि ~ — पराई १/१९५।

**पावैगौ** पायेगा : ~ पुनि कियौ आपनौ ३६३१।

**पावौं** १ पाऊँ : हौं ~ प्रभु पाइ पखारन ९/१७१। २ पाऊँगा, लाभ करूगा : यह जस जीति परम पद ~ ९/१२१। ३ पा रही हू बूडत स्याम थाह नहिं ~ १/२४९। ४ प्राप्त करूँ, होऊँ : तितनै सुख सुख ~ सा० ल० ६२।

**पाषंड** धोखा, छल : ~ प्रीति करी नदनदन ३७७७, ~ अग्र दए ३५०७।

**पाषान** १ पत्थर एक ही बान ~ कौ कोट सब दियौ ढाए ४१९४। २ पत्थर का : जनम तौ ~ माँगौ २८१९। ३ पत्थरो को : बारि पर कौन ~ तारे ९/१२९।

**पासंगहु** पसगे के बराबर भी। △ ~ **नाहीं** बहुत ही तुच्छ है, कुछ भी नहीं है, नगण्य है : बडे पतित ~ — अजमिल कौन बिचारौ १/१३१।

**पास**[1] १ पाश, बधन : बरुन- ~ तैं ब्रजपतिहिं छन माहि छुडावै १/७०। २ पाश मे, बधन मे : निज नृप ~ बाँधि लै आए ५/३।

**पास**[2] ओर : चल्यौ बहि चहुँ ~ तैं ८३६।

**पास**[3] १. निकट, समीप : कान्ह हमारैं ~ ४३१। २. पास है, निकट है . ज्यौ मृगा कस्तूरि भूलै सु तौ ताके ~ १/७० ३ सामीप्य, सान्निध्य : नैंकु न छाडौं ~ १६६४।

**पासन** आस-पास : लीन्है फिरत घरहि के ~ ९३४।

**पासनी** अन्नप्राशन सस्कार कान्ह कुवर की करहु ~ ८७।

**पासहि** पास : मन कै 'सूर' जाउँ प्रभु ~ ४२५४।

**पासा**[1] १ पास : आतुर गए कुवलया ~ ३१०९। २ पास, अधिकार या कब्जे मे : कोटि दनुज मो सरि मो ~ २९२२।

**पासा**[2] १ पाँसा, चौसर खेलने के छहपहलू टुकडे जिन्हे खिलाडी बार-बार फेंकते हैं कौरव ~ कपट बनाए १/२४६। २. चौकोर टुकडे : महल-महल लागे मनि ~ ३१०९।

**पासी** पाश, फदा : सूरदास-प्रभु दृढ करि बाँधे प्रेम पुञ्ज की ~ ३६४३।

**पाहन** १ पत्थर ~ हृदय हमार ३८०८। २. पत्थर के : ~ सरिस कठोर ९/८३। ३. पत्थर भी पग परसँन ~ तरै १/२३४। △ ~ **जलज बिकास्यौ** पत्थर पर कमल खिल उठे . थावर चर कीन्हे ~ — १०६६।

**पाहन-पूतरी** पत्थर की पुतली, जडवत् : ~ भई २७८८।

**पाहन-सुत** दर्पण : लै ~ कर सन्मुख दै २४६५।

**पाहि** (किस) से दान चहत किहि ~ १६१८।

**पाही**[1] १ पास . नहि मिले ढूँढति द्रुम ~ १०९६। २ पास हैं हम निरगुन सब गुन उन ~ ४१९५।

**पाही**[2] पाही, वह खेती जिसका मालिक दूसरे गाँव मे रहता है : ज्यो कृषि कीन्हे ~ ३६०६।

**पाही**[3] प्राप्त करती हैं सुधो कहौ किहि ~ ३६०६।

**पाहुनी** स्त्री अतिथि, अभ्यागत स्त्री मैं जानी कोउ घोष.' १/१५१।

**पाहुने** अतिथि : जा दिन सत ~ आवत २/१७।

**पाहुनैं** अतिथि के समान एक बार मिलि जाहु

**पाहे** (किसके) प्रति, से : दुख कहिए कहिं ~ २८०९

**पिंगला**[1] हठयोग की तीन प्रधान नाडियों मे से एक • गगा जमुना परि० १/१८१।

**पिंगला**[2] एक प्राचीन वेश्या जो अपनी धर्म निष्ठा के लिए थी : सूरदास बरु भली ~ आसा तजि परतीत ३६७१।

**पिंजर**[1] १ पिंजडा : अर्जुन तब मर ~ कियौ ४३०९। पिंजडे ज्यो सुक ~ माहिं उचारत ४००८।

**पिंजर**[2] ककाल : सुनि भयभीत बज्र के ~ २४५२।

**पिंजरनि** पिंजडो मानौ मरकत मनि ~ मैं २२०५।

**पिंजरी** छोटा पिंजडा ब्रज ~ रुधि मानो राखे निकसन को अकुलात ३१७१।

**पिंजरैं** पिंजडे मे से . कीर ~ गहत अँगुरी ४९८।

**पालनौ** पालना • रेसम बनाइ नवरतन ~ ८४।
**पालागन** चरण वदना, प्रणाम . लछिमन ~ कहि पठयौ ९/८७।
**पालागि** प्रणाम • दूरि मिले ~ अहो हरि होरी है २९१४।
**पालागौ** प्रणाम करके, पाँव छूकर/लगकर : **पूछति** ~ सब बिरहिनि परि० १/१८५।
**पालि**[1] कगार, किनारा : सागर ~ ढही २९६५।
**पालि**[2] गाँव मे : जौ रे बसौ ब्रज ~ ५८९।
**पालि**[3] पालन करके : कोइल काक ~ कह कीन्हौ ३७५१।
**पालि पोषि** पालन-पोषण करके : ~ मैं किए सयाने।
**पाली** पाली हुई • नंद-कुंवर की ~ ६१३।
**पाली** पालन किया प्रीति पुरातन ~ तबकी १४६०।
**पाले** पाला है • 'सूरजदास' प्रीति करि ~ ३७४८।
**पालै** १ पालन करता है : ~ प्रजा सुतनि की नाई ५/३। २ पालन करे : दया धर्म ~ जो कोई १२/२।
**पाल्यौ** पालन किया : वचन तिहारौ ~ ४१२८।
**पाँव** १ पैर। २ पैरों का, चरणों का ~ अबार सु घाति रमापति १/१८८। △ ~ **धारौ** चले जाओ : बेगि सवारौ ~ — 'सूर' स्वामी २५४७।
**पाव**[1] पैर : अरु ऊँचे ~ ३/१३।
**पाव**[2] १ पाता • न निकसन ~ सा० ल० १। २ पाते हैं सूर प्रभु महिमा अगोचर निगम अत न ~ ११५५।
**पावक** १. अग्नि : दाहक गुन तजि सकत न ~ १/१६३। २. अग्नि के . चदन चद किरनि ~ सम ३९११। ३ अग्नि मे • इहिं ~ परि कौन जियौ ९/४८।
**पावक जठर** जठराग्नि ~ जरन नहिं दीन्हौ १/११६।
**पावकहि** अग्नि को • ज्यौं ~ पियौ ९/४६।
**पावकहू** अग्नि से भी ~ न डरत १/५५।
**पावटौ** पैर का एक आभूषण, पायल, नूपुर . अबुज चरन ~ फुदौ इहिं उपमा कौ ठौर परि० २/६४।
**पावत** १. पाता : ~ नहीं अधीर ५३४। २ पाता हू • प्रभु, मैं देखि तुम्हैं सुख ~ ७/२। ३ पाता है • जाकी कृपा करत सोइ ~ ४२२९। ४ पाती थी • तब तौ पलक लगत दुख ~ ४०४३। ५ पाती हैं : सौमित्रा कैकयि सुख ~ सारा० १२५। ६ पाती है : मुख अति छवि ~ १/१२२। ७ पाते . करि सिंगार सुख ~ है २१३७। ८ पाते हो . हरषि चले घन आदर ~ ९२९। ९ पाते हैं : सूर कितौ सुख ~ लोचन १३८। १० पाते हो : इन वातनि कछु ~ १५६८। ११. पाने के लिए कबहूँ पाप करैं ~ धन २/१५। १२ पाने से : फल जैसौ दरसन ~ २/१७। १३ प्राप्त किया है . सकत सोभा क्यौं ~ ३८२५।
**पावतहूँ** पाने पर भी • निसि दिन दुखित मनोरथ करि-करि ~ तृष्ना न बुझानी १/१४९।
**पावतिं** पाती हैं : त्यौं त्यौं अति सुख ~ २५२७।
**पावति** १ पाती • मैं जु दुख ~ हौं दीनदयाल १९४४। २ पाती हूं : एक कहति मारग नहिं ~ ९३३। ३. पाती है : सो बिरहिनी इतनौ दुख ~ ४१४६। ४ पाती हो • तुम कैसैं दरसन ~ री २०६४। ५ कर रही हो : काहै कौ इतनौ रिस ~ २४१५। ~ **न बियौ री** अन्य कुछ नहीं पाती है . उपमा कौ ~ — १८६६। ~ **भौ** भयभीत होती है : यह सुनि कै अति ~ — १५७८।
**पावती** पाती। **छबि** ~ झलक पाती रहती है . स्याम छबीली भावती, गौर स्याम — ~ २६१३।
**पावते** पाते निरखि निरखि सुख ~ ३९९५।
**पावतौ** पाता, सकता : कैसैं जाइ ~ जौ आँगुरिन छियतौ ३७३।
**पावन**[1] पाने • यह रसना ~ के कारण मेटन भव जजाल सारा० १५७।
**पावन**[2] **वि०** १ पवित्र महा पतित मैं तुम ~ प्रभु ८४५। २ पवित्र करने वाले तुम ~ नाम कहाए १/७। **स्त्री०** स.फ. पौन ~ करै द्वार मेरे ९/१२९।
**पावन-पतित** पापियो को पवित्र करने वाले ~ कहावत बाने ३८०।
**पावनौ** पवित्र जै जै धुनि नभ ~ २८३२।
**पावस** १ वर्षा ऋतु मानौ घन ~ मैं नगपति है छायो ९/९६। २. वर्षा ऋतु मे (बादल से) : जनु ~ तैं निकसि दामिनी २११३।
**पावसहि** १. पावस की . विरहिनी ब्रज बास क्यौं करैं ~ परतीति ३३७४। २ वर्षा : अकुर धरनि जिमि ~ काल २९४६।
**पावहि** १ पाते हैं . नारद से ~ नहि पारा ३। २. पायें क्यौं करि ~ विरहिनि पारहिं ३२७१। ३ पावे यह भूतल कहुँ रहन न ~ ८५६। ४. पा सकते हैं कृष्ण चरन ते ~ स्यामा १०५५। ५ पायेंगे, प्राप्त करेंगे : नैन बहुत सुख ~ ३३८७।
**पावहि** प्राप्त करोगे/कर सकते हो, पाओगे . यह प्रिय कथा नगर नारिनि सौं कहहिं जहाँ कछु ~ ३४९८।
**पावहीं** पाते हैं एक न पैंठौ ~ ८४१।
**पावही** पायेंगे • नृपति जानि जो ~ १४६१।
**पावहु** १ पाते हो . या मैं कहा तुम ~ ३८७१। २ पा सकते हो : तो तुम मेरौ दरसन ~ ६/७। ३ प्राप्त करो :

ताकौं भेड परम गति ~ ५/२ । ४ पाओगे ~ मोहिं कहा तारन का १/१३० । ५ पा गये • मुँह माँगे फल जो तुम ~ तौ तुम मानहु मोहीं ८२१ ।

**पावहुगे** पाओगे ~ पुनि कियौ आपनौ १५३३ ।

**पावै** पाते हैं • ध्रुव गली मगन नहि पार ~ २०७९ ।

**पावैं** १ पाऊँ नृप कह्यौ अब कहाँ नाव ~ ८/१६ । २ पाते हे • रोवत टोलैं घरहिं न ~ ९३२ । ३ पाये तहाँ कोउ जान न ~ १६१८ । ४ पायें • अबकैं जो हम दरस ~ ४०१९ । ५ पायेंगी आँखि मूँदि कह ~ ढूँढै ३७९४ । ६ पायेंगे रासो अटकि जान नहिं ~ २३९४ । ७ प्राप्त करते . नंद जसोदा क्यों सुख ~ १६०७ ।

**पावैंगी** पायेंगी । △ रिस ~ क्रोधित होंगी, गुस्सा करेंगी वै सुनिकै — ~ २५३८ ।

**पावैंगे** पायेंगे : ते सुख बहुत बहुत ~ ३९४७ ।

**पावै** १ पा सकता है रूप उपमा को ~ १६१८ । २ प्राप्त करे, पाये, पा जाय • ताकौ फल ~ गिरिराई ९३५ । ३ पाता है . जो जस करै सो ~ तैसी ८/१५ । ४ पाती है रट लागी नहिं ~ २३३१ । ५ पाते हैं जाकौ ब्रह्मा अंत न ~ ३०३ । ६ पायेंगी : सुनहु सूर रानी सुन ~ ३१०६ । ७ पा रहा है : थिर चित चतुर न ~ मा० ल० ५ । ८ पायेगा 'सूर' सो प्रेम भक्ति की ~ ४१९५ । ९ पाओगा : ग्वालि पै जान न ~ १६१८ । १० पाया जा सकता है : अगम-कृपा बिनु नहीं या रसहिं ~ १००६ । ११ प्राप्त हुई जननी गति ~ १/४ । १२. प्राप्त हुआ, पा गया ग्राह प्रथम गति ~ १/१२२ । ~ पीर कष्ट को जानता . तुम बिनु ओर न कोउ कृपा निधि ~ — पराई १/१९५ ।

**पावैगौ** पायेगा . ~ पुनि कियौ आपनौ ३६३१ ।

**पावौं** १ पाऊँ : हौं ~ प्रभु पाइ पखारन ९/१७१ । २ पाऊँगा, लाभ करूँगा . यह जस जीति परम पद ~ ९/१२१ । ३ पा रही हूँ बूडत स्याम थाह नहिं ~ १/२४९ । ४ प्राप्त करूँ, होऊँ . तितनैं सुख सुख ~ सा० ल० ६२ ।

**पाषंड** धोखा, छल ~ प्रीति करी नदनंदन ३७७७, ~ अन्न दए ३५०७ ।

**पाषान** १ पत्थर एक ही बान ~ कौ कोट सब दियौ ढाए ४१९४ । २ पत्थर का • जनम तौ ~ माँगौ २८१९ । ३ पत्थरो को • बारि पर कौन ~ तारै ९/१२९ ।

**पासगहु** पसगे के बराबर भी । △ ~ नाहीं बहुत ही तुच्छ है, कुछ भी नहीं है, नगण्य है • बडे पतित ~ — अजमिल कौन बिचारौ १/१३१ ।

**पास**[१] १ पाश, बधन बरुन ~ तैं ब्रजपतिहिं छन माहिं छुडावै १/७० । २ पाश मे, बधन में निज नृप ~ बाँधि लै आए ५/३ ।

**पास**[२] ओर . चल्यौ बहि चहुँ ~ ते ८३६ ।

**पास**[३] १. निकट, समीप कान्ह हमारें ~ ४३१ । २ पास है, निकट है ज्यों मृगा कस्तूरि भूलै सु तौ ताके ~ १/७० ३ सामीप्य, सान्निध्य . नैंकु न छाडौं ~ १६६४ ।

**पासन** आस-पास • लीन्हे फिरत घरहिं के ~ ९३४ ।

**पासनी** अन्नप्राशन संस्कार कान्ह कुवर की करहु ~ ८७ ।

**पासहिं** पास त्रम कै 'सूर' जाउँ प्रभु ~ ४२५४ ।

**पासा**[१] १ पास आतुर गए कुवलया ~ ३१०९ । २ पास, अधिकार या कब्जे मे : कोटि दनुज मो सरि मो ~ २९२२ ।

**पासा**[२] १ पासा, चौसर खेलने के छहपहलू टुकडे जिन्हे खिलाडी बार बार फेंकते हैं कौरव ~ कपट बनाए १/२४६ । २ चौकोर टुकडे . महल-महल लागे मनि ~ ३१०९ ।

**पासी** पाश, फंदा : सूरदास-प्रभु दृढ करि बाँधे प्रेम पुंज की ~ ३६४३ ।

**पाहन** १ पत्थर ~ हृदय हमार ३८०८ । २. पत्थर के : ~ सरिस कठोर ९/८३ । ३ पत्थर भी पग परसन ~ तरैं १/२३४ । △ ~ जलज बिकास्यौ पत्थर पर कमल खिल उठे थावर चर कीन्हे ~ — १०६६ ।

**पाहन-पूतरी** पत्थर की पुतली, जडवत् . ~ भई २७८८ ।

**पाहन-सुत** दर्पण लै ~ कर सन्मुख दै २४६५ ।

**पाहि** (किस) से दान चहत किहि ~ १६१८ ।

**पाहीं**[१] १ पास नहि मिले ढूँढति द्रुम ~ १०१६ । २ पास हैं हम निरगुन सब गुन उन ~ ४१९५ ।

**पाही**[२] पाही, वह खेती जिसका मालिक दूसरे गाँव मे रहता है . ज्यां कृषि कीन्हे ~ ३६०६ ।

**पाहीं**[३] प्राप्त करती हैं सु धौं कहौं किहि ~ ३६०६ ।

**पाहुनी** स्त्री अतिथि, अभ्यागत स्त्री मैं जानी कोउ घोष ~ परि० १/१५१ ।

**पाहुने** अतिथि : जा दिन मन ~ आवत २/१७ ।

**पाहुनैं** अतिथि के समान एक बार मिलि जाहु ~ ४०८६ ।

**पाहें** (किससे) प्रति, से . दुख कहिए केहिं ~ २८०१ ।

**पिंगला**[१] हठयोग की तीन प्रधान नाडियों मे से एक : इडा ~ गंगा जमुना परि० १/१८१ ।

**पिंगला**[२] एक प्राचीन वेश्या जो अपनी धर्म-निष्ठा के लिए प्रसिद्ध थी सूरदास वरु भली ~ आसा तजि परतीत ३६७१ ।

**पिंजर**[१] १ पिंजडा . अर्जुन तब सर ~ कियौ ४३०९ । २ पिंजडे ज्यों सुक ~ माहिं उचारत ४००८ ।

**पिंजर**[२] कंकाल : सुनि भयभीत बज्र के ~ २४५२ ।

**पिंजरनि** पिंजरों मानौ सरकत मनि ~ मैं २२०५ ।

**पिंजरी** छोटा पिंजडा ब्रज ~ रुधि मानो रासे निकसन कौ अकुलात ३१७१ ।

**पिंजरैं** पिंजडे मे से कोर ~ गहत अँगुरी ४९८ ।

**पिंड**[1] १ समूह, ढेर : दुहूं करनि असुर हयौ, भयौ मास ~ ९/९६। २. लोंदा, लुगदा : माखन ~ बिभागि दुहुँ कर १७८।
**पिंड**[2] शरीर, देह : अपनौ ~ पोषिबे कारन १/३३४।
**पिंड**[3] पिंडदान : प्राण लै गये ~ देन को सारा० ५६२।
**पिंड प्रधान भूमिपति सुत गुरु भाषित** पिंडोदक के लिए प्रसिद्ध भूमि (गया) के पति (विष्णु)=राम के पुत्र (लव-कुश) के गुरु (वाल्मीकि) द्वारा कथित रचना, रामायण=रामकथा · ~ सरस सुनावै सा० ल० ७९।
**पिंडुरिया** पिंडुलियाँ : पीन ~ स्याम लसी री चरनाबुज नख लाल १२०४।
**पिआवै** पान करावे, पिलावे तेहिं क्यौ बिषहिं ~ ३०९८।
**पिउ**[1] प्रियतम : ए री मोही ~ भावैं २२०७।
**पिउ**[2] पान कर · ~ पद कमल कौ मकरद ९/१०।
**पिए** पिया हो : जनु बिष बिषम ~ ४११८।
**पिएउ** खा/पी लिया था · नैंसुक धैया ~ सबेरे ४६३।
**पिऐ** पिये · कैसैं गरल ~ ३५७५।
**पिक** कोयल . बचननि सुनि ~ हारी ११९७।
**पिकनि** कोयलों को . ~ रिझावति सुंदर सुपद ११८०।
**पिचकारि** पिचकारी अगनित तब ~ गढाई २८९२।
**पिछलौ** पिछला, पहले का . ~ दुख बिसरायौ २२१०।
**पिछवारे** पीछे की ओर, पिछवाडे। ~ **डोलत** पिछवाडे घूमते हैं : नद गोप ~ — ४०८९।
**पिछवारैं** पीछे की ओर, पिछवाडे : गए नाधि ~ २७७।
**पिछानि** पहचान (ले), चीन्ह (ले) : आगै है लै ~ २७६।
**पिछानी** पहचानी गृह रचना ज्यौं चलत ~ ३७१४।
**पिछानै** पहचानेगा : बरन धर्म न ~ सोइ १२/३।
**पिछान्यौ** पहचाना : मैं तुमकौं न ~ ४१९०।
**पिछोरि** दुपट्टा : मोर-मुकुट, स्रवननि मनि कुंडल उर बनमाल ~ ६७०।
**पिछोरी** पिछौरी, चद्दर : झगा पगा अरु पाग ~ ढाढिन को पहिरायो सारा० ४०८।
**पिछोर्‍या** फटक कर साफ की। △ **फटकि** ~ फटक कर पछोरी, त्याग दी . लोक लाज सब — ~ १६६१।
**पिछौंडे** पीछै : पग न ~ डारै परि० १/१२९।
**पिछोरि** पिछौरी, दुपट्टा यहै पीत ~ ८३७।
**पिछोरी** १ पिछौरी, दुपट्टा : गुजमाल उर पीत ~ ३९७१। २ वस्त्र, अबर कटि-पट पीत ~ बाँधे ९/२०।
**पिछौरी पीत** पीताम्बर बाँधि ~ ३६७१।
**पिछोरे** दुपट्टे मे काटे नाक ~ पोछत ३९७२।
**पिटरा** पिटारी, सदूक : निसि दिन मन ~ लै भरतौ १/२०३।
**पिठौरी** पीठी से बने भोज्य पदार्थ, जैसे बरी, मुगौरी : कूर बरी काचरी ~ ३९६।
**पितंबर** पीताबर : कबहुँ ~ डारि बदन पर ४०५।
**पितजुर** पित्तज्वर, पित्त बिगडने से होने वाला ज्वर : ~ ऊपर गुर सी ३७८८।
**पितर** पुरखे · ~ तुम्हारे भए जु खेहु ९/९।
**पितरन** पूर्वजो कतहूं श्राद्ध करत ~ को तर्पंग करि बहु भाँति सारा० ६७३।
**पितामह** ब्रह्मा : जे पदकमल ~ ध्यावन २९४७।
**पितामह भीषम** भीष्म पितामह ने : जे पद कमल ~ भारत देखन पाए ५७१।
**पित्रकाज** पितृ कार्य (तर्पण) : पद्रह ~ चोदह दस चरि पठे १/६०।
**पिनाक** १. धनुष : यह अति दुसह ~ ९/२३। २. धनुष को . रघुपति प्रबल ~ बिभजन ९८१।
**पिनाकहु** धनुष (के) भी · ~ के दड लौं तन चलत परत न पाइ ३/३।
**पिनाकी सुत** कार्तिकेय : ~ तासु बाहन २०८६।
**पिनाकी-सुत तासु बाहन भष-क-भष** शकर जी के पुत्र (कार्तिकेय) के वाहन (मोर) का भक्ष्य सर्प का भक्ष्य वायु : ~ बिष खानि २०८६।
**पिन्हाऊँ** पहनाऊँ : अपने (आभूषन) तुम्हैं ~ २१४१।
**पिपीलिका** चींटी : सब सौं बात कहत जमपुर की गज ~ लौं १/१५१।
**पिय** १. पतिदेव, प्रियतम . लेहु सम्हारि देह ~ अपनी ८०६। २. पतियों के . ~ पहिलैं पहुँ ी जाइ २४। ३ प्रियतम को : तब कत कस रोकि राख्यौ ~ ११
**पियत** १ पीता है : बदन-सुधा-रस ~ मधुप ज्यौं ४०४७। २ पीते . लोग ~ हैं औरै ३२१। ३ पीते हुए, पान करते हुए : किती बार मोहि दूध ~ भई १७५।
**पियति** पीती हैं : ~ सुधारस प्यारे ४२५२।
**पियति** पीती · स्रवननि सुधा ~ काहे नहि १३५७।
**पियतौ** पीता है : मोहन हमारौ भैया केतौ दधि ~ ३७३।
**पिय निरजर रिसनी** (पै) वारि, सुर, रीसनी के आदि वर्णों को मिलाने से, बाँसुरी ~ कौं कबहू सबद न सुंदर पेरौ सा० ल० ३३।
**पियरी**[1] एक गाय का नाम या पोले रग की गाय के लिए सबोधन : ~ मौरी, गोरी गैनी ४४५।
**पियरी**[2] स्त्री० पीलापन . प्राची ~ प्रवान की २०३९। वि० पीली ~ पिछौरी झीनी १५१। △ ~ **परी** पीली पड गई · भूरि भूरि ~ — २१०८।
**पियरौ** पीला : सेत हरौ रातौ अरु ~ १/६३।
**पियहि**[1] पीते हैं . ~ पानी आइ परि० १/१४८।
**पियहिं**[2] १ प्रियतम के : करहु पार लै पकरि ~ कर २४५५। २ प्रियतम (श्याम) को राखति ~ कुचनि बिच आनि ११८०।

**पियहि** हे प्रियतम : तुम बिन ~ कछू नहिं भावे सारा० ९२३ ।
**पियहु** पियो, पान करो कजरी कौ पय ~ लाल १७४ ।
**पिया** १. प्रियतम : नवल नेह नव ~ ६९१ । २. प्यारी (राधा) सुंदर स्याम ~ की जोरी १९०४।
**पियाऽधर** प्रियतम के अधरों मे : लैं लटकी दै दंत ~ २४५५ ।
**पियाइ** १ पिला : दियौ दानवनि रिपिहिं ~ ९/१७३ । २ पिलाकर अधर सुधा ~ बिछुरे ४०३५।
**पियाई** पिला . सुरनि कौं अमृत दीन्हौ ~ ८/९ ।
**पियादे** नगे (पैर), बिना जूता पहने पाइ ~ धाए ५६९ ।
**पियायौ** पिला दिया, पिलाया : हरि जब अमृत सुरनि ~ ८/१२ ।
**पियार** प्यार नहिं सभवत ~ ४२१० ।
**पियारी** १ अच्छी, रुचिकर . सोइ जेंवहु जो लगै ~ २२७ । २ प्यारी : तू है कत ~ २४४४ । ३ प्यारी है वारुनी बलराम ~ ४२०२ ।
**पियारे** १ प्रिय तब हरि उठि कै करी बियारी भक्तनि प्रान ~ ४१९ । २ प्यारे अजहुँ न आये स्याम ~ २४७९ ।
**पियारैं** प्यारे का . गरजनि नाम ~ ३९४२ ।
**पियारौ** १ प्यारा, प्रिय . बिदुर हमारौ प्रान ~ १/२४४ । २ प्यारे (स्याम) का : आजु बन्यौ नवरग ~ २६४५ ।
**पियावत** पान कराता है, पिलाता है आपुन पियत ~ दुहि दुहि ११० ।
**पियावति** पिलाती है : कॉचौ दूध ~ पचि-पचि १७५ ।
**पियावन** पिलाने के लिए बकी ~ इनहीं आई ३०२८ ।
**पियावहु** पान कराओ . सूरहिं सुधा ~ ११३६ ।
**पियावै** १ पिलाते हैं : तिहिं क्यों बिषहि ~ ३६५५ । २ पीने को प्रेरित करे, पिलावे : मो रस जाहि ~ (हो) ७/१० ।
**पियास** १ प्यास . वा मूरति की तऊ ~ ४३०६ । २ प्यास से बरषत मरत ~ ३८१३ ।
**पियासे** प्यासे, प्यास से . ब्रज जन चातक मरत ~ ३७७६ ।
**पियासौ** प्यासा, तृषित, पिपासायुक्त : परम गग कौ छाँडि ~ दुरमति कूप खनावै १/१६८ ।
**पियुष, पियूष** अमृत पाइ ~ नई १२७५, अति आनद ~ पिये २५८२ ।
**पियूषन** अमृतमय : पोषन तेरे बचन ~ २८२८ ।
**पियूषनि** अमृत से . प्रेम ~ पागी २८२६ ।
**पियें** १ पीकर . पर मद ~ मत्त न हूजियत ३६८७ । २ पिये हैं : ~ प्रेम बर बारुनी १६४० ।
**पियें** पीने से : कैसैं सीतल होइँ पवन जल ~ ४००३ ।
**पियै** पियेगा : तो तेहिं ~ सो नरकहिं जाइ ९/१७३ ।
**पियैयै** पिलाइये, पान कराइये : दरसन सुधा ~ ४०३३ ।
**पियौ** १ पिया : गरलादिक किमि जात ~ १४३ । २. पान कर, पीकर : मनौ तपत-विष विषम ~ ९/४८ । ३ पान कर लिया, पी लिया : जौ ~ तनक लै भोरै ३२१ । ४. पान कर लिया हो : ज्यों पावकहिं ~ ९/४६ । ५ पी लो, पान कर डालो : सूरदास प्रभु ~ सुधारस २११० । ६ पिया हुआ ~ कमल रस बमत २९११ । ७ पिया है जिहिं मुख अमृत ~ रसना भरि ३६५५ । ८ पीना चाहत वहै ~ ३५६२ ।
**पिराई** दर्द करते ह . मेरे पाइ ~ ५१० ।
**पिराइ** पीड़ा करती है, दुखती है दोहनी कर धर बाँह ~ ४९८ ।
**पिराक** एक पकवान, गुझिया, पेंडाक, पेंडकिया . रचि ~ लाडू दधि आनौ २११ ।
**पिराति** पीड़ा करती हैं, दर्द करती हैं : अतिहिं ~ सिराति न कबहूँ ३५७० ।
**पिरानी** दर्द की : स्याम कहत नहिं भुजा ~ ९६५ ।
**पिराने** १. दर्द करते हैं/किये . मूँदि लोचन रहे अति ~ २२०६ । २ दर्द करने लगे . बाँचत नैन ~ हो ३५२० ।
**पिरानौ** दर्द करने लगे मारत मारत सात के दोउ हाथ ~ ३०३८ ।
**पिरायौ** दुखने लगा, दर्द करने लगा उरहन दै-दै मूड ~ ३९१ ।
**पिरावत** दु ख देते हो काहैं जीभि ~ ३६३० ।
**पिरोइ** गूँथकर, पिरोकर नील पट ~ मनिगन १७० ।
**पिरोजा** एक प्रकार का नीला पत्थर, फीरोजा पन्ना ~ लगे बिच-बिच ४१८६ ।
**पिरोये** गूँथे हुए : बिना ~ धागैं ३९७८ ।
**पिरोयौ** गूँथा है, पिरोया है : एकहिं धगा ~ १/४३ ।
**पिलकी** पीली हो गई त्वचा तचकि तन ~ ३२६१ ।
**पिलाइ** पिलाकर : रास खिलाइ ~ अधर रस ३९५९ ।
**पिवत** १ पीती हैं ~ जल मुसुकाइ ४१५८ । २ पीते थे दुहि पय ~ पटूखी ३५५७ । ३ पीते हे ~ पियूष पराग १७७७ । ४ पान कर रहा : राका चद चकोर जानिकै ~ नैन कौ नीर ११२६ ।
**पिवन** पीने के लिए . अमृत अलि मनु ~ आए ३५२ ।
**पिवाइ** पिलाकर गोद खिलाइ ~ देह पय ३५३५ ।
**पिवाई** पीते थे, पी रहे थे . बच्छ न छीर ~ ३३४७ ।
**पिवायो** पियायौ दे० ।
**पिवावहि** पिला दो : (मधु) नैननि आनि ~ ३४९८ ।
**पिवैं** पीते हैं . बछ न ~ छीर परि० १/३७ ।
**पिशाच** क्रूर, नीच . दुष्ट सभा ~ दुरजोधन १/२५४ ।
**पिसुन** चुगुलखोर : ~ करत सब हाँसी ४१४७ ।
**पिस्ता** एक प्रकार का छोटा फल जो एक प्रसिद्ध मेवा है : ~दाख

फूलैं प्रसन्न · ~ फिरैं जादौ कुल ३४।
फूलैं प्रफुल्लित होता है : देखि ब्रज की सपदा कौं, ~ सूरजदास ७६।
फूल्यौ खिल उठा : वृन्दावन ~ नदनंदन सारा० १०४०।
फूल्यौ १ आनदित होकर, प्रसन्न होकर : फिरत कुजनि मे ~ ४०९५। २ प्रफुल्लित : देखत ~ मात-हियौ १६८। ३. फूले हों हार चीर मान्यौ तरु ~ ७९९। △ ~ **अंग न मात** फूले नहीं समाते थे : ~ — ९/१४७। ~ **न समाइ** फूला नहीं समाया, अत्यन्त हर्षित हुआ : जनक-सुता चरन वदि, ~ — ९/९६।
फेंट १. कमर का घेरा, कटि मडल : ~ पीत पट, साँवरे कर पलास ज्यों पात १६१८। २ कमर बद, फेंटा . धाइ गही तव ~ स्याम की ५३५। **कसि** ~ कटि बद्ध होकर, सन्नद्ध होकर तजौ विरद कै मोहिं उधारौ, सूर कहै — ~ १/१४५।
फेंटा कमरबन्द, फेंटा . माया को कटि ~ वाँध्यौ १/१५३।
फेन झाग। △ **जल बूडत अवलब ~ कौ** जल मे बूडते हुए को फेन का सहारा, डूबते को तिनके का सहारा : — ~ — ३६७१।
फेनि एक लच्छेदार मिठाई जो मैदा से बनती है . जहँ-तहँ ~ पिराक ४६४।
फेनी मैदे से बनी एक मिठाई : ~ घुरि मिसि मिली १२१३।
फेनु झाग, फेन सग मथि पीवत ~ ६६०।
फेफरी पपडी पीरौ भयौ ~ अधरनि ३०२५।
फेर[1] पुन , फिर · अब अपने मन ~ पाइहैं ३९९१।
फेर[2] **पुं०** घेरा, चक्कर · मुख भीतर हीं सब सागर धरनी-~ २५३। **क्रि० स०** फेर लिया, मोड लिया : सारग सुमुख सुदर ~ मा० ल० ५५।
फेरत १ घुमाते हुए ~ कमल द्वार है निकसे १६६७। २ फेरते हैं, फेर रहे हैं : सूर स्याम पट ~ कर सौं २८७७। ~ **पलटत** उलटते पलटते · ~ — भोर भयौ १७८३। **कर** ~ स्पर्श करते हैं, छूते हैं . कृपा कटाच्छ कमल — ~ १५४। **बैर आपनौ** ~ अपना बदला लेते हैं, दुश्मनी भँजाते हैं — ~ ३७४५। **भृकुटी बकट** ~ कटाक्ष करते हैं . — ~ २६२६।
फेरति भेजने लगी : ब्रज ही कौ पिय ~ २२५८।
फेरनि १ घुमाना, लपेटना : पीताबर की ~ ३८८९। २ फहराना है : की सुभग पीत पट ~ २०५८। ३ फेरना, फेरने की क्रिया या भाव भौंह मोरनि, नैन ~ २१४५।
फेरनौ लौटाना, घुमाना : मैया है मैया ~ २८३२।
फेरि[1] पुन , फिर, फिर से : कब आवैंगे ~ ३८६३। △ ~ ~ फेरि वार-वार : पाछैं चितै ~ — १०१।
फेरि[2] १. चक्कर : प्रात -साँझ इक ~ ६७४। २ फेर, भ्रम, सन्देह · जनि मन जानौ ~ १/५१।
फेरि[3] २ घुमाकर, फेर कर चहुँधा ~ असुर गहि पटक्यौ १३९६। २ फेर लिया : लाज सहित मुख ~ २०८२। ३ लौटा, वापस कर रघुवर ~ दियौ ९/४६। ~ **कियैं** फिर आने का बहाना करने मे ~ — कैसैं निवहति हौं १५५३। ~ **कियौ** हेर-फेर करना आपुन ~ — दिखियत है तुम भूलौ ३७०५। ~ **फिरै** घूमकर चक्कर लगाता है · फिरि फिरि ~ — ३२४४।
फेरिकै फिर से, पुन : ~ जीवैं ये सब ९/१४।
फेरिहू उलट कर भी · मिली सूर सुभाव स्यामहिं ~ न चही १७६३।
फेरी[1] पुन , फिर मे . ते भुज क्यौं न सँभारत ~ ९/९३।
**फिरि** ~ बार-बार · तिनकी वात कहत — ~ १७३१।
फेरी[2] १ पलट दी, बदल दी : साधु साधु सबहिन मति ~ १/२५०। २ मिटाई है, मेट दी है, हटा दी है · जुग जुग भक्ति आपदा ~ १/२५०।
फेरी[3] १ चक्कर, फेरा . सग लगाए ~ ३१८८।
फेरे[1] ओर, दिशा · भोजन करैं ग्वाल चहुँ ~ ४६३।
फेरे[2] १ मोड लिये : कुवर सबै घोडे ~ ४१६६। २ लौटाने पर नाहिंन फिरत कितौऊ ~ २३३८। **फिरत न** ~ फेरने मे भी नहीं फिरते, मोडने से भी नहीं मुडते : इत उत — ~ २२७९। ~ **फिरत न** लौटाये नहीं लौट रहे हैं · ~ — घटके २३०२। △ **लोचन** ~ आँखें फेर लीं, रुख बदल लिया · हरि हित — ~ ३१८९।
फेरैं[1] फेरे, घुमाव एक गाँठि सौं ~ २८०६। २ फेर, चक्कर · जौ पै जानति ~ १६५३।
फेरैं[2] १ हटाने मे, घुमाने मे फिरत न लोचन ~ २९६०। २ फेरेंगे, घोषित करेंगे ~ राम दुहाई ९/११७। ३ बदलने मे : फिरत नहीं मति ~ ४०३१। **फिरत न** ~ लौटाने ने नहीं लौटते कैसेहुँ — ~ २३९५।
फेरैं लेपटे ले रहे हैं : पीतावर कर ~ हौ ४५२।
फेरौं १ घुमा दूँ कहौ तौ लकु लकुट ज्यों ~ ९/१०७। २ पराजित करूँ, खदेडूँ काहि सग लै ~ ९/१४६।
फेरौ[1] १ घुमाओ, मोड लो . मदन गुपाल लाल मुख ~ २९९०। २ फेरो, बदलो · रुख जनि अनतै ~ सा० ल० ८। ४ बदल दो, अन्यथा कर दो · चोर नाम कैसेहुँ सुत ~ ३०९। ५ घुमा लिया हारि मानि मुख ~ ८६९।
फेरौ[2] फेरा : बहुरि न कीन्हौ ~ ३७२३।
फेर्‌यौ १ मोड लिया, घुमा लिया . नागरि देखत हीं मुख ~ २०७२। २ घुमाया पाछें पकरि भुज सौं गहि ~

~ १३८७। △ मुख ~ साथ छोड दिया, विरत हो गई सब दिन सुख माथिनी आजु कैसै — ~ ४१८८।

**फेँट** कमर बंद, पटुका। △ ~ **पकरतौ** फेंटा पकडता, रोकना : कोउ न ~ — १/२९७।

**फेँटै** फेंटकर : कछु खायौ कछु ~ छोरी ३९६।

**फेनु** फेन : पियौ काली मुंह – ~ ५०२।

**फैलि १** फैलकर। २ फैल • ~ गई यह बात नगर मैं ४१९१। ~ **परेउ** फैल पडा : फोरै भाड दही आगन में ~ — अति भारी सारा० ४४९।

**फोक** बाण के पीछे की ओर का सिरा : ~ बाहिरी घाँते २६८४।

**फोटा** फुलरा, फुंदना विच विच ~ गोहनौ २८३२।

**फोकट** व्यर्थ के अपनी ~ ग्यान ३६९३।

**फोट** उद्गार : निकसि मनि गन ~ ३५७८।

**फोरत १.** फोडते काहू की ~ हौ गगरी १४५५। २ फोडते हैं : ~ बाँस कटि दाँतनि सौं ३५९६।

**फोरति** फोडती है। △ **सिर** ~ सिर पटकती है — ~, गिरि जाति, अभूषन तोरति अग कौं ५८९।

**फोरतौ** फोड डालता . ~ बासन सब ३७२।

**फोरि १** तोड कर : सरोवर उमँगि चली मिति ~ २८३०। २ फोड : मटुकी टारौं ~ १५४५। ३ फोडकर . ब्रह्म द्वार सिर ~ ४३१। ४ फोडने में : कूल-सर ~ टर नाहिं मानै ११३५। ~ – **फारि** तोड फोडकर, : ~ — तोरि तारि गगन होन गाजै ९/१३९।

**फोरी १.** तोड डाली, फोडी कब दधि मटुकी ~ २९३। २. भग कर दी, उल्लघन की कुल की परिमिति ~ २८५८।

**फोरे १** फोड दिये . उर अवधि सरोवर ~ ३३०३। २ फोटने पर : गूलर कौ फल ~ ३६००।

**फोरैं** फोडते हैं काहू की गागरि धरि ~ १३९९।

**फोरै १** फोटता है • बहुरो भाजन ~ ३२१। २ फोडती है गागरि ~ घाट मैं १२९१। ३ फोडने पर ~ भाट दही आँगन मैं फैल परेउ अति भारी सारा० ४४९।

**फोर्यौ** फोडा। ~ **नयन** आँख फोड दी, अधा कर दिया • ~ — काग नहिं छाँड्यौ ९/८३।

# ब

**बंक १** टेढी, तिरछी, बाँकी : मृदु मुसुकानि ~ अवलोकनि ३२८१। २ तिरछा, टेढा पाछैं ~ चिते, मधुरै हँसि १९६४।

**बंकक** तिरछे, टेढे : किच ~ हेम मढित परि० ७/४०।

**बकट¹ १** टेढा, तिरछा • गज उरोज बर बाजि विलोचन ~ विसद विसाल मनोहर २४५५। २ तिरछी, टेढी . ~ भौंह चलावै १४३९।

**बकट²** बाँके : मनौ कियौ फिर मान मवासौ मन्मथ ~ कोट २७६९।

**बंकित** टेढी : ~ भौंह, चपल अति लोचन २६११।

**बंगाली** एक राग : मुरली मैं गावति ~ परि० १/१२१।

**बंचक** छलने वाला, ठग : त्यौं हीं जानि सूर मन ~ राधा माधो दोइ नहीं परि० १/६।

**बँचति** ठगती (हूँ) : सूरदास प्रभु बहुत ~ हौं सुदर मुख पहिचानि परि० १/२२।

**बंजर-भूमि** वह भूमि जिसमें कुछ भी पैदा न किया जा सके, ऊसर : ~ गाउँ हर जोते १/१८५।

**बँटावन** बँटाने वाले, भाग लेने वाले, भागीदार . बोलत नहीं मौन कहा साध्यौ विपति ~ बीर ९/१४५।

**बंडुप** बदूक (डक) भँवर जू एक चक्रन चामर कर भरि ~ खग डारिहै २११६।

**बतिका** अवतिका नगरी • कहो विप्र हम गये ~ गुरु के मदन विख्यात सारा० ८११।

**बद¹ १** बधन : मातु पितु के ~ छोरे ३४८५। २ वह पतला सिला हुआ कपडे का फीता जिससे अँगरखे, चोली आदि के पल्ले बाँधे जाते हैं, बद चोली के ~ तोरि १५४५।

**बंद²** वदनीय, वद्य • सूरदास प्रभु अबकैं पठवहु सकल लोक मुनि ~ ३१३६।

**बदत** प्रणाम करते हैं, नमस्कार करते हैं, आराधना करते हैं जनक राज बहु दाइज दै करि, बार-बार पद ~ ९/२७।

**बंदन¹ १** प्रणाम, स्तुति, वदना : सूरदास प्रभु नीप तरोवर तर ठाढे सुर नर मुनि ~ १७८०।

**बंदन² १** सिंदूर, सेंदूर, ईंगुर : नील पुट विच मनो मोती धरे ~ बोरि २२५। २ रोली : अहिकुल ~ सौं पूजा किएँ २६१७। ~ **भुरके** सिंदूर छिडका हुआ है : उदधि सुता सुत पाँति कमल मैं ~ — मानौ १६६७।

**बंदन धूरि** अबीर या रोली का चूर्ण : छिरकति सखी कुमकुमा केसरि भुरति ~ २८६०।

**बंदन माला** बदनवार की झालर या माला • लछिमी सी जहँ मालिनि बोलै, ~ बाँधत डोलै ३२।

**बंदनवार** तोरन, फूल पत्ती दूब इत्यादि की बनी हुई माला जो मगल कार्यों के समय द्वार पर लटकाई जाती है : जहँ-तहँ ~ विराजित, घर घर बजति बधाई ३८।

**बदवारे** बदनवार में फूले बदी जन द्वारे, फूले फूले ~ ३४।

**बंदना** स्तुति, वंदना . सुर-नर-देव ~ आए सोवत तैं उठि जागी ४ ।

**बंदहिं** वंद हुआ : भँवर गुजरत कमल मों ~ १०७ ।

**बंदि**[1] १ कारागार, कैद, बंधन : मातु पिता ~ तैं छुड़ाए ३०९५ । २ बंधन से : सूरदास प्रभु कौ जस प्रगट्यौ देवनि ~ छुड़ाइ । ३ जेल मे मारै मोहिं ~ लै मेलै २९४३ ।

**बंदि**[2] **पु०** बंदी, कैदी ~ वैरी सबै छूटी ५ । क्रि० अ० वंदना करके · यह कह्यौ नंद, नृप ~ अहि इंद्र पै गयौ मेरौ नंद ३०९२ ।

**बंदित** वंदनीय, वंदना करने योग्य . कमल दल नैन मृदु बैन ~ वदन ३०७१ ।

**बंदिनि** चारणों, भाटो . सुनि भयौ भोर रोर ~ कौ २८४८ ।

**बंदियै** वंदना की जाय जाकौं निंदि ~ सो पुनि वह ताकौं बहुरौ निंदरै १५७६ ।

**बंदी**[1] चारण, भाट मागध ~ सूत अति करत कुतूहल बार २७ ।

**बंदी**[2] कैदी . जरासंध ~ कटैं नृप कुल जस गावै १/४ ।

**बंदीजन** चारण, भाट, प्राचीन काल की एक जाति विशेष जिसका काम था राजाओं की प्रशंसा करना · विप्र सुजन-चारन ~ सकल नंद गृह आए ८७ ।

**बंदीजननि** चारणो ने, गुण गायको ने : बहुरि ~ आइ अस्तुति करी ४/११ ।

**बंदौं** वंदना करता हू, स्तुति करता हू : चरण कमल ~ हरि-राइ १/१ ।

**बंध**[1] १ बंधन . मनौ लच्छि कौ ~ ९/७५ । २. बंधन से, कारागार से कोटि छ्यानवै नृप सेना सब जरासंध ~ छोरे १/३१ ।

**बंध**[2] रति के सोलह आसनों मे मे एक नाना ~ विविध रस क्रीडा सारा० ९८० ।

**बँधत** बँधता : ~ नही है कमल कैं बंधन ३८५४ ।

**बंधन** १ बंधन (डालकर) : राखौ रोकि पाइ ~ कैं, अरु रोकौ जलनाज ८०८ । २ बंधन मे राखौ रोकि बाँधि दृढ ~८०१ । ३ बाँधने : गो-सुत गोठ ~ सब लागे ४०४ । ४ पाश से, फंदे से · नंद बरुन ~ भय-मोचन १/२७ ।

**बंधनमय** बंधन से युक्त रेखा खैंचि, बारि ~ ९/५९ ।

**बंधाइ** बँधवा कर, बँधा कर · सूर स्याम ~ राखे अग-अग छवि घेरि २०६९ ।

**बँधाइयै** बँधायेगी, बंधन मे डलवा देंगी/दूँगी · अबहीं बोलि ~ लगर यह लरिकौ १४८६ ।

**बँधाई** १ बंधवाया प्रीति कैं, बस्य दाँवरि ~ २०१८ । २ बंधवा : जाइ कहौ भैया के आगैं, लेहु सबै मिलि मोहि ~ १४१८ । ३ बँधवाई है · इनहीं कैं हित भुजा ~ अब बिलब नहिं लाऊँ ३८२ ।

**बँधाऊँ**[1] बँधाऊँगी : कंचन-खभ, डोर कंचन की देखौ तुमहिं ~ १९३७ ।

**बँधाऊँ**[2] जोडकर लिखूँ दूँ चौदह सहस तिया मैं तोकौं पटा ~ आजु ९/७९ ।

**बंधाए** १ बँध गए, बँधा लिया . बाधन गए ~ आपुन८/१५ । २ बँधवाया था ऊखल भुजा ~ ३७८२ । ३ बाँध दिये : सन अरु सूत, चीर पाटम्बर, लै लँगूर ~ ९/९८ । ४ बँधवा लिया है बानासुर कुवर अनिरुध ~ ४१९८ ।

**बँधान** संगीत मे ताल का क्रम सुर स्रुति तान ~ अमित अति सप्त अतीत अनागत आवत ६४८ ।

**बँधाने** बाधने से . केहरि के सग धेनु ~ १/२१७ ।

**बँधायौ** १ बँधवाया, सजवाया, गुथवाया : मोतिनि ~ बार महल मैं जाइकै ३१ । २. बँधे, बँधन मे आये . गरब जानि न ~ ३४२ । ३ बँध गये, बँधन मे आ गये : बधु-समेत ~ ९/१४१ । ४ बँधवा लिया है . लीला- सिंधु ~ ९/१२५ ।

**बँधावत** बंधवाते हैं दस अरु आठ पदुम बनचर लै, लीला सिंधु ~ ९/१३३ ।

**बँधावहु** बँधवाते हो, बाधने के लिए कहते हो . स्रवन चीरि सिर जटा ~ ३९७४ ।

**बँधावै** १ बँधवाते हैं भुजा उलूखल नाहिं ~ १६०७ । २. बँधवाती है . सूरदास ग्वारिनि रस भीजी ससकत आपु ~ परि० १/६७ । ३ बँधवाता है : जटा भस्म तन दहै बृथा करि कर्म ~ १६१८ । ४ बँधा है, अपने को बंधन मे डाले हुए हैं · जाकी माया त्रिभुवन गावै, सो जसुमति कैं प्रेम ~ ५९९ ।

**बँधि** १ बाँधकर : सिला तरी जल माहिं सेतु ~ १/३४ । २. बंधकर, बद्ध होकर भीषम दई वचन ~ बैठी १/२५२ ।

**बंधु** भाई, सहायक, मित्र · दीन ~ हरि, भक्त कृपानिधि १/७ ।

**बंधुक** दुपहरिया का फूल : अधर दमन द्युत, अजन राजत ~ पर अलि मानौ २५३७ । ~ **अधरनि रहे लजाई** अधरों को देखकर बंधूक या दुपहरिया फूल लज्जित हो रहे हैं छाया पति तनु वदन बिराजत ~ — १८६८ ।

**बंधु कुमुद पति पिता सुता** कुमुदिनी के पति (चन्द्रमा) के बंधु (अमृत) के पिता (समुद्र) की पुत्री, लक्ष्मी : ~ जो सारा० ९६१ ।

**बंधु कुसुम द्रुम ता रिपु कौ पति** पुष्प वृक्षों का बंधु (वसंत) के शत्रु (तपन) के पति, ग्रीष्म : ~ सारंग रिपु कर भाखी सारा० ९५९।

**बंधु-बात** भाइयों का समाचार : जब कही पवन-सुत ~ ९/१६६।

**बंधू** १. भाई, भ्राता . बरजत मातु पिता ~ २३७४। २ सहायक, रक्षक, मित्र · होहु करुनानाथ ~ ४१४०।

**बंधूक** दुपहरिया का फूल . विद्रुम अरु ~ लनाहीं ७९९।

**बंधे** क्रि० अ० १ फँस गये, बंधन में पड गये : ~ आइ उडि फंदन ४७६। २ बँध गया, हो गया · कुबिजा प्रेम ~ हरि ही के ३१०९। ३ बाँधे गये थे : बंदनवार ~ महलनि पर ९८४। क्रि० वि० बाँध कर : जल ~ जिन थल किए ३८६५। वि० बँधा हुआ : उखल दाम ~ हरि जाने गोपी देखन धाइ सारा० ४५१।

**बंधहौं** बँधवाऊँगा . सागर सेतु ~ ९/११३।

**बंधो** बँधा हुआ, निबद्ध : नैननि मूँदि मूँदि कह देखौ ~ ग्यान पोथी कौ ३८५८।

**बंध्या** बाँझ, ऐसी स्त्री जिसे कोई संतान न हुई हो : ब्यावर व्यथा न ~ जानै ४०९४।

**बंध्यौ** १. बंधा हुआ है : अजहूँ नहिं सिंधु ~ लंका है तेरी ९/११८। २. बँधा है, बँधा हुआ है . प्रेम ~ संसार ४०९५। ३ बँध गया . अति प्रवीन वृषभानु नंदिनी निरखि ~ दृग पास परि० १/५८।

**बंस**[1] १. परिवार, कुल, वंश कंस ~ बधि १/३२१। २ वंश, घर, कुल के . काल नेमि ~ उग्रसेन सुनत धाए ३०८४। ३. (श्लिष्ट प्रयोग) वंश, बाँस : अंतर सून्य सदा लखियत है निज कुल ~ सुभाए ६६१।

**बंस**[2] बाँस (बाँसुरी) : भुज बिसाल चंदन सों चरचित, कर गहे मुख मृदु ~ १२०४।

**बंसज** वंशज, कुल में उत्पन्न होने वाले कह जानें रस सागर की गति षट्पद ~ ऐन कौ ३५५९।

**बंस-दुख-भंजनि** बाँस के दुख को दूर करने वाली : धन्य ~ गिरिधर कर धरि मोहिनि मानों परि० २/१७।

**बंसा** वंश, कुल : कहा बहुत जो भए सपूतौ एकै ~ ४३१।

**बंसी**[1] बाँसुरी, मुरली । ~ **टेरि सुनावत** बाँसुरी बजाकर सुनाते हैं : किनहू के संग जमुना के तट ~ — ४०५३।

**बंसी**[2] मछली पकड़ने के लिए लोहे की बनी नुकीली तिरछी कटिया मीन मानो बेधि ~ करत जल झकझोर ३५८। ~ **मीन हुई** बंसी की मछली हो गई : सूरदास प्रभु तुम्हरे दरस बिनु मानौ ~ — ४०६०।

**बसीन** बैठे हों . कंज दल मौरीस ~ ३८६७।

सुख पैहौं ४१२।

**बँसीबटा** बंसीवट है : निकट कल्प तरु ~ श्री राधा-रति-कुंजनि अटा ११८०।

**बई**[1] १. बोई, बो दी . नैना बिरह की बेली ~ ३२४६। २. ला लगाई हो : जनु मोहिनि ~ २१४३। ३ बोया है, किया है : कौ अपराध ~ २८०६।

**बई**[2] १. जलने लगी, जलकर फैली : जोग की गति सुनत मेरे अँग आगि ~ ३७०३। २ उँडेलती है : जल थल दरनि ~ १२४०। ३. बिखेरती फिरती है : जल थल दरनि ~ १२४०। ४ डाल ली हो : बारिज मुख पर वारि ~ मी २११३।

**बए** १ बोये, बो दिये : दुख के बीज ~ ३५०७। २ बोये थे : जनु तनुना मैं सब अरुन दल काम के बीज ~ २६३४।

**बक** बकासुर नामक राक्षस जिसे कृष्ण ने मारा था : अघ-मर्दन ~ बदन-बिदारन ८६३।

**बकत** १. बोलते हैं . नाहिन मोर ~ पिक दादुर ४१४६। २ बकता : अब सोइ ~ जाहि जोइ भावै ३१८९। ३ बकती है, बकती झकती है : अब यह औरै सृष्टि बिरह की ~ बाउ बौरानी ३७४१। ४ बकते-बकते, . बकते-झकते हुए ~ भटे हा कुस २९५। ५ बकते हो, बोलते हो कतहिं ~ बेकाज ३७४२। ~ **बकत** कहते-कहते, डाँटते डपटते ~ — तोसौं पचि हारी नेंकहुँ लाज न आई ३२९। ~ **बकतहिं** समझाते बुझाते ही, समझा बुझा कर ही : बरुज्यो जाइ हानि पुनि पावत, — ~ मरी री २३६१।

**बकति** बकती हो, बक रही हो, बड़बड़ा रही हो : काहे बादिहिं ~ बावरी २३३८।

**बकतीं** बकती हो, व्यर्थ बकवास करती हो : ~ कहा बाँसुरा कहि कहि १३२०।

**बकरति** बकती/बड़बड़ाती है : दह्यौ मथति मुख तैं कछु ~ ३७९।

**बकवाद** विवाद, बकवास, व्यर्थ की बात : काहे कौं ~ बढ़ावति १३३६।

**बकवादनि** विवाद करने, बकवास करने : एते पर ~ लाग कैसें रिस मन सहियै जू २५६०।

**बकस** कृपापूर्वक प्रदान कर दो/दे दो : यह कन्या मोंहिं ~ बीर तू सारा० ३८०।

**बकसन** प्रदान करने . सूर अधर रस आहि हमारौ, ताकौ, ~ लागे १२६५।

**बकसाऊँ** क्षमा कराऊँ चूक परी मो तैं मैं जानी मिलि स्याम ~ री २१०३।

**बकसि** क्षमा कर दो सुनि नागरी ~ यह मोकौं, सनमाग आए

**बंदना** स्तुति, वंदना . सुर-नर-देव ~ आए सोवत तैं उठि जागी ४ ।

**बंदहि** वद हुआ : भँवर गुजरत कमल मों ~ १०७ ।

**बंदि**[1] १. कारागार, कैद, बंधन : मातु पिता ~ तैं छुडाए ३०९५ । २ बंधन से : सूरदास प्रभु कौ जस प्रगट्यो देवनि ~ छुडाइ । ३ जेल मे मारै मोहिं ~ लै मेलै २९४३ ।

**बंदि**[2] पुं० बंदी, कैदी ~ बेरी सबै छूटी ५ । क्रि० अ० वंदना करके . यह कह्यौ नंद, नृप ~ अहि इंद्र पैं गयौ मेरौ नंद ३०९२ ।

**बंदित** वंदनीय, वंदना करने योग्य कमल दल नैन मृदु बैन ~ बदन ३०७१ ।

**बंदिनि** चारणो, भाटो : सुनि भयौ भोर रोर ~ कौ २८४८ ।

**बंदिये** वंदना की जाय . जाकौं निठि ~ सो पुनि वह ताकौं बहुरौ निंदरै १५७६ ।

**बंदी**[1] चारण, भाट मागध ~ सूत अति करत कुतूहल बार २७ ।

**बंदी**[2] कैदी जरासंध ~ कटै नृप-कुल जस गावै १/४ ।

**बंदीजन** चारण, भाट, प्राचीन काल की एक जाति विशेष जिसका काम था राजाओं की प्रशसा करना : विप्र सुजन-चारन ~ सकल नंद गृह आए ८७ ।

**बंदीजननि** चारणो ने, गुण गायको ने बहुरि ~ आइ अस्तुति करी ४/११ ।

**बंदौं** वंदना करता हू, स्तुति करता हू : चरण कमल ~ हरि-राइ १/१ ।

**बंध**[1] १ बंधन . मनौ लच्छि कौ ~ ९/७५ । २ बंधन से, कारागार से . कोटि छ्यानवै नृप सेना सब जरासंध ~ छोरे १/३१ ।

**बंध**[2] रति के सोलह आसनों मे से एक नाना ~ विविध रस क्रीडा सारा० ९८० ।

**बँधत** बँधता ~ नही है कमल कैं बंधन ३८५४ ।

**बंधन** १ बंधन (डालकर) . राखौ रोकि पाइ ~ कै, अरु रोकौ जलनाज ८०८ । २ बंधन मे राखौ रोकि बाँधि दृढ ~८०१ । ३ बाँधने : गो सुत गोठ ~ सब लागे ४०४ । ४ पाश से, फदे से : नंद बरुन ~ भय-मोचन १/२७ ।

**बंधनमय** बंधन से युक्त रेखा खैंचि, बारि ~ ९/५९ ।

**बंधाइ** बँधवा कर, बँधा कर सूर स्याम ~ राखे अग-अग छबि घेरि २२६९ ।

**बँधाइयै** बँधायेंगी, बंधन मे डलवा देंगी/दूँगी : अबहीं बोलि ~ लगर यह लरिकौ १४८६ ।

**बँधाई** १ बँधवाया प्रीति कै बस्य दाँवरि ~ २०१८ । २ बंधवा . जाइ कहौ भैया के आगै, लेहु सबै मिलि मोहि ~ १४१८ । ३ बँधवाई है : इनहीं कैं हित भुजा ~ अब बिलब नहिं लाऊँ ३८२ ।

**बँधाऊँ**[1] बँधाऊँगी : कंचन-खंभ, डोर कंचन की देखौ तुमहिं ~ १९३७ ।

**बँधाऊँ**[2] जोडकर लिखूँ दूँ चौदह सहस तिया मैं तोकौं पटा ~ आजु ९/७९ ।

**बँधाए** १. बँध गए, बँधा लिया : बांधन गए ~ आपुन ८/१५ । २ बँधवाया था . ऊखल भुजा ~ ३७८२ । ३ बाँध दिये : सन अरु सूत, चीर पाटम्बर, लै लँगूर ~ ९/९८ । ४ बँधवा लिया है . बानासुर कुवर अनिरुध ~ ४१९८ ।

**बँधान** सगीत मे ताल का क्रम सुर स्तुति तान ~ अमित अति सप्त अतीत अनागत आवत ६४८ ।

**बँधाने** बाँधने से . केहरि के सग धेनु ~ १/२१७ ।

**बँधायौ** १ बँधवाया, सजवाया, गुथवाया : मोतिनि ~ बार महल मैं जाइकै ३१ । २. बँधे, बँधन मे आये : गरब जानि न ~ ३४२ । ३ बँध गये, बँधन मे आ गये : बंधु समेत ~ ९/१४१ । ४ बँधवा लिया है : लीला- सिंधु ~ ९/१२५ ।

**बँधावत** बंधवाते हैं दस अरु आठ पदुम बनचर लै, लीला सिंधु ~ ९/१३३ ।

**बँधावहु** बँधवाते हो, बाँधने के लिए कहते हो सवन चीरि सिर जटा ~ ३९७४ ।

**बँधावै** १ बँधवाते हैं भुजा उलूखल नाहिं ~ १६०७ । २. बँधवाती है . सूरदास ग्वारिनि रस भीजी ससकत आपु ~ परि० १/६७ । ३ बँधवाता है : जटा भस्म तन दहै वृथा करि कर्म ~ १६१८ । ४ बँधा है, अपने को बंधन मे डाले हुए हैं . जाकी माया त्रिभुवन गावै, सो जसुमति कैं प्रेम ~ ५९९ ।

**बँधि** १ बांधकर : सिला तरी जल माहिं सेतु ~ १/३४ । २ बंधकर, बद्ध होकर भीषम दई वचन ~ बंटी १/२५२ ।

**बंधु** भाई, सहायक, मित्र . दीन ~ हरि, भक्त कृपानिधि १/७ ।

**बंधुक** दुपहरिया का फूल : अधर दसन-छत, अजन राजत ~ पर अलि मानौ २५३७ । **~ अधरनि रहे लजाई** अधरों को देखकर बधूक या दुपहरिया फूल लज्जित हो रहे हैं . छाया पति-तनु बदन बिराजत ~ — १८६८ ।

**बंधु कुमुद पति पिता सुता** कुमुदिनी के पति (चन्द्रमा) के बंधु (अमृत) के पिता (समुद्र) की पुत्री, लक्ष्मी . ~ जो सारा० ९६१ ।

**बधु कुसुम द्रुम ता रिपु कौ पति** पुष्प वृक्षों का बधु (वसत) के शत्रु (तपन) के पति, ग्रीष्म : ~ सारग रिपु कर भाखी सारा० ९५९ ।

**बंधु-बात** भाइयों का समाचार : जब कही पवन-सुत ~ ९/१६६ ।

**बंधू** १. भाई, भ्राता . बरजत मातु पिता ~ २३७४ । २. सहायक, रक्षक, मित्र . होहु करुनानाथ ~ ४१८० ।

**बंधूक** दुपहरिया का फूल . विद्रुम अरु ~ लजाहीं ७९९ ।

**बंधे** क्रि० अ० १ फँस गये, बधन मे पड गये . ~ आइ उडि फदन ४७६ । २ बँध गया, हो गया कुबिजा प्रेम ~ हरि ही कैं ३१०९ । ३. बाँधे गये थे : वदनवार ~ महलनि वर ९८४ । क्रि० वि० बाँध कर : जल ~ जिन थल किए ३८६५ । वि० बँधा हुआ : ऊखल दाम ~ हरि जाने गोपी देखन धाई सारा० ४५१ ।

**बंधहौं** बँधवाऊँगा सागर सेतु ~ ९/११३ ।

**बंधो** बँधा हुआ, निबद्ध : नैननि मूँदि मूँदि कह देखौ ~ ग्यान पोथी कौ ३८५८ ।

**बंध्या** बाँझ, ऐसी स्त्री जिसे कोई सतान न हुई हो : ब्यावर व्यथा न ~ जानै ४०९४ ।

**बंध्यौ** १. बधा हुआ है : अजहू नहिं सिधु ~ लका है तेरी ९/११८ । २. बँधा है, बँधा हुआ है . प्रेम ~ ससार ४०९५ । ३ बँध गया : अति प्रवीन वृषभानु नदिनी निरखि ~ दृग पास परि० १/५८ ।

**बंस**[1] १. परिवार, कुल, वश : कस ~ बधि १/३२१ । २ वश, घर, कुल के काल नेमि ~ उग्रसेन सुनत धाए ३०८४ । ३. (श्लिष्ट प्रयोग)वश, बाँस : अतर सून्य सदा लखियत है निज कुल ~ सुभाए ६६१ ।

**बंस**[2] बाँस (बाँसुरी) : भुज विसाल चदन सौं चरचित, कर गहे मुख मृदु ~ १२०४ ।

**बंसज** वशज, कुल मे उत्पन्न होने वाले . कह जानै रस सागर की गति षट्पद ~ ऐन कौ ३५५९ ।

**बंस-दुख-भंजनि** बाँस के दुख को दूर करने वाली . धन्य ~ गिरिधर कर धरि मोहिनि मानी परि० २/१७ ।

**बंसा** वश, कुल : कहा बहुत जो भए सपूतौ एकै ~ ४३१ ।

**बंसी**[1] बाँसुरी, मुरली । ~ **टेरि सुनावत** बाँसुरी बजाकर सुनाते हैं : किनहू कं सँग जमुना के तट ~ — ४०५३ ।

**बंसी**[2] मछली पकड़ने के लिए लोहे की बनी नुकीली तिरछी कटिया : मीन मानौ बोधि ~ करत जल झकझोर ३५८ । ~ **मीन हुई** बसी की मछली हो गइ : सूरदास प्रभु तुम्हरे दरस बिनु मानौ ~ — ४०६० ।

**बंसीन** बैठे हों कज दल सौबीस ~ ३८६७ ।

**बंसीबट** वृन्दावन मे एक बरगद का पेड जिसके नीचे श्री कृष्ण बाँसुरी बजाया करते थे . ~ तर ग्वालनि कैं सँग खेलत अति सुख पैहौ ४१२ ।

**बँसीबटा** बसीवट है : निकट कल्प तरु ~ श्री राधा रति-कुजनि अटा ११८० ।

**बई**[1] १. बोई, बो दी : नैना बिरह की बेली ~ ३२४६ । २. ला लगाई हो : जनु मोहिनि ~ २१४३ । ३ बोया है, किया है · को अपराध ~ २८०६ ।

**बई**[2] १. जलने लगी, जलकर फैली : जोग की गति सुनत मेरे अँग आगि ~ ३७०३ । २ उँडेलती है : जल थल बर्नानि ~ १२४० । ३. बिखेरती फिरती है : जल थल बर्नानि ~ १२४० । ४ डाल ली हो : वारिज मुख पर वारि ~ सी २११३ ।

**बए** १ बोये, बो दिये : दुख के बीज ~ ३५०७ । २ बोये थे : जनु तनुजा मैं सध अरुन दल काम के बीज ~ २६३४ ।

**बक** बकासुर नामक राक्षस जिसे कृष्ण ने मारा था : अघ मर्दन ~ बदन-बिदारन ८६३ ।

**बकत** १ बोलते हैं : नाहिन मोर ~ पिक दादुर ४१४६ । २. बकता . अब सोइ ~ जाहि जोइ भावै ३१८९ । ३ बकती है, बकती झकती है : अब यह औरै सृष्टि बिरह की ~ बाइ बौरानी ३७४१ । ४. बकते-बकते, बकते-झकते हुए . ~ भई हौं कृस २९५ । ५. बकते हो, बोलते हो कतहि ~ बेकाज ३७४२ । ~ **बकत** कहने-कहते, डाँटते डपटते . ~ — तोसौं पचि हारी नैंकहुँ लाज न आई ३२९ । ~ **बकतहि** समझाते बुझाते ही, समझा बुझा कर ही · बरज्यौ जाइ, हानि पुनि पावत, — ~ मरी री २३६१ ।

**बकति** बकती हो, बक रही हो, बडबडा रही हो : काहैं बादिहि ~ बावरी २३३८ ।

**बकतीं** बकती हो, व्यर्थ बकवास करती हो : ~ कहा बाँसुरी कहि कहि १३२० ।

**बकरति** बकती/बडबडाती हैं : दह्यौ मथति मुख तैं कछु ~ ३७९ ।

**बकवाद** विवाद, बकवास, व्यर्थ की बात : काहे कौं ~ बढावति १३३६ ।

**बकवादनि** विवाद करने, बकवास करने : एते पर ~ लागे केस रिस मन सहियै जू २५६० ।

**बकस** कृपापूर्वक प्रदान कर दो/दे दो . यह कन्या मोंहि ~ बीर तू सारा० ३८० ।

**बकसन** प्रदान करने : सूर अधर रस आहि हमारौ, ताकौं,~लागे १२६५ ।

**बकसाऊँ** क्षमा कराऊँ : चूक परी मो तैं मैं जानी मिलैं स्याम ~ री २१०३ ।

**बकसि** क्षमा कर दो · सुनि नागरी ~ यह मोकौं, सनमुख आए धाइ १९३९ ।

**बकसियौ** क्षमा करना, क्षमा कर देना : पालागौं यह दोष ~

३९६८।

**बकसीस** इनाम, पारितोषिक : सूर ~ पाइ ३९।

**बकसौ** क्षमा कर दो ' चूक परी हमकौ यह ~ २६९२।

**बकस्यौ** १ क्षमा किया, छोड़ा, कुछ नहीं कहा . सूर स्याम अब लौं तुहिं ~ ३२९। २ सौंपा : सूर-प्रभु सो याहि ~ कछु न कीन्हौ छोम १२९८।

**बका** बकासुर नामक दैत्य जो कृष्ण को मारने के लिए कंस के द्वारा भेजा गया था, परन्तु स्वयं कृष्ण के हाथों मारा गया था : अघा ~ सहारन ऐड़ ३०४४।

**बकासुर** बकासुर नामक दैत्य ~ रचि रूप माया, रह्यौ छल करि आइ ४२७।

**बकि** विवाद कर, बोल कर, प्रलाप कर को ~ मरै सखी री मेरैं २३४७।

**बकिहै** बकता रहे, बक-झक कर मना करे, डाँटे फटकारे . सूर आइ तू करति अचगरी, को ~ निसि जामहिं ७२२।

**बकी** बकासुर की बहन पूतना . ~ विनासन ब्रज सुखदायक ८६३।

**बकुल** मौलसिरी नामक वृक्ष : कहि धौ कुंद, कदंब, ~ बट, चंपक, ताल, तमाल १०९१।

**बकै** बकता है, व्यर्थ की बात करता है : कायर ~ लोह तैं भागै लरै सो सूर बखानै ३९६०।

**बकोटनि** बकोट रहे हैं : अचल गहत ~ १८७।

**बक्ता स्रोता फल** कहने और सुनने वाले को मिलने वाला फल . कहा कहौं ~ ११७८।

**बक्यौ** कहा, बका-झका अति ही क्रोध भयौ ब्राह्मण को बहुत ~ बिलखाय सारा० ८५२।

**बक्र** १ तिरछे, टेढ़े ' कोटि बारिज ~ नैन ३५६१। २ तिरछी , ~ बिलोकन भेद भेदिया २७७५।

**बखरा** घर, घर के : गोरस कौ न लिवैया जानति हों इहि ~ मॉझ परि० १/६७।

**बखान** पुं० १ वर्णन यह तुम मोसौं करौ ~ २/३५। २ प्रशंसा कियौ उत्सव, कहा करौं ~ ६/५। क्रि० स० १ वर्णन करके, समझा करके ब्रह्मा मोसौं कहे ~ १/२३०। २ प्रशंसा करके ' निज दूतनि सौं कह्यौ ~ ६/४। ३ वर्णन करूँ, वर्णन हो सकता है ' सूर के प्रभु निगम बानी कौन भाँति ~ १३७९।

**बखानत** १ वर्णन करता है, प्रशंसा करता है निगम ~ नीति ३९०७। २ वर्णन करते हैं, प्रशंसा करते है : बेद ~ चारौ हैं १/१५७।

**बखाना** बखान, वर्णन : व्यंजन बहु को करै ~ ९००।

**बखानि** १ वर्णन करके, व्याख्या करके ब्यास कह्यौ सुकदेव सौं श्री भागवत ~ १। २. प्रशंसा करके : भोजन कीने, स्वाद ~ ९/६७।

**बखानियै** वर्णन किया जाय, वर्णन करें : गुन रूप कछु अनुहारि औरै का बखान ~ ४१८६।

**बखानी** १ वर्णन किया है : श्री बाराह ~ ३०९७। २ वर्णन करता है . जिहिं सब दिन रस-विषय ~ १/१४९। ३. वर्णन (कर रही हूँ) : भूषन सुमिरन करत ~ सा० ल० ५४। कहा, बताया, चर्चा की . अरु सिवहूँ मोसौं न ~ १/२२६। ५ प्रशंसा करके बिदा भए इहि भाँति ~ ३९१। ६ वर्णन/प्रशंसा करते करते थक्यौ निगम कीरतहिं ~ १८१६।

**बखाने** १ वर्णन करते हैं, कहते हैं सेष सहस मुख सुजस ~ ३८०। २ वर्णन किया है नैन निकट ताटक गंड मंडल पर, कबिनि ~ २६०१।

**बखानैं** १ वर्णन करते हैं, गान करते हैं निगम जु नेति ~ ४०४७। २ प्रशंसा करते हैं ' मीठो कहि कहि आपु ~ १६०८। ३ बता सकती हूँ, बताऊँ जौ पूछौ सतिभाव आदि अरु अंत ~ १६१८।

**बखानै** १ वर्णन करता है, गुणगान करता है जोगी होइ सो जोग ~ ४०९४। २ गाया करती है : बार बार वा जमहिं ~ १९२५। ३ बता रहे हैं, शिक्षा दे रहे हैं पहिली प्रीति पियाइ सुधारस पाछैं जोग ~ ३९८०। ४ कहते हैं कायर बकै लोह तैं भागै लरै सो सूर ~ ३९६०। ५ वर्णन करे सूर सुजस कहि कहा ~ ३।

**बखानौं** १ वर्णन करता हूं, कहता हूं : सो अब तुमसौं सकल कथा ~ २। २ वर्णित कर सकता हूँ, वर्णन करूँ, प्रशंसा करूँ सूरदास स्वामी की महिमा कैसैं रसना एक ~ : १८५१।

**बखानौ** पुं० वर्णन, प्रशंसा, बखान रसना एक, अनेक स्याम गुन, कहँ लगि करौ ~ १/११। क्रि० स० १. बखान/प्रशंसा करता है जद्यपि सब ब्रज करत ~ सा० ल० ९९। २ बताती हूं, वर्णन करती हूँ : प्रगट ~ नित को ३९६३। ३ वर्णन करूँ और अंग कहि कहा ~ २५२३। ४ कही जाती है बेदी रिचत्र ~ सा० ल० १०२।

**बखान्यौ** वर्णन किया है सोइ रूप जोगी जिहिं भूले, जो तुम जोग ~ ३६९६।

**बग**[1] पंक्ति, कतार . मानौ ~ बगदाइ प्रथम दिसि आठ-सात दस नाखै १/६०।

**बग**[2] १ बकुला/बगुला ~ बगुली अरु गीध-गीधिनी २/१४। २ बगुलों की मुक्ता माल वाल ~ पगति १०४९।

**बगछल** बघछाला मनहुँ महेस मानि मनसिज-भय बैठ्यौ ~ ओट परि० २/६४।

**बगदाइ** बिगाड कर, हटाकर मानौ बग ~ प्रथम दिसि आठ-सात दस नाखै १/६०।

१/६० ।
**बगनि** बगुलों ने • किधौं उहिं देस ~ मग छांडे ३३१० ।
**बगराइ** १. पशुओं को चरने के लिए बिखेर दिये आप लागे तहाँ खेलन बच्छ दिए ~ परि० १/२६ । २ बिखेर दिये हों, विखर गये हों . मनौ नीलमनि-पुट, मुकुता-गन, वदन भरि ~ १८३२ ।
**बगराई** विखरी हुई, फली हुई कुटिल अलक राजति भ्रुव ऊपर, जहाँ तहाँ ~ १८१७ ।
**बगराए** फैलाए हुए, बिखेरे हुए, छिटकाए हुए अति उन्मत्त, मोह-मद छाक्यौ फिरत केस ~ १/३२० ।
**बगराना** विखर पटीं, छिटक गई : बेनी छूटि लटें ~ १०५७ ।
**बगरि** फैलकर : तैसियै लट ~ उर पर स्रवन नीर अनूप ११६६ ।
**बगरी** वखरी, घर, मकान गर स्याम तेहि गारी दीनो जो कोई आवै तुमरी ~ १४१५ ।
**बगरोट** घेरा : घूवट के ~ ओट रहि चोट सरासन भाह सायक दृग परि० २/५६ ।
**बगरौ** गाँव, स्थान, ठौर और कहूँ जाइ रहें छाड व्रज ~ १४८९ ।
**बगलनि** काँख, बाहुमूल के नीचे का गड्ढा, बगल ~ मैं दाबे पिचकारी २९०२ ।
**बगा** जामा, कुरता माथे के चढाइ लीनौ लाल कौ ~ ३९ ।
**बगुली** मादा वगुला नग ~ अरु गीव-गीधनी २/१४ ।
**बघनई** वाघ या सिंह का नाखून बघनखा विच ~ रह्यो पोइ १४८ ।
**बघनहाँ** बघनखा • कठुला कठ ~ नीके ११७ ।
**बघना** बघनखा रुचिर हार हिय सोहत ~ ११३ ।
**बघनियाँ** बघनखा वाँधति गरैं ~ ८३ ।
**बघ बार** बाघ की मूछ के बाल (जैसा विषैला) प्रेम वीच ~ सुधारस अधर माधुरी प्याई ३८५३ ।
**बच** वचन, वाणी कान्ह मन ~ तुम्हें चाहा परि० १/५१ ।
**बचत** १ बचाव, रक्षा नाहिं न ~ आजु के भाजें ३८८३ । २ बचना है, बचता आ रहा है अछै वृच्छ वट ~ निरंतर ८५४ ।
**बचन** १ वचन, वाणी, बात ~ न नैकु सुहात ३६१४ । २ २ वचनों को श्री नृसिंह वपु धर्यौ असुर हति, भक्त ~ प्रतिपार्यौ ७/१७ । △ ~ बधायौ वचनबद्ध कर दिया नंद-नमोदा ~ — २६१९ । △ ~ बधि वचन बद्ध होकर : भीषम दई ~ — हेटी १/२५२ । ~ लगि वचनों के लिए, वचनों की रक्षा के लिए • सूरदास प्रभु तुम्हरे ~ — ९/१०८ । ~ सुनाए बोले ~ — मोहन नागरि कौं ११८२ । ~ सुनायौ बोली, कहा कथ चढा यह ~ — ११०० ।
**बचन-भंग** वचन का उल्लघन . ~ भए तैं परिहरौं ९/२ ।
**बचननि** १ वचनों को, वाणी को ~ सुनि पिक हारी ११९७ । २ वचनों (को) भी • मिव ~ कौं टारा ९/१०८ । ३ वाणी से, बातों से इते पर इन कटुक ~ ३५६१ । ~ कौं बोलने को, बोलने की ~ — बहुत करति, मोचत जिय ठाढी २०१ ।
**बचन-बिकार** कटु वचन तजियै ~ १०२१ ।
**बचन-रसाल** मीठे वचन, मृदु वचन • सुनौ ~ २७२१ ।
**बचननि-सर** वचन रूपी वाणों से, वचनों के बाण से तनु वेधति ~ — २५९४ ।
**बचनहि** वचनों को ताते खरी मरति इहि ठाहर वाही ~ मेवति ३९८९ ।
**बचसि** वचनों से, वाणी से मन ~ विचारि देखौ १८२२ ।
**बचाइ** १ बचा लिया बडे दैत्य कैसें कै मारे अतर आप ~ ९/१०२ । २ बचाकर भृगु पद एक ~ ३४५१ । ३ बचा तुमकौं लेई वेइ ~ ९/५ ।
**बचाई** बीच बचाव कर दिया हो मनौ परस्पर करत लराई कीर ~ रारि २११८ ।
**बचाउ** बचाव, त्राण, रक्षा : अबकैं नाहि ~ ५८९ ।
**बचाऊ** बचाया, रक्षा की . विकट रूप अवतार धर्यो जब, सो प्रहलाद ~ २२१ ।
**बचाए** बचाया, रक्षा की, बचा लिया पाडव जरत ~ ५५६
**बचानें** बचा रह गया बूँद नहीं घन नैंकु ~ ९४१ ।
**बचाय** बचाकर मद गजराज द्वारपर ठाढो हरि कहेउ नेकु ~ सारा० ५१२ ।
**बचायौ** बचाया, बचा लिया, रक्षा की रिपि-मराय त ताहि ~ ९/५ ।
**बचाव** त्राण, रक्षा, बचने की आशा : घर पुनि मेरौ है ~ रा १६९८ ।
**बचावत** १ बचाता है, रक्षा करता है : तोका कौन ~ आइ ७/२ । २ बचाते, बचा रहे हैं अब क्यौं नाहि ~ आइ ५४६ ।
**बचावैं** बचाते हैं, रक्षा करते हैं शेष सहस फण ऊपर छाये घन की बूँद ~ सारा० ३७५ ।
**बचावैं** रक्षा करें, बचावें आउ हम नृपति तुमका ~ ८/१६ ।
**बचावै** १ बचाता है . तुरत आइ हरि कौन ~ ३९१ । २ बचावे, रक्षा करे : पग पग परत कर्म तम कूपहिं, को करि कृपा ~ १/४८ ।
**बचि** बची, बच (रही) तुम्हरेहिं तेज-प्रताप रही ~ ९/१०० । ~ बचि बच बच कर, अत्यन्त सावधानी से पठयौ नृपति तेउ गए ~ — ३४०० ।

**बचिबौ** बचेगा, कत तू सुवा होत सेमर कौ, अतहिं कपट न ~ १/५९ ।
**बचिहै** बचेगे, बच सकते हैं : तब लौं रहौ, पूजि निबरैं ये, ~ बैर हमारैं ८३३ ।
**बचे** बच गये स्याम ~ काली तैं ५८८ ।
**बचें** बच जाये, बचे रहे, विपत्ति मे न पड़े बरु हमकौं लै जाइ, स्याम बलराम ~ घर ५८९ ।
**बचै** बचे, रक्षित रहे, बच पाए अब बालक क्यौं ~ कन्हाई ५२ ।
**बचो** बचना करो उपाय ~ जो चाहो सारा० ४८७ ।
**बचैगे** बच सकोगे, रक्षित हो सकोगे · भागे कहा ~ मोहन ७९९ ।
**बच्छ**[1] पु० बछड़े अतिहिं उठे अकुलाई कै ग्वाल ~ सब गाइ ४३१ । ~ **गयौ हरि** बछड़ों को चुरा ले गये ह्याँ तै ब्रह्मा ~ — ४०५० । — **ज्यौं** बछड़े की तरह अति आतुर होकर जब जब सुरति होति उहिं हित की बिछुरि ~ — धायौ ४२७८ । **वि०** बछड़ों वाली · तहँ गैयाँ गनी न जाहि तरुनी ~ बढ़ी २४ ।
**बच्छ**[2] वत्स, बेटा, पुत्र, स्नेह सूचक सम्बोधन सुनो ~ धिक जीवन मेरो ९/८३ ।
**बच्छ**[3] वत्सासुर दैत्य : अघ, बक, ~ अरिष्ट केसि मथि, दावा-नल अँचयौ ७८१५ ।
**बच्यौ** १ बचा है, बचा रह सका, रक्षित रहा · अब लौं ~ पुन्य पित मात ५५४ । २ बच गया/गये . कैसें ~ जाउँ बलि तेरी तृनावर्त कैं घात ८१ । ३. शेष रहा, बाकी बचा रहा कीन्हे स्वाँग जिते जाने मैं एकौ तौ न ~ १/१७४ । ४ रह गया है : कछु इक सेष ~ 'सूरज' प्रभु ३६६२ ।
**बछ** १ बछडे : आगैं ~ पाछैं ब्रज-बालक ४३८ । २ बछड़ों को : बिधि ~ हरे ३२१४ ।
**बछत** चाहते हो · सो निज गोपी-चरन-रज ~ हो तुम देव ११७५ ।
**बछरनि** बछडो . हरि ~ कैं पाछैं डोलै ३ ।
**बछरा** बछडा : ~ पियत न छीर ११८३ ।
**बछरु** बछडे · ~ कतहूँ दूरि गए ४३८ ।
**बछरुन** बछडो के : हाथ लकुट कामरि काधे पर ~ साथ डुलायो ३६५१ ।
**बछरूवा** १. बछडे को : ब्यानी गाइ ~ चाटति ३३५ । बछडों को · ब्रह्मा बाल ~ हरि गयौ १/३० ।
**बछल** वत्सल, प्रेम या स्नेह करने वाले · भक्त ~ बसुदेव कुमार ४१६० ।
**बछलता** वत्सलता भक्त ~ प्रगट करी १/२६८ ।
**बछुरवनि** बछडों को तापर सूर ~ ढीलत २९१ ।
**बजत** १ बजती है · नित प्रति ~ बधाई सारा० ८७० । २ बज रहे हैं, बजते हैं . बाजे ~ विचित्र भाँति सौं सारा० ३९४ ।
**बजति** बजती है : घर घर ~ बधाई ३८ ।
**बजाइ** १. बजाकर . घट ~ देव अन्हवायौ ७६१ । २ बजाते हुए डफ-झाँझ-मृदंग ~ सब नद भवन गए २४ । ३ (डका) बजाकर, खुल्लम खुल्ला, खुले रूप मे नैना भए ~ गुलाम २२३९ ।
**बजाई** १ बजाया देवनि दुदुभी ~ ६ । २ (डका) बजाकर · भए ढीठ ~ २२५३ ।
**बजाउ** बजाओ . छबीले मुरली नैंकु ~ १२१६ ।
**बजाऊँ** (बाजा) बजाऊँगी रस करि नाचौं गाऊँ ~ चंदन भवन लिपाऊँ २२०६ ।
**बजाए** १ बजाते हुए, बजवाते हुए : सूरदास दसरथ आनंदित चले निसान ~ ९/२७ । २ बजाए, ठोंके . भुज बल ताल ~ ३०८७ । ३ बजाया जन-जन सग ~ ४३२ ।
**बजाय** बजाकर यह कहिकै मुनि लोक सिधारे बीन ~ रिझाय सारा० ६८८ ।
**बजायौ** बजाई . हरषित बेनु ~ छैल ११८० ।
**बजावत** १ बजाता है, बजा रहा है : कोउ गावत, कोउ मुरलि ~ कोउ बिषान कोउ बेनु ४४८ । २ बजाते है हठ, अन्याय, अधर्म सूर नित नौबत द्वार ~ १/१४१ । ३ बजाकर, बजाते हुए : बेनु ~ मोद बढावत सारा० ५८४ । ४ बजाते थे वह बेनु अधर धरि बारबार ~ ३२०१ ।
**बजावति** बजाती है दै करतालि ~ १३० ।
**बजावन** १ बजावेंगे बैसेइ कुंज गलिन मैं फिरि फिर बसेइ बेनु ~ ३४७७ । २ बजाने को . कहिहैं न मृदु मुरली ~ ३२२८ ।
**बजावनहारे** बजाने वाले मुरली नाद मृदग, मृदगी अधर ~ २३८४ ।
**बजावनि** बजाना सुभग गावनि, मृदु ~ बेनु २२९५ ।
**बजावहि** बजाते हे तैसीयै दमकति दामिनि अरु मुरलि मलार ~ ३३८७ ।
**बजावही** बजाते हे कर करताल ~ २८६४ ।
**बजावहु** बजाओ : मुरली मधुर ~ मुख तें सा० ल० ८ ।
**बजावैं** बजाते है बेनु रसाल ~ १३७० ।
**बजावै** बजाता है मधुरे बेनु ~ धौरी धेनु बुलावन कारण सारा० ८६६ ।
**बजी** १ बजने लगी राजा के घर ~ बधाइ ५/२ । २ बजी हुई है · ~ एक ही ताँति ३७५३ ।
**बजीर** मत्री : तुमसे होइँ ~ ३८४१ ।
**बजीली** बजा रहे थे . बरषत सुमन देवगन हरषत ददुभि सरस

~ ११६०।
बजैं बजते हैं, बजने लगे : मत्त भेरि निसान बाजे ~ विविध सुहावने ४१८६।
बजै बज रहा है : घर घर ~ निसान ७८।
बजैहैं बजायेंगे : मुरली मधुर ~ १७३८।
बज्र[1] हीरा विच-विच ~ प्रवाल ९७।
बज्र[2] वज्र : परै ~ या नृपति सभा पै १/२५०।
बज्रकन हीरे के कण या वज्र के कण (के समान मजबूत और चमकीले दांत) : द्वै पक बिंब, बतीस ~ २११२।
बज्र-कपाट वज्र के समान दृढ दरवाजे/द्वार : बद बेरी मदै छूटी खुले ~ ५।
बज्र-तनु मजबूत अंगों या शरीर वाले हैं . पवन-पुत्र बलवत ~ ९/७४।
बज्रनि वज्रों से . ~ मारि पताल पठाऊँ ९२५।
बज्रनाभ अनिरुद्ध का पुत्र जिसे युधिष्ठिर ने मथुरा का राजा बनाया था : ~ मथुरापति कीन्ह्यौ १/२८८।
बज्रवत विशेष प्रकार के बादल, बादलों का एक भेद वज्रावर्त अनिलवर्त्त, नलवर्त्त ~ ९२६।
बज्र-सरीर वज्रवत् शरीर, बलिष्ठ शरीर नवतन ~ ९/१०७।
बज्र-हियौ वज्र जैसा कठोर हृदय : गयौ नहिं ~ फट ४२४९।
बज्रहु वज्र (में) भी ~ तें कठिन हियौ ३४८।
बज्रांगी कठोर या दृढ अंग वाले काल रूप ~ जोधा ३०७०।
बज्रायुध वज्र के अस्त्र को धारण करने वाले (इन्द्र) ~ जल बरषि सिरान्यौ ९५१।
बझे बँध गई, बंधन में पड गई : मोह्यो मन नंदलाल, बालही ~ री २७५।
बझै फँसे, बंधन में पडे, बँधे : ~ जाइ खग-वृंद ज्यों १६३५।
बट १ बरगद का वृक्ष ~ लट मनहु मई ३४०४। २ अक्षय-वट, वह वट-वृक्ष जो प्रलयकाल में सुरक्षित रहता है ~ बाढ्यौ सागर जल भेलत ६३।
बटकी वट वृक्ष की . यह तौ अब बत फैलि, भई बीज ~ १६६०।
बटपार ठग, डाकू, लुटेरा . चोर ढूँढ ~ कहावत २२८५।
बटपारि लुटेरिन : ब्रज-तरुनी तुम सब ~ १५८१।
बटपारिनि ठगिनी, लुटेरिन . ब्रजनारी ~ हैं सब १५८२।
बटपारिनी ठगिनी, लुटेरिन : फँसिहारिनी ~ हम भईं, आपुन भए सुधर्मा भारि १५८१।
बटपारी राहजन, लुटेरा . ~, ठग, चोर, उचक्का, गाँठिकटा, लठबाँसी १/१८६।
बटपारे ठग, लुटेरा : राधे तेरे नैन किधौं ~ २७४३।
बटपारयौ बटमारी, चोरी : अपमारग ~ इन पटतर के नहिं कोऊ हैं १५८०।

बटा १. गेंद : ~ धरती डारि दीनौ लै चले ढरकाइ २४४। २ (लकडी के) गोले : भए ~ नट के २३८९।
बटाइ बाँटकर, विभक्त करके : टेहु पाडवनि राज ~ १/२८४।
बटाऊ राहगीर, पथिक : प्रीति ~ सौं कत करिऐ परि० १/१३६
बटु ब्रह्मचारी : धरि ~ रूप चले बामन जू अबुज नयन विशाला सारा० ३३३।
बटोरत समेटता है, इकट्ठा करता है : कबहूँ मग-मग धूरि ~ २/२२।
बटोरी इकट्ठा किया है : सूरदास प्रभु बहुत ~ ३०७३।
बटोरे एकत्र किए हुए, एकत्र करके जोग ~ लिए फिरत हो ३६६८।
बट्टा दलाली, दस्तूरी . ~ काटि कसूर भरम कौ, फरद तले लै टारे १/१४२।
बड १ बडा नंद महर कौ सुत ~ बीर ६००। २ बडा, बढकर जाति पाँति हमते ~ नाहीं २४५।
बडभाग १ बडे भाग्यशालियों, भाग्यशालिनी ब्रज की कुशल कहो ~ ११८०। २ बडे भाग्य हैं, सौभाग्य हैं मानो अधरनि के ~ २११०। ३ भाग्यवान्, भाग्यशालिनी हैं सूर प्रभु की निरखि सोभा, ब्रज तरुनि ~ १८१५। ४ परम भाग्य के कह्यौ भागवत सुक अनुराग, कैसे ममुफ बिनु ~ ११८०।
बडभागनि बडे भाग्यों से : लीन्हे कंठ लगाइ कै, ~ पाए २७३१।
बडभागरि अत्यन्त भाग्य शालिनी सूर स्याम बस-बाम भए हैं धन ऐसी ~ कौं २०१९।
बडभागि अत्यन्त भाग्यशालिनी : महरि हैं ~ ३८७।
बडभागिनि,-नी बडी भाग्यवान् है, भाग्यशालिनी है . धन्य ~ राधा १८४२।
बडभागी १ अत्यन्त भाग्यशाली ऊधौ तुम हौ अति ~ ३९५८। २ बडे भाग्यशाली हैं ~ वै सब ब्रजबामो ३। भाग्यशालिनी ऊधौ हम आजु भइ ~ ३५३२। ४ भाग्यवान् है, भाग्यशालिनी हैं सूरदास गोपी ~ ४०९४।
बडभागे १. बडी भाग्यशालिनी है, बडे भाग्य हैं : सूर स्याम जागे जहाँ, सोइ त्रिया ~ २६४३। २ अत्यन्त भाग्यवान् हैं . पावत कवि उपमा जे ते ~ २१७७।
बडाई (व्यंग्य में) अपयश, कुख्याति : जो यह सुनत कहत मोर धिक, तुरतहिं ऐसी भई ~ २३३६।
बढितार सब कुछ : मेरु लुट्यौ ~ २७६३।
बढ़ियाई बडाई, प्रशंसा पुरुष करत तिनि कौ ~ ८००।

**बडी** भारी, बहुत वासुदेव की ~ बडाई १/३। २ बहुत बडी : ~ है रामनाम की ओट १/२३२। ~ **बात भई** बडी अच्छी बात हुई, बडा अच्छा किया : ~ — नँदहिं ल्याए ९८८।

**बडि भागिनी** बडे भाग्य वाली धनि जसुमति ~ ११२।

**बडीसभार्गा** सुन्दर भाग्य वाली भोजन करति है ~ ८९२।

**बडे वि०** १ बहुत गुरुमुख नहीं ~ अभिमानी १/२३९। २ महान्, पूज्य इन्द्र ~ कुलदेव हमारे ८१८। ३ बडे घर की/कुल की ~ की तुम बहू बेटी २०१२।

**बडेरी** छाजन के बीचो बीच लम्बी पडी हुई लकडी, बँडेर : अरवाती कौ नीर ~ कैसैं फिरिहै धाइ २३३७।

**बडेरे** बडे . जे द्रुम सींचि सींचि अपने कर किए बढ़ाइ ~ ३१८९।

**बडेरौ** बडा है मेरौ सुत सरदार सबनि कौ बहुते कान्ह ~ २१६।

**बडैं** बडे, ज्येष्ठ . ~ पुत्र भाष्यौ यौं ताहि ९/१७४।

**बडैया** बडाई, सम्मान इतने बडे और नहिं कोऊ इहिं सब देत ~ १३०३।

**बडोइ** सयाना, अधिक अवस्था का . पद पूजिहौं, वेगि यह बालक करि दै मोहि ~ ५६।

**बडौ** बडे, श्रेष्ठ लोग ~ बडाई कौ प्रतिपालै २८२६।

**बडौ** १ बडा, बहुत, अत्यत, भारी यहै ~ दुख गॉउ वाम कौ १५०६। २ महान, श्रेष्ठ, पूज्य • इक ~ पुरुष अवतार जनाई ८१९। ३ बडा है, श्रेष्ठ है यह परमारथ बूझि कहौ किन नाम ~ की कासी ३६६९। ४ बडा भारी, भयकर . पैठ्यो ~ भुजग २४१०।

**बढ** बडी . तिनको ऊधौ कहा वात ~, हम हित जोग जुगत चित चीन्हो सा० ल० ५८।

**बढइयै** बढाना चाहते हे सूरदास प्रभु भक्तनि कैं बस भक्तनि प्रेम ~ १/२३९।

**बढत** १ बढता पुनि पाछैं अघ सिधु ~ है १/१०७। २ बढता है नागर वसत गुन ग्यान ~ ३७०५। ३ बढते हे, बढते जाते हे छिन छिन ~ खरे २१२५।

**बढ्यौ** १ बढा, विस्तार मे अधिक हुआ द्रौपदी को चीर ~ १/१७६। २ बढा है, (उत्पन्न) हो गया, छाया हुआ है अति आनद ~ गोकुल मैं ३३।

**बढाइ** १ बढाकर वैसोइ गिरि, वैसे ब्रजवासी दूनौ हरष ~ ८७७। २ बढा : यहै बचन सुनि द्रुपद-सुता मुख दीन्हौ वमन ~ ५५६। ३ बढा दी, लम्बी कर दी सूर प्रभु, रस के हित सुखद रैनि ~ १०६८।

**बढाई** १ बढावा दिया मोह्यो जाइ कनक कामिनि रस, ममता-मोह ~ १/१४७। २ बढाया . भई किशोर स्याम ने देखी, अद्भुत प्रीति ~ सारा० ८७४। **हरष** ~ प्रसन्न करके . उत हरषत हरि भवन सिधारे नागरि — ~ २२०८।

**बढ़ाऊँ** प्रबल किये रखूँगी . मन अभिलाष ~ २१४२। २ बढा दूँ दरसन दै मन हरष ~ ५५३। ३ बढा लूँ, विस्तृत कर लूँ सप्त समुद्र देउँ छाती तर, एतिक देह ~ ९/१०७।

**बढाए** १ बडा किया बारे तैं प्रतिपालि ~ बडे भए तब गये तजि कै २२८५। २ बढाकर हॅमत गई सखि भवन आपनै मन आनद ~ २७२९। ३ बढाया है, बढा दी है सूरदास करुना-निधान प्रभु जुग-जुग भक्त ~ १/१३।

**बढ़ाने** चुका डाले, समाप्त कर दिये . मेघ वरषि जल सबै ~ ८७७।

**बढाय** १ बढ़ाओ, बडा करो . नारद कह्यौ यही तव पति है याकूँ वेग ~ सारा० ६९५। २ बढ़कर, बढा चढा कर, अतिशयोक्तिपूर्ण . बृन्दावन निज धाम परम रुचि वर्णन कियो ~ ९९७।

**बढायौ** १ बढाया, वृद्धि की, किया • अनजाने मन गर्व ~ ११२३। २ बढाया है, क्रिया है काके बल बैर तैं जु राम तैं ~ ९/९७। ३ बढा दिया, उद्वेलित कर दिया थकित भयौ चन्द्रमा सहित मृग, सुधा-समुद्र ~ ११४०।

**बढाव** बढाती है सूरदास जसुमति ता सुत हित, मन अभिलाष ~ ७५।

**बढावत**[1] १. बढाता है, बढाने है अवलोकत आनद ~ ४१६५। २ बढाते हो, बढा रहे हो तुम अलि वातनि बेर ~ ३७५९।

**बढावत**[2] १ बढाते थे क्रम-क्रम बलहिं ~ ३२०१। २ पूर्ण करते हैं जाइ मिलौ कौसल नरेस कौं मन अभिलाष ~ ९/१३३।

**बढावति** १ बढाती हैं, लगाता हैं यह पुनीत हमहीं अपराधिनि तनु अपराध ~ २०५९। २ बढा रही हो, कर रही हो, करती हो वात कहौ कछु जानि कै बृथा ~ सोर १४६१।

**बढावति** १ बढाती है . बिनु देखें रिस भाव ~ २४९१। २ करती है . यह जिय गर्व ~ १०७९। ३ बढाती हो कतहि ~ रारि १६१८।

**बढ़ावन** १ बढाने के लिए हेतु जुवती सुख ~, कियौ पूरन रास ११५५। २ बढाने, वृद्धि करने लागे नेह ~ ३३६७।

**बढावहु** बढाओ . जनि वल बाधि ~ छीति २७७५।

**बढावैं** बढाते हैं, बढा रहे ह माँगि खात आनद ~ १६०७।

**बढावै** १ भरी हुई थी : कछु हरषै कछु दुख करै मन मौज ~ २०४४। २ बढाता है, परिमाण मे अधिक करता है सिन्धु न सलिल ~ १/१६३। ३ बढाना चाहिए, बढाये • क्रम-क्रम करि यह ध्यान ~ ३/१३। ४ विस्तार करे, बढाये

तुव प्रताप परली दिसि पहुँच्यौं कौन ~ बात ९/१०४।

**बढ़ि** बढ़कर : निसि वासर ~ प्रेम सवाई ३९२०। ~ **बढ़ि** बढ बढकर कहन लगीं अब ~ — बात ३५५।

**बढ़िगो** चला गया है, निकल गया है : अब रथ देखि परत न धूरि दूरि ~ स्याम-सुंदर सा० ल० ३६।

**बढ़िहैं** बढेंगे, मात्रा मे अधिक हो जायेंगे : अरपौ वलि मोकौं सवै ~ बच्छ गाइ परि० १/४४।

**बढ़ी** बढी हुई, अगणित : तहँ गैयाँ गनी न जाहिं, तरुनी वच्छ ~ २४।

**बढ़ी १** बढ गई : सोभा अतिहिं अनूप ~ तव १७५३। २ वढने लगीं, उठने लगीं : रघुपति-पूरन चद विलोकति मनु पुर-जलधि तरग ~ ९/१७०।

**बढ़े** बढ गये, तीव्र गति से फैल गये : धर-अंवर, दिसि-विदिसि ~ अति सायक किरन-समान ९/१५८।

**बढ़ैं** सख्या मे अधिक होंगे : गो सुत ~ अनेक ८२१।

**बढ़ै १** वढता है : अग्यानी सग ~ अग्यान ५/२। २. वडा हो, सयाना हो : क्या हू वालक ~ कुसल सों ३६५९। ३ बढे, लम्बी हो जाय : कजरी कौ पय पियहु लाल, जौ तेरी वेनि ~ १७४।

**बढ़ैया[1]** वडा किया है : मोल लियौ कछु दै करि तिनकौं, करि करि जतन ~ २१७।

**बढ़ैया[2]** बढ़ई या लोहार जो लकडी का काम करता है : पालनौ अति सुंदर गढि ल्याउ रे ~ ४१।

**बढ़ैहैं** वढायेंगे : वहु ऐश्वर्य ~ ८६।

**बढ़ैहै** वढायेगी . सुनहु सूर रस-छकी राधिका, वातनि वैर ~ १७२४।

**बढ़ैहौ** बढाओगी : मोसा वैर ~ १५३८।

**बढ़ो १** वटी : पुनि वह वेलि ~ कै सूकौ ३८३९। २. वढ गया : राज सुहाग ~ सबै कहा निहोरो मोहि ४१८८।

**बढ़्यो १.** वढ गया : सुमिरत पट कौ कोट ~ १/१६। २ फैल गया . ~ जस ध्रुव अकास १४६। ३. वढ सका, उन्नति हो सकी : काया नगर वडी गुजाइस नाहिन कछु ~ १/६४।

**बतचल** वकवादी, वातूनी, व्यर्थ की वात चीत करने वाला जानी जात सूर हम इनकी ~ चचल लोल ३८७०।

**बतराति** वात करती हो/है : हम जानी अव वात तुम्हारी सूधे नहिं ~ १५०६।

**बतरानी** वात की : दीन होइ ~ १३४४।

**बतरावत** वात करते हुए/करने मे : का सतरात अली ~ सा० ल० ८४।

**बतरावति** बताओ, वतलाती हो मो पर रिस पावति ही पुनि पुनि, कछु काहुँहिं ~ री १३३४।

**बतलाइ** वतला, वता . सो ~ देउ ऊधौ हमैं ३७५२।

**बताइ १** वताकर : मन आए गए मेज ~ २२६३। २ बताओ, वता दो कह्यौ कहाँ सो मोहि ~ ७/२। ३ वता कोउ देइ ~ ३६७६।

**बताई १.** वताया : मारग वह कहि सवनि ~ १०११। २ बताई है, निर्देश दिया है . यह पूजा मोहि कान्ह ~ ८४६। २. वता कर, समझा कर, निर्देश देकर : गदा युद्ध दुर्योधन सिखयो नाना भेद ~ मारा० ८३७। ३ वता : मोका देहु ~ १७३६।

**बताउ** वताओ : को करि सकै वरावरि मेरी, सो धौं मोहि ~ १/१४५, ताकौ नाउँ ~ २००८।

**बताए १** वताया, वताते हैं : कर-अँगुरी रघुनाथ ~ ९/१६८। २. वताती थीं . सूरदास-प्रभु वूझत वतियाँ सखियनि सैन ~ ३६५७।

**बतात** वात करते हो, वोल रहे हो : टेढे कहा ~ कस का देहु कमल अव ५८९।

**बताती** वतलाती : जौ वह भली नकुहू होती तौ मिलि सवनि ~ १३१५।

**बतानी १** वोली, आवाज दी : नद महर घर के पिछवारे राधा आइ ~ १९८१। २. वात दिखाई दे रही है : 'सूर' आजु यह नई ~ २१५७।

**बताने** वात करते हैं : वह गरजति ये हरें ~ १३१०।

**बतायौ** वताया है, वता दिया है : निगमनि भेद ~ १/१८८।

**बतावत १** वताते हैं . अवधि ~ लामी ३६१९। २ वतलाती है, उत्तर देती है : मातु पिता गुरुजन पूछत कछु औरै और ~ १६३०। ३ वतलाते हो, उपदेश देते हो सुर पूजा अरु तीर्थ ~ ४२९८। ४. वतलाये दे रहा है : इहिं व्रज यह अवतार ~ ४५०। ५ वताता . जहँ-तहँ जाउँ डर लागत, डगर ~ नाहिं ११०४।

**बतावति १** कहती या वताती है कवहुँ कहति वन गए, कवहुँ कहि घरहिं ~ ५८९। २ वताती हो, कहती हो . गुज गहि ताहि वतावहु जेहि हृदय ~ २४१७।

**बतावन** कह रहे हैं : वान सुधौ हम ~ आपु उठति पुकारि १५५५।

**बतावहु १.** वताओ, वता दो सूर सु जोप र हमैं ~ ३७८८। २. वतलाते हो : जो तुम हित की वात ~ ४०९४।

**बतावैं** वतलाते हैं : पूजा-विधि गिरिराज की नँदलाल ~ परि० १/४५।

**बतावै १** वतलाता है . लागे धरम ~ अधरम, वाकी सवे रही १/१८५। २ वतावैं, वतलावैं, वतला सकती हैं अमृत कहा अमृत-गुन प्रगटै सो हम कहा ~ २०६६। ३. वतावे, निर्देश दे : मारग कौन ~ ३७३३।

**बडी** भारी, बहुत वासुदेव की ~ बडाई १/३। २ बहुत बडी : ~ है रामनाम की ओट १/२३२। ~ **बात भई** बडी अच्छी बात हुई, बडा अच्छा किया : ~ — नँदहिं स्याए ९८४।

**बडि भागिनी** बडे भाग्य वाली • धनि जसुमति ~ ११२।

**बडिसभागी** सुन्दर भाग्य वाली भोजन करति है ~ ८९२।

**बडे** वि० १ बहुत गुरुमुख नहीं ~ अभिमानी १/२३९। २ महान्, पूज्य इन्द्र ~ कुलदेव हमारे ८१८। ३ बडे घर की/कुल की ~ की तुम बहू बेटी १०१२।

**बडेरी** छाजन के बीचो बीच लम्बी पडी हुई लकडी, बँडेर अरवातो कौ नीर ~ कैसैं फिरिहैं धाइ २३३७।

**बडेरे** बडे . जे द्रुम सींचि सींचि अपने कर किए बढाइ ~ ३१८९।

**बडेरो** बडा है मेरौ सुत सरदार सबनि कौ बहुते कान्ह ~ २१६।

**बडैं** बडे, श्रेष्ठ . ~ पुत्र भाष्यो यौं ताहि ९/१७४।

**बडैया** बडाई, सम्मान इतने बडे और नहिं कोऊ ईहिं सब देत ~ १३९३।

**बडोइ** सयाना, अधिक अवस्था का : पद पूजिहौं, वेगि यह बालक करि दै मोहि ~ ५६।

**बडौ** बडे, श्रेष्ठ लोग ~ बडाई कौ प्रतिपालै २८२६।

**बडौ** १ बडा, बहुत, अत्यत, भारी यहै ~ दुख गॉउ वास कौ १५०६। २ महान्, श्रेष्ठ, पूज्य : इक ~ पुरुष अवतार जनार्द ८१९। ३ बडा है, श्रेष्ठ है यह परमारथ बूझि कहौ किन नाम ~ की कासी ३६६९। ४ बडा भारी, भयकर . पैठ्यौ ~ भुजग २४१०।

**बढ** बडी . तिनकों ऊधौ कहा बात ~, हम हित जोग जुगत चित चीन्हीं सा० ल० ५८।

**बढइये** बढाना चाहते हे सूरदास प्रभु भक्तनि कै बस भक्तनि प्रेम ~ १/२३९।

**बढत** १ बढता पुनि पाछैं अघ सिंधु ~ है १/१०७। २ बढता है नागर बसत गुन ग्यान ~ ३७०५। ३ बढते है, बढते जाते हैं . छिन छिन ~ खरे २१२५।

**बढ्यौ** १ बढा, विस्तार मे अधिक हुआ . द्रौपदी को चीर ~ १/१७६। २ बढा है, (उत्पन्न) हो गया, छाया हुआ है अति आनद ~ गोकुल में ३३।

**बढाइ** १ बढाकर . वैसोइ गिरि, वैसे ब्रजवासी दूनौ हरष ~ ८७७। २ बढा • यहै बचन सुनि द्रुपद-सुता मुख दीन्हौ वसन ~ ५५६। ३ बढा दी, लम्बी कर दी . सूर प्रभु, रस के हित सुखद रैनि ~ १०६८।

**बढाई** १ बढावा दिया मोह्यौ जाइ कनक कामिनि रस, ममता मोह ~ १/१४७। २ बढ़ाया . भई किशोर स्याम ने देखी, अद्भुत प्रीति ~ सारा० ८७४। **हरष** ~ प्रसन्न करके . उत हरषत हरि भवन सिधारे नागरि — ~ २२०८।

**बढ़ाऊँ** प्रबल किये रखूँगी मन अभिलाष ~ २१४२। २ बढा दूँ दरसन दै मन हरष ~ ५५३। ३ बढा लूँ, विस्तृत कर लूँ . सप्त समुद्र देउँ छाती तर, एतिक देह ~ ९/१०७।

**बढाए** १ बडा किया बारे तैं प्रतिपालि ~ बडे भए तब गये तजि कै २२८५। २ बढाकर हमत गइ सखि भवन आपनै मन आनंद ~ २७२९। ३. बढाया है, बढा दी है सूरदास करुना-निधान प्रभु जुग-जुग भक्त ~ १/१३।

**बढाने** चुका डाले, समाप्त कर दिये : मेघ बरषि जल सबै ~ ८७७।

**बढ़ाय** १ बढ़ाओ, बडा करो . नारद कह्यौ यही तव पति है याकूँ बेग ~ सारा० ६९५। २ बढ़कर, बढा चढा कर, अतिशयोक्तिपूर्ण . वृन्दावन निज धाम परम रुचि वर्णन कियो ~ ९९७।

**बढायौ** १ बढाया, वृद्धि की, किया • अनजाने मन गर्व ~ ११२३। २ बढाया है, किया है काके बल बैर तैं जु राम तैं ~ ९/९७। ३ बढा दिया, उद्वेलित कर दिया थकित भयौ चन्द्रमा सहित मृग, सुधा-समुद्र ~ ११४०।

**बढाव** बढाती है सूरदास जसुमति ता सुत-हित, मन अभिलाष ~ ७५।

**बढावत**[1] १ बढाता है, बढाते है • अवलोकत आनद ~ ४१६५। २ बढाते हो, बढा रहे हो . तुम अलि बातनि बैर ~ ३७५९।

**बढावत**[2] १ बढाते थे क्रम-क्रम बलहिं ~ ३२०१। २ पूर्ण करते हैं जाइ मिलौ कौसल नरेस कौं मन अभिलाष ~ ९/१३३।

**बढावति** १ बढाती हैं, लगाती हैं यह पुनीत हमहीं अपराधिनि तनु अपराध ~ २०५९। २ बढ़ा रही हो, कर रही हो, करती हो बात कहौ कछु जानि कै बृथा ~ सोर १४६१।

**बढावति** १ बढ़ाती है : बिनु देखें रिस भाव ~ २४९१। २ करती है : यह जिय गर्व ~ १०७९। ३ बढाती हो कतहिं ~ रारि १६१८।

**बढावन** १ बढ़ाने के लिए : हेतु जुवती सुख ~, कियौ पूरन रास ११५५। २ बढाने, वृद्धि करने : लागे नेह ~ ३३६७।

**बढावहु** बढाओ : जनि बल बाधि ~ छीति २७७१।

**बढावैं** बढाते हे, बढा रहे हैं मॉगि खात आनद ~ १६०७।

**बढ़ावै** १ भरी हुई थी : कछु हरषै कछु दुख करै मन मौज ~ २०४४। २ बढाता है, परिमाण मे अधिक करता है सिन्धु न सलिल ~ १/१६३। ३ बढाना चाहिए, बढाये • क्रम-क्रम करि यह ध्यान ~ ३/१३। ४ विस्तार करे, बढाये

तुव प्रताप परली दिसि पहुँच्यौं कौन ~ बात ९/१०४ ।

**बढि** बढकर : निमि दामर ~ प्रेम मवाई ३९२० । ~ बढि बढ बढकर कहन लगीं अब ~ — बान ३५५ ।

**बढिगो** चला गया है, निकल गया है अब रथ देगि परत न धूरि दूरि ~ स्याम-सुदर मा० ल० ३६ ।

**बढिहैं** बढेंगे, मात्रा में अधिक हो जायेंगे : अरपी बनि मोकों सबै ~ नछ गाइ परि० १/४४ ।

**बढी** बढी हुई, अगणित : तहँ गैयाँ गनी न जाहिं, तरुनी बच्छ ~ २४ ।

**बढी** १ बढ गई • सोभा अतिहिं अनूप ~ तव १७५३ । २ बढने लगीं, उठने लगीं • रघुपति-पूरन चद बिलोकति मनु पुर-जलधि-तरग ~ ९/१७० ।

**बढ़े** बढ गये, तीव्र गति से फैल गये : धर-अबर, दिसि-बिदिसि ~ अति सायक किरन-समान ९/१५८ ।

**बढ़ें** सख्या में अधिक होंगे : गो सुत ~ अनेक ८२१ ।

**बढै** १ बढता है • अग्यानी सग ~ अग्यान ५/२ । २ बडा हो, सयाना हो • क्या हू नालक ~ कुसल सों ३६५९ । ३ बढे, लम्बी हो जाय : कजरी की पय पियहु लाल, जो तेरी बेनि ~ १७४ ।

**बढ़ैया**[1] बडा किया है मोल लियो कछु दै करि तिनका, करि करि जतन ~ २१७ ।

**बढ़ैया**[2] बढई या लोहार जो लकडी का काम करता है पालनौ अति सुदर गढि ल्याउ रे ~ ४१ ।

**बढ़ैहै** बढायेंगे : बहु ऐश्वर्य ~ ८६ ।

**बढैहै** बढायेंगा सुनहु सूर रस-छकी राधिका, बातनि बैर ~ १७२४ ।

**बढ़ैहौ** बढाओगी • सोसौं बैर ~ १५३८ ।

**बढ्यौ** १ बढी : पुनि वह बेलि ~ कै सकौ ३८३९ । २. बढ गया राज सुहाग ~ सबै कहा निहोरो मोहि ४१८८ ।

**बढ्यो** १ बढ गया • सुमिरत पट कौ कोट ~ १/२६ । २ फैल गया ~ जस भुव अकास १४६ । ३ बढ सका, उन्नति हो सका काया नगर बडी गुंजाइस नाहिन कछु ~ १/६४ ।

**बतचल** बकवादी, बातूनी, व्यर्थ की बात चीत करने वाला जानी जात सूर हम इनकी ~ चचल लोल ३८७० ।

**बतराति** बात करती हो/है : हम जानी अब बात तुम्हारी सधे नहिं ~ १५०६ ।

**बतरानी** बात की • दीन होइ ~ १३४४ ।

**बतरावत** बात करते हुए/करने मे का सतरात अली ~ सा० ल० ८४ ।

**बतरावति** बताओ, बतलाता हो • मो पर रिस पावति हौ पुनि पुनि, कछु काहूँहि ~ री १३३४ ।

**बतलाइ** बतला, बता सो ~ देउ ऊधौ हमैं ३७७२ ।

**बताइ** १ बताकर मन आए गए भेउ ~ २२६३ । २ बताओ, बता दो कहौ कहाँ सो मोहि ~ ७/२ । ३ बता कोउ देइ ~ ३६७६ ।

**बताई** १ बताया : मारग वह कहि सबनि ~ १०११ । २ बताई है, निर्देश दिया है • यह पूजा मोहिं कान्ह ~ ८४६ । २. बता कर, समझा कर, निर्देश देकर : गदा युद्ध दुर्योधन सिखयो नाना भेद ~ सारा० ८३७ । ३ बता • मोकों देहु ~ १७३६ ।

**बताउ** बताओ • को करि सकै बराबरि मेरी, सो धौं मोहिं ~ १/१४५, ताको नाऊँ ~ २००८ ।

**बताए** १ बताया, बताते हैं कर-अँगुरी रघुनाथ ~ ९/१६८ । २ बताता थीं : सूरदास-प्रभु बूझत बतियाँ मखियनि सैन ~ ३६५७ ।

**बतात** बात करते हो, बोल रहे हो टेढे कहा ~ कम का टेढु कमल अब ५८९ ।

**बताती** बतलाती • जौ वह भली नकहूँ होती तो मिलि सबनि ~ १३१५ ।

**बतानी** १ बोली, आवाज दी नद-महर घर के पिछवारे राधा आइ ~ १९८१ । २ बात दिखाई दे रही है • 'सर' जाजु यह नइ ~ २१५७ ।

**बताने** बात करते हैं • वह गरजति ये हरैं ~ १३१० ।

**बतायौ** बताया है, बता दिया है • निगमनि भेद ~ १/१८८ ।

**बतावत** १ बताते हैं अवधि ~ लासी ३६२९ । २ बतलाती है, उत्तर देती है मातु पिता गुरुजन पूछत कछु औरै और ~ १६३० । ३ बतलाते हो, उपदेश देते हो सुर पूजा अरु तीर्थ ~ ४२९८ । ४ बतलाये दे रहा है • इहि ब्रज यह अवतार ~ ४५० । ५ बताता जहँ-तहँ जाउँ डर लागत, डगर ~ नाहिं ११०४ ।

**बतावति** १ कहती या बताती है कबहु कहति नन गए, कबहुँ कहि घरहिं ~ ५८९ । २ बताती हो, कहती हो सुज गहि ताहि बतावहु जेहि हृदय ~ २४१७ ।

**बतावन** कह रहे हैं बात सुधो हम ~ आपु उठति पुकारि १५५५ ।

**बतावहु** १. बताओ, बता दो सूर सु ओप र हमैं ~ ३७८८ । २ बतलाते हो : जो तुम हित की बात ~ ४०९४ ।

**बतावैं** बतलाते हैं पूजा-विधि गिरिराज की नँदलाल ~ परि० १/४५ ।

**बतावै** १ बतलाता है लागै धरम ~ अधरम, बाकी सबै रही १/१८५ । २ बतावैं, बतलावैं, बतला सकती हैं अमृत कहा अमृत गुन प्रगटै सो हम कहा ~ २०६६ । ३ बतावे, निर्देश दे मारग कौन ~ ३७३३ ।

**बारी**[४] पानी : खार कूप कौ ~ ३९६५ ।

**बारी**[५] छोटी, बाली • कहो ~ दैस सा० ल० १७ ।

**बारुनि** मदिरा, शराब ~ तैं बल घूमित लोचन बल ४२०१ ।

**बारुनी** वृन्दावन के कदम्ब का रस जो वरुण की कृपा से बलराम को मिला था, मदिरा . कोटि कलस भरि ~ २९०९, ~ बलराम पियारी ४२०२ ।

**बारुनीदिसि** पश्चिमदिशा बिहरि ~ १७९५ ।

**बारे**[१] १ बालक, लडके : सूरदास प्रभु सग नद कें बैठे हैं दोउ ~ २३७ । २ बचपन . गोपालहिं ~ ही की टेव ३६७८ ।

**बारे**[२] १ न्यौछावर कर दिये : कज रध्र अवलोकि सहचरी अपनो तन मन ~ सारा० ८९९ । २ न्यौछावर कर देती है : छबि पर तन मन ~ २१५६ ।

**बारे**[३] १ छोटे हें, कम उम्र के हैं राम कृष्न दोउ जन ~ २९६८ । २ छोटे थे, कम उम्र के थे, बच्चे थे जब ~ तब आस बडे की ३६५९ ।

**बारेहि** बालक/बच्चे को : मेरे ~ दोष लगावति ३२० ।

**बारैं** न्यौछावर करते हैं : नारि नर सकल तन प्रान ~ ३०५९ ।

**बारैंहि** बचपन (से) ही . इनक गुन ~ तैं सजनी, मैं नीकैं करि जाने ०३४० ।

**बारैं** १ न्यौछावर करती है अपनी छवि पर अपनौ तन-मन धन ~ ०००१ । २ न्यौछावर करती हैं या न्यौछावर हैं : सूर स्याम कैं ऊपर ~ तन मन-धन ब्रज बाल री १४० ।

**बारौं** न्यौछावर कर दूँ जोग जुक्ति अरु मुक्ति परम निधि वा मुरली पर ~ ३६२१ । २ न्यौछावर करता हूँ • ~ कोटिक मैंन १०३ । ३ न्यौछावर करती हूँ : या छबि पर मैं तन-मन ~ २५०५ । ४ बलिहारो जाऊँ ~ लाज भई मोहिं बैरिनि मैं गँवारि मुख ढाँक्यौ ३००७ ।

**बारौ**[१] बालक, लडका त्रिभुवनपति जनि जानहि ~ ३०५३ ।

**बारौ**[२] १ अबोध, छोटा : पौढायौ महल जाइ ~ रे कन्हैया ४१ । २ नन्हा जसुमति को सुत ~ ६११ ।

**बारौ**[३] १ न्यौछावर करनी पडती हैं • बानी सुनत तुरत अपने मन कोटि कोकिलन ~ सा० ल० १०२ । २ न्यौछावर कर डालूँ : स्याम सुभग कें ऊपर ~ ६४० । ३ न्यौछावर कर डालो 'सूरदास' अपनौ तनु ~ २७४६ ।

**बारचौ** न्यौछावर कर दिया . गोपिनि ~ प्रान १६१८ ।

**बाल**[१] **पु०** १ बालक, लडके . खेलन जाहु ~ सब टेरत २४३ । २ पुत्र कौन पुन्य तप तैं मैं पायौ ऐसौ सुन्दर ~ ४२२ । ३ बाल (बचपन), बाल्यावस्था ~ किसोर, तरुन, जर जुग सो सुपक सारि ढिग ढारी १/६० । ४. बचपन के : सुनहु 'सूर' ये ~ सँघाती २२९४ । **स्त्री०** १ बाला/किशोरी को : सूर प्रभु न बिसारियै जू राधिका सी ~ ४१०९ । २ युवतियाँ . ढीठि भई हैं ~ १५३१ ।

**बाल**[२] छोटे-छोटे मुक्ता-माल ~ बग-पगति, करत कुलाहल कूल १०४९ ।

**बाल अवस्था** बाल्यावस्था, बचपन ~ मैं तुम धाइ ३/५ ।

**बालकन** १ लडकों : खात बैठे ~ की पाँति ३२१६ । २ लडकों को : कहुँ ~ खिलावत माधव सारा० ६६४ ।

**बालकनि** १ बालकों ने कूप माँह तिहिं देखि ~ हरि मां कह्यौ सुनाइ ४१९९ । २ बालकों को . ~ हरयौ बिधाता ४९२ ।

**बाल केलि** १ बाल क्रीडाएँ, बचपन के खेल • धनि धनि ~ जमुना तट ३८४ । २ बाल क्रीडाओं मे • देव लोक देखत सब कौतुक ~ अनुरागे ४१६ ।

**बाल गुबदा** बालगोबिंद का, कृष्ण का • ललित वदन बल ~ ११७ ।

**बालगोबिद** कृष्ण का बाल स्वरुप, बालकृष्ण खेलन चलौ ~ २१८ ।

**बाल-घातिनी** बच्चों की हत्या करने वाली स्त्री . ~ परम सुहाई ५० ।

**बाल-दसा** बाल्यावस्था, बचपन ~ के कौतुक भारे ४६ ।

**बालन** बालकों, बच्चों : बिप्र भोन ~ तुव देखियत सारा० ९६७ ।

**बालनि पुं०** बालकों के : कोऊ कहत ग्वाल ~ सग खेलत बनहिं लुकाने ४१३२ । **स्त्री०** बालाओं, स्त्रियों निरखि कुरुख उन ~ की दिसि लाजन अँखियन गोवैं ३४७ ।

**बालपनौ** बाल्यावस्था, बचपन : ~ गए जवानी आवै ७/२ ।

**बाल-बिहार** बाल क्रीडाएँ , बालको के खेल चोरि माखन खाहु सब मिलि, करहु ~ २६९ ।

**बाल-बेष** बचपन की सजधज, बाल छबि . बरनौं ~ मुरारि १६९ ।

**बालभृ ग** भ्रमरों के बच्चों (की) मनहुँ तामरस कैं सँग खेलत ~ की पाँति १८२१ ।

**बालम** प्रियतम `अब मेरे नैननि ही भरि लाई ~ कान्ह बिदेसी परि० १/१४१ ।

**बालमराल** हसों के बच्चे . बैठे ~ १७९१ ।

**बाल मुकुद** दे० बालगोबिंद सुभग ~ की छबि बरनि कापै जाइ २२५ ।

**बाल-रबि-ररिमनि-सकित** प्रातःकालीन सूर्य की किरणों से भयभीत : मनहुँ ~ तिमिर कूट है आध २४४५ ।

**बाल रुप** बालक के रुप मे, बालक के समान • ~ जसुमति मोहि जानै २६८ ।

**बालसघाती** बचपन के सगी-साथी . बिछुरे री मेरे ~ ३३८१ ।

**बालससि** द्वितीया का चद्रमा उदै ~ अस्त भयौ रबि २०२८ ।

**बालहिं** १. बालक या बालकों को । २ बलराम को • सिगरोइ दूध पियो मेरे मोहन ~ न दैहौं बाँटी २५९ ।

**बाला** १ कन्या का, बाला का : आदि ब्रह्म जननी सुर-देवी नाम देवकी ~ ४ । २ बाला (राधा) देखि ~ अतिहिं कोमल मुख निरखि मुसुकाइ ६९० । ३ बालाएँ, युवतियाँ • देखि थकित सब ब्रज की ~ ९१० ।

**बाला-विरह** पत्नी वियोग • ~ दुसह सबही कों ०/१२८ ।

**बालि**[1] सुग्रीव का बड़ा भाई तथा अंगद का पिता बलि अरु ~ सुपनखा बपुरी ३१९१ ।

**बालि**[2] गेहूँ, जौ या ज्वार, बाजरे आदि की बाली : ~ छाँडि के सूर हमारें अब नरबार्ड को लुनैं ३७४० ।

**बालि-कुमार** बालि के पुत्र अंगद को पठये ~ मारा० ७८९ ।

**बालि-नंदन** १ अंगद ~ बली, विकट बनचर महा ९/१२९ । २ अंगद ने • ~ आइ सीस नायौ ९/१३६ ।

**बालि-विरोधि** बालि के विरोधी अर्थात् राम • ~ कपट मृग-हारी ९८१

**बालि-सुत** अंगद • जामवत, सुग्रीव, ~ आए सकल परि० १/२ ।

**बालि सुतहू** अंगद भी ~ तहाँ ते सिधारौ ९/१३५ ।

**बावन** १. विष्णु का पाँचवाँ अवतार जो राजा बलि को छलने के लिए अदिति के गर्भ से हुआ था ~ देह पसारी ८/१४ । २ विष्णु के अवतार श्री कृष्ण जसुमति धनि यह कोखि जहाँ रहे ~ रे ७८ ।

**बावर** दे० भावर ।

**बावरी** १ बावली, पगली, मतवाली • नद के नदन आली मोहिं कीन्हीं ~ २८८७ । २ मूर्ख हैं, बुद्धिहीन हैं हमतो निपट अहीरि ~ ३९४६ ।

**बावरे** १ पागल या मूर्ख • पा लागौं तुम ही से वा पुर बसत ~ लोग ३६८२ । २. पागल है, मूर्ख है • कौन तिनतैं ~ ३८६५ ।

**बावरो** १ पागल, विक्षिप्त जानि बूझि कै कत हौं पठयौ, मठ ~ अयानौ ४१२७ । २. बुद्धिहीन सुनत मौन ह्वै रही ~ सूर सबै मति नासी ३६३१ ।

**बास**[1] पु० १ निवास, निवास स्थान • अन्याई कौ ~ नरक मैं ४१६० । २ निवास है निःकिंचन जन मैं मम ~ ४१९५ । क्रि० अ० निवास करूँगा, रहूँगा सूर कह्यौ हँसि बाम सौं तुम्हरैं निमि ~ २४९२ । ~ **निवास बास** निवास, रहना • बन के ~ — सकल ये भए भयानक बाने ३६७५ । △ ~ **बसत** है सगति में रहता है, जैसे ~ — कोऊ तैसौ होत सयानो ४०२७ । △ ~ **बसेरौ** घर का बसेरा जाके हाथ परयौ ताही कौ बिसरयौ ~ — ३७२३ ।

**बास**[2] गंध, महक • भ्रमत ही वह दौरि ढूँढ़ै, जबहिं पावै ~ १/७० ।

**बास**[3] डाल दी ला रखी : रूप प्रति-प्रति रूप कीन्हे, सुना अमनि ~ १०७१ ।

**बासन** बरतन, पात्र ~ मैं जल धरयौ जमोना १९२ ।

**बासना** १ इच्छा या इच्छाएँ • छाँडि ~ आन २/२१ । २ वासना, विकार • जन्म जन्म की विषय ~ १/१८७ ।

**बासपतिनि के भ्रात** बास = ग्रह, पतिनि = स्वामी, अर्थात् ग्रहपति चन्द्रमा उनके भाई, तारे खड खड ह्वै गिरे गगन तैं ~ ११९८ ।

**बासर** १ दिन बल समेत निसि ~ बरसहिं ८५६ । २ दिन को ~ कथा कठिन करि करि मन ४१८२ । ३. दिन में • निसि सुख ~ दीन्ह २५२७ ।

**बासर-पति** दिन का स्वामी, सूर्य पच्छिम उदै करै ~ ९/८२ ।

**बासरहु** दिन (से) भी • जाम ~ तें होत भारी २६०५ । ~ **जाम** दिन रात • मन यह कहत ~ — २१३५ ।

**बासरहूँ** दिन में भी ~ सुख देत जाम २८५२ ।

**बासव** इन्द्र ने : मनहुँ ~ बलि पठाए १८४ ।

**बासव सुत अरि के सुभाव** बासव सुत (इन्द्र) के पुत्र (अर्जुन) के अरि (कर्ण) का सुभाव = दानी अर्थात् सखी • ~ सब कहत सुनत गुन ताही मा० ल० शेष ८ ।

**बासा** १ बास, निवास : करहु मोहिं ब्रज रेनु देहु बृंदावन ~ ४९२ । २ निवास रहता है सब तीर्थ कौ ~ तहाँ १/२२४ । ३ निवास था, रह रहे थे आपुन गए नद जहँ ~ ३११० । ~ **लीन्हौ आइ** आकर बसेरा लिया है, निवास किया है : पथिक पथ कैं ~ — २३३७ ।

**बासिन** निवासियों : सूरदास ब्रज ~ कौ हित ४१२४ ।

**बासिनि** १ निवासिनियों को ब्रज ~ परिहरि १४ । २ निवासियों ने • ब्रज ~ मोकौं बिसरायौ ८५१ ।

**बासि-बासिनिनि** स्त्री पुरुषों को : सूर प्रभु कहत ब्रज ~ ८७० ।

**बासिल** वसूली ~ बाकी, स्याहा मुजमिल १/१४३ ।

**बासी** १ निवासी, रहने वाले • गोकुल औ मथुरा के ~ कहँ लौं भूठी कैहैं ४०८७ । २ रहते हैं, निवास करते हैं हरि सदा निरतर घट-घट - ~ ३ । ३ निवासी है, रहता है : निरगुन कौन देस कौ ~ ३६३१ । ४ रहने वाली हैं, रहती हैं मीन नीर लौं ~ ३५४६ । ५ निवासियों को • ह्याँ के ~ अवलोकत हौं ९/१६५ ।

**बासु** निवास (रहे/मिले) • सूर के प्रभु यहै बिनती सदा चरननि ~ री १७९४ ।

**बासुकि** वासुकि, आठ नाग राजाओं में से दूसरा जिसकी नेति बनाकर समुद्र मथन किया गया था • ~ नाग आय नह

तत्क्षण बाँधी हठ करि नाव सारा० १७।

**बासुकी** वासुकि नाग · ~ नेति अरु मदराचल रई ८/८।

**बासुदेव** वसुदेव के पुत्र वासुदेव (कृष्ण) : ~ सोइ भयौ २/३६।

**बासै** निवास करता है : मानौ अधर सरोवर ~ जसुदा-मी महतारी ४२७४।

**बासौंधी** सुगधित और लच्छेदार रबडी : ~ सिखरन अति सौंधी १२१३।

**बास्यौ** सुगन्धित हुआ : सुमन तिली कौ ~ परि० १/१६३।

**बाहँ** हाथ, बाहु, भुजा। △ ~ **गहे** भुजा पकडने, शरण देने : ~ — की लाज १/२१९। △ **दै** ~ सहायता दे कर बरषत मैं गोपाल बुलाए, अभय किये — ~ ८६७। ~ **बोल दै** भुजाओं का सहारा देकर : सहचरि चतुर तुरत लै आई ~ — करि कै बहु छर २४५५।

**बाहक** सारथी . अरजुन कैं रथ ~ १/१९।

**बाहन** सवारी सुत, ~, जन, भ्रात्र १/२१६।

**बाहन हार** भारवाही, भार ढोने वाले अर्थात् (घोडे) : करे ~ दोऊ सा० ल० १०५।

**बाहर क्रिया** दिखावा, आडबर, ढोंग ~ देखि मन मानै ५/२।

**बाहाँ जोरी** बाँह मे बाँह लिये हुए, भुजा मे भुजा डाले हुए · ~ प्रात कुज तै निकसे २२७८।

**बाहिरी** बाहर की। △ ~ **परि कै** बाहरी लोगों के साथ पडकर ज्यौं कुल बधू ~ — कुल मै फिरि न समाई २३१६।

**बाहिरैं** बाहर : झिरकि ~ कीन्हे १/४०।

**बाहीं** भुजाएँ, बाहे। △ **कहत पसारे** ~ हाथ उठा कर कहता हूँ अर्थात् दृढतापूर्वक कहता हूँ : अजहूँ चेति, कह्यौ करि मेरौ — ~ २६९।

**बाहु** बाँह, भुजा, हाथ। △ ~ **छुड़ावत** निराश्रय करते हो : उहिं अवसर कत ~ — १/१५६।

**बाहु दंड** भुज दडो को : देखत कपि ~ ९/९७।

**बाहुवनि-बन** बाहुओ के वन ( बीच ) ~ विबिध फूले, जलज जमुना-गग २१३१।

**बाहे**[1] बाँहे, भुजाएँ · इतनी कहि उकसारत ~ ३७४।

**बाहैं**[2] बाह (खेत की जुताई)। ~ **देत** बाह देता है, जुताई करता है जैसै करनि किसान बापुरौ नव नव ~ — ३९१९।

**बिंडारचौ** हाँका, लौटाया · आगैं है इत कौ ~ पूछ हाथ लगाइ परि० १/२६।

**बिंद १** बिंदी : बदन ~ जराइ के बेंदी २६२८। २. तिल : चिबुक स्यामल ~ १०४३।

**बिंदा**[1] बडी बिंदी : किन मृगमद कौ ~ दीन्हौ परि० १/४१।

**बिंदा**[2] वृन्दा, राधा की एक सखी · इदा ~ राधिका, स्यामा कामा नारि १६१८।

**बिंदु**[1] बूँद या बूँदें : मुख दधि ~ परै १४२।

**बिंदु**[2] १ बिंदी, छोटा सा टीका : गोरैं भाल ~ ७०४। २. गोदना का काला चिह्न : रस ~ बिना अधिकात सा० ल० ५०।

**बिंदुका** टीका : काजर ~ लाग्यौ री १३९।

**बिंदुगन-मकरंद-मध्य** मकरद की बूँदों के बीच · मुदित मधुकर ~ २१३३।

**बिंदुलि** बिंदी मे . आधौ ~ अधौ इत रह्यौ,चैन के परि० १/७६।

**बिंदुली** बिंदी, टीका या टिकुली : बदन ~ भाल की भुज आप बनाए २६८९।

**बिंधए** बिंध गये छिनु के बिछुरैं कमल रति मानी केतिक कत ~ ३५०६।

**बिंधे** विद्ध, ढके . सकत नहिं निरवारि ऊधौ बदरी ज्यौं ससि ~ ३८३६।

**बिंब**[1] प्रतिबिंब, परछाई : मनिमय कनक नँद कैं आँगन ~ पकरिबैं धावत ११०।

**बिंब**[2] १. बिम्बाफल, कुंदरू : मनौ सुक फल ~ कारन २३४। २ बिम्बाफल/कुंदरू के समान : गति अरु ~ अधर-छबि ९/६३।

**बिंबफल** बिंबाफल, कुदरू : ~ चाखन कारन चोंच चलाई ६१६।

**बिंबहिं** बिम्बाफल को · ~ कौर भख्यौ री २७२९।

**बिकच** खिला हुआ, विकसित :~ कज अनारँगी पर लसि २१३२।

**बिकचौहै** खिली/खुली हुई : मचित करै पेट मैं राखै वै बातैं ~ परि० १/१८३।

**बिकट**[1] १. भयानक, विकराल : ~ रूप अवतार धरयौ जब सो प्रहलाद बचाऊ २२१। २. विचित्र : ~ बनावति बात ३२६।

**बिकट**[2] टेढी, तिरछी : भृकुटी ~ ललित नैननि पर ९३। ~ **भौंहे करि** भौंहों को तिरछा करके : मुरली अधर ~ — ३५६०।

**बिकति** बिकती जहाँ ~ हैं प्यारी ३९२९।

**बिकराइ** बिखेर कर, फैला कर : ऐसी कहि बैकुठ सिधारे कष्ट निसा ~ २९२३।

**बिकरार**[1] विकराल, भयानक : अगम तन ~ ४२७।

**बिकरार**[2] बेकरार, व्याकुल होकर : गोसुत, गाइ फिरत ~ ९३७।

**बिकराल** भयानक : ~ दसन अति ७/४।

**बिकल १** व्याकुल, बेचैन : जसुमति ~ भई ५४। २ व्याकुल होकर : ~ पथ जोवति हम निसि दिन ३६३२।

**बिकलता** व्याकुलता, बेचैनी : देखि ग्वालिनि ~ तब कहि उठे बलराम ४२७।

**बिकलप** विकल्प, संदेह, एक साहित्यिक अलकार : ~ आन सा० ल० ५३ ।

**बिकलाई** व्याकुल हो गई : पपिहा पुकार सखि सुनतहिं ~ ३३२७ ।

**बिकलानी** व्याकुल हो गई · यह सुनि तरुनी ~ १६१९ ।

**बिकलाने** व्याकुल होकर : फिरि सब चले अतिहिं ~ ९४१ ।

**बिकसत** १ खिलते हैं, खिल उठते हैं दिनकर किरन कमल ज्यौं ~ २०४ । २. खिलते ही : ~ कमलावली चले प्रपुंज चचरीक २०५ । ३. खिले रहते हैं, प्रफुल्लित रहते हैं · ~ दिन अरु राति २८११ ।

**बिकसति** खिलती है, चमकती है : ~ ज्योति अधर-बिज मानौ ९१ ।

**बिकसात** विकसित, खिले हुए . हरि मुख-कमल देखि ~ ४२२५ ।

**बिकसाने** खिल गए हैं, खिल रहे हैं : रबि-छबि कैंधौं निहारि पकज ~ ६४२ ।

**बिकसावै** विकसित कर दे, खिला दे पाहन बीच कमल ~ १/१०५ ।

**बिकसाहिं** खिलते हैं : जिहिं सरोवर कमल कमला रवि बिना ~ १/३३८ ।

**बिकसित** १ खिलते हैं : निसि मुद्रित प्रातहिं वे ~ १८१३ । २ खिले/फूले रहते हैं : ये ~ दिन राति १८१३ ।

**बिकसे** खिले, फूले . बिन ~ कल-कमल-कोष तैं २०७ ।

**बिकाइ** १ विककर · मुक्ता आपु ~ कै उर मैं छिद्र कराइ २६१३ । २. विकती है : सँत ~ सुजस की ढेरी ३३४१ ।

**बिकाउँ** विक जाऊँ ता छबि पर बिनु मोल ~ ६६३ ।

**बिकाऊँ** १ विका हुआ हूँ · भक्तनि हाथ ~ १/२४४ । २ बिकूँ, विक जाऊँ : अब कैसैं दूजैं हाँथ ~ १६९२ ।

**बिकात** विकता है . सूरदास स्वामी के बिछुरे कौडी भरि न ~ ३००१ । △ **चित्त** ~ चित्त (उसके हाथ) विक जाता है, मन वशीभूत हो जाता है चितवत ~ — २११२ ।

**बिकानि** विका गोरस बेंचत हित न ~ ।

**बिकानी** १ विक गई हैं अँखियाँ हरि के हाथ ~ २४०२ । २ विक गई, विक गई हूँ · मैं तौ हरि कैं हाथ ~ २०८३ । ३ मुग्ध हो गइ/गई : कोउ निरखति कुंटल की आभा इतनेहि मॉभ ~ ६४४ ।

**बिकाने** १ विक गये हैं, वश मे हो गये हैं : ते गोपिन कैं हाँथ ~ १६०८ । २ विक गये हो, विके हो · नख लिखि कह्यौ जाहु तहँई उठि जाकैं हाथ ~ २८२६ ।

**बिकानौ** १. विक गया हूँ : तदपि सूर मैं भक्त बछल हौ, भक्तनि हाथ ~ १/२४३ । २ विका जो नहीं ब्रज मैं ~ १५१७ ।

**बिकान्यौ** १ विक गया है, वशीभूत हो गया है : मन तौ हरि हीं हाथ ~ २२२२।

**बिकायौ** २. विक गये हैं, वश मे हो गये हैं : सूरदास हम यहै परेखौ कुबरी हाथ ~ ३६५१ । २ विक गया था : द्विज कुल-पतित अजामिल विषयी, गनिका हाथ ~ १/१०४ ।

**बिकार** पुं० १ पाप, दोष : कमल नैन की लीला गावत कटत अनेक ~ २/२ । २ हानि, कुप्रभाव, कष्ट का अनुभव सहसौ फन फनि फुकरै, नैंकु न तिन्हैं ~ ५८९ । वि० दोषयुक्त : हौं पतित, अपराध पूरन भरयौ कर्म ~ १/१२६ ।

**बिकारी** पापी, दुष्ट . रे रे अध बीसहू लोचन, पर तिय-हरन ~ ९/१३२ ।

**बिकारैं** दोषों से ही, अवगुणों से ही . करि अपराध अनेक जन्म लौं, नख-सिख भरौ ~ १/१८३ ।

**बिकावै** विकता : ल्याये जोग बेंचिबे कारन ब्रज मैं नाहिं ~ ३९६४ ।

**बिकास** पुं० विकास, प्रफुल्लता वदन ~ अबाधा १६९६ । करै ~ खिलता है, फूलता है, विकसित होता है · बारिज — ~ ३५७५ । वि० खिला हुआ, प्रफुल्लित : मुख ~ सरोज मानहु १८१५ ।

**बिकासी** विकसित हुआ, विकास हुआ रबि दो धर रिपु प्रथम ~ सा० ल० ४६ ।

**बिकैहै** विकेगी : जोग ठगौरी ब्रज न ~ ३६६४ ।

**बिक्रम** पराक्रमी, शक्तिशाली : तुम अनत ~ बनवारी ७/२ ।

**बिखराये** फैला दिये, बिखेर दिये चोली चीर हार ~ ७९९ ।

**बिखरैहैं** बिखेर देंगे, तोड फोड देंगे : तेई लै खोपरी बाँस दै सीस फोरि ~ १/८६ ।

**बिखारे** विषैले, विष से बुझे हुए . लागे ई ~ बान परि० १/१४० ।

**बिख्यात** प्रसिद्ध पतितन मैं ~ पतित हौं १/१३१ ।

**बिख्याता** प्रसिद्ध है : रिष्यमूक परवत ~ ९/६८ ।

**बिगत** १ समाप्त हो गई, बीत गई . उगत अरुन ~ सर्वरी २०५ । २ रहित, विहीन : सग है चली ~ कलेस सा० ल० ५५ ।

**बिगरत** विगड रहा : लज्जा तैं ~ है सब काजु ८०८ ।

**बिगरि** विगड कर । जैहैं ~ खराब हो जायेंगे : — ~ दात ये आछे २२२ । ~ परे विगड गये हैं, मेरे होहिं अब नाहीं सखि हरि-छबि ~ — २३५५ । ~ परयौ विगड गया, वश से बाहर हो गया : जाकौ ~ — मन चचल परि० २/३५ ।

**बिगरी** बिगड गई है, अपराध हुआ है : कहहु कहा हम तैं ~ ३७७० । △ ~ **लेहु सँवारि** बिगडी हुई बात बना लो/टो. पतित उधारन बिरद जानि कै ~ — १/११८ ।

**बिगरे** बिगडो, कुचालियों . सगरे ~ के सिर ऊपर बल कौ वीर रखवारौ ४०३० ।

**बिगरै** बिगड जाय, भूल हो जाय : माधौ जू, जौ जन तैं ~ १/११७ ।

**बिगरैंगो** बिगड जायेगा, दुरवस्था को प्राप्त होगा : सब वे दिवस चारि मन-रजन, अत काल ~ १/७५ ।

**बिगरौ** बिगड गया है, दूषित हो गया है तन माया, ज्यौं ब्रह्म कहावत, सूर सु मिलि ~ १/२२० ।

**बिगर्‌यौ** १. बिगडा था : ह्याँ तौ उनकौ कछू न ~ ३८७३ । २ बहक गया ' मन ~ पेउ नैन बिगारे २२२६ ।

**बिगलित** अस्त व्यस्त, बिखरे हुए ~ बसन, मरगजी माला, पीठि वलय के चिह्न लसे हौ २५०३ । २ बिखरी हुई, शिथिल . कुच ~ माला गिरी ११८० ।

**बिगसत** खिलते हुए . सकुचत अरु ~ वा छबि पर अनुदिन जनम गँवावत ६६५ ।

**बिगसति** १ खिलती : हरि बिधु बिमुख नाहिंनै ~ मनसा कुमुद कली ३११६७ । २ चमकती है, प्रकाशित होती है . ईषद हास दत दुति ~ २१० ।

**बिगसाऊँ** प्रकाशित कर दूँ . सोरह कला कौ ससि ~ २८०९ ।

**बिगसात** खिलता है, विकसित होता है . कहुँ चद देखै कमल ~ परि० २/४५ ।

**बिगसावहु** विकसित करो, खिलाओ : हे दिनकर ~ ३७७६ ।

**बिगसि** खिलकर । △ ~ **न गयौ** फट नहीं गया, विदीर्ण नहीं हो गया : ~ — कुभ काँचे लौ बिछुरत नद किसोर ३७२९ ।

**बिगसित** खिली हुई, प्रसन्न : ~ गोपी मनौ कुमुद सर, रूप-सुधा लोचन पुट घटकनि ६१८ ।

**बिगार** अपराध, बिगाड : हम कह कियौ ~ ३५४३ ।

**बिगारत** बिगाडते हो . काहैं अगिलौ जनम ~ ३३३८ । △ **पंथ** ~ रास्ता खराब करते हैं, मर्यादा का उल्लघन करते हैं : सूर भले कौ भलौ होइगौ वै तौ — ~ २२५४ ।

**बिगारी** नष्ट कर दी . याकै बस मै बहु दुख पायौ सोभा सबै ~ १/१७३ ।

**बिगारे** बिगाड दिया, खराब/नष्ट कर दिया सब मिलि काज ~ १/१४३ ।

**बिगारै** बिगाडता है, बहकाता है, कुमार्ग पर ले जाता है : आपु पढै नहिं और ~ ७/२ ।

**बिगारौ** बिगाडो, बहकाओ तुम जनि कबहुँ ~ १३५० ।

**बिगार्‌यौ** बिगाड दिया, नष्ट कर दिया : मैं अपनौ सब काज ~ ४/१२ ।

**बिगास** विकास, खिलना . उर सरवर भयौ कमल ~ ४३०६ ।

**बिगूचनि** उलझन, बेइज्जती सूरदास अब होत ~ भजि लै सारँगपान १/३०४ ।

**बिगूचै** उलझन/झझट मे पडे . इक हम जरीं, जरे पर जारत बोलि ~ कौन ३९०४ ।

**बिगोइ** नष्ट कर दे पा लागौं बिधि ताहि बकी ज्यौं, तू तिहिं तुरत ~ ५६ ।

**बिगोइसि** नष्ट कर दिया, गँवा दिया : अहमिति जनम ~ १/३३३ ।

**बिगोऊ** नष्ट हो : सूर सनेह करै जो तुमसौं सो पुनि आप ~ ३९७९ ।

**बिगोए** नष्ट कर दिये, गँवा दिये पर-निंदा रसना के रस करि, केतिक जनम ~ १/५२ ।

**बिगोयैं** नष्ट करती हैं, काटती हैं कान्ह तुम्हारी बिकल बिरहिनी बिलपति बिरह ~ ४१४३ ।

**बिगोयौ** १ विचलित किया, भ्रम मे डाला, बहकाया : हरि तुव माया को न ~ १४३ । २. बिगडा, नष्ट हो गया : सूर लोभ कीन्हो सो ~ ४१९१ । ३. बिगाडा, नष्ट किया इहिं राजस को को न ~ १/५४ ।

**बिगोवति** १. खराब/नष्ट करती है सील-सतोष सखा दोउ मेरे, तिन्हैं ~ भारी १/१७३ । २ समाप्त करती है, काटती है . कबहुँ भवन कबहूँ आँगन है ऐसै रैनि ~ २४९८ ।

**बिगोवे** नष्ट करे : उनकी सुनै सो आप ~ ३७५८ ।

**बिगोवैं** नष्ट करें : जैसी दसा हमारी कीन्ही, तैसैं उनहि ~ २२२८ ।

**बिगोवै** नष्ट कर देती है . एकनि लै मदिर चढै, एकनि बिरचि ~ १/४४ ।

**बिग्रह** युद्ध निसि बासर कैं ~ आयौ ३३१३ ।

**बिघन** १ विघ्न, बाधा . ताकै बीच ~ करिबे कौं ३५६६ । २. विघ्नो को, बाधाओ को : सूर परी जहँ बिपति दीन पर तहँ ~ तुम टारे १/२५ ।

**बिच** १ बीच मे । २ मे, के अदर, के भीतर : रग गलिनि ~ भीर भई तब ३२ । ~ **बिच** बीच बीच मे ' ~ — बज्र प्रवाल ९७ ।

**बिचरत** विचरण करते हैं, भ्रमण करते हैं नारद रूप जगत उद्धारण ~ लोकन माय सारा० १३६ ।

**बिचरति** घूमती-फिरती . ~ है आन गृह गृह तरे २५३० ।

**बिचरतौ** घूमता, घूमता फिरता : इहिं बिधि उच्च-अनुच तन धरि धरि देस बिदेस ~ १/२०३ ।

**बिचरन** घूमने : ~ लागे सुख सचार ३/१३ ।

**बिचरे** घूमे, भ्रमण करे : पाछे करि मन्यास जगत मे ~ परम उदार सारा० ८७।

**बिचरै**[1] विचरण करे, घूमे : जो ~ तन क सॅग सोइ ५/४।

**बिचरै**[2] सूझती, समझ मे आती विपति परें कुमलात न बूझै बात नहीं ~ ४२४२।

**बिचलै** १ विचलित हो जाय, हट जाय : जौ सीता सत त ~ ९/७८। २. व्याकुल हो गये, विचलित हो गये आतुर है धाई उत नागरि इत ~ सब ग्वाल २८९८।

**बिचवानी** मध्यस्थता करने वाली हो : राधा आधा देह स्याम की तू उनकी ~ १९०७।

**बिचसमै** बीच के समय वाली, अर्थात् मध्या नायिका सूरदास ~ समझ करि सा० ल० ४।

**बिचारो पुं०** विचार, मत्रणा . रघुपति चित्त ~ करयो ९/२०२। **क्रि० अ० १** विचार किये, सोचे विचारे : क्या रोक्यो बिना ~ ३/११। २ विचार कर, के अनुसार कह्यो सुक श्री भागवत ~ १/२३१।

**बिचार** लाचार सुता विरह ~ सा० ल० शेष २।

**बिचारत** १. सोचता है, विचार करता है चितवत चित्त ~ मेरे ४२३८। २ विचारते, विचार करते : काहू क कुल तन न ~ १/१२। ३ विचार करने/कर रहे हैं . सूरदास प्रभु सखा लिए सग ठाडे यहै ~ १५०१। ४ विचार करती हैं, सोचती हैं राम-प्रताप ~ ९/१२३। ५ सोच रहे हो तुमहिं देखि मैं अति सुख पायो तुम जिय कहा ~ २६५। ६ सोचते हुए तब नागरि के गुनहि ~ तेइ गुन गनि गावत २४३९। **नहि परति** ~ सोची नहीं जाती अदभुत गति — ~ ९/६२।

**बिचारति** सोचती हैं, विचार करती हैं जेइ जेइ बात ~ अतर ३७२२।

**बिचारति** सोचती है कर मीडति पछिताति ~ ३२६५।

**बिचारन** १ विचारों को, सुझावों को . जिहिं भाँति सिखावन दीन्हौ, सोइ ~ लीन्हौ ३८११। २ विचार दुख सुख दोऊ फल करत ~ २०२२।

**बिचारहि** ध्यान मे रखते हैं सब विधि अगम ~ तातें सूर सगुन पद गावै १/२।

**बिचारहु** विचार करो, ध्यान दो जनि हमरे अपराध ~ ४१७७।

**बिचारा** विचार, मत्रणा सुक-सारद से करत ~ ३।

**बिचारि**[1] क्रि० वि० १ विचार कर, सोच समझ कर- बात ~ सुहाती कहिऐ ३८२९ २ विचारे, सोचे आतुर है गयौ बिना ~ ६/७। क्रि० स० विचार करो, सोचो : सूरदास खीझि कहति ग्वालिनी मन मैं महरि ~ ७९। पु० विचार, सोच, तर्क . सो मन मैं यह करति ~ २४७६। ~ **परत** विचार किया जाता है नैननि न ~ — देखत रुचि बाढी २०१। ~ **बिचारि** बार बार विचार करके : फुरै न बचन बर जिवें कारन, रहीं ~ — २८३। **समुझि** ~ **रही** सोच समझ कर रह गई, नहीं समझ पाई ऊधौ जौ तुम बात कही, ताकौ कछू न उत्तर आवै — ~ — ४००३। **ध्यान** ~ ध्यान करके : चलीं गावति कृष्ण के गुन हृदय — ~ १४९९।

**बिचारिहै** ध्यान मे आ रहा है : किसलय कुसुम कुत मम सायक, पायक पवन ~ २११६।

**बिचारी**[1] १ सोचा, निश्चय किया : सुर-पति, तब यह देखि ~ ६/५। २ सोच कर, निश्चय करके दुरबासा दुरजोधन पठयौ पाडव अहित ~ १/१२२। △ **बुद्धि** ~ उपाय सोचा . सूर-स्याम इक — ~ २७१७।

**बिचारी**[2] बेचारी, दीन : अबला कहा जोग की जानें व्रजवासिनि जु ~ ४२६६।

**बिचारु** विचार कर, सोच कर . सूरदास प्रभु रस भरि उमँगी, राधा कहति ~ २०५८।

**बिचारे**[1] १ सोचा जात स्याम बलराम ~ ३१०९। २ सोचे गये भले रे नद के छोहरा टर नहीं कहा जो मल्ल मारे ~ ३०७६। ३ सोचते, समझते . सरबस रीझि देत भक्तनि कौं रग नृपति काहू न ~ ४२२६। ४ सोचने पर कहियत कुलट ~ ३७५४। **कीन्हौ मंत्र** ~ उपाय सोचा : सतधन्वा अरु सुफलक सुत मिलि — ~ ४१९१। **कोन** ~ कौन गणना करे तिहिं देखि बन के मृग मोहे मानुस — ~ २७४३। **दाँव** ~ दाँव लगाये हुए . गयौ समाइ बेनुपति है कै मन मैं — ~ १३८७।

**बिचारे**[2] बेचारे गीध, ब्याध, गनिकाऽरु अजामिल, ये को आहिं ~ १/१७९।

**बिचारेउ** सोचा, विचार किया लक्ष्मण नाम सुनत तहँ आये अवसर दुष्ट ~ सारा० २६५।

**बिचारैं** १ सोचते हैं : अपनी अपनी दसा ~ २१८७। २ सोचती हैं, सोच रही हैं : आपु आपु यह बात ~ १६१९। ३ समझते हैं, मानते/जानते हैं हरि जू ताकौं सत्य ~ ६/४। ४ सोचोगे, ध्यान दोगे : जौ प्रभु मेरे दोष ~ १/१८३। **भाव** ~ प्रेम रखते हैं : हरिहू ऐसैं — ~ ६/४।

**बिचारै** १ सोचता है, विचार करता है . बुद्धिवत पुरुष यह सब ~ ४२०९। २ सोचती है प्रीति तौ मरिबौऊ न ~ ३२९०। ३ सोचता था, सोचा करता था . काय-निवेदन सदा ~ ९/५। **मन बुद्धि** ~ मन मे उपाय सोचता है अथवा मन और बुद्धि से सोचता है : नारि निकर — ~ ६२५।

**बिचारो** सोचा गया है . श्री बलदेव कह्यउ दुर्योधन नीको दुलह ~ सारा० ८०३।

**बिचारौं** १. सोचता हूँ, मानता हूँ जीतें जीत भक्त अपने के,

हारै हारि ~ १/२७२। २ सोचे : हौं अलि कितने जतन ~ सा० ल० ६६।

**बिचारौ**[1] १ विचार करो, सोचो · ऊधौ तुम ब्रज की दसा ~ ३६२१। २ समझो, ध्यान दो : मेघ माहिं स्याम तनु छवि ~ २०६१। ३ सोचा है, विचार किया है : बिप्रनि हूँ यह मतौ ~ ५। ४ सोचती, ध्यान करती : दधि-सुत-पति सौं क्यो न ~ २७४६।

**बिचारौ**[2] बेचारे . जानै कहा राज-गति लीला, अत अहीर ~ ३९६७।

**बिचार्यौ** १ सोचा, विचार किया : मत्रिनि नीकौ मत्र ~ ९/९८। २. ध्यान किया है : निसिदिन रूप ~ ४०२६। ३ सोचती है . भली पोच अपनौ न ~ ३५६४।

**बिचित्र**[1] विचित्र, अद्भुत : अति ~ रचना रचि राखी २/२८।

**बिचित्र**[2] १ भाति-भाँति के, अनेक रगों के बसन ~ दिये २४। २ अनेकों प्रकार की, तरह तरह की : साजत सौंज ~ बनाई ९/१६९।

**बिछइयै** बिछा है : टूटौ पलँग ~ १/२३९।

**बिछाऊँ** बिछाऊँगी · फूलनि सेज ~ २१०६।

**बिछावत** बिखेरते, बिछाते · आगैं पिय फूल ~ जात २६१६।

**बिछावति** बिछाती है, बिखेरती है · ता पर सुमन सुगध ~ ३०२९।

**बिछावही** बिखेरते हैं, बिछाते है : मारग सुमन ~ पग निरखि निहारैं २६१५।

**बिछावैं** बिछाएँ · जोग कथा ओढ़ैं कि ~ ४०९४।

**बिछावै** बिछाती है : सज सज सेज ~ सा० ल० ६४।

**बिछियनि** बिछुओं, पैर की उँगलियों मे पहनने के छल्लों : पग जेहरि ~ की झमकनि २१५६।

**बिछिया** बिछुआ की, पैर की उँगली के छल्ले की : कटि किंकिनि नूपुर ~ धुनि १४६०।

**बिछुरत** १ बिछुडते, अलग होते ~ लगै न बार १/८४। २ बिछुडते ही, अलग होते ही : जैसैं मीन मरत जल ~ ३५७३। ३ अलग होते हो : तौ ~ क्यो एक घरी २५३८। ४ बिछुड गया, हट गया : सारग सुत नीकन तैं ~ सा० ल० १६। ~ **की बेदनि** वियोग की पीडा, अलग होने का कष्ट : सूर नद ~ — मो पै कही न जाइ ३११६।

**बिछुरति** बिछुडती · नैकु नहीं पिय तैं कहुँ ~ १७७२।

**बिछुरन** वियोग, बिछुडने ~ कौ सताप हमारौ ९/८७। ~ **दुख** वियोग की पीडा जानैं रसिक मैन ~ — ३६९८। ~ **भेट** अलग होते समय का आलिगन : ~ — देहु ठाढे है २९९९।

**बिछुरनि** बिछुडना, वियोग कहँ वह प्रीति कहाँ यह ~ ३१८४। **मिलि** ~ मिलन व वियोग को अथवा मिलकर अलग होने को : सूरदास प्रभु की — ~ सुमिरि सुमिरि पछितात ३७३९।

**बिछुरि** बिछुड कर, अलग होकर · ~ करी बेहाल ३७३८।

**बिछुरीं** बिछुड गई हैं : सूरदास जे सब अँग ~ तिनहिं कौन उपचारैं ३७७८।

**बिछुरी** क्रि० अ० १. अलग हो गई : जौ पै पतिब्रता ब्रत तेरैं, जीवति ~ काइ ९/७७। २. बिछुड गई हो . ~ मनौ सग तैं हिरनी ९/७३। वि० बिछुडी हुई : जैसैं बहुत दिनन की ~ एक बाप की बेटी ४२९१।

**बिछरे** क्रि० अ० १. बिछुड गये, अलग हो गये अधर सुधा पियाइ ~ पठै दीन्हौ ग्यान ४०३५। २ बिछुडने से, अलग होने से मदन गुपाल लाल कैं ~ प्रान रहे मुरझाइ ३७४१। ३ बिछुडने पर, बिछुड कर · मधुप ~ बारि मीनहि अनत कहा सुहाइ ४०७२। वि० बिछुडे हुए : ~ प्रान नाथ ब्रज ऐहैं ३९४५।

**बिछुरैं** क्रि० अ० १ बिछुडने से, अलग होने से : सूरदास रघुपति कैं ~ मिथ्या जनम भयौ ९/४६। २ वियोग का, बिछुड़ने का : सूर स्याम ~ दुख बिरह काहि भावै २९५९। ३ बिछुड कर · इहिं घट प्रान रहत क्यौ ऊधौ ~ कुज बिलासी ४०४३। वि० बिछुडे हुए : ~ प्राननाथ ब्रज आव ३७१८।

**बिछुरै** बिछुड जाय · कहि, जाकौ ऐसौ सुत ~ सो कैसे जीवै महतारी ११।

**बिछुरौ** छूट गया है · नीतन ते ~ सारग सुत सा० ल० ९५।

**बिछुर्यौ** बिछुडा ~ होइ सो जानै ३२२९।

**बिछेद** अलग पलक न होत ~ २४०३।

**बिछैयत** बिछाया जाता ओढियत है कि ~ है ३९६६।

**बिछोह** वियोग मे : सुनौ बच्छ, धिक जीवन मेरौ लछिमन-राम ~ ९/८३।

**बिछोहि** छोड कर · सग ~ हमहिं गए बरजी ३४०१।

**बिछोही** बिछुड गई है किधौं ~ नारि ९/६५।

**बिछोहे** छोड़ दिया, भुला दिया निज अनुराग ~ परि० १/१८३।

**बिछोह्यौ** छोड दिया, खोल दिया : मुकुले कमल, बच्छ बधन ~ ग्वाल ३०३८।

**बिछौन** बिछौना, बिस्तरा . हरित भूमि पर जरद देखियत सबुज ~ बिछायो परि० १/१०७।

**बिजई** विजय, विजयी : आपु अँचै अँचवाइ सप्त सुर कीन्हे दिग ~ १२७५।

**बिजच्छन** विचक्षण, अनोखा दै गज बिदु ~ सा० ल० ९८।

**बिजय** विष्णु का एक पार्षद जो ब्रह्म शाप से असुर हो गया था : जय अरु ~ पारषद दोड़ ९/२५।

बिजयठे अंगद, बाजूबंद : कुच कंचुकी हार मोतिनि अरु भुजन ~ सोहत १०७९ ।
बिजय-सखा अर्जुन के मित्र कृष्ण से : प्रान प्रीतम ~ मिलाउ २०८५ ।
बिजुकानी भडक गई : यहै देखि मोकौं ~ भाजि चल्यौ कहि दैया दैया ३३५ ।
बिजुरी बिजली · घन ~ मन मोहै २१८८ ।
बिज बिजय . इबै ~ दोऊ आपस मैं १९९१ ।
बिज्जु बिजली · मनौ कमल पर ~ जमाई ८० ।
बिज्जुरता विद्युत् लता, बिजली : मनहु बिरह की ~ लगि ४१२२ ।
बिज्जुलता विद्युत्लता, बिजली . ~ सोहति मनु कँदहिं १०७ ।
बिज्ञानक विज्ञान का प्रथम ग्यान ~ द्वितीय मत २/३८ ।
बिझुकि भडक कर · गइया ~ चलीं जित नित कों १३८७ ।
बिट कामी, परस्त्रीगामी, वेश्यागामी : मानहुँ ~ सनहिनि अवलोकन २८५३ ।
बिटनारि १ छिनाल/लपट स्त्री ज्यौं ~ भवन नहिं भावत २३७५ ।
बिटप वृक्ष · सुनि राधिका कदँब ~ की सारा २७७२ ।
बिटि नेअनि लटकियों संग ~ कै मिलि खेलौ १७११ ।
बिटिनियाँ लटकी . एक ~ मँग मरे हा ६९७ ।
बिट्ठल विष्णु : ~ विपुल विनोद बिहारन, ब्रज को बसिबो छाजै ३०९६ ।
बिठाइ बैठा कर . निकट बुलाइ ~ निरखि मुख ९/८३ ।
बिठाई बैठाया, बेठा दिया : असुर सुर पानि करि तब ~ ८/८ ।
बिठावो बैठाओ, बैठाइये : इनको पुत्र होय जो बालक ताको बेग ~ सारा० ८३१ ।
बिडरत भडकता है घूँघट पट बाँगुर ज्यौं ~ २७४० । ~ बिझुकि डरकर बिदकते/भटकते ~ — जानि रथ ते मृग १७९७ ।
बिडरति भटक कर, तितर-बितर होकर ~ फिरनि सकल बन महियाँ ६१२ ।
बिडरि भटक कर . ~ चले घन प्रलय जानि कै ६३ ।
बिडरीं बिदक गई, तितर बितर हो गई : मुरभी ~ मुरली भली सम्हारी ६९३ ।
बिडरी बहक गई . सजनी आरज पथहुँ तें ~ ३००४ ।
बिडरे १ बिदक गये, भडक कर भाग गये : ~ गज जूथ ६५० । २ बिदकता है · वह निमक अनिहिं ढाठ ~ नहिं भाजै ९/९६ । ३ डरकर भाग गये जानत नहीं कौन गुन इहिं तन जाने सब ~ ३७६७ ।
बिडरे डर गये अजामील द्विज सौं अपराधी अंतकाल ~ १/८२ ।
बिडारो डरा, भगा धम-मत मेरे पितु माता, ते दोउ दिये ~ १/१७३ ।
बिडारे १. डराकर भगा दिये हैं कीर कपोत कोकिला चातक बधिक बियोग ~ ३८३४ । २ भगा · असुर मारि सब तुरत ~ दीन्हे रुद्र निकेत सारा० ३४८ ।
बिडारैं भडकाता है, बिदकाए देता है हरि तबहीं लखि लियौ दुष्ट कौं, डोलत धेनु ~ १३८७ ।
बिडाल बिलाव अरुन जु रुचिर जु ~ रसन-सम चरन-तली ललिता री ११९७ ।
बिडतौ लाभ । △ ~ भलौ फबायौ कमाई बडी अच्छी रही · कंचन खोइ काँच लै आऐ ~ — २५११ ।
बिढायौ बढाया, किया देखत तू कत मान ~ सा० ल० २८ ।
बित वित्त, धन . चित ~ लियौ चुराइ २८७५ ।
बितई १ बिताया, केना जस अपजस ~ ३२९६ । २ बिता दिया, व्यतीत कर दिया . होत कहा अबकैं पछिताऐ बहुत बेर ~ २९९ ।
बितत व्यतीत, समाप्त : भारत जुद्ध ~ जब भयो १/२८९ ।
बितताइ घबरा · खेलत मैं तुम बिरह बढायौ, गई कहा ~ २१५० ।
बितताए व्याकुल हो रहे थे : ब्रज जन ~ ९३८ ।
बितताल व्याकुल होकर : कहँ आए ~ ७५३ ।
बितताना क्रि०अ० १ व्याकुल है ऐसी तू काहैं ~ २०८३ । २ व्याकुल हो गई सीस धरे मटुकी ~ १६४८ । क्रि० वि० व्याकुल होकर, बौखलाई हुई चितवति जहाँ तहाँ ~ १४०९ ।
बितताने क्रि० अ० बिखर गये : झुरि झुरि सब बादर ~ ०४१ । वि० व्याकुल होकर, बौखलाए हुए ब्रज के लोग फिरत ~ ८६० ।
बितताही व्याकुल होकर भटक रही थीं : सूर स्याम रस भरी गोपिका बन मैं यों ~ १६७२ ।
बितपन्न चतुर · उनहिं मिले ~ भई १७०० ।
बितरेक पृथक् हुई अथवा व्यतिरेक अलकार सूर प्रभु ~ बिरहिन, कब दिखैहौ पाइ सा० ल० २१ ।
बितल पाताल के सात लोक मे से एक अतल ~ अरु सुतल तलातल सारा० ३१ ।
बितवत १ व्यतीत करते, बिताते कल्प समान एक छिन राघव, क्रम क्रम करि हैं ~ ९/८७ । २ व्यतीत हो रहा है . जुग समान पल ~ ७३० ।
बितवति बिताती है . एक छिन इक जाम ~ २७१० ।
बिताइ बिता कर · कह्यौ करौं मध्यान ~ ९/१३ । डारचौ जनम ~ जन्म बिना डाला · या विधि — ~ ५/३ ।
बिताई बिताया नृपति निज आयु इहिं विधि ~ ८/१६ ।
बिताए बिता दिये बासर तीनि ~ ९/१२१ ।

**बितान** वितान, चँदोवा, मडप : जग पूरत हरि-जस सुचि ~ २९१२।

**बितायौ** व्यतीत कर दिया : बहुत काल या भाँति ~ ९/८।

**बिति** समाप्त हो सुख सपति ~ गई सबनि की ३९५२।

**बिती**[1] समाप्त हो गई . ~ समाधि सती तब पूछ्यौ सारा० १४८

**बिती**[2] बीती, घटी . अतर्यामी यहौ न जानत जो मो उरहि ~।

**बितीत** व्यतीत/समाप्त हो जाते हैं · नैनहू मन मगन ऐसैं, काल गुननि ~ १२२५।

**बितीति** समाप्त, व्यतीत सूरदास गुपाल की सब अवधि गई ~ ३३७४।

**बितीते** व्यतीत होने पर · समुझि परी षट् मास ~ ४१४९।

**बितीतै** व्यतीत/समाप्त हो जाती है कछु बिरधापन माहिं ~ ७/२।

**बितैहै** वितायेगी, बिताओगी मेरौ कह्यौ मानिहै नाहीं ऐसहि भ्रमि-भ्रमि यौन ~ १६५०।

**बित्त १** धन, सम्पत्ति बहुत ~ की लैनी ९/११। २ धन = धनु = धनुष ~ तनत कुबेर कौ सा० ल० ७५।

**बिथक** मोह से मगल भरे ~ सजोर सा० ल० ६०।

**बिथक पुत्र भ्राता पितु पतिनी** विथक (वायु) उसका पुत्र (भीम) उनके भाई (कर्ण) उनके पिता (सूर्य) उनकी पत्नी = सज्ञा अर्थात् होश-हवास . ~ करन सुनै को नाहीं सा० ल० शेष ८।

**बिथकि १** मोहित/विमुग्ध होकर : ठाढी रही ~ मारग मैं १६४३। २ थक कर मनहुँ बारिज ~ बिभ्रम परे पर-बस परनि ३५१।

**बिथकित** १ थक गया . ऊधौ सुनत सुनत मन ~ ३६३३। २ (जहाँ की तहाँ) खडी/स्तब्ध रह गइ पसु मोहैं, सुरभी ~ तृन दतनि टेकि रहत ६२०। ३ थककर ~ उडुपति ब्योम बिराजत ११३६। ३ रोककर · ~ रथ चकित अवलोकत ११९३।~ **भई** बेहाल हो गई : निरखत न रि निकर ~ — २२१८। ~ **ह्वै** मुग्ध/स्तब्ध होकर . गोपी जन ~ — चितवति सब ठाढी ४४१।

**बिथकी** खडी रह गइ सूर अमर-ललना गन अबर ~ लोक बिसारी १०४७।

**बिथकी १** स्तम्भित हो गई या चक्कर मे पड गई : ~ अँग निरखि २१९२।

**बिथके**[1] आश्चर्यचकित हो खडे रह गये देखत सुर ~ अबर महँ ९०६।

**बिथके**[2] मुग्ध होकर झूम रहे थे कहा करौं बारिज मुख ऊपर ~ पट पद जोल १७९०।

**बिथक्यौ १** स्तब्ध हो गये · खग मृग तरु ~ ११८२। २ थक गया, हार गया सिख दै ~ गाउँ १६४०।

**बिथराइ** बिखेर : हार तोरि ~ दयौ १४८४।

**बिथरायौ** बिखेर दिया, फैला दिया . काहे उलटौ जस ~ ३५१३।

**बिथरै** बिखेरता है : धर बिधसि नल करत किरषि हल, बारि बीज ~ १/११७।

**बिथर्यौ** छिटकाया, बिखेरा : इहिं ढोटा लै ग्वाल भवन मैं कछु ~ कछु खायौ ३३९।

**बिथा** व्यथा, पीडा : रिषि सौं नृप जिय ~ सुनाई ६/५। △ ~ **भरत** दुःखी होकर . सर ~ भरत रिन २७७६।

**बिथाहि** व्यथा से बिकल बिरह ~ ३३३९।

**बिथुर** फैल . ~ गयौ सारग सुत सिगरौ सा० ल० १३।

**बिथुराइ** बिखेर (कर) इक इक करि ~ कै मोतिन लर तोरयौ १४८६।

**बिथुराई** बिखरी हुई सोभित चिकुर ललाट बदन पर कुचित कुटिल अलक ~ २६६५।

**बिथुरि** फैल, बिखर : ~ अलकैं रहीं मुख पर २०५।

**बिथुरी** अस्त व्यस्त हैं, बिखरी हुई हैं लटपटी पाग अलक जो ~ २६४०।

**बिथुरी** अस्त-व्यस्त, बिखरी हुई ~ अलक सुथरे आनन पर २०११।

**बिथुरे** बिखरे हुए, अस्त-व्यस्त : सूर स्याम ~ कच मुख पर २६३४।

**बिदमान १** विद्यमान होने पर भी, रहते हुए भी . फोरयौ नयन, काग नहिं छाड्यौ सुरपति कैं ~ ९/८३। २ प्रत्यक्ष ही, विद्यमान होकर ही बिनु पावस पावस करि राखी देखत हौ ~ ३५७७। **देखत** ~ प्रत्यक्ष देखते रहने पर ही · ताको बध कीन्हौ इहि रघुपति, तुव — ~ ९/१३४।

**बिदरत** फटता . उर पाषान ~ न बिदारे ३६०२।

**बिदरति** फटती · ~ नाहिं बज्र की छाती ४०८५।

**बिदरन** विदीर्ण होना, फटना ~ चाहत हियौ ३१२०।

**बिदरि** फटकर ~ चले घन प्रलय जानि कै ६३। **किन** ~ **बिदरि जात** चूर चूर क्यो नहीं हो जाती मेरी बज्र की छाती — ~ — ३००३।

**बिदली** दलित कर दी, कम कर दी कीर-कपोत-मीन-पिक सारग-केहरि कदली-छबि ~ ७३९।

**बिदा** बिदा, प्रस्थान तबहिं ~ भल हैहौं ३५। **दीजै** ~ जाने की आज्ञा दीजिए — ~ जाऊँ घर अपनैं १६।

**बिदार** भेद कर उदित चद बादर ~ परि० १/१३२। **दीन्हो तिमिर** ~ अँधेरे को फाड/नष्ट कर दिया सोरह कला चन्द्र जो प्रगटे — ~ सारा० ३६३।

**बिदारत १** कुरेदते हैं, खोदते है सूरदास प्रभु मान धर्यौ दृढ धरनी नखनि ~ २१४७। २ फाड़ देता है · तमकि

तमकि तरकत मृगपति ज्यौं घूँघट पटहिं ~ २३८३।
**बिदारन** विदीर्ण करने वाले वकी-दवन, बक-बदन ~ ९८१।
**बिदारि** १ विदीर्ण करके, नष्ट करके मनौ अरुन किरन दिनकर की पसरी तिमिर ~ २११४। २ फाड़कर, तोड़कर . निकसी कूल ~ १६४०। **डार्यौ** ~ फाट डाला . नखनि सौं उदर — ~ ७/६।
**बिदारी** १ फाड़ डाली . हिरनकसिपु की देह ~ १/२८। २ नष्ट कर दिया तिमिर ~ परि० १/४३।
**बिदारे** फाड़ने से उर पाषाण बिदरत न ~ ३०७५।
**बिदारैं** फाटने से उर पाषान बिदरत न ~ ३६२२।
**बिदारैं** विदीर्ण कर दे, नष्ट कर दे सूर एकही बान ~ १/२७५।
**बिदारौं** १ फाड़ डालूँ : कहौ तौ नखनि ~ ९/१०७। २ नष्ट कर दूँ कही तौ लंक ~ ९/१०८।
**बिदार्यौ** १ फाड़ डाला। २ फाड़ डालो।
**बिदार्यौ** १ फाड़ डाला, चीर डाला हिरनकसिपु वपु नखनि ~ २२१। २ मार डाला : कितिक बात यह बका ~ ४२८।
**विदित** ज्ञात, प्रसिद्ध . तिहू लोक है ~ बड़ाइ ९८४।
**विदिमान** प्रत्यक्ष ही · सहस भुजा धरि भोजन कीन्हौं तुम देखत ~ ८४४।
**बिदिसि** दिशाओं के कोने, विदिशाएँ . अध-धुध दिसि ~ भुलाने ८६०। ~ **दिसि पराने** इधर-उधर भाग गये : कोउ टरि टरि ~ — ४१९४।
**बिदुखि** दुखी होकर ~ सिंधु सकुचत १४३।
**बिदुर** विदुर, धृतराष्ट्र और पाडु के भाई जो व्यास द्वारा अविका की दासी के पुत्र थे ~ सातू साग खायौ ४१८०।
**बिदुरथ** विदूरथ, करूष के दुर्मद राजा दन्तवक्र का भाई। दन्तवक्र का वध सुनकर यह श्रीकृष्ण से बदला लेने गया था, परन्तु श्रीकृष्ण ने इसका भी वध कर दिया : दन्तवक्र महिपाल महाबल ~ प्राण नसायौ सारा० ७०५।
**बिदुरहि** विदुर से · यह तुम ~ कहियौ जाइ ३/४।
**बिदुरित** फैले हुए, बिखरे हुए लें उसास अजुरि भरि लीन्हीं ~ दधि जू अनूप आँगरी परि० १/१२०।
**बिदुष** पंडित, विद्वान् जनन ~ विराट प्रभु दीखे सारा० ५१७।
**बिदूखी** दे० विदूषी।
**बिदूरथ** दे० बिदुरथ अनुज ताकौ ~ लाग्यौ फिरन पुनि ४२२२।
**बिदूषी** क्रि० अ० कुम्हला गया · विनहीं सिसिर तमकि तामस तें तू मुख कमल ~ २८२६। वि० दुःखी, पीड़ित : कहा करै लै निर्गुन तुम्हरौ विरहिनि विरह ~ ३६८२।
**बिदूसे** कान्तिहीन, कुम्हिलाए हुए : वह मुख कमल विकास नहीं रति सायक-सिसिर ~ हौ २५१०।
**बिदेह** बेसुध, चेतनाहीन : भइ ~ १०१८।
**बिदेही** बेसुध : देह ~ ह्वै गई मिलि घूँघट ओटा परि० १/७१।
**बिद्यमान** १ वर्तमान रहकर, उपस्थित रहकर ~ सबही इनि देखत १९९। २ प्रत्यक्ष ही : जद्यपि ~ सब निरखत १/१००।
**बिद्याधर** उपदेवताओं की एक जाति जो खेचर, नभचर आदि नामों से पुकारे जाते हैं : ~ को रूप धरि कह्यौ ११८४।
**बिद्यामनि** विद्या में श्रेष्ठ ग्यानिनि मनि, ~, गुन-मनि २७१९।
**बिद्या सार** विद्या का तत्त्व : पढै कहा ~ ७/२।
**बिद्रुम** १ विद्रुम, मूँगा ~ अरु बधूक २७६८। २ मूँगे (के समान लाल होंठ हैं) : कमल बिच ~ ता पर कीर लई २७७८।
**बिद्रुम अधर** मूँगे के समान लाल होंठ ~ दसन दारिमकन २७५१।
**बिधत-ग्रहन-डर** ग्रहण के द्वारा बिंधने (ग्रसित किये जाने) के भय से मानो बिधु जु ~ आयौ तेरै सरन सखी री परि० १/९२।
**बिधंसि** विध्वंस करके, काटकर धर ~ नल करन किरपि हल, बारि, बीज बिथरै १/११७।
**बिध** भाँति, प्रकार तथा विधि अलकार यह ~ सिद्ध अलकृत सूरज सा० ल० ९७।
**बिधए** बिंध गये हों, छिद गये हों : थके चरन सुनि सूर मनो गुन मदन बान ~ री १८४२।
**बिधनहि** ब्रह्मा को : ना जानौं ~ का भायो ७७।
**बिधना** १ ब्रह्मा, विधाता . ऐसे दिन ~ कब करिहैं परि० १/१३। २ ब्रह्मा ने : ~ साथ छुड़ायौ २३६६। ३ ब्रह्मा से : ~ चूक परी मैं जानी १७८४।
**बिधवत** भेदता है, बेधता है . जैसैं बधिक अधिक मृग ~ ३८५७।
**बिधाता** १ ब्रह्मा, सृष्टि के रचयिता · गर्व गजन नाम है ~ १९७१। २ ब्रह्मा ने, सृष्टि कर्ता ने . कत हम सिरजीं चतुर ~ ३६४०।
**बिधातैं** ब्रह्मा ने · जोरी करी ~ ३१५३।
**बिधात्र** ब्रह्मा के : जान्यौ न कृत ~ १/२१६।
**बिधान¹** विधान, नियम · जननी दोष देत कत मोकौं, बहु ~ करि ध्यावै २४९।
**बिधान²** अनुसार, अनुकूल . मन ~ जौ कीनौ १/१८५।
**बिधि¹** १ ब्रह्मा जो ~ यहै कियौ चाहत हौ १८६७। २. ब्रह्मा ने नारद सौं कह्यौ ~ जिहिं भाइ २/३५। ~ **सजोग** विधाता के सयोग/कृपा से : तीनि पुत्र भए ~ — ९/१७४।

**बिधि**[२] १ प्रकार, भाँति : इहि ~ सबनि सहारौ ४। २ प्रकार से घर गुरु जन बहुते ~ त्रासत १६३४। ३ प्रकार के : बहु ~ व्योम कुसुम सुर बरषत ४।

**बिधि**[३] रीति, प्रणाली . वेद विहित ~ १/१०४। ~ **करत** विधान/रीति कर रहे हैं : पूजा की ~ — सबै मिलि ८८९। ~ **करि** शास्त्रीय विधान के अनुसार या विधिवत् ~ — चिता बनायौ ९/५०। ~ **सौं** विधान के अनुसार, शास्त्र-विहित ढग से : ~ — धेनु दई बहु विप्रनि ३०९३।

**बिधि**[४] दशा मे • ऐसी ~ देखिहौं जानकी ९/७५।

**बिधि**[५] १ के अनुसार सुमति तुरूप सँचै स्रद्धा ~ उर-अंबुज अनुराग २/१२। २ भली भाँति, विधिपूर्वक . बन भोजन ~ करत ४३७।

**बिधि-क्रमठ** (नित्यकर्म की) विधि मे निष्ठा रखने वाले लै धोती, झारी ~ ९८४।

**बिधिना** ब्रह्मा ने : यह ~ जोरी भली बनाद ७६१।

**बिधिनस** दैववश, सयोगवश ~ नाव बहुरि फिरि मिलती ३८५२।

**बिविध-बाहन-भच्छन** विधि वाहन = ब्रह्मा का वाहन अर्थात् हस, उसका भच्छन = भोजन अर्थात् मोती ~ की माला ४१७।

**बिधिभाषी** भगवान् ने कहा (वर्णन किया) कह आचार भक्त ~ सारा० ८४४।

**बिधिहि** १. ब्रह्मा को : कबहिं घुटुरुवनि चलहिंगे कहि ~ मनावै ७४।

**बिधिहूँ** विधाता को भी बैन तैं बिछुरि अविधि ~ भई ३७७८।

**बिधुंतुद** चद्रमा को कष्ट देने वाले राहु ने मनौ ~ ग्रस्यौ कलानिधि २६०१।

**बिधु** १ विधु, चद्रमा मनु घट ~ एकै रथ बैठे १२। २ चद्रमा को : कुमुद चकोर मुदित ~ निरखत ४०४२।

**बिधु-पूरन मुखवास संचारैं** पूर्णमुखचन्द्र की मुख बास (मुख की गध के रूप मे पान, सुपारी, लौंग इलायची इत्यादि) दे डाले अधर-सुधा-उपदस सींक सुचि ~ २८२२।

**बिधु-बदनी** चद्रमुखी . ~ अरु हाटक ढारी १६७४।

**बिधु बिहुरे बिधु किये सिखंडी सिव मैं सिव-सुत जात** चन्द्रमा के बिखर जाने पर चन्द्रमा को शिखडी (सिर का आभूषण बना लेने वाले शिव (स्तन, हृदय) मे शिव के पुत्र (बाणासुर) बाण धँसे चले जा रहे है ~ ११९८।

**बिधुमुखी** चद्रवदनी, चन्द्रमुखी . सुनु ~ बारि नैननि तैं, अब तू काहे मोवै ४२८०।

**बिधुलच्छन** चद्रमा के लक्षणों (गुणों) को . ~ जानत सुर नर सब ११९३।

**बेधोक्त** शास्त्र के कथनानुसार : यज्ञोपवीत ~ कियौ सारा० ३३२।

**बिध्यौ** १ भेद दिया, बेध दिया : हिलगहि नाद स्वाद मृग मोह्यौ ~ पारधी तानि ३२८९। २ बिंध गई . आपुन अंग अग ~ मोको बिसराई १८३३।

**बिध्वंत** चद्रमा के शत्रु राहु का • विधु परसि दत ~ अमृत चुवत २०३३।

**बिध्वंसित** तितर-बितर (हो गये हो) जनु ~ व्याल बालक २१३३।

**बिनग** बिना अगा के (छिपी हुई) : प्रतिबिंब झलमल झलक मनु सरसुती आनि ~ २८४१।

**बिनति** प्रार्थना, विनय ऊधौ ~ सुनौ इक मेरी ३८१४।

**बिनती** विनय, प्रार्थना । ~ **बिहँसि** विनम्रतापूर्वक हँसकर, विनम्र हँनी हँस कर ~ — सरस मुख सुदरि सिय सों पूछी गाथ ९/६४। ~ **कह बिनवै** कहाँ तक प्रार्थना करे/करूँ, कहाँ तक कहे/कहूँ : सूरदास ~ — दोषनि देह भरी १/१३०।

**बिनन** चुनने, तोडने फूल ~ नहि जाउँ सखी री हरि बिनु कैसे फूल ३२७५।

**बिनय** विनय, प्रार्थना • करति ~ कर जोरि ८१७।

**बिनय-दृष्टि** कृपा दृष्टि से : सूर पतित तुम पतित-उधारन ~ अब देखौ १/१९४।

**बिनवत** १ प्रार्थना करते हैं • यातैं हम ~ जगदीस ४३०१। २ प्रार्थना करती : लैके चीर कदम्ब चढे हरि ~ हैं ब्रज नारी सारा० ४७६।

**बिनवति** प्रार्थना करती है उडुपति सौं ~ मृगनयनी ४२६३।

**बिनवै** १ प्रार्थना करता है : ~ चतुरानन कर जोरे ४८८। २ प्रार्थना करती है : भामिनि एक सखी सौं ~ ३४५५। ३ प्रार्थना करने लगी (जब) कान्ह काली लै चले, तब नारि ~ देव हो ! ५७७। ४ (प्रार्थना) करे/करूँ सूरदास बिननी कह ~ दोषनि देह भरी १/१३०।

**बिनसभवन** असभव • ~ कौ काज सा० ल० ३६।

**बिनसत** नष्ट होता है, क्षय को प्राप्त होता है उपजत ~ बारबार ७/२।

**बिनसाइ** नष्ट/भग हो . आग्या-भग करैं हम क्यौं करि जौ पति ब्रत ~ ३७१०।

**बिनसि** नष्ट हो ~ जात तेज तप सकलौ ६/५।

**बिनसै** विनष्ट होता . अबिनासी ~ नहीं ४०९५।

**बिनहि** बिना, बगैर ~ बपन सुहाइ २२५। ~ **काज** अकारण ~ — अति रोष कियौ री २७७०।

**बिनहीं** १. बिना, बगैर मारयौ मुनि ~ अपराधहिं २२१। २ बिना ही . अब रैहो इनहीं ~ २१०५। ~ **काज** अकारण ही . ~ — सोंटि लै धावति २५७।

**बिनही** बिना : ~ कुँवर कन्हाई ३१९८ ।
**बिनान** गुँथावट, बुनाई : सिंदुर मीन, माँग मुक्तावलि कच कमनीय ~ २४४६ ।
**बिनानी** १ नासमझ : गोद लिए गोपाल ~ २५८ । २ चट. वै तौ चतुर ~ २२०० ।
**बिनाने** चट, चालक, बिना समझे बूझे : पठए स्याम ~ ३६७५ ।
**बिनास** विनाश तब कह्यो हरि चलहु सब मिलि मारि करहिं ~ ४२७ ।
**बिनासन** विनष्ट करने काहे कौं छल करि करि आवत धर्म ~ मोर ९/८३ । वि० नष्ट करने वाले : असुर कम अघवम ~ १० ।
**बिनासा** विनष्ट किया कोटि इन्द्र रचि कोटि ~ ९५० ।
**बिनासि** विनष्ट करके, संहार करके, : दैत्य ~ तुरत तहँ आए ३१०७ ।
**बिनासी** नष्ट की, दूर की रिपु हित काज सबै कत कीन्हौ कन आपदा ~ ३११६ ।
**बिनासे** फाट देना है . ज्यौं बरना दल खोदि ~ ९५० ।
**बिनु** १ बिना, बगैर : ~ पद-पानि करै परगामा ३ । २ छोड कर तुम ~ और कौन प जाउँ ८६७ । ~ जान अनजाने मे भयो पाप सो तैं ~ — ३/५ ।
**बिनुहीं** बिना ही . मैं रैहौं तुमहीं ~ १७०० ।
**बिनै स्त्री०** विनय, विनती : उन कर जोरि ~ उच्चारी ३ । **क्रि० स०** प्रार्थना कर रहा श्री महरि ~ कर जोरि इन्द्र सौं ८१६ ।
**बिनोक्त** बिना उक्ति के अर्थात् मूक, विनोक्ति अलकार सूर करत ~ भूचर चरन करत पुकार सा० ल० २३ ।
**बिनोद** १. मनोरंजन, कौतुक आनंदित ग्वाल बाल करत ~ ३० । २ मजाक, हसी प्रेमी कौन ~ किया १८३ । ~ हँसावत विनोद द्वारा हंसाते हैं . बालक वृन्द ~ — ६१८ ।
**बिनोदमय** आनन्द से पूर्ण जल विहार ~ सुख रुचिर ११६१ ।
**बिनोदी** आमोद-प्रमोद मे युक्त स्वभाव वाला छरीदार वैराग ~ १/४० ।
**बिनोदै** विहँस (विनोद कर) रही है नाना रंग जोरि कमरि मा कमी ~ वाम परि० २/६८ ।
**बिपत** कष्ट मे हौं रही इह ~ सा० ल० १८ ।
**बिपति** विपत्ति, कष्ट गोकुल की यह ~ कहा कहौं ४१२२ ।
**बिपति-बियोग** वियोग की पीड़ा/विपत्ति . रावन ~ ९/७५ ।
**बिपदनि** विपत्तियों को उन ~ कुचित जी करते तौ नहिं जीवित रहतीं ३८५२ ।
**बिपदा** विपत्ति सूर कौन जानै यह ~ ३२८४ ।
**बिपरित स्त्री०** विपरीत, उलटे · जघन सघन ~ कदली री १७०३ । **क्रि० अ०** उलट गये, उलटे हो गये : सप्त सुरनि गति जति उपजति अति ~ थावर पवन पानी १३५२ । ~ **भूषन** आभूषणों को परस्पर बदलकर . सूरदास प्रभु नागर नागरि ~ — करत सिंगार २०३६ ।
**बिपरीत**[1] १ विपरीत (अप्रत्याशित) गति मे · अति ~ तृनावर्त आया ७७ । २ उलटी . अति ~ रीति कछु औरै ९/३१ । ३. प्रतिकूलता, उलट पलट . भई जो ~ ताकौ समुझ सल सुभाइ सा० ल०५२ । ~ **भई** उलटी (बात) हो गई देखो यह ~ — ५३ । ~ **भाँति** अनोखे ढग से . ~ — सँवारे १७९१ ।
**बिपरीत**[2] विपरीत रति तथा प्रतीप अलकार . सूर स्याम कोविदा सुभूषन कर ~ बनावैं सा० ल० ५ । ~ **रचत हैं** विपरीत रति करते हे किधौं सदा ~ — गहि गहि आसन गाढ ३६४२ ।
**बिपरीत कवजा** कवजा का उलटा = जावक = जावक अर्थात् महावर . बिन दियै ~ सा० ल० ३२ ।
**बिपरीत मालिका** मालिका का उलटा = कालिमा अर्थात् कलक : बिन समुझैं ~ सा० ल० १० ।
**बिपरीति** वि० उलटी सोउ सठ जो कमल नयन की कहत बात ~ ३८५५ । **स्त्री० १** उलटी रीति या नीति तिनकी बडी ~ १/१४३ । २ उलटी बात . यह ~ न जाना ३११ । ३ विपरीत बुद्धि, उलटी भावना : दुविधा दुद रहै निमि बासर उपजावत ~ १/१४१ । ४ विपरीत स्थिति . यह ~ जानि तुम जन की १/२१७ । ~ **बढ़ावति** विरोध बढ़ा रही है : काहे कौं ~ — २७५८ ।
**बिपलक** पलक हटाये बिना . ~ लोचन हरि दरसन का ३७२३ ।
**बिपाक** व्यथा मे, जलन मे · विरह ~ दहौं ३/२ ।
**बिपिन** विपिन, जगल आसन मौन नेम मन सजम ~ मध्य बनि आवैं ३७०९ ।
**बिपिन-फल** जगली फल : ~ खाहु ९/३४ ।
**बिपिन वृन्दा** वृन्दावन : चलहु जैबे ~ ६८३ ।
**बिपुल** १ अत्यधिक . ~ पुलक कचुकी बद छूटे ११३६ । २ विशाल, लम्बी ~ बाहु, केहरि कल काँधे ०/५८ । ३ बहुत से, अनेक : ~ लै लै नाम २२०२ ।
**बिप्र**[1] १. ब्राह्मण अब मैं जनम ~ का पायो ५/४ । २ ब्राह्मण को . रुक्म चंदेरी ~ पठायौ ४१६७ । ३ ब्राह्मणों की ~ तियनि कौं अति सुख दीन्हे ८०५० ।
**बिप्र**[2] विप्र=ब्राह्मण, ब्राह्मण का एक पर्यायवाची द्विज=द्विज राज, चद्रमा : ~ लख सुख हान सा० ल० ८८ ।
**बिप्र**[3] विप्र = ब्राह्मण = द्विज = दाँत ~ विचित्र रेख दधि सुत ग्रह सा० ल० ९५ ।
**बिप्रन** ब्राह्मणों . दीन्हौ दान बहुत ~ कौं सारा० २३४ ।
**बिप्रनि** १ ब्राह्मणों ने : ~ सेत कुली तब जारयौ ५ । २

ब्राह्मणों को : दिये ~ बहु दान २९०६ ।
**बिप्रहि** ब्राह्मण को ~ गेह पठायौ ४१७८ ।
**बिप्रहुँ** ब्राह्मणो को भी : ये गुरुजन ~ न जुहारे २९६८ ।
**बिप्रार्जुन** ब्राह्मण ने अर्जुन (से) : ~ सौं आइ सुनायौ ४३०९ ।
**बिप्रौ** ब्राह्मणो को भी : गुरुजन ~ न जुहारे २५०४ ।
**बिफल १** निष्फल, व्यर्थ या सपने कौ भाव सिया सुनि कबहुँ ~ नहिं जाइ ९/८३ । २. जिसमे फल नहीं लगते द्रवित है जल भरत पाहन ~ बृच्छ फले १०६८ ।
**बिबर १** बिल . मनहुं ~ तैं उरग रिग्यौ २६१९ । २ बिल या गुफा मे . मानहुं ~ गए चलि कारे २२९३ ।
**बिबरन** विवर्ण, कातिहीन ~ भए खज ज्यौं दाधे बारिज ज्यौं जलहीन ३२४१ ।
**बिबरनि** बिलों मे भुजा देखि अहिराज लजाने ~ पैठे धाइ १७५७ ।
**बिबर्जित** विहीन, बिना : निराहार जलपान ~ ९८४ ।
**बिबस वि० १** विवश, लाचार : ~ भयौ नलिनी के सुक ज्यौं १/४६ । **२** अधीन, वशीभूत : अब भए जाइ ~ दासी के ३९३६ । **क्रि० वि०** विवश होकर उरझ्यौ ~ कर्म निरअतर १/१६२ ।
**बिबसानी** व्याकुल है : हाँ तौ वै ~ २७५९ ।
**बिबस्त्र** वस्त्ररहित, नग्न करत ~ द्रुपद-तनया कौं १/१०० ।
**बिबादहि** झगडा करती हैं या वादविवाद करती हैं : निपट निसक ~ समुख सुनि सुनि नद रिसात ३२६ ।
**बिबाय** ब्याह, विवाह : राम लषन अरु भरत शत्रुहन चारों दिये ~ सारा० २३३ ।
**बिबाहन** शादी करने, ब्याहने . मानौ बिरह ~ आयौ ३६६१ ।
**बिबाहि** ब्याह (दी) दई ~ कस बसुदेवहि ४ । २ शादी कर लो . रिषि-तनया कह्यौ मोहिं ~ ९/१७३ ।
**बिबाही क्रि० स०** विवाह किया : तैसेही लक्ष्मणा ~ पूरण परमानद सारा० ६५७ । **वि०** विवाह करने वाले : सूरदास प्रभु असुर ~ ४१७५ ।
**बिबाहु** विवाह, शादी : बरै तुम्हैं तिहि करौं ~ ९/८ ।
**बिबाहै** विवाह/शादी कर लेती है सुदर नारी ताहिं ~ ३/१३ ।
**बिबि** दो, दोनो . ~ लोचन सबिसाल दुहुँनि के ६८९ ।
**बिबिध १** विविध, अनेक प्रकार के । ~ **कल माधुरी** अनेक प्रकार की सुन्दर व माधुर्य पूर्ण क्रीडाएँ : ~ — किमपि नाहिंन बची ११९१ । ~ **नाना करि** नाना भाँति से करके . अस्तुति करै ~ — परम पुरुष आनन्द सारा० १५ ।
**बिबिधार** दो धाराएँ : जमुना धरे ~ २८४१ ।
**बिबुध¹** देवता ~ बिबिध कुसुमनि बरषावैं परि० १/४१ ।
**बिबुध²** ज्ञानी, बुद्धिमान् : जद्यपि ~ बड़े जदुकुल के ३९३९ ।
**बिबुधनि** देवताओं का . ~ मन तर मान रमत ब्रज १२० ।
**बिबेक १** विवेक, भले बुरे का ज्ञान या समझ भयौ ~ बिहान २/३३ । **२** ज्ञान, पाण्डित्य सुनि बिधि बिमल ~ २/३८ ।
**बिबेकहुँ** समझ को भी . सरबस मूसि देत माधव कौ सुधि-बुधि-बिमल ~ मोर २३७६ ।
**बिब्र उक्त** खुली हुई उक्ति अर्थात् स्पष्ट बात तथा विवृतोक्ति अलकार ~ सुन सूर स्याम कौ सा० ल० ८६ ।
**बिभंजन १** तोडने वाले . रघुपति प्रबल पिनाक ~ ९८१ । **२** दूर/नष्ट करने वाले बाल सखा अरु बिपति ~ ४२२६ ।
**बिभज्यौ** तोडा, तोड डाला • रजक मारि कोदड ~ खेल करत गज प्रान लियौ ३०८० ।
**बिभव** वैभव, धन सम्पत्ति, ऐश्वर्य कह्यौ यह ~ कहाँ तैं आयौ ९/३ ।
**बिभाग १** ।ग, अश : अरध ~ आजु तै हम तुम २६७ । **२** प्रत्येक भाग : राजत अग ~ २८६९ ।
**बिभागि** भागों मे बाँटकर, विभाजित करके माखन पिड ~ दुहूँ कर मेलत मुख मुसुकाइ १७८ ।
**बिभावन¹** धारणा, विचार, विभावना अलकार : कै ~ ब्याज सा० ल० ३२ । ~ **पहिलौ** प्रथम निर्णय तथा प्रथम विभावना अलकार 'सूर' सुजान ~ — सा० ल० ३३ ।
**बिभावन²** रुचिकर, प्रिय लगने वाला भवत सरस ~ भादौं ८६ ।
**बिभास** चमक, काति बदन बिंदु निरखि हरि रीझे ससि पर बाल ~ १०५३ ।
**बिभीषन १** विभीषण, रावण का भाई रावन अरि कौ अनुज ~ ताकौं मिले भरत की नाई १/३ । **२** विभीषण को/की : तिहिं जर जरत ~ राख्यौ परि० २/२ ।
**बिभीषनै** विभीषण से • सूर मिलि ~ दुहाइ राम फेरैं ९/११८ ।
**बिभुत १** विभूति, ऐश्वर्य जहँ ~ अति भारी सारा० ३४३ । **२** सम्पदाएँ मनि मानिक पाटबर अबर लेत न बनत ~ ३६ ।
**बिभूति¹** राख, भस्म रावन तुरत ~ लगाए, कहत आइ भिच्छा दै माई ९/५९ । ~ **बतावत** राख लपेटने को कहते हैं • चदन छाँडि ~ — यह दुख कौन जरौं ३५५१ ।
**बिभूति²** वैभव, ऐश्वर्य : ज्यौं गज फटिक मध्य न्यारौ बसि पच प्रपच ~ २/३८ ।
**बिभूती** विभूति . कही ~ सिद्धि साधनता आश्रम चार कहायो सारा० ८४४ ।
**बिभूषन** आभूषण/गहने हैं अहिसायी, अहि-अग ~ ।
**बिभूषित** अलकृत, सुशोभित . सुरभि रेनु-तन भस्म ~, बृष-

वाहन, वन-वृष चारी १७१।
**बिमेसौ** मेस : जानि न बधिक ~ मृग ज्यों, हनत बिमार्सी प्रान ३२२५।
**बिभौ** वैभव का : सुरतरु, दामी, दाम, अस्व, गज ~ बिनोद बनायौ ४२३८।
**बिश्रम** श्रांति से, श्रम से . कनक-कुंटल-स्रवन ~ कुमुद निसि सकुचाइ ३५१।
**बिमल** निर्मल, स्वच्छ . ~ मति भइ प्रभु रूप चीन्हे ३०७८। ~ **बिमल** अत्यंत निर्मल ~ — जस गाए ९/७०।
**बिमला** राधा की एक सखी कमला, तारा, ~, चंदा, चंद्रावलि सुकुमारि २००८।
**बिमले** निर्मल/शुद्ध (विचार वाले) मन चलि गयौ हुतो पहिलै ही चले सबै ~ ३१८१।
**बिमात** विमाता, सौतेली मा भ्रात ~ आपु मैं सत्रु ३/९।
**बिमाता** विमाता के, सौतेली माँ के ध्रुव ~ वचन सुनि रिसायो ४/१०।
**बिमान**[1] देवताओं का यान, विमान व्योम ~ थकाई ६२६। २ विमान पर भोलि गनिका चढे जात ~ १/२३५। ३ रथ आदि यान . पाछ्र चढो ~ मनोहर नहुरी ब्रज मैं होत अँधेरौं २९९०।
**बिमान**[2] मान रहित, गौरव विहीन : सजल सिंधु मथि कियौ ~ १२७।
**बिमानन** विमानों को सुर सुमनन बरषावन गावत व्योम ~ साज सारा० ३९४।
**बिमाननि** १ विमानों से अंबर ~ सुमन बरसत २८३०। २ विमानों की . व्योम ~ भीर ५७५। ३ विमानों पर, दिव्य यानों पर . ब्रह्मादिक आरूढ ~ ९/१५८।
**बिमुख**[1] १ प्रतिकूल, विरोधी मानी हार ~ दुरजोधन १/२४। २ उदासीन, जो अनुरक्त न हुआ हो ~ भयौ हरि चरन कमल तजि, मन संतोष न आयौ १/२७।
**बिमुख**[2] सपत्नियों को, सौतों को . करै ~ दुख भार मा० ल० ३१।
**बिमुखन** उदासीनों या विरोधियों श्री हरि-चरन छाँडि ~ की निसिदिन करन गुलामी १/१४८।
**बिमुखनि** विरोधियों, नास्तिकों कैसैं संग रहौं ~ कैं १७१२।
**बिमोह** वशीभूत, मोहित . नद नँदन बस भए वचन-सुनि तिनहिं ~ कियौ १२७६।
**बिमोहन** मोहित करने वाली चित्ताकर्षक . उर बनमाल विचित्र ~ १/६९।
**बिमोहीं** मोहित हो गई सुर ललना सुर सहित ~ ११४२।
**बिमोह्यौ** १ मोहित/आकर्षित कर लिया तब अनि रस करि कंन ~ ३२६६। २ बौरा उठा हो मनु निरधन निधि पाइ ~ २९४१।
**बिय** १. युगल, दो : सूरदास इंदीवर ~ मनु परि० १/७७। २ दूसरा मोहिं तजि अवर को ~ सहै ऐसे सूल ११/२। ~ **जन** दोनों जनों की, दोनों की : अपनें मन तकि तकि तनु तोलति ~ — सुंदरताई २१६८।
**बिय** सधि दो का मेल बदन चंद ~ जानि नहि बढत किरन मन लाज २७३४।
**बियान** एक वाद्य . महुअर वेनु ~ बजावत गावत ग्वाल सकल सँग ठाढे परि० १/२१०।
**बियानी** ब्याई, बछडे को जन्म दिया धौरी मेरी गाइ ~ १०८२।
**बियारी** सायकाल का भोजन, ब्यालू . सूर स्याम कछु करौ ~ २२६।
**बियाहन** विवाह करने, ब्याहने तेरी सौंह मेरी सुनि मैया अबहि ~ जैहौ १९३।
**बियै** १ दो चले आतुर धाइ आगैं संग सहचरि ~ २६१४। २ द्वैत के, दूसरे : भाल तिलक, स्रवननि तुलसी दल मेटे अंक ~ १/२७१।
**बियोग** वियोग, विरह . यह ~ बरन्यो नहि जाई ५४६।
**बियोगिनि** वियोगिनी बिकल ब्रजनाथ ~ नारि २०८८।
**बियौ**[1] १ दो एकै प्रान, देह द्वै कीन्हे, तुम वै एकै, नहीं ~ १८८२। २ दूसरा, अन्य ऊधौ जो मन होत ~ ३७२७। ३ दूसरे स्यंदन चढे स्याम सब भूषन जानि परै नँद सुवन ~ ३४५२। ४ दूसरे का नैन सदा चरननि तर गये मुख देखत न ~ ११७७।
**बियौ**[2] अलग, पृथक् . बुधि-बिबेक-कुलकानि गवाई इंद्रिनि कियौ ~ २३०४।
**बिरचि** १ ब्रह्मा, सृष्टि के रचयिता सिव ~ सुर नर मनुज मुनि ४२१२। २ ब्रह्मा ने जाहिं ~ सीस पर धारी १६७४। ३ ब्रह्मा को : ईस ~ भ्रमावै ६५।
**बिरंचि चतुरानन** चार मुख वाले ब्रह्मा सिव, ~, नारद ९५०।
**बिरचै** विरचित करता है, बनाता है . अब या को सुर नाहि ~ जाहिं बिरचि सीस पर धारी १६७४।
**बिरक्त** १ विरक्त, विरागी, ससार से उदासीन . को ~ अधिक नारद तैं १/३५। २ वैरागियों को . विषयी भजे ~ न सेए १/१९८।
**बिरचत** करता, बनाता। ~ **हठ** हठ करती हो, हठ का निर्माण करती हो . रस मैं रिस विष दै ~ — २०९१।
**बिरचि** रचकर, बनाकर बर श्रृंगार ~ राधा जू चली सकल ब्रज बालिका ८०९।
**बिरचो** बनाई है . विधि ~ किधौं मदन मर्दे सी २११३।

**भुलावैं** भ्रमित करते हैं : अवलनि को जु ~ ३४९१।

**भुलावै** १ भ्रमित करती हो, भ्रम मे डालना चाहती हो वातनि मोहिं ~ (री) २०७१। २ भ्रम मे पड जाता है : अग्यानी तेहिं देखि ~ ५/४। ३. भूल जाते हैं, भुला देते हैं : सूरदास प्रभु देखि देखि सुर-नर मुनि बुद्धि ~ १२६।

**भुलाहि** १ भूल जायँ, भटक जायँ · बहुत भीर हैं हरि न ~ ८२७। २ भूलते हैं सूर प्रभु की प्रबल-माया जानि वूझि ~ १/४७।

**भुलाही** १ भूल गई करत श्रृंगार जुवती ~ ९९८। २ भ्रमित हो जाते हे, भ्रम मे पड जाते हैं : खग मोहैं, मृग-यूथ ~ ६२०।

**भुलाहु** भटक/भूल जाओ : जाइ कहुँ न ~ ६१०।

**भुलें** भुला . तुमहीं ~ दियौ ससार ८४५।

**भुवग** साँप, सर्प : ज्यों ~ सिर रहत मनी १/३९।

**भुवगम** साँप ने . मना ~ खाई ५२। ~ **डासी** साँप की डसी हुई हों भूलि न उठत जसोदा जननी मनों ~ — ४०९१।

**भुवंगिनि** नागिन, सर्पिणी : छूटी अलक ~ कुच तट २४७२।

**भुवगिनी** नागिन : मनु वेनी ~ परसत २६१०।

**भुव**[1] १ भूमि, पृथ्वी ~ पर नहि राखौं उनकौ कुल ९२५। २ भूमि का · मिट्यौ ~ भार ३०८२। ३ भूमि के : सुरसरि जव ~ ऊपर आवै ९/९। ४ भूमि पर · ~ नख लिखैं २७९७।

**भुव**[2] भाह, भ्रू . भँवरज वर ~ भगनि कौ १४६५।

**भुवन**[1] ससार, जगत . अखिल ~ निज नाथ १/१०३।

**भुवन**[2] १ लोक, लोकों जो प्रभु तिहूँ ~ कौ नायक २०२०। २ लोकों मे तिनि ~ आनद २८।

**भुवनाधिपति** भुवनों/लोकों के स्वामी अखिल ब्रह्माडपति, तिहुँ ~ १९४७।

**भुवनिया** भुवनों मे, लोकों मे . सो नहि तिहूँ ~ २३८।

**भुवाल** १ राजा ने . अति रिस गही ~ ९/१०४। २ राजा को तब आवहुगे जीति ~ १५३२।

**भुवाला** राजा : कालनेमि अर उग्रसेन-कुल उपज्यौ कस ~ ४।

**भुवि** पृथ्वी पर रैवत व्याह कियौ ~ आइ ९/४।

**भुस** भूसा . टूटे कधऽरु फूटी नाकनि, कौलौं धौं ~ खैहौ १/३३१। △ ~ **पर की भीति** अविश्वसनीय, अस्थायी तुम्हरी वोलनि कौन पतीजै ज्यों ~ — ३७४३। ~ **फटके** . व्यर्थ के काम मे शक्ति नष्ट करे : सूर स्याम तजि को ~ — मधुप तुम्हारे हेतु ३८६१।

**भुँजव** भोगूँगा, भोग करूँगा : रामचन्द्र से पुत्र विना मैं ~ क्यौं यह खेत ९/३९।

**भुँड** दे० मड।

**भू**[1] १ पृथ्वी . बूँद न आवत ~ पर ८७७। २ पृथ्वी के : ~ भार हरन प्रगट तुम भूतल १/२२५। ३ पृथ्वी पर · सेज छाँडि ~ सोवौ १/४३।

**भू**[2] भौंह, भ्रू : ~ जुग जुवा जनु जोइ सा० ल० १०५।

**भूकि** 'भौं भौं' करता (हुआ) जैसैं स्वान काँच-मदिर मैं, भ्रमि भ्रमि ~ पर्यौ २/२६।

**भूखौ** १ भूखे . नाहिं तौ ~ ही रहि जाइ ५/३। २. भूखा · ~ भयौ आजु मेरो वारौ ३९५।

**भूचर चरन** भूचर (पृथ्वी पर चलने वाले अर्थात् दीमक या छोटे मोटे कीडे) को चरन (चरने वाला, खाने वाला) अर्थात् मुर्गा ~ करत पुकार सा० ल० २३।

**भूड** लाल रग की वलुई भूमि : कित पट पर गोता मारत हौ आप ~ के खेत ३५९६।

**भू तनया रिपु पितु सैना की सगिन** पृथ्वी की पुत्री (सीता) के शत्रु (जयत) के पिता (इन्द्र) की सेना (मेघ) की सहचरी अर्थात् विद्युत्, बिजली : ~ मति गति ठानी सा० ल० ५४।

**भूतल** १ पृथ्वी : राखौं नाहिं इन्हें ~ पर ८२२। २ पृथ्वी का : भार ~ हरन १/११९। ३ पृथ्वी पर छिन ~ छिन लोक निज ४९२।

**भूधर समर आदि** भूधर (पर्वत) समर (रण) इनके प्रथम अक्षरों को जोडने मे 'पर' पराई, अन्य . ~ ती सोई, सुनत करत तन पोडे सा० ल० ८९।

**भूप** १ राजा मानौ जात कहूँ के ~ ३५। २ राजा ने : देत दान राख्यौ न ~ कछु ९/१६।

**भूपति** राजा . ~ उदार फूले भाग फरे घर के ३४।

**भूपनि** राजाओं : वैठी सभा सकल ~ की १/२४८।

**भूपाल** राजा जाइ तिन्हें भाष्यौ ~ ९/९।

**भूपाली** एक प्रसिद्ध रागिनी जिसका स्वरग्राम इस प्रकार है- 'सा, ग, म, ध, नी, सा' सुर सावत ~ ईमन करत कान्हरो गान सारा० १०१३।

**भूभृत** राजा : ~ सीस नमित जो गर्व गत ९/२६।

**भूमा** ब्रह्म, विराट् पुरुष · महाकाल पुर तुरत पधारे हरि के पास सारा० ८५६।

**भूमि-घिसन-रिपु** भूमि पर घिसने वाले (कीड़े-मकोडे) का रिपु मुर्गा, कुक्कुट = चिनगारी = ऊषा, प्रभात कालीन वेला छपा न छीन होति सुनु सजनी, ~ कहा दुरौनी ४२६३।

**भूमि धसन** साँप : ~ किधौं कनक खभ चढ़ि २७७०।

**भूमि-भवन-रिपु** भूमि मे जिनका भवन हो (कीड़े-मकोडे) के शत्रु कुक्कुट = चिनगारी = ऊषा : छपौ न छीन होति सुनि सजनी ~ कहा रहत ३३५४।

**भूमि-सुत** मगल . ~ भाग भवन मे भोग सा० ल० ८१।

**भूमि सुत अरि मित्र रिपु सुर** भूमि सुत (कँवाच) उसका शत्रु

(वानर) उसका मित्र (राम) का शत्रु (रावण) उसका पुर लका अथवा भूमि सुत (भौम नामक असुर) उसका शत्रु (कृष्ण) कृष्ण के सुहृद (वलराम=राम) उनके शत्रु (रावण) की नगरी लंका और लका से लक ग्रहण कर अर्थ हुआ कटि, कमर : ~ तें निकासत आप सा० ल० २।

**भूमि सुत की देख करनी आदि तें कर हीन** पृथ्वी के पुत्र=अकुर=अक्रूर के प्रथम अक्षर को निकाल देने से वना क्रूर अर्थात् अक्रूर का क्रूर कर्म देखो : ~ सा० ल० ३६।

**भूमि सुत जो लियौ गुन** १ पृथ्वी के पुत्र (वृक्ष) का गुण जटता। २ पृथ्वी के पुत्र (मगल) का गुण लाल अर्थात् श्री कृष्ण : ~ सो, निदरसन मुख हान सा० ल० २०।

**भूमिहि** भूमि की : वलिहारी वृन्दावन ~ ४०५४।

**भूरति** मुरका हो, छिड़का गया हो : मनहुँ कनक ~ गगातट परि० २/६४।

**भूरिश्रव** भूरिश्रवा, वाह्लीक के चद्रवंशी राजा सोमदत्त का पुत्र जो कौरवों के पक्ष मे महाभारत मे लडा था : इत भगदत्त द्रोन ~ तुम सेनापति वीर १/२६९।

**भूरी** भूरे रग की गाय : दुलही, फुलही, भारी ~ हाँकि ठिकाई तेता ~ ४४५।

**भूलत** १ भूल जाता है : उनकी प्रीति देखि सव ~ ४१२९। २ भूलती है, भूल जाती है : ग्रीपम काम निमिष छाँडत नहिं देह दसा सव ~ ३३४५। ३ भूलते हो, इतराते हो, गर्व करते हो : काहे का अपने जिय ~ ३६१२।

**भूलहु** भूलो, भूल करो : अव अपनी सी हमहिं सिखावत मति ~ यह जोलैं ३८६९।

**भूलहू** भूलो, रहो . या धोखे जिनि ~ हम समरथ की वान १६१८।

**भूलि** १ भूलकर : ~ अंगारनि को न चुनै ३७४०। २ भूल से . कुविजा ~ कहत जौ कोऊ ३१०६। ~ **रहतिं** भूली रहती थीं, लट्टू हुई रहती थीं : ~ मन मोहन सो २४९१। ~ **रही अनुराग** प्रेम मे वेसुध है : राधा ~ — ११२६। ~ **रहे सुधि बुधि खो बैठे** . लोचन ~ — तहँ जाई २३२४। ~ **रह्यो** भूल गया, आश्चर्य मे पड गया : देखत ~ — द्विज दीन ४२३६।

**भूलियौ** भूल गई : हम ~ भव भोग परि० १/९९।

**भूलिहुँ** भूल से भी : ~ जनि आवहु इहिं गोकुल ४०६७।

**भूलिहु** भूल से भी : ~ चित चिंता नहिं आनहिं ९/९५।

**भूलीं** १ भूल गई थीं . भली कही सवही सुधि ~ ८१३। २ २. मुग्ध हो गई : अँखिया निरखि स्याम मुख ~ २४०१।

**भूली** १ भूल गई। २ भूली हो, भटकी हो . जैसें मृगिनी ~ वागरी २८०१। ३ भूली हुई थी मैं ~ इहिं लाज भरोसे २३९२। ४ वेसुध हो गई : वह छवि देखि राधिका ~ ९१२।

**भूले**[1] क्रि० स० १. भूल गया है : ~ भोजन नीर ३७१६। २ भूल जाते हैं . चाल देखि मराल ~ १७१५। ३ भूले हुए है : लोचन सपने कें भ्रम ~ २३७१। ४ भूल सकता है : इन वातनि सोई पै ~ ३९६२। ५. भूल गये : सुर विमान सव कौतुक ~ सारा० २२८। ६. मुग्ध हो गये : हरि मुख देखि ~ नैन १०३६। ७. भौचक्के हो गये, आश्चर्यचकित रह गये कौतुक देखत सुर नर ~ ९१७। क्रि० वि० भूले हुए : जोगी भ्रमत जाहि लगि ~ ३९२४।

**भूलेहुँ** भूल कर भी : इकटक मग जोवतिं अरु रोवतिं ~ पलक न लागी ३५७७।

**भूलैं** क्रि० अ० भूलते हैं, भूल जाते हैं : मनि भ्रम ~ लोइ परि० १/५। क्रि० वि० भूल कर भी . (मार्ग) नैना ~ अनत न जात १००५।

**भूलै** भूल जाता है, विस्मृत कर देता है . ज्यों मृगा कस्तूरि ~ सु तो ताके पास १/७०।

**भूलौ** १ भूल गये . तुम ~ हम भूलतिं ३७०५। २ भूल गया हो : ज्यों मृग चौका ~ ४१२५। ३ आश्चर्यचकित रह गया : ~ द्विज देखत अपनो घर ४२३७। ~ **भूलौ** भूला ही भूला हुआ, भ्रम मे पडा हुआ ही . तुम विन ~ — डोलत १/१७७।

**भूल्यौ** १ भूल गया तुम विन स्याम सवै सुख ~ ३०५२। २. भूल गया हूँ मैं ही चित ~ ४९२। ३ मूल हुआ : ~ फिरत सकल जल थल मई १/४८। ४ भूले हुए हो, गर्व मे पड़े हुए हो : तुम ~ दससीस वीस भुज ९/२३३।

**भूपन**[1] १ आभूषण, गहना : सकल ~ मनिनि के तन सकल अग ८/८। २. आभूपण/गहनों को प्रिया ~ स्याम पहिरत २१४४।

**भूपन**[2] अलकार, श्रेयस्कर . करन अनुजा ~ मोका सा० ल० ६८।

**भूपन आन न** अन्य आभूषण नहीं है जिनके, अनन्वय अलकार ~ मानैं सा० ल० ३।

**भूपनचित्र** विचित्र शोभा, चित्रोत्तर अलकार . मरदाम दाउ परे पाइ तर ~ समूरी सा० ल० ८१।

**भूपननि** अलकारों की, गहनों की : अग ~ छवि कहि न जाइ ८/१०।

**भूपन पति अहार जा फल** भूपन (अलकार, यहाँ 'मुद्रा' अलकार, मुद्रा अर्थान्तर से अगस्त्य मुनि की पत्नी लोपा मुद्रा) के पति (अगस्त्य) का आहार (समुद्र) की जा पुत्री अर्थात् लक्ष्मी=श्री+फल=श्रीफल, वेल ~ मैं सा० ल० १०२।

**भूपन पति अहार सुत** मुद्रा (लोपामुद्रा) के पति (अगस्त्य मुनि)

**भुलावैं** भ्रमित करते हैं : अबलनि को जु ~ ३४९१ ।
**भुलावैं** १ भ्रमित करती हो, भ्रम मे डालना चाहती हो बातनि मोहिं ~ (री) २०७१ । २ भ्रम मे पड जाता है . अग्यानी तेहि देखि ~ ५/४ । ३. भूल जाते हैं, भुला देते हैं : सूरदास प्रभु देखि देखि सुर नर मुनि बुद्धि ~ १२६ ।
**भुलाहिं** १ भूल जायँ, भटक जायँ बहुत भीर हैं हरि न ~ ८२७ । २ भूलते हैं : सूर प्रभु की प्रबल माया जानि बूझि ~ १/४७ ।
**भुलाहीं** १ भूल गईं करत शृंगार जुवती ~ ९९८ । २ भ्रमित हो जाते हैं, भ्रम मे पड जाते हैं • खग मोहैं, मृग यूथ ~ ६२० ।
**भुलाहु** भटक/भूल जाओ : जाइ कहुं न ~ ६१० ।
**भुलें** भुला . तुमही ~ दियौ ससार ८४५ ।
**भुवंग** साँप, सर्प ज्यों ~ सिर रहत मनी १/३९ ।
**भुवंगम** साँप ने मनो ~ खाई ५२ । ~ **डासी** साँप की डसी हुई हो भूलि न उठत जसोदा जननी मनौं ~ — ४०९१ ।
**भुवंगिनि** नागिन, सर्पिणी : छूटी अलक ~ कुच तट २४७२ ।
**भुवगिनी** नागिन : मनु बेनी ~ परसत २६१० ।
**भुव**[1] १ भूमि, पृथ्वी ~ पर नहिं राखौ उनकौ कुल ९२५ । २ भूमि का मिट्यौ ~ भार ३०८२ । ३ भूमि के . सुरसरि जब ~ ऊपर आवै ९/९ । ४ भूमि पर ~ नख लिखैं २७९७ ।
**भुव**[2] भौंह, भ्रू : भँवरज वर ~ भगनि कौ १४६५ ।
**भुवन**[1] ससार, जगत अखिल ~ निज नाथ १/१०३ ।
**भुवन**[2] १ लोक, लोको : जो प्रभु तिहू ~ कौ नायक २०२० । २ लोकों मे तिनि ~ आनद २८ ।
**भुवनाधिपति** भुवनो/लोकों के स्वामी अखिल ब्रह्माडपति, तिहुँ ~ १९४७ ।
**भुवनिया** भुवनों मे, लोको मे सो नहि तिहूँ ~ २३८ ।
**भुवाल** १ राजा ने . अति रिस गही ~ ९/१०४ । २ राजा को तब आवहुगे जीति ~ १५३२ ।
**भुवाला** राजा . कालनेमि अरु उग्रसेन-कुल उपज्यौ कस ~ ४ ।
**भुवि** पृथ्वी पर रैवत ब्याह कियौ ~ आइ ९/४ ।
**भुस** भूसा टूटे कधरु फूटी नाकनि, कौलौं धौं ~ खैहौ १/३३१ । △ ~ **पर की भीति** अविश्वसनीय, अस्थायी तुम्हरी बोलनि कौन पतीजै ज्यो ~ — ३७४३ । ~ **फटके** व्यर्थ के काम मे शक्ति नष्ट करे • सूर स्याम तजि को ~ — मधुप तुम्हारे हेतु ३८६१ ।
**भूँजब** भोगूँगा, भोग करूँगा . रामचन्द्र से पुत्र बिना मैं ~ क्यौं यह खेत ९/३९ ।
**भूँड** दे० भड ।
**भू**[1] १ पृथ्वी . बूँद न आवत ~ पर ८७७ । २ पृथ्वी के : ~ भार हरन प्रगट तुम भूतल १/२२५ । ३ पृथ्वी पर सेज छाँडि ~ सोयौ १/४३ ।
**भू**[2] भौंह, भ्रू • ~ जुग जुवा जनु जोइ सा० ल० १०५ ।
**भूकि** 'भो भों' करता (हुआ) • जैसैं स्वान काँच मदिर में, भ्रमि भ्रमि ~ पर्‌यौ २/२६ ।
**भूखौ** १ भूखे • नाहिं तौ ~ ही रहि जाइ ५/३ । २. भूखा : ~ भयौ आजु मेरो बारौ ३९५ ।
**भूचर चरन** भूचर (पृथ्वी पर चलने वाले अर्थात् दीमक या छोटे मोटे कीडे) को चरन (चरने वाला, खाने वाला) अर्थात् मुर्गा ~ करत पुकार सा० ल० ७३ ।
**भूड** लाल रग की बलुई भूमि . कित पट पर गोता मारत हौ आप ~ के खेत ३५९६ ।
**भू तनया रिपु पितु सैना की सगिन** पृथ्वी की पुत्री (सीता) के शत्रु (जयत) के पिता (इन्द्र) की सेना (मेघ) की सहचरी अर्थात् विद्युत, बिजली . ~ मति गति ठानी सा० ल० ५४ ।
**भूतल** १ पृथ्वी राखौं नाहिं इन्हैं ~ पर ८२२ । २ पृथ्वी का : भार ~ हरन १/११९ । ३ पृथ्वी पर . छिन ~ छिन लोक निज ४९२ ।
**भूधर समर आदि** भूधर (पर्वत) समर (रण) इनके प्रथम अक्षरों को जोडने से 'पर' पराई, अन्य ~ ती सोई, सुनत करत तन पोडे सा० ल० ८९ ।
**भूप** १ राजा मानौ जात कहूँ के ~ ३५ । २ राजा ने • देत दान राख्यौ न ~ कछु ९/२६ ।
**भूपति** राजा ~ उदार फूले भाग फरे घर के ३४ ।
**भूपनि** राजाओं : बैठी सभा सकल ~ की १/२४८ ।
**भूपाल** राजा जाइ तिन्है भाष्यौ ~ ९/९ ।
**भूपाली** एक प्रसिद्ध रागिनी जिसका स्वरग्राम इस प्रकार है- 'सा, ग, म, ध, नी, सा' सुर सावत ~ ईमन करत कान्ह-रो गान सारा० १०१३ ।
**भूभृत** राजा ~ सीस नमित जो गर्व गत ९/२६ ।
**भूमा** ब्रह्म, विराट् पुरुष महाकाल पुर तुरत पधारे हरि के पास सारा० ८५६ ।
**भूमि-घिसन-रिपु** भूमि पर घिसने वाले (कीड़े-मकोडे) का रिपु मुर्गा, कुक्कुट = चिनगारी = ऊषा, प्रभात कालीन बेला छपा न छीन होति सुनु सजनी, ~ कहा दुरौनी ४२६३ ।
**भूमि धसन** साँप • ~ किधौं कनक खभ चढि २७७० ।
**भूमि-भवन-रिपु** भूमि मे जिनका भवन हो (कीड़े-मकोडे) के शत्रु कुक्कुट = चिनगारी = ऊषा • छपो न छीन होति सुनि सजनी ~ कहा रहत ३३५४ ।
**भूमि-सुत** मगल ~ भाग भवन मे भोग सा० ल० ८१ ।
**भूमि सुत अरि मित्र रिपु पुर** भूमि सुत (कैंवाच) उसका शत्रु

(वानर) उसका मित्र (राम) का शत्रु (रावण) उसका पुर लंका अथवा भूमि सुत (भौम नामक असुर) उसका शत्रु (कृष्ण) कृष्ण के सुहृद (बलराम=राम) उनके शत्रु (रावण) की नगरी लंका और लंका से लंक ग्रहण कर अर्थ हुआ कटि, कमर : ~ तें निकासत आप सा० ल० २ ।

**भूमि सुत की देख करनी आदि तें कर हीन** पृथ्वी के पुत्र= अंकुर=अक्रूर के प्रथम अक्षर को निकाल देने से बना क्रूर अर्थात् अक्रूर का क्रूर कर्म देखो ~ सा० ल० ३६ ।

**भूमि सुत जो लियौ गुन** १ पृथ्वी के पुत्र (वृक्ष) का गुण जड़ता । २ पृथ्वी के पुत्र (मंगल) का गुण लाल अर्थात् श्री कृष्ण · ~ सो, निदरसन मुख हान सा० ल० २० ।

**भूमिहि** भूमि की · बलिहारी वृन्दावन ~ ४०५४ ।

**भूरति** मुरका हो, छिड़का गया हो मनहुँ कनक ~ गंगातट परि० २/६४ ।

**भूरिश्रव** भूरिश्रवा, वाह्लीक के चंद्रवंशी राजा सोमदत्त का पुत्र जो कौरवों के पक्ष से महाभारत में लड़ा था इन भगदत्त द्रोन ~ तुम सेनापति धीर १/२६९ ।

**भूरी** भूरे रंग की गाय · दुलही, फुलही, भौरी ~ हाँकि ठिकाई लेता ~ ४४५ ।

**भूलत** १ भूल जाता है उनकी प्रीति देखि सब ~ ४१२९ । २ भूलती है, भूल जाती है · ग्रीषम काम निमिष छाँडत नहिं देह दसा सब ~ ३३४५ । ३ भूलते हो, इतराते हो, गर्व करते हो · काहे कौं अपनैं जिय ~ ३६१२ ।

**भूलहु** भूलो, भूल करो : अब अपनी सी हमहिं सिखावत मति ~ यह जोलैं ३८६९ ।

**भूलहू** भूला, रहा : या धोख जिनि ~ हम समरथ की बान १६१८ ।

**भूलि** १ भूलकर : ~ अँगारनि को न चुनै ३७४० । २ भूल से कुबिजा ~ कहत जौ कोऊ ३१०६ । ~ **रहति** भूली रहती थीं, लटटू हुई रहती थीं · ~ मन मोहन सों २४९१ । ~ **रही अनुराग** प्रेम में बेसुध है · राधा ~ — ११२६ । ~ **रहे सुधि बुधि खो बैठे** . लोचन ~ — तहँ जाई २३२४ । ~ **रह्यो** भूल गया, आश्चर्य में पड़ गया देखत ~ — द्विज दीन ४२३६ ।

**भूलियौ** भूल गई हम ~ अब सोग परि० १/९९ ।

**भूलिहुँ** भूल से भी · ~ जनि आवहु इहिं गोकुल ४०६७ ।

**भूलिहु** भूल से भी . ~ चित चिंता नहिं आनहि ९/९५ ।

**भूलीं** १ भूल गई थीं . भली कही सबही सुधि ~ ८१३ । २ मुग्ध हो गईं : अँखिया निरखि स्याम मुख ~ २४०१ ।

**भूली** १ भूल गई । २ भली हो, भटकी हो . जैसें मृगिनी ~ बागरो २८०१ । ३ भूली हुई थी मैं ~ इहिं लाज भरोसे २३९२ । ४ बेसुध हो गई · यह छवि देखि राधिका ~ ९१२ ।

**भूले**[1] क्रि० स० १ भूल गया है · ~ भोजन नीर ३७१८ । २ भूल जाते हैं चाल देखि मराल ~ १७१५ । ३ भूले हुए हैं . लोचन सपने कैं भ्रम ~ २३७२ । ४ भूल सकता है · इन बातनि सोई पै ~ ३०६२ । ५ भूल गये : सुर विमान सब कौतुक ~ सारा० २२८ । ६ मुग्ध हो गये : हरि मुख देखि ~ नैन १०३८ । ७ भौचक्के हो गये, आश्चर्यचकित रह गये . कौतुक देखत सुर-नर ~ ९२७ । क्रि० वि० भूले हुए : जोगी भ्रमत जाहि लगि ~ ३९२४ ।

**भूलेहुँ** भूल कर भी · इकटक मग जोवति अरु रोवति ~ पलक न लागी ३५७७ ।

**भूलैं** क्रि० अ० भूलते हैं, भूल जाते हैं मनि भ्रम ~ लोइ परि० १/५ । क्रि० वि० भूल कर भी · (मारे) नैना ~ अनत न जात १२०५ ।

**भूलै** भूल जाता है, विस्मृत कर देता है ज्यौं मृगा कस्तूरि ~ सु तौ ताके पास २/७० ।

**भूलौ** १ भूल गये तुम ~ हम भूलनि ३७०५ । २ भूल गया हो ज्यौं मृग चौका ~ ४१२५ । ३ आश्चर्यचकित रह गया . ~ द्विज देखत अपनौ घर ४२३७ । ~ **भूलौ** भूला ही भूला हुआ, भ्रम में पड़ा हुआ ही तुम बिन ~ — डोलत १/१७७ ।

**भूल्यौ** १ भूल गया तुम बिन स्याम सबै सुख ~ ३२७२ । २ भूल गया हूँ मैं हौ चित ~ ४९२ । ३ भूला हुआ · ~ फिरत सकल जल थल महँ १/४८ । ४ भूले हुए हो, गर्व में पड़े हुए हो . तुम ~ इमसाम बीस सुत ०/२३३ ।

**भूपन**[1] १ आभूषण, गहना . सकल ~ मनिनि के बन सकल अंग ८/८ । २ आभूषण/गहनों को प्रिया ~ स्याम पहिरत २१४४ ।

**भूपन**[2] अलंकार, श्रेयस्कर . करत अनुग्रह ~ मोकों सा० ल० ६८ ।

**भूपन आन न** अन्य आभूषण नहीं है जिनके, अनन्वय अलंकार ~ मानी सा० ल० ३ ।

**भूपनचित्र** विचित्र शोभा, चित्रोत्तर अलंकार सुरदास डाउ परे पाइ तर ~ ससुरी सा० ल० ८१ ।

**भूपननि** अलंकारों की, गहनों की . अंग ~ छवि कहि न जाइ ८/१० ।

**भूपन पति अहार जा फल** भूपन (अलंकार, यहाँ 'मुद्रा' अलंकार, मुद्रा अर्थान्तर में अगस्त्य मुनि की पत्नी लोपा मुद्रा) के पति (अगस्त्य) का आहार (समुद्र) की जा पुत्री अर्थात् लक्ष्मी=श्री+फल=श्रीफल, बेल ~ में सा० ल० १०२ ।

**भूपन पति अहार सुत** मुद्रा (लोपामुद्रा) के पति (अगस्त्य मुनि)

का आहार (समुद्र) का पुत्र, चन्द्रमा : ~ बैरी सा० ल० ३३ ।

**भूषन पति भख जा पति बाहन हित** मुद्रा (लोपामुद्रा) के पति (अगस्त्य) का भक्ष्य (समुद्र) की पुत्री (कुमुदिनी) का पति (चद्रमा) का वाहन (मृग) के हितु, राग : ~ विचार चित गावे सा० ल० ७९ ।

**भूषन पितु पितु सुत अरि पतिनी माता** भूषन (आभूषण= अर्थान्तर से अगद) के पिता (बालि) के पिता (इन्द्र) के पुत्र (जयत), जयत के शत्रु (राम) की पत्नी (सीता) की माता, पृथ्वी : ~ ओर निहारै सा० ल० शेष ८ ।

**भूषन बार** आभूषण और बाल : ~ सुधार तासु रँग अँग अँग दीपत है हैं सा० ल० ९७ ।

**भूषनसार** शोभा का तत्त्व ~ 'सूर' स्रम सीकर सा० ल० ४९ ।

**भूषित** १ सुसज्जित, अलकृत, कहँ लगि कहों भूषननि ~ अग अग के रूप २४४५ । २ सुशोभित है/है : बिनु भूषन ~ ब्रज गोरी १२०१ ।

**भू सुत** पृथ्वी के पुत्र, अकुर = अर्थान्तर से अक्रूर ~ आइगौ इहि बेर सा० ल० ५३ ।

**भू सुत तृतिय** पृथ्वी के पुत्र (मगल) मगल से तीसरा ग्रह बृहस्पति=जीव ~ तलफ सफरी भौ सा० ल० ४० ।

**भू सुत मेघ काल निसि इनके आदि बरन** पृथ्वी के पुत्र = (मगल = कुन) मेघ काल (वर्षा) निसि (जामिनी) इनके प्रारम्भिक वर्णो के योग से हुआ = कुबजा = कुब्जा . ~ चित आए सा० ल० १०४ ।

**भू सुत सत्रु गेह** भू सुत (केवाच) के शत्रु (वानर) का गृह अर्थात् वृक्ष ~ गुन कामो सा० ल० १०१ ।

**भू सुत सत्रु नाथ हित पितु त्रिय प्रिय** पृथ्वी का पुत्र (केवॉच) के शत्रु (वानर = हनुमान) के स्वामी (राम) के हितू (भरत) के पिता (दशरथ) की पत्नी (केकई) का प्रिय = कलह : ~ हिय बचन डिढायौ सा० ल० २८ ।

**भू सुत सत्रु थान** पृथ्वी के पुत्र (केवॉच) के शत्रु (बन्दर) का स्थान अर्थात् वृक्ष ~ किन हेरत सा० ल० ६२ ।

**भृंग**[1] १ भ्रमर, भौरा मनौ अरुन अबुज पर बैठे मत्त ~ रस पाई २५५१ । २ भौरे, (दो) भ्रमर • मुख बिकास सरोज मानहु जुवति लोचन ~ १८१५ ।

**भृंग**[2] (भ्रमर = अर्थान्तर से पतिगा = पुन अर्थान्तर से पतग अर्थात् सूर्य) नायक समासोक्ति कर सूर ~ कौं बार बार वरु टेरै सा० ल० २४ ।

**भृंग**[3] अलि, सखियाँ ~ यूथ चतुरानन तनया सारा० ९३९ ।

**भृंग जूथ** (भ्रमर = अलि = सखी का समूह) सखियों का समूह • ~ चतुरानन तनया सारा० ९३९ ।

**भृंगि** भृगी कीड़ा जिसे बिलनी भी कहते हैं जो दूसरे कीडो को पकड कर 'भिन-भिन' शब्द करता हुआ उस कीड़े को भी अपने समान कर लेता है . रहत ~ कीट ज्यौं त्रास माने ४२१३ ।

**भृंगी स्त्री०** १ भृगी (बिलनी) नामक कीडा जो दूसरे कीडों को भी अपने जैसा बना लेता है : कीटक ~ ध्यान लगावै १११४ । २ भ्रमरी, भौरी : ~ री भजि स्याम-कमल पद, जहाँ न निसि कौ त्रास १/३३९ । **पुं०** भ्रमर, भँवरा : मैं मधु ज्यौं राखे सँचि मोहन, ते ~ की रीति ३२२५ ।

**भृकुटि** १ भौंह, भौंहे : ~ बिकट बिसाल नैन लखि १७६५ । २ भौंहों के : ललाट ~ बिच ६१६ ।

**भृकुटी** भौंह, भौंहे ~ कुटिल, अरुन अति लोचन ९/५६ ।

**भृगु** भृगु नामक ऋषि जिन्होंने विष्णु की सहनशीलता की परीक्षा लेने के लिए उनकी छाती पर लात मारा थी ~ कै दुर्वासा तुम होहु ५/४ ।

**भृगुपति** परशुराम जिन रघुनाथ फेरि ~ गति ९/९१ ।

**भृगु रिषि** महर्षि भृगु ~ आदि सुनत चकित भए १/१२५ ।

**भृगु रेखा** भृगु के पदाघात का चिह्न • तट भुज दड भौंर ~ १७५८ ।

**भृगु लता** भृगु मुनि के चरण का चिह्न जो विष्णु की छाती पर अब भी विद्यमान माना जाता है . तहँ ~ लच्छमी जान ३/१३ । ~ **बाँचे** भृगु के चरण चिह्न से रहित, भृगु के चरण चिह्न का अभाव है मनउ गढे दोउ एकहिं साँचे नख सिख कमल नैन की शोभा एक ~ — ३५८९ ।

**भृगु सुत** शुक्र नक्षत्र : गुरु ~ बिच भौम हौ २६१३ ।

**भृत** १ सेवक, दास . मन-तरग आग्याकारी ~ १५८८ । २. सेवकों धनि मेरे ~ नँदहिं ल्याये ९८४ । ~ **करौ** सेवक बना डालिए : ग्वाल गाइ को ~—मानि सत्य मत एहु ४९२ ।

**भृत्ति** भित्ति, दीवार • ~ बिलबि पृष्ठ दै स्यामा, स्यामै स्याम बियौ परि० १/२०३ ।

**भृत्य** १ नौकर, सेवक मत्री ~ सखा मो सेवक यातैं कहत सुजान सारा० ५४६ । २ सेवकों को . ~ बुलाए दै-दै गारी ९२६ ।

**भेटइँ** गले या छाती से लगाते हैं, आलिंगन करते हे : धाइ धाइ द्रुम ~ ऊधौ छाके प्रेम ४०९५ ।

**भेटत क्रि० स०** १ भेटते है, आलिगन करते हैं सूर स्याम कौं भुज भरि ~ ५७५ । २ मिलता है, लडता है : महाकरि सिह ~ ३०५९ । **क्रि० वि०** भेंटते समय, आलिंगन करते समय : ~ आँसू परे पीठि पर ९/१६८ ।

**भेटति** १ भेटती हो, आलिगन करती हो दै-दै दगा बुलाइ भवन मैं भुज भरि ~ उरज-कठोरी ३०५ । २.आलिङ्गन कर,

भेंट कर : ~ मेटति दुख सबै ११८० ।
भेटन मिलने के लिए, मुलाकात करने के लिए : भारतादि दुरजोधन, अर्जुन ~ गए द्वारिका पुरी १/२६८ ।
भेटहि मेंटते हैं, मिलते हैं • एक हेरी देहिं, गावहिं, एक ~ धाइ २६ ।
भेटहु मिलो : तात जाइ उनकौं तुम ~ ४१६० ।
भेंटि मिलकर, आलिङ्गन कर : जननि जसोदा ~ सखा सब ३११७ ।
भेंटिहैं १ मेंटूँगा, मिलूँगा . परिहौं पाइनि जाइ ~ अकम लाइ २९४६ । २ मेंटेंगे, मिलेंगे सूरदास प्रभु उभय भुजा धरि हँसि ~ उठाइ २९४८ ।
भेटी १ आलिंगन किया : किसोरी अँग-अँग ~ स्यामहिं २१३० । २ मिलीं • रुकमिनि राधा ऐसैं ~ ४२९१ ।
भेटे भेंट किये, मिले : ~ सबनि जथा ब्यौहार ४२०० ।
भेंटै लगाती हैं . बार-बार उर ~ ९/८७ ।
भेंटौं आलिङ्गन करती हूँ, आलिङ्गन करूँगी जौ लौं नहिं ~ भुज भरि हरि ३७७२ ।
भै[1], भै हुए, हो गए • नैना अब ~ सफल हमारे १०४५ ।
भै[2] भय, डर, चिंता : सुनत ये बचन हरि कह्यौ अब ~ न करि ४१९८ ।
भेइ सींची गई हैं, तर की गई हैं . ते बेली कैसैं दहियत हैं जे अपनैं रस ~ १/२०० ।
भेज्यौ भेजा . रिपि सिष्यहिं ~ समुझाइ १/२९० ।
भेटई भेटते हैं, लिपटते हैं, धाइ धाइ द्रुम ~ ऊधौ छाकें प्रेम ४०९५ ।
भेटत भेंट करते हैं, चढाते हैं, चढाया घट बजाइ देव अन्हवायौ, दल चदन लै ~ २६१ ।
भेटे भेंटते/मिलते हैं : काहू कौं अकम भरि ~ १४६० ।
भेटौंगो भेंटूँगा, मिलूँगा इनहिं भुजनि भरि ~ गोपाल २९४६ ।
भेड़ि झगड़ा अपनैं ही घर ~ करी इन २३५८ ।
भेद[1] साठ गाँठ आपुन जाइ ~ करि हरि सौं २२२४ ।
भेद[2] १. रहस्य । २ अन्तर । ३ अता पता, खोज : ढूँढत फिरत ग्वारिनी हरि कौ कितहूँ ~ न पावति ४५९ ।
भेदत छिन्न भिन्न करते हुए : कोटिक गिरि ~ नहिं लजै ११८० ।
भेद-बिवर्जित भेद-भाव से रहित अमल, अकल, अज ~ २/३८ ।
भेद-भेवा भेद अभेद : पुरुष औ नारि कौ ~ नहीं ३२०१ ।
भेदहि रहस्य को : ~ भेद कहति हैं बातैं २७३३ । △ ~ भेदहि छल करके : पुनि मन हरयौ ~ — १२८२ ।
भेदि विदीर्ण करके : मरै तौ मडल ~ भानु कौ ९/१५२ ।
भेदिया गुप्तचर, भेद जानने वाला, भेद लेने वाला किन ~ कह्यौ ३७२० ।
भेरनि भिड़त, टक्कर : तुम प्रबीन हौ हमहिं बतावत, आखि मैं दिमट ~ ३८८९ ।
भेरि दुन्दुभी, नगारा या बड़ा ढोल : बाजे मन्दिर ~ ४० ।
भेली (गुड़ की) पिंडी • हाथ सोहारी ~ गुर की १८० ।
भेव रहस्य, मर्म की बात, भेद : (देवकी) कोउ न जानत ~ ४ ।
भेवा रहस्य, भेद तुमहिं जानत सब ~ ११७५ ।
भेष १ वेश, रूप । △ ~ धरत वेश धारण करता है, स्वाँग रचाता है : इन लगि ~ — १/५५ । ~ लह्यौ शृगार किया : अग-अग ~ — १०३८ । △ ~ बनायौ शरीर धारण किया नर तन सिंह बदन वपु कीन्हौ जन लगि ~ — १/१९० ।
भेषज औषधि, दवा : ह्याँ ~ नाना भाँतिन के ३५२९ ।
भेषहि वेश को, रूप या बाने को तू क्यों नहीं धरति या ~ ४२९० ।
भेषता वेश-भूषा का भाव : गुन अनुरूप समान ~ ३६२७ ।
भेषा वेश, रूप अति प्रताप सिद्ध ~ ४ ।
भेषी वेश की : हम अधीन ब्याकुल भइ डोलैं बनी जोगिनी ~ परि० २/१४१ ।
भेषे वेश बना रखे (हैं) : कैसी बिधि करि ~ हैं १८३४ ।
भेषै (मान का) रूप धारण करे, या रूठ बैठे झलक प्रतिबिंब पर मान ~ २४६२ ।
भैंसो भैंसा . सूरदास भगवत-भजन बिनु, मनौ ऊँट-वृष ~ २/१४ ।
भै[1] हुआ, हुए : ब्रत पूरन सब ~ री ७८७ ।
भै[2] भय, डर : मेटि मनमत्थ कौ ~ री २४५३ ।
भैनी भगिनी, बहिन • कौन माता, कौन पिता, कौन ~ १८९६ ।
भैयहि भाई को, भैया को : सूर समुद्र स्याम के ~ निपट नहीं जानति मतवारौ ४२०३ ।
भैरव संगीत शास्त्र मे एक राग . ~ ललित बजायौ सारा० १०१५ ।
भैराइ दे० भहराइ ।
भैरौं भैरव को • करि कदन रुधिर ~ अघाऊँ ९/१२१ ।
भोइ आसक्त होकर : नारी चित बस नर रहे ~ ९/२ ।
भोए लीन, निमग्न • लालन सौं रति मानी जानी कहे देत नैना रग ~ २६६३ ।
भोग[1] फल, प्रारब्ध : जैसोइ बोइयै तैसोइ लुनियै, कर्मन ~ अभागे १/६१ ।
भोग[2] १ भोजन : तुमहूँ करौ ~ सामग्री ८१३ । २. भोजन के पहले देवताओं को समर्पित किया जाने वाला अन्न, नैवेद्य,

पाँडे नहिं ~ लगावन पावै २४९। △ ~ **लगावहु** भोजन करो : कह्यौ सबनि सौं ~ — ८३५।

**भोग अन्न** खाद्य सामग्री : ~ बहु भार सजायौ ९००।

**भोगए** भोगा, भोग लिया : मन के सब सुख ~ २९०९।

**भोगता** भोक्ता, भोगने वाले: तुम दाता अरु तुमहिं ~ ८४५।

**भोगवति** भोग रही हूँ, प्राप्त कर रही हूँ : मैं अपने तप कौ फल ~ १३३६।

**भोगवै** भोगती है, भोगे : वह अपनौ फल ~ तुम देखौ माई १३४३।

**भोगि** भोग कर ~ मनोरथ तब तू पावै ९/१७४।

**भोगी** सुख भोगा, आनद लिया षट सहस दस गोप कन्या रैनि ~ रास ११६९।

**भोगी**[1] १ विलासी : जाकौं सेवत सुरपति ~ ९८४। २ भोग विलास किया : सूर स्याम ब्रज जुवतिनि ~ ११६४।

**भोगी**[2] खाने वाला . सूरदास मुक्ताहल ~ हस ज्वारि क्यौं चुनिहै ३५२९।

**भोगैं** व्यजनों को . जसुदा ल्यावैं षटरस ~ ३९५।

**भोज** श्री कृष्ण का एक ग्वाल सखा अर्जुन ~ ऽरु सुबल सुदामा ४६४।

**भोजी** खाने वाले अतिहि ये बाल हैं ~ नवनीत के ३०१२।

**भोयौ** १ भीगे हुए, डूबे हुए, निमग्न ब्रह्मा महादेव-सुर-सुरपति नाचत फिरत महारस ~ १/५४। २ भीगा हुआ, डूबा हुआ . भ्रम ~ मन भयौ पखावज १/१५३।

**भोर**[1] १ सवेरा, प्रात काल : ~ भयौ उठि मथौ दही ५२०। २ प्रात काल (होता है) रजनि गए पुनि ~ १७६१।

**भोर**[2] विमुग्ध होकर . पियत मुख भरि भरि सुधारस गिरत तापर ~ १०३१।

**भोर**[3] १ विमुग्ध, विभोर . सूर प्रभु की निरखि सोभा भई तरुनी ~ १८१९। २ चकित, पागल : सात दिवस बरसत भयौ ~ ९६३।

**भोर-कुहू-निसि** अमावस की रात के सवेरे ही (अधेर-मुँह) : ~ मेरु तैं उतरि चले उहिं ओर २६१३।

**भोर-सौ** आत्म विभोर सा : भोरे भए ~ ह्वै गयौ २३००।

**भोरहि** १ सवेरे ही, प्रातःकाल मे ही ग्वारि उरहनौ ~ ल्याई ३९१।

**भोरहीं** प्रत काल ही . ~ आजु हरि गवन कीन्हौ २०६१।

**भोरि**[1] १ भुलावा देकर, भ्रम मे डालकर : राखे अग अग ~ ६५७। २ भ्रम मे पड़कर, भोला भाला बनकर · तज्यौ कोप मरजादा राखी बँध्यौ आपही ~ ९/१०४।

**भोरि**[2] भोली भाली · तब चित चोरि ~ ब्रजवासिनि ३७५४।

**भोरी** १ वि० भोली भाली : बातनि भुरइ राधिका ~ ६७३। क्रि० स० बहकाया, भ्रम मे डाला : आरज पथ छँड़ाइ गोपिकनि अपने स्वारथ ~ ३३६१। २ बावली, उन्मत्त, पागल : स्याम-स्याम टेरत भई ~ १६४३। ~ **भारी** भोली भाली सुनहु सूर हम ~ — १३१४।

**भोरे** वि० १. भोले भाले . सूर स्याम उनकौं भए ~ २३२५। २ भोले बच्चे, अपरिपक्व अवस्था के . वृद्ध, तरुन कीधौं हैं ~ १६९९। क्रि० वि० धोखे मे चूक परी निज ~ ४८८।

**भोरैं**[1] भोलेपन से, धोखे से मिली अचानक ~ १२८०।

**भोरैं**[2] लजाये जा रही हैं : नील पीत पट घन दामिनी कौं ~ २८३९। △ ~ **हि भाइ भई** खोई खोई-सी हो गई है . यह कछु ~ १७६२।

**भोरे** भोलेपन से · कहा भयौ तेरे भवन गए जो पियौ तनक लै ~ ३२१।

**भोरौ** भोला है, अनजान है : कान्ह मेरौ अति ~ १४९१।

**भोल** चक्कर मे · थक्यौ रति पति देखि यह छबि भयौ बहु भ्रम ~ २९२१।

**भोलै** व्याकुल हो जाती है . मीन सुजल बिनु ~ ३६४५।

**भोवति** छिड़कती है . कबहुँ मलय रज ~ २४९८।

**भौंर**[1] भ्रमर, भौंरा, भौंरे : भ्रमत मानौ ~ ३६४।

**भौंर**[2] भँवर · सुरति-सरित-भ्रम ~ लोल मैं, मन परि तट न लह्यो १/१६२।

**भौंरा** १ भौंरा, भ्रमर। २ लट्टू इत आवत दै जात दिखाई ज्यौं ~ चक डोर २३८१, दे मैया ~ चकडोरी ६६९।

**भौंरी**[1] घुमावदार रोओ वाली गाय दुलही, फुलही ~ भूरी हाँकि ठिकाई तेती ४४५।

**भौंरी**[2] भ्रमरी : अबुज-हरि-मुख चारु कौ, दोउ ~ जोर २४०८।

**भौंह** भौंह, भौंहे। △ ~ **चलावै** भोह मटकाकर सकेत करती है ठठकति चलै मटकि मुख मोरे, बकट ~ — १४३९। ~ **सकोरयौ** गुस्सा होते हो, क्रोध करते हो : बार बार तुम ~ — कहा आपु हँसि रीझे १५७१। △ ~ **मो पर तनत** मुझ पर क्रुद्ध होते हैं बार बार बुझाइ हारी ~ — २२८७।

**भौंहन** भौंहों को · कहति बक करि ~ १४४९।

**भौंहनि** १ भौंहे : मृग मद को ~ बक चितै २८०५। २ भौंहों : मुकुट लटक ~ की मटकनि २२७६। ३ भौंहों से, कनखियो से . त्योरी ~ मो तन चितवै १७२२। ४ भौंहो मे · वा तिय कौ अनुराग देखियत प्रगट तुम्हारी ~ परि० १/९०।

**भौंहैं** भौंहे, : ~ कौंट कँटीलियाँ १४५७। ~ बंक टेढी भौंहे : चल भामिनि की ~ — २७४४।

**भौ** हुआ : वह सुख बहुरि न ~ री ३३७१ ।
**भौन** १. घर, भवन : करिहैं सूनौ ~ २९७५ । २ घर मे/के : आँगन ~ बिकल डोले ८५५ ।
**भौना** भवन, घर : मुरलि बजाइ बिसारे ~ २८८४ ।
**भौम**[1] मंगल ग्रह : सनि, गुरु, असुर, देव गुरु मिलि मनु ~ सहित समुदाई १०८ ।
**भौम**[2] भौमासुर . ~ अरु केसी इहाँ पछार्‍यौ ४०५० ।
**भौमवार** मंगलवार : ~ नौमी तिथि नीकी ९/१७ ।
**भ्रकुटि पूर** बाँकी भौंहों से • छूटत कटाच्छ सर ~ २९१२ ।
**भ्रकुटि-बिलास** भ्रू-भंग, भौंहों का टेढ़ापन ~ चितवत चंचल ११८० ।
**भ्रकुटी** भृकुटी, भौंह • ~ कुटिल सुदेस सोभित अति ११९७ ।
**भ्रमत** १ घूमते फिरते हैं : जोगी ~ जाहि लगि भूले ३९२४ । २ घूमता है : ~ भ्रमर सुख और सुमन सँग ३८४४ । ३ भटकता फिर रहा है : तिन्हैं छाँड़ि यह सूर महासठ ~ भ्रमनि कैं साथ १०३ । ४ घूमते हुए, चक्कर काटते हुए सब जनम तैं ~ खोयौ १/७० । ~ भ्रमत १. घूमते-घूमते : ~ — नृप बहु दुख पायौ ९/२ । २. घूमती हुई : इत की भई न उत की सजनी ~ — मैं भई अनाथ २३१७ ।
**भ्रमति** घूमती फिरती है . ~ तू जहाँ तहिं १९७१ ।
**भ्रमन** भ्रमण करने के लिए : ब्रज तजि ~ बिदेस ४०७८ ।
**भ्रमनि** भ्रम मे पड़े हुए लोग, भ्रान्त व्यक्ति . भ्रमत ~ कैं साथ १/१०३ ।
**भ्रम-पाथ** भूले हुए पथ को : भ्रमित भयौ, जैसैं मृग चितवत देखि देखि ~ १/२०८ ।
**भ्रमहि** भूल से/मे जे कवि कहत कंज रति मानत, ते सब ~ रटे परि० १/१६१ ।
**भ्रमाइ** भ्रम मे पड़ जाती है, चकित हो जाती है . देखत दृष्टि ~ ४१६६ ।
**भ्रमाई** भ्रम मे डाला : तुम तौ तिहूँ लोक के ठाकुर हमकौं लोभ ~ परि० १/४८ ।
**भ्रमायौ** भटका दिया, भ्रमित कर दिया विधि कहं ब्रत ~ ४२३८ ।
**भ्रमावैं** धोखे मे पड़ जाते हैं देखि सयन-गति त्रिभुवन कंपै, ईस बिरंचि ~ ६५ ।
**भ्रमि**[1] घूम कर : तब मंडप ~ भाँवरि दीन्ही १०७२ ।
**भ्रमि**[2] भ्रम मे (भी), भूल कर (भी) ~ मैं तौ रिस करति न रस बस २०९१ । ~ **गई** भ्रम मे पड़ गई भ्रमत भ्रमत ~ — ग्वारिनी १६७६ । ~ **गए** भ्रम मे पड़ गये . कहा देखि कै तुम ~ — ११/४ ।
**भ्रमि**[3] मंडराकर सूर स्याम अँबुज कर चरननि, जहाँ तहाँ ~ बैठत २२७७ । ~ **भ्रमि** घूम फिर कर, भटक भटक कर ~ — जमहिं हँमावैं २/१३ ।
**भ्रमित** चकित : सूर निरखि नँदरानि ~ भई २५४ ।
**भ्रमे** आश्चर्यचकित हो गये : ताकौ देख ~ दुर्योधन भाग० ७५९ ।
**भ्रमै** घूमता फिरता है . भौंरा भोगी बन ~ (रे) १/३२५ ।
**भ्रम्यौ**[1] मारा मारा फिरा जिहिं जिहिं जोनि ~ मर्कट-ब्रम सोइ सोइ दुखनि भरी १/७१ ।
**भ्रम्यौ**[2] भ्रम में पड़ा : ~ बहुत लघु धाम बिलोकत १/८७ ।
**भ्राज** शोभा बरस रही है दुलहिनि वृषभानु-सुता अंग अंग ~ १०७४ ।
**भ्राजई** शोभा दे रही है : हाथ पहुँची हरि की नग जरित मुँदरी ~ ४१८६ ।
**भ्राजत** १ सुशोभित है : कटि किंकिनि, पग नूपुर ~ २२१९ । २. सुशोभित होते हैं • ~ सकल लोक सुखकारी ४२०२ । ३. शोभा दे रही है : कारी कामरि ~ १५१७ । ४ सुशोभित हो रही हैं, शोभा दे रही हैं : भुज ~ नँदलाल ११४ ।
**भ्राजति** शोभा दे रही है : उर ~ बनमाल १८०० ।
**भ्राजा** सुशोभित हुआ तौ बैठौ सिंहासन चढ़ि कै, चँवर, छत्र, सिर ~ १५४६ ।
**भ्राजैं**[1] सुशोभित हैं : बिच-बिच कान्ह तरुनि बिच ~ १०३९ ।
**भ्राजैं**[2] धारण करते हैं, धारण किये हुए हैं त्रिभुवन की सोभा ये ~ १०८४ ।
**भ्राजै** १ सुशोभित है : पल्लव हस्त मुद्रिका ~ ६२५ । २ फबती है : यह उपमा कछु ~ १२०७ ।
**भ्रातन** भाइयों को : चारों ~ श्रमित जानि कै जननी तब पौढ़ायौ सारा० १९६ ।
**भ्रातनि** १ भाई को : सकरषन के ~ ३५४९ । २ भाइयों मे • काहू भाँति भेद नहिं ~ ३७६० ।
**भ्रात्र** भाई सुत, बाहन, जन ~ १/२१६ ।
**भ्रुकुटी** भौंहों के बीच का स्थान : शंकर प्रगट भए ~ ते करी सृष्टि निर्मान सारा० ६५ ।
**भ्रुव** भौंहें : ~ सुंदर नैननि गति निरखत १७९८ ।
**भ्रुवनि** भौंहें : निरखि ~ सुनि बात ३६६ ।
**भ्रू** भौंह : तातैं मसि बिंदा दियौ ~ पर ९२ ।
**भ्रू-बिलास** भौंहों का संकोचन प्रसारण : ~ मंद हास, गोपिन जिय भावै १८८७ ।
**भ्रू-भंग** भौंहों का संकेत/टेढ़ापन : त्रिकुटि संग ~ तराटक ३५३० ।

# म

**मंग** १ माँग : मुक्ता बर सिर सुभग ~ कौ १४७५ । २ माँग मे : सुमन गुहाए ~ ३८१७ ।

**मँगइयै** मँगाइए : सकुचत फिरत जो बदन छिपाए भोजन कहा ~ १/२३९ ।

**मँगन**[1] याचक, भिखारी मागध ~ जन लेत मन भाइ कै ३०९२ ।

**मँगन**[2] मग्न, लीन ~ भई नहिं सिंधु तरयौ १४५४ ।

**मंगल** १. कल्याण : ~ प्रथम करे ६८९ । २ मगलगान : मिलि गोपिनि ~ गायौ ४ । ३ शुभ या पूजन सबधी कार्य : धूप-दीप नैवेद्य साजि कै ~ करे बिचारि २०५० ।

**मंगल-कलस** जल से भरा हुआ वह घडा, जो विवाहादि शुभ अवसरो पर रखा जाता है . कुकुम कुचनि कचुकी अतर ~ अनग २६१२ ।

**मगलचारा** मगलाचार : हय गय रतन हेम पाटबर, आनँद ~ ४ ।

**मंगलनि** मगलगान : आई ~ गाइ कै ३०९२ ।

**मंगल-मातु-तासु-पति-बाहन** मगलमातु (पृथ्वी) के पति (राजा) का वाहन (माध्यम) अर्थात् दड ~ राजत सदृश भुलानी सारा० ९५७ ।

**मंगल-साज** मागलिक द्रव्य : कर-ककन, कचन थार ~ लिये २४ ।

**मंगा** सिर के बालो के बीच की माँग . मध्य धार मोतिनि मय ~ २४५४ ।

**मँगाइ** मँगवा ली . घर तै छाक ~ ४४४ ।

**मँगाई** १ मँगा : बबा सौं और लैहौं ~ री १९७४ । २ मँगवा लो तुम उलटि ~ ९/४२ ।

**मँगायौ** मँगवाया : द्रुम पषान प्रभु बेगि ~ ९/१२२ ।

**मँगावत** मँगाते हैं : तिन सौं कहि ब्रज छाक ~ ४५० ।

**मँगावति** मँगाती है : बार बार रोहिनि कौं कहि-कहि पलिका भजिर ~ है ७३ ।

**मँगावन** मँगाना : कह्यौ पकरि ~ ५८९ ।

**मँगावहु** मँगाओ नद कह्यौ सब भोग ~ ९०५ ।

**मँगावै** मँगाता है : लोचन अवहिं ~ २२३२ ।

**मँगी** माँग लिया आइ साग लियौ ~ १/२१ ।

**मँगैया** माँगने वाला : धन्य दान धनि कान्ह ~ १६०२ ।

**मंच** मंच, रंगभूमि : कस नर सूर हरि ~ ते दुष्ट डारयौ ३०७१ ।

**मचल** मचलकर : चचल ~ अँचल गहत बकोटनि १८७ ।

**मंजन** स्नान : अजन ~ तें गयौ है दुरि १०७६ ।

**मंजरी** एक सींक मे लगे हुए छोटे घने फूल : पुहुप ~ मुक्तन माला अँग अनुराग धरे ६८९ ।

**मजार** बिलार : खाइ जाइ ~ काज एकौ नहिं आवै १६१८ ।

**मजारी** बिल्ली : ~ आगे ह्वै आई ५४० ।

**मजीर** नूपुर, घुघुरू ढिग जरित ~ इत-उत चरन पकज रग २८४१ ।

**मजु** सुन्दर ~ मेचक मृदुल तनु अनुहरत भूषन भरनि १०९ ।

**मजुल** सुन्दर ~ तारनि की चपलाई चित चतुराइ करसैरी १३७ ।

**मँझार** १ मध्य मे, बीच मे चौपर खेलत भवन आपने हरि द्वारका ~ सारा० ७६७ । २ मे : मेरो राज बृन्दाबन ~ सारा० ८८१ ।

**मँझारि** बीच मे बन डोंगरनि ~ २००५ ।

**मँझारी** मध्य/बीच मे तहाँ बुलाये सकल द्विजन को जनक सभा ~ सारा० २१५ ।

**मँझारे** मध्य/बीच मे बैठे सभा ~ ४/५ ।

**मंड** १ मडित, शोभित : गोरज मुख मजु ~ १३७५ । २ भरा हुआ या व्याप्त है इनहि तैं यह ~ १६०३ ।

**मडत** सुशोभित होता है : उर ~ निरमोलक हार १/४१ ।

**मंडन** १ मडन (प्रमाणित) कर रहे हैं : प्रीति सुहाग भुजा सिर ~ १७०३ । २ सुशोभित किया है चरन-चिन्ह दडक भुव - ~ ९८१ ।

**मंडप** उत्सव आयोजनादि के लिए बनाया गया सुसज्जित स्थान लगन सोधि बिवाह थाप्यौ उनत ~ छाइ ४१७३ ।

**मडपिका** छोटा मडप . मनहु हेम ~ मुखरित सारा० १०४५ ।

**मँडर** मँडरा ब्रज पर ~ करत है करम ४२६७ ।

**मँडराइ** मँडरा रहा है : काग कत ~ ४१७३ ।

**मँडरानी** मँडराई . हरि पर सबहिं रहसि ~ १४९० ।

**मंडल** १ भूमिखड मथुरा ~ भरत खड निज धाम हमारौ ११७५ । २ समूह, समाज गोपिनि ~ मध्य बिराजत सारा० ४ । ३ किसी वस्तु या अग का गोल भाग, स्थल : चलित कुडल, गड ~ १/३०७ । ४ आकाश मंडल : चलत तारे सकल ~ १/२३५ ।

**मंडलि** मंडली, समूह जुवति बहु ~ जुरी ११८२ ।

**मंडली** १ समूह, समाज । २ गोलाकार : पुहुप माल ~ बनायौ ९८४ ।

**मंडले** मडली मे : झाँझ ताल सुर ~ २८६६ ।

**मंडित** विभूषित, अलंकृत : ज्यौ माखी मृग-मद ~, तन परिहर पूय परै १/१९८ ।

**मंत्र** १ मत्र। २. गुप्त-सलाह. मत्रिनि नीकौ ~ विचार्यौ ९/९८। ३ उपाय, उद्योग, प्रयत्न थकित भए कछु ~ न फुरई, कीन्हे मोह अचेत १/२९।

**मंत्र-जंत्र** जादू टोना साधन ~ उद्यम बल ये सब डारौ धोइ १/२६२।

**मंत्रिनि** मत्रियों ने. ~ नीकौ मत्र विचार्यौ ९/९८।

**मथन** चकमक : बुझत जानि ~ चिनगी २८२६।

**मंथान** मथना : राधा दधि ~ आपनैं गेह करति धरि हुकर पाग री परि० १/१२०।

**मद** १ धीमी, मन्द-मन्द. तैसोइ ~ सुगध २१७५। २ मूर्ख : मलिन-मति, मन मधुप, परिहरि, विषय नीरस — ९/१०।

**मंद-गति-मुसुकनि** ईषत् मुस्कान दाडिम दसन ~ १७७७।

**मंदन** धीमे से, धीरे-धीरे : जब गावत कल ~ ४७६।

**मंदभागिनि** अभागिन : ~ करमहीनी ३८६५।

**मंदमति** मूर्ख : बसन सुरसरी तीर ~ कूप खनावै २/९।

**मंदर** १ मन्दराचल, एक पर्वत जिससे समुद्र मथा गया था ~ टरत सिंधु पुनि कांपत १४२। २ मदराचल पर्वत को. उचकि ~ लियौ ८७०।

**मदराचल** एक पर्वत विशेष (दे० मदर) : बासुकी नेति अरु ~ रई ८/८।

**मंदहि** धीरे से, कोमलता के साथ नद-नारि आनन छुवै ~ २०७।

**मदाकिनि** गगा को. ~ मानौ सिर धरि कै २७६३।

**मंदार** मदार पुष्प का : उर पर ~ हार १३८४।

**मंदिर** १ घर : सुंदर नद, महर कैं ~ ३२। २. घर पर : एकनि लै ~ चढ़ै १/४४।

**मंदिर-अरध** घर का आधा = पक्ष = १५ दिन ~ अवधि बदि हमसौं ३९७६

**मंदिरहि** महल मे. करि विचार जुग जाम लौं ~ पधारे २९३३।

**मदे** सस्ते : मुक्ति आनि ~ मैं मेली ३७२४।

**मंदो** सस्ता : ~ पर्‌यौ सिधाइ अनत लै यहि निर्गुन मत तेरौ ३७२३।

**मदोदरि** मन्दोदरी, रावण की पटरानी जो मय नामक दानव की पुत्री थी : पुनि ~ अचल आपु दै अभयदान सब कीन्हीं सारा० २९३।

**मंदौ** मद : ~ पर्‌यौ सिधाइ अनत लै ३७२३।

**मँह** मे : अजिर ~ विहरत ९७।

**मइया** माता : फूली फिरत रोहिणी ~ सारा० ४०३।

**मई** मय, एक प्रत्यय जो तद्रूप, विकार, प्राचुर्य आदि के अर्थ मे शब्दांत मे जुड़ता है : कचुकि बँद छूटे अति आनँद ~ ११३६।

**मईर** मयूर, मोर : चँवर चारु ~ ३७६८।

**मकरंद** पुष्प-रस : उड़ि न सकत ~ लुभाने २६३६।

**मकरंदहि** पुष्प-रस को : जौ मुकुद ~ ध्यावै २/७।

**मकर** १ मगर मच्छ सुधा-सर जनु ~ क्रीडत ६२७। २ मगर की आकृति वाले : कुडल ~ कपोलनि कैं ढिग जनु रवि रैन बिहाने १७९८।

**मकरध्वज** कामदेव मनहुँ खेलत हैं परस्पर ~ ह्वै मोन ३५३।

**मकराकृत** मकर के आकार का मनि कुडल ~ १८८७।

**मकूनी** आटे मे बेसन मिलाकर या भरकर बनाई गई बाटी : एक ~ दै मोंहि माजी ३९६।

**मकौं** मुझको : ~ दरस नहीं सपनहूँ २३३२।

**मख** यज्ञ सगर राज ~ पूरन कियौ ९/९।

**मखियाँ** मक्खी, मक्खियाँ : कर मीडत ज्यौं ~ ३२४०।

**मग** १ मार्ग, रास्ता : वृन्दावन ~ जाति अकेली १९८१। २ मार्ग मे : सुख समेत ~ जात चले सब ९१९।

**मगध** एक प्रदेश विशेष मागध ~ देश ते आयो साजे फौज अपार सारा० ६०२।

**मगन** १ बहुत प्रसन्न : ~ भई अति उर आनद भरि २८२। २ लीन, तन्मय : ~ भयौ माया रम लपट १/९८। ३ लीन हो गये : ~ रस-ताम नहि तनु सम्हारैं १९८८। △ ~ **दीन्हौ** अति प्रसन्न कर दिया : दसन छत अधर पिय ~ — २०३३।

**मगना** तन्मय, प्रफुल्लित : गोद करि लीजै करि-करि मन ~ ३००८।

**मगर** मगरमच्छ. मेढ़ा महिष ~ गुदरारौ ९७६।

**मघ-पंचक** मघा नक्षत्र से पाँचवाँ नक्षत्र चित्रा=चित्त = मन. ~ लै गयौ साँवरौ ३९७६।

**मघवा** १ इन्द्र : ~ करी गोकुल आर ३३२२। २ बादल : नित-प्रति मो सिर ~ बरसत लागत शीत अपार सारा० ६१८।

**मघवापति** बादलों के पति इन्द्र : विनती सुनहु देव ~ ८५४।

**मघवाप्रस्थ** इन्द्रप्रस्थ नामक नगर : फिर आए हस्तिनपुर पारथ ~ बसायो सारा० ८०६।

**मचकहि** झटके से झूलते हैं, झूले से पैंग मारते हैं : ~ परस्पर कृष्ण सनमुख परि० १/१०९।

**मचकि** पैंग मारकर झूलना : कबहुँक रहसत ~ लै लै २८३०।

**मचत** झूलते हैं, झूले के पैंग भरते हैं : यह सुनि हँसत ~ अति गिरिधर २८३४।

**मचति** झूल रही है. कोउ सग ~, कहति कोउ मचिहौं २८३४।

**मचलि** हठ करके। △ ~ **जाइगी** जिद करने लगेगी : अबहीं

~ १७१८।
**मचाई** १ मचा दी : तरुन अरु बालक गोरस कीच ~ २९। २ मचाकर ब्रज घर जहँ-तहँ सोर ~ ५४४।
**मचाय** मचाकर : अद्भुत फागु ~ सारा० १०४७।
**मचायौ** मचाया : आजु कहा ब्रज सोर ~ ५४८।
**मचावत** मचाता है : आछी आर ~ सारा० ४५८।
**मचि** मची : दुइज दुहुँ दिसि ते होरी ~ सारा० १०५४।
**मचिहै** मच जाएगा · ~ गोरस कीच १६१८।
**मचिहौं** झूलूँगी . कहति कोउ ~ २८३४।
**मची** १ मच गई : रति रन कीच ~ २४४८। २ मचा दी · पीय के भुजनि मैं कलह मोहन ~११९१।
**मचौ** झुलाओ अब जिनि ~ पॉय लागति हौं २८३४।
**मच्छ** १ मछली ~ बास ताकी सब हरी १/२२९। २ मच्छ को : तहाँ ~ एक देखत भयौ ९/८। ३ मत्स्य अवतार : ~ कच्छ बाराह बहुरि नरसिंह रूप धरि २/३६।
**मच्छरूप** मत्स्यावतार . स्तुतिनि हित हरि ~ धार्यौ ८/१६।
**मच्छोदरि** शातनु की पत्नी, सत्यवती जो व्यास जी की माता थीं . सत्यवती ~ नारी १/२२९।
**मच्यौ** १ छा गया . ब्रज, घर घर सुख-सिंधु ~ री ६०६। २ मच गया : जुरत सुरति सग्राम ~ २४५५।
**मछ** मछली ने कह्यौ, ~ बचन किहिं भाँति भाष्यौ ८/१६।
**मजी** डूब गई थीं, रग गई थीं : हरि कैं रग ~ १६३१।
**मजीठी** मजीठ के रग वाली, अर्थात् लाल धौरी, धूमरि, कारी, काजर, मैन ~ गाय सारा० ५५१।
**मज्जत** डूबते हुए को . अब मोहिं ~ क्यौं न उबारौ १/२०९।
**मज्जति** स्नान करती है : सुमनासुत लै कमलनि ~ २७०७।
**मझार** मध्य मे . ज्ञान उपदेस कियो पुत्रन को ब्रह्मावर्त्त ~ सारा० ८७।
**मझारि** मध्य मे . पद्मिनि सारँग एक ~ २१११।
**मझारी** मध्य मे सब जादव सौं कह्यौ बैठि कै सभा ~ ४२७५।
**मझारैं** मध्य मे : बन-बन ढूँढ़त गाउँ ~ ९८४।
**मटकत** अग लचकाते या मटकाते (हीं) : ~ गिरी सिर तैं १४२८।
**मटकति** मटक रही है : भौह-छबि ~ ६४५।
**मटकनि** मटकने की क्रिया या भाव . मुकुट लटक, भौहनि की ~ २२७६।
**मटकहीं** मटकते हैं (देखते हैं) : नैंकु न अत ~ २२९६।
**मटकावै** नखरे के साथ अग मटकाती है . चमकति चलै बदन ~ ऐसी जोबन जोरी २०५१।
**मटकि** १ मटकाकर, फडकाकर : चमकत दसन ~ नासापुट १७९१। २ मटककर : ~ मुख मोरै १४३९।
**मटकियौ** हिली-डुली : पटकि गहि पुहुमि पर नैंकु नहिं ~ ३०६०।
**मटकीं** भृकुटी, नेत्र, हाथ आदि अग चमकाने लगीं : मुख मुख हेरि तरुनि मुसक्यानी नैन, सैन दै दै सब ~ ११२५।
**मटके** लौटे, हटे, फिरे : (नैना) नैंकु नहीं ~ २३८९।
**मटकैं** मटकने या नखरे दिखाने से · सूरदास सोभा क्यौं पावै पिय बिहीन धनि ~ १/२९२।
**मटक्यौ** १. लौटा, फिरा, हटा . लट्टु ह्वै लटक्यौ, फेरि न ~ १९१३। २. हिला-डुला, विचलित हुआ : पटक्यौ भूमि फेरि नहिं ~ ३०५८।
**मटरी** एक नमकीन पकवान, मठरी खुरमा, खाझा, गूँझा ~ ८१०।
**मटुकि** छोटा घडा, मटका ~ छुडाय लियो दधि बरसत तउ कछु मन नहिं आयो सारा० ७२६।
**मटुकिनि** मटकियो मे ~ लै गोरस १६३५।
**मटुकियाँ** मटकियाँ . सबनि ~ रीती देखी १६२६।
**मटुकिया** मटकी : एक कर गही ~ मेरी १६७०।
**मटुकी** मटकी फोरी सब ~ अरु गगरी १४१६।
**मठ** माठ, बडी मठरी . सुरठि मीठी ~ जिरवानी परि० १/१५३।
**मठी** मढी, बिरादरी सूर सु ~ उफानी ४१३०।
**मडे** १ मडित किये : चौपरि जगत ~ जुग बीते १/६०। २ आरभ हुए · झगडौ कठिन ~ परि० १/१५७।
**मडैया** झोपडी · इहाँ हुती मेरी तनक ~ को नृप आनि छँयौ ४२३५।
**मढ़ाउ** जड़ दो, टाँक दो : हीरा मोतिनि ~ बहु ४१।
**मढ़ी** मढी हुई थीं · सोनैं सींग ~ २४।
**मढ़ी** झोपडी : 'सूरदास' प्रभु हरि न मिलै तो घर तैं भली ~ ३२६९।
**मढ़ौं** मढा दूँ सूरदास सोने कैं पानी ~ चोंच अरु पाँखि ९/१६४।
**मढ़्यौ** मढ गया है, छा गया है दिसि दिसि तिमिर ~ ४००२।
**मणियारे** सुहावने, दर्शनीय : तिनहूँ माँझ अधिक छबि उपजत कमल नैन ~ ३१७५।
**मतंग** १ हाथी : लागी सग ~ मत्त ज्यौं २९६०। २ हाथी (के सिर) से : मधुप माल ~ २१३१।
**मत** १. सम्मति, राय : नैननि कौ ~ सुनहु सयानी २३६५। २. पथ, सिद्धान्त : ये अपनौ ~ समुझत नाहीं सा० ल० ६४। ३. भाव, आशय, तात्पर्य : बेद पुरान भागवत गीता सबकौ यह ~ सार १/६८।
**मतवार** मतवाला, उन्मत्त : जोबन गज ~ २६१०।

**मतवारि** मतवाली, उन्मत्त . तरुनी स्याम रस ~ १६२४ ।
**मतवारे** उन्मत्त, मतवाले रहु रे मधुकर मधु ~ ३५०४ ।
**मतवारी** उन्मत्त, मतवाला : तू जानत मतग ~ ३०५३ ।
**मतारो** महतारी, माँ : प्रगट जानिहैं स्याम ~ १५५७ ।
**मति¹** १ बुद्धि । २ सम्मति, राय : पारथ भीषम माँ ~ पाइ १/२७६ । ३. विचार को स्तुति ~ बारबार हृदय अपने अवगाहन ११७५ । ~ ऐसी ठानी बुद्धि में ऐसा निश्चय किया : नद-नुवन ~ —.११७० । ~ बोरी बुद्धि विक्षिप्त हो गई : भई विकल ~ — १४४६ । ~ भई मरनी अक्ल मारी गई है, बुद्धि भ्रष्ट हो गई है : जाहि अब क्यों न ~ — ५५१ ।
**मति²** मत, नहीं ~ कोउ प्रानि कैं फद परै ३२८७ ।
**मति-अध** दुर्बुद्धि : परयौ सुरत ~ ०/७५ ।
**मति-गति** बुद्धि और चेतना • ~ बिसगवै ९० ।
**मति-जोई** बुद्धिमान् सिगरे जानत, सुनि ~ मा० ल० १०३ ।
**मति-तिय** बुद्धि रूपी पत्नी को ~ अब मारी १/१६५ ।
**मति-धीर** धीर बुद्धि (वाला) : जुगल पम ~ ०/२६ ।
**मति-धूत** धूर्त मति, कुटिलता . छाँडि देहु ~ ५८९ ।
**मति-बंत** बुद्धिमान् • कवि का ~ विचारी मा० ल० ३८ ।
**मति-भग** भ्रष्ट बुद्धि (वाली) . भूलि भइ ~ ६४० ।
**मति-भंगा** भ्रष्ट बुद्धि (वाले) बानर ~ ९/९७ ।
**मति-भ्रम** भ्रष्ट बुद्धि (वाला) सुनत होत ~ ३५८७ ।
**मतिमंत** बुद्धिमान् तिया-चरित ~ न समुझत ९/३१ ।
**मतिमद** १ मद/अल्प बुद्धि वाला भ्रम उपटत ~ ?/१२१ । २ दुष्ट बुद्धि . क्यों उपजी ~ ३८२५ ।
**मति मंदहि** मद मति, मूर्ख : कुल अभिमान छाँडि ~ ८०३ ।
**मति-मुग्ध** मूढमति अहो ढीठ ~ निसिचरी ९/७७ ।
**मति-वत** बुद्धिमान् : ~ बिचारी सा० ल० १९ ।
**मतिहि** बुद्धि • जौलौं बडो होय तौलौं यह असुरन ~ देखाय सारा० ६९५ ।
**मति-हीनी** बुद्धिहीन, मूर्ख भई अयान ~ ४२०४ ।
**मति-हीनौ** बुद्धिहीन हम सब अहिर जाति ~ ८८९ ।
**मते** मति, सलाह . मानत कौन ~ अब तेरे २३३८ ।
**मतो** सम्मति, सलाह सबहिन ~ सुनाय सारा० १०६५ । ~ सुनावै उपाय बताते हैं : देश-देश के दूत बुलाये सबहिन ~ — सारा० ३८७ ।
**मतौ** सम्मति, सलाह : बटौ ~ है जोग तिहारे ३७१७ । ~ बिचारौ विचार विमर्श किया बिप्रनिहूं यह ~ — १२/५ । ~ बिचार्यौ विचार-विमर्श किया • बैठि असुर सब सभा रुक्म सौं ~ ~ ४१८८ ।
**मत्त-न्याय** अंधा/मनमाना न्याय इत देखौं तौ आगे मधुकर ~ मतरात ४०५२ ।
**मत्यौ** बुद्धि से सबनि ~ मत एक २९१५ ।
**मत्स्य** १. मछली : मोर्ई ~ पकरि मोधुक ने जाय असुर को दीनी सारा० ६९३ । २ विष्णु का पहला अवतार : यह कहि भए अँतरधान तब ~ प्रभु ८/१६ ।
**मथत** मथते हुए : सकल स्तुनि दधि ~ पायौ २/४ ।
**मथति** १ विलोती है • आनद सौं दधि ~ १४७ । २. मथना हुई ~ ग्वाति हरि देखी जाइ २९८ । ३ उमड घुमड कर मथने लगती है : मन मैं बिथा ~ लाग यौं ३२९३ ।
**मथन** पु० १ मथन . मदर टरतु सिंधु पुनि कापन फिरि जनि ~ करै १४२ । २ मथने के लिए : ~ मथानी नेंनि गह्यौ ५२० । ३ मर्दन . दुष्ट नृपति को मान ~ करि चले द्वारकानाथ सारा० ६३६ । वि० मथने/मारने वाला . मधु-कैटभ ~, मुर भौम केसी-दलन ४२१३ ।
**मथनहार** मथने वाला ~ हरि रतन कुमारी ९२० ।
**मथनहारि** मथने वाली : ~ सब ग्वारि बुलाई ५२० ।
**मथनियाँ** मथानी : नद जू के बारे कान्ह छाँडि दै ~ १४५ ।
**मथनी** मथानी • दधि ~ के पाछैं देखी २४३ ।
**मथबे** मथने के लिए : अजित रूप है सील धरो हरि जलनिधि ~ सब काज सारा० ३२८ ।
**मथि** १ मथकर : बिधि चद्रमा मनौ ~ काढे १४१ । २ घिस-घिस कर : ~ मृगमद-मलय कपूर माथ तिलक किए २४ । ३ नष्ट करके धनुष तोरि, गज मारि, मल्ल ~ ३५३६ । ~ मथि मथ-मथ कर ~ पियौ घयौ ३६२८ ।
**मथिऐ** मथी जाती है : नित प्रति सहस मथानी ~ ३३३ ।
**मथियत** मथा जाता है स्याम सुंदर मन ~ काम रह री परि० २/६२ ।
**मथियै** मथी जाती हैं : तुम घर ~ सहस मथानी ८८६ ।
**मथुरा नाथ** मथुरा का राजा (श्रीकृष्ण) . चतुर चेटकी ~ सा जाइ करौ आदेस ३६९३ ।
**मथुरापति** मथुरा का राजा (कस) : ~ जिय अनिहिं डगन्यौ ६० ।
**मथुरापतिहि** मथुरा के राजा कस के द्वारा ~ सुनोगी तबहीं १५१३ ।
**मथे** मथन करने . प्रगट ~ तैं होइ ३७८८ ।
**मथै** मथती है अपनै घर यौंही ~ ७१६ ।
**मथौ** मथन करो उठि ~ दह्यौ ५२० ।
**मथ्यौ** १ मथन किया • सिंधु ~ सागर बल बाँध्यौ २८१६ । २ नष्ट किया ~ मान मल-दर्प, महीपति जुवति-जूथ गहि आने १०७० ।
**मद** १ उन्मत्तता • तहाँ परासर रिषि चलि आए, बिबस होइ

निहिं कैं ~ छाए १/२२९ । २ गर्व, अहकार . राजमान ~ टारत १/१२ । ३ मदिरा : आसा ~ जु पियौ २/१६ ।

**मद्ऽलंकृत** मद भरे, मस्ती मे विभूषित : सुदर स्याम गड ~ ३९३६ ।

**मदति** घमड करती है . पाइ अब ~ हठ कतहि मॉडौ १७३० ।

**मदन** कामदेव • कोटि ~ निरखत छवि लाजत ९०४ । △ ~ **सुभट के सर लगे** काम्देव रूपी वीर के कामेच्छा रूपी वाण लगे ~ — सुदेस मनु लगे कवच पर फूटि २४६१ ।

**मदन-दूत** काम-दूत (वसत) • ~ मोहिं बात सुनाई १५४२ ।

**मदन-वल्ली** काम-लता, एक प्रकार की बेल : मनहुँ ~ पर हिमकर १९८७ ।

**मदन बिलास** कामदेव/काम की चेष्टाएँ : भृकुटि ~ १८२२ ।

**मदन-मोद** काम-भावना का आनद : ~ मदमाती सा० ल० ५ ।

**मदन रिस के आदि** कामदेव (समर) और क्रोध (खीस) शब्दो के आदि वर्णो 'स' और 'खी' के मिलाने से सखी : ~ तौलों, मिली गुन गन ऐन सा० ल० ६५ ।

**मदन-लजौना** कामदेव की भी लज्जित करने वाले, श्रीकृष्ण . सूर नदसुत ~ २८८४ ।

**मदनारि** शिव : गरल-ग्रीव, कपाल उर, इहिं भाइ भए ~ १६९।

**मदभार** अत्यधिक मद गरजि घुमरात ~ गडनि स्रवत ३०५५ ।

**मद-मात** मतवाला : धन-जोबन के ~ २/२२ ।

**मद माती** मतवाली जोवन ~ इतराती ३०० ।

**मदमातौ** मतवाला, मदोन्मत्त ज्यौं गज-जूथ नैंकु नहिं बिछुरत 'सूर' मदन ~ ३९३३ ।

**मदमान** अहकार . तज्यौ है ~ २४४९ ।

**मद-मोदक** मतवाला कर देने वाला लड्डू : जैसे ठग खवाइ ~ ३८३२ ।

**मदहि** १. मद को • मदन के ~ गँवावै री परि० १/५० । २ मद मे : नित रहनि मन्मथ ~ छाकी ४१८७ ।

**मद्धघटे पर नास** जिसका मध्य अक्षर घटने से नाश या काल रह जाय अर्थात् काजल . ~ कियौ है सा० ल० ५ ।

**मद्धे** मध्य/बीच मे ग्रीषम रिपुन ~ साप सा० ल० २ ।

**मधि** १ मध्य/बीच मे : गड ~ रस्र भरबौ सुखान्यौ ३०५४ । २ मे बृन्दावन ~ रास रच्यौ हे ९९७ । ~ **आनि** मध्य मे आकर : तरनि चढयौ ~ — ३६५ ।

**मधु**[1] पुं० १ शहद : जैसे ~ तोरे की माखी २६९३ । २ मिसरी • माखन ~ मिष्ठान्न महर लै दियौ अक्रूरहिं हाथ २९९३ । ३ अमृत मन मोहत ~ पान करावत ६४८ । वि० मधुर ~ मेवा-पकवान-मिठाई ८२५ । △ ~ **तोरे की माखी** मधु का छत्ता तोडने के बाद बेचैन और क्रुद्ध मधुमक्खियाँ जैसे ~ — त्यौ हम बिनु ब्रजनाथ ३१६० ।

**मधु**[2] एक राक्षस, जिसे मारने के कारण विष्णु का नाम 'मधुसूदन' पडा एइ माधौ जिन ~ मारे री ३०३१ ।

**मधु-कमल-कोस** कमल कोष का शहद क्यौं मधुकर ~ तजि रुचि मानत है आकैं २३५६ ।

**मधुकर** १ भ्रमर : पिय ~ अबुज सुदरि मुख २०२२ । २ उद्धव : ~ कहिऐ काहि सुनाई ३५३७ ।

**मधुकरि** भ्रमरी : सुनि ~ भ्रम तजि कुमुदनि कौ राजिव बर की आस १/३३९ ।

**मधुप** १ भ्रमर मनहुँ ~ मधु माति गिरे री २२९३ । २ उद्धव ~ कहि जानत नाहीं बात ३५४५ ।

**मधुप गोप** मधु पीने वाले वृन्दावन के गोप • वेणु बजाय रास इन कीन्हीं ~ की नारी सारा० ७४८ ।

**मधुपति के टोल** भ्रमरों के समूह • उडि आए ~ १७९३ ।

**मधुपनि** भ्रमरों • ज्यों जल मीन कमल ~ की ३७५३ ।

**मधुपरक** दही, घी, जल, शहद और शक्कर का घोल जो देवता पर चढाया जाता है : अधर-मधु ~ करिकै १०७१ ।

**मधुपुरि** मधुपुरी, मथुरा : ता अलि की सगति बसि ~ ३९८४ ।

**मधुपुरी** मथुरा का एक प्राचीन नाम ~ की जुवति सब कहति अति रति भरी ३०६० ।

**मधुबनहि** मथुरा को . दरसन दै ~ सिधारौ ३९९४ ।

**मधुबनहु** मथुरा (से भी) चलन कहत ~ तैं सजनी ४२५१ ।

**मधुबनियाँ** मधुवन मे स्याम विनोदी रे ~ ३३७७ ।

**मधुमगल** श्रीकृष्ण का एक गोप सखा तब ~ कह्यो ग्वाल सों २८३२ ।

**मधुमाखि** मधुमक्खी रात ज्यौं अक्रूर दिन अलि मदन की ~ ३५८४ ।

**मधुमाखी** मधुमक्खी . ज्यों ~ सँचति निरतर बन का ओट लई १/५० ।

**मधु-मूरति** मधुर रूप . है ~ नैननि माँह समाऊँ ४९ ।

**मधुराधुनी** मधुर ध्वनि करने वाली . मुरलिका गान तुव नाम ~ २४५३ ।

**मधुरि** मधुर • ~ धुनि बाजै सुनि सजनी ९९७ ।

**मधुरिपु** 'मधु' नामक दैत्य को मारने वाले, विष्णु=कृष्ण ~ कुल मरजादा छोरी ३६७३ ।

**मधुरिपुहि** मधु दैत्य के शत्रु विष्णु = कृष्ण को लै ~ सिधारे ३५९४ ।

**मधुरी** मीठी : ~ अति सरस खजूरी १८३, ~ बोलनि बरनि न जाई ६१६ ।

**मधुरे** मीठे . ~ बचन बालि अमृत मुख ३९९५ । ~ **मधुरे** मधुर-मधुर स्वर मे ~ — बाजति १३३९ ।

**मधुरैं** मधुर (स्वर) मे : करत चले ~ सुर गान ४३८ ।

**मधुरै** मृदु, मीठो • पाछैं बंक चितै ~ हँसि १९६४ ।

**मधुलंपट** मधु का लोभी . कनि रस लुब्ध महा ~ २३४६ ।

**मधुव्रत** मधु ही व्रत जिनका, मधु पीने वाले · वन पिक, बरह, ~ बचननि हौं सिलीमुख, अकुलाइ लर्ट री ३०६४ ।

**मधुहारि** मधु का हरण करने वाले, कृष्ण : मनहुं अंग विभूति राजति मधु मौं ~ २६९ ।

**मधुहारी** मधु का हरण करने वाले, कृष्ण : ~ अक्रूर बधिक मुख, अवधि लगाई ठार ३८४६ ।

**मधुहि** शहद को : मधु मत्त मधुप गन मादक ~ पिये ९९ ।

**मध्यहि** मध्य में : ~ कुंवर कन्हाई ११३८ ।

**मध्यान** मध्याह्न : बहुरौ नृप करि कै ~ ९/१३ ।

**मन** १. मन । ~ **कौ फल पायौ** मनोवांछित फल प्राप्त किया : मिलि धाईं ~ — ११७९ । ~ **लाइ** मन लगा-कर · दउ एक वर्ष ~ — ९४३ । ~ **लायौ** मन लगाना : पाछे ऋषि तिन तप ~ — कीन्हौं प्रगट विमान सारा० ५३ । **करत ह्याँ कौ** ~ यहाँ आने की इच्छा करते हैं कबहुँक स्याम — ~ कैधौं प्रीति बिसराई ३६८३ । **कहा** ~ **आनी** यह क्या सूझी : कह्यौ, उठ यह — ~ — ५/२ । **चोरत** ~ मन मुग्ध करते हैं, मन चुराते हैं कछु दिन करि दधि-माखन चोरी, अब — ~ मोर ७७६ । **न ~ मैं धरं** ध्यान नहीं देना है · कोऊ धर्म — ~ — १/२९० । ~ **अटक्यौ** मन अटक/उलझ गया : ता दिन नैं, मधुकर ~ — बहुत करी निकरै न निकारयौ ३५६४ । ~ **जो ढरचौ** प्रेम हो गया, मन मुग्ध हो गया रूपहीन, कुलहीन कूबरी नारी ~ — ३३४६ । ~ **दीनौ** मन लगाया भाव-भक्ति कछु हृदय न उपजी ~ विमया मैं दीनौ १/६५ । ~ द चित्त लगाकर · देखो यकि भेद सखी री कैमें ~ — पैनी है १२५९ । ~ **न धरैं** चित्त नहीं लगाना है : सूरदास स्वामी मनमोहन तामैं ~ — ४८३ । ~ **बँध्यौ** मन लीन/आसक्त या मुग्ध हुआ सूरदास प्रभु कौ ~ मजनी बँध्यो राग की डोरि ६५७ । ~ **बसैं** मन में बसते हैं, अच्छे या रुचिकर लगते हैं सूरदास ~ — तोतरे बचन बर १५१ । ~ **बाँध्यौ** मन मुग्ध या आसक्त हुआ : कनक कामिनी सौं ~ — १/७४ । ~ **बिकानौ** मन प्रेम में फँस गया ~ तौ हरिहीं हाथ बिकानौ २२२० । ~ **मान्यौ** अनुराग हो गया : सखी री, स्याम सौं ~ — १६६२, नंदलाल सौं मेरो ~ — १६६३ । ~ **मारि** खिन्न या उदास होकर कहा रही ~ — भोरहीं २७१२ । ~ **मारे** खिन्न, उदास : आए नंद घरहिं ~ — ५४१ । ~ **मिलयौ** चित्त को लगाना . नैननि निरखि बसीठी कीन्हीं ~ — पल आनि २००० । ~ **मैं नहि मान्यौ** कुछ परवाह या चिंता नहीं की : ढाक खाय जूठन ग्वालन की कछु ~ — सारा० ७५० । ~ **मैं यह धरी** मन में यह निश्चय या संकल्प किया है मैं ~ — ६/५ । ~ **राखत** ध्यान में रखते हैं . सुनि बचननि ~ — ४९३ । ~ **राखे काम** इच्छा पूरी करना ही उचित है . उनहीं को ~ — २९९४ । ~ **लियौ चुराइ** मन मुग्ध कर लिया कब देखा वह मोहन मूरति जिन ~ — ६७९ । ~ **मन** मन ही मन : अनुमति ~ — यहै विचारति २०० ।

**मन-आखर** मनोनुकूल वाणी · ~ दै मोहिं ४० ।

**मन-ओल** जमानत के रूप में या बंधक बनाकर मन दै राखे ~ १७९२ ।

**मन-काम** मन कामना, मनोवांछा : कुसल प्रस्नहि कहे, तुरत ~ लहि ३०५१ ।

**मन-कामना** इच्छा, अभिलाषा · जौ लौं ~ न छूटै २/१९ ।

**मन-कामनि** मन-कामनाओं को . तुव ~ पूरन करिहौं ७९९ ।

**मन चीत्यौ** मन में चाहा/सोचा हुआ सूर स्याम दासी सुख सोवहु भयौ उभय ~ ३३८३ ।

**मन-तरंग** मन की मौज ~ आग्याकारी भृत १५८८ ।

**मन-वांछित** मनोवांछित : ~ सबहिनि फल पायौ ११७२ ।

**मनवानछित** मनोवांछित : ~ फल पाइये २८०० ।

**मन-भायौ** मन को रुचने वाला . कियौ स्याम सबका ~ ११७१ ।

**मन-भावते** मन को रुचने वाले, मनचाहे . माँगौं वर ~ ११७५ ।

**मन-भावन** १ मनचाहा, प्रिय लगने वाला : कह्यौ माँगु ~ ८/१३ । २ प्रिय, प्यारा : सूर स्याम जल-मध्य जुवति गन, जन-जन के ~ ११६२ ।

**मन-भावना** मन को रुचने वाला : भयौ ब्रज ~ ५७७ ।

**मनमत्थ** काम : मेटि ~ कौ मैं री २४५३ ।

**मनमथ** कामदेव · ~ सैनिक भए बराती १०७२ ।

**मनमथ की डाटी** काम-विदग्धा, कामातुर . भई व्याकुल ~ ७३६ ।

**मन-मानि** मनमानी, मस्त होकर तू वैरी ~ ३६५ ।

**मन-मानी** १ इच्छानुसार : लै सुवास ~ ३६३६ । २ मन ने स्वीकार कर लिया मथुरा ही ~ ३१६३ ।

**मन-मानें** स्वच्छंद : अब मिलि गए स्याम ~ ७३८१ ।

**मन-मानें** मन चाहे : ~ सोऊ कहि डारौ ३५१८ ।

**मन मूढ** मूढ मति भयो सेष ~ कहन को राधा-कृष्ण-विहार सारा० ९९१ ।

**मन-मोहन** मन को मोहने वाले, श्रीकृष्ण : ~ मोहिनि अँचई सी २११३ ।

**मनमोहनहि** मन को मोहने वाले, श्रीकृष्ण को : ~ ठगौ री २०५१ ।

**मन-मोहनि** मन को मोहने वाली ~ तू बस करे २६१३ ।

**मन-मोहनौ** मन को मोहने वाला, श्रीकृष्ण . स्यामा स्याम मिले ललितादिहि सुख पावत ~ २८३२ ।

**मनरंजन** मन को आनंदित करने वाली पीत धुजा उनकी ~ ३७४६ ।

**मनरवन** मन मे रमण करने वाले ~ दुख के दवन जानि लीन्हौं २०६१ ।

**मनलाड़** मनमोदक, सुखद कल्पना · काकी भूख गई ~ सो देखहु चित चेति ३८६१ ।

**मनवतर** इकहत्तर चतुर्युगी का काल (ब्रह्मा के एक दिन का चौदहवाँ भाग) · करै राज तब लगि ~ १२/४ ।

**मनसा** १ मन मे · कबहुँ न ~ धापी १/१४० । २ मन की : सूर रुचि ~ जनाई २४४९ । ३ मन के : ~ नाथ मनोरथ दाता हौं प्रभु दीनदयाल १/१८० । ३. मन मे : ~ वाचा कर्मना, कछू कही राखि १/१८२ । ४ मन मे भी . ~ तहाँ न जाइ ३६१० । ५ इच्छा, कामना : 'सूर' के प्रभु दरस दीजै, नहीं ~ और ४०१९ । ६ ध्यान मे ही : ~ करि प्रभुहिं अर्पि भोजन करि टाटे ९/९६ । ७ बुद्धि सूर हरि की निरख सोभा, भई ~ पग ६२४ ।

**मनसानाथ** इच्छा पूरी करने वाला . ~ मनोरथ पूरन सुख निधान जाकी मौज घनी १/३९ ।

**मनसि** १. मन की · ~ मनोहर बालहि ४१८२ । २ मन से · ~ वचसि विचारि देखौ १८२२ ।

**मनसिज** कामदेव : ~ माधवै मानिनिहि मारिहै २११६ ।

**मनसिज भूप** कामदेव का राजा, श्रीकृष्ण · मोहि गहि लै गयौ कुजन, मजु ~ सा० ल० १७ ।

**मनसुखा** श्रीकृष्ण का एक गोप सखा रैता, पैता, मना, ~, हलधर संगहि रैहौं ४१२ ।

**मनहर** मन को हरने वाली विनय वचननि सुनि कृपानिधि चले ~ चाल २१८ ।

**मनहरन** मन को हरने वाले . 'सूरदास' ~ रसिक वर १९९३ ।

**मनहरनि** वि० स्त्री० मन हरने वाली मनमिज ~ हँसि १३८४ । स्त्री० मन हरण करने की क्रिया 'सूर' स्याम ~ कला बहु २५२६ ।

**मन-हरनी** मन हरने वाली : धुनि अतिही ~ १२३ ।

**मनहि** १ मन को मोहन हठ करि ~ हरन २२२१ । २ मन मे तद्यपि ~ बसत बसी बट, बन जमुना मजोग ४१५५ । ३ मन के : ~ बिना कह करौं सखी री १८९० । ~ **चोरै** मन चुराते हैं · परसपर नारी-पति ~ — १०४० । ~ **तोरैं** मन टुकड़े-टुकडे हो जाता है · सूर मव भेद सुनि ~ — १८५७ । △ ~ **न भावत** अच्छा नहीं लगना · जलनिधि ~ — ३६९८ । ~ **भ्रमाए** मन मे भ्रमित हो गये, चकित रह गए : चकित भए सब ~ — ९४८ । ~ **मनावैं** मन की साध पूरी किये डाल रहे हैं : या विधि सबके ~ — १३९९ । ~ **भावते** मनमाने, जितना मन मे आया, मन भर . ~ — किए पाप भरि पेट १/१४६ । ~ **मन** मन ही मन · अब उपजी अति लाज ~ — ४२९३ । ~ **मनहि** मन ही मन मे · तनक-तनक चरननि सों नाचत ~ — रिझावत १७७ ।

**मनहिं** १ मन · तिनहिं पर ~ राजा १६१५ । २ मन को : राधा ~ चुरावत १५९८ । ३ मन ने सजनी ~ अकाज कियौ २२२४ । ४ मन मे रैनि विपिन रति रस रह्यौ सो ~ विचारै २६५१ ।

**मनहीं** १ मन को · वै सँग लै जु गए ~ २२४१ । २ मन मे · सुता वृषभानु को हरष ~ री १९७४ । ~ **मन** मन ही मन · ~ — जु सिहानी २०८ ।

**मनहुँ** मानो, जैसे ~ मदन विनोद विहरत नागरी नव नात २८४४ ।

**मनहु** मानो : ~ नृत्यत नील घन मैं ३५६१ ।

**मना**[1] मन, चित्त · ~ (मन) रे, माधव मा करि प्रीति १/३२५ ।

**मना**[1] श्रीकृष्ण का एक गोप सखा . रैता, पैता ~ मनसुखा हलधर सगहिं रैहौं ४१२ ।

**मनाइ** मनाकर गोपालहिं लै आवहु ~ ३७१५ । **दान** ~ दान मनाकर, चुंगी लेने की क्रिया करके · जुवतिनि — ~ १६२० । ~ **दई** मना लिया . तेऊ मैं ~ — २७८२ ।

**मनाइयै** मानमोचन कीजिए · अति रिस क्रम है रही किसोरी करि मनुहारि ~ २५७० ।

**मनाइहैं** मनायेंगे . मानि न मानि री लाल ~ तेरी आँखिन मैं पैयत हैं २६९७ ।

**मनाई** १ मनाया : प्रिया ~ पद ललाट धसि परि० १/८७ । २ सेवा-पूजा करके यह औसर कब हैहै फिरि कै पायौ देव ~ १८ । ३ मनाई जा सकी, प्रसन्न हुई . तब वह निठुर ~ २४५८ ।

**मनाए** स्तुति और प्रार्थना की . कुल के देव ~ ९५२ ।

**मनावति** मनाती है · प्यारी हा हा करति ~ २१४६ ।

**मनायेंहूँ** मनाने से/पर भी प्यारी कोटि ~ नहिं मानति २५७२ ।

**मनायौ** मनाया : मानि ~ राधा प्यारी २८२६ ।

**मनावत** १ मनाना है सूर सबल अब तोहिं ~ २८१५ । २ मनाती हैं · ससि को देख आर हरि ठानी कर मनुहार ~ मारा० ४३९ ।

**मनावति** मनाती हैं, प्रार्थना/स्तुति करती हैं देव ~ वचन विनति सों ८९१ ।

**मनावति** मनाती है हरि प्रियतमहिं ~ २०२४ । △ **सगुन** ~ शुभ की कामना करती है निसि वासर हौं — ~

३६६१।

**मनावन** मनाने के लिए • स्याम ~ मोहिं पठाई २५६७।

**मनावहि** मनाते हैं हम नाहिन कमला सी भोरी करि चातुरी ~ ३४९८।

**मनावहु** मनाओ, स्तुति या प्रार्थना करो मारँग जाइ ~ २०९७।

**मनावैं** १ मनाएँ वें गहि चरन ~ ३७९५। २ मनाती/स्तुति करती हैं : ब्रज-जुवती हरि चरन ~ ६३१।

**मनावैंगे** मनाएँगे • वे गहि चरन ~ २७०८।

**मनावैं** १ मनाए : बहुनायक कौं कौन ~ २१०७। २ मनाना है : ऐसौ को ठाकुर जन-कारन दुख नहिं भलो ~ १/१२२। ३ मनाती है . सूरदास जसुमति इहि बिधि सौं सु ~ ११२। ४ मनाते हैं, प्रार्थना करते हैं बर-बर देव ~ १/३१।

**मनावो** मनाओ • सुत ही पति पितु प्रिया पाइ पर धर सिर आप ~ सा० ल० ९।

**मनि¹** १ मणि, रत्न • ~ कुडल मकराकृत तरुन तिलक भ्राजै १८८७। २ मणि का • नव ~ मुकुट प्रभा अति उद्धित ७। ३ मणि के : ते पहिरे कचन ~ भूषन ३५। ४ मणि को . प्रमुदित ~ अवलोकि उरग ज्यों २३४०। ५ चूडामणि : ~ रघुनाथ हाथ लै धरनी ९/१०१। ६ श्रेष्ठ : गिरि गोवर्धन देवनि कौ ~ ८२९।

**मनि²** १ मन : स्यान ~ नैं परखि लीन्हौ १८४२। २ मन में हौंस जनि ~ करौ बन बिहारी १७२।

**मनिआ** मनका . हौं करि रही कठ मैं ~ निर्गुन कहा रसहि ते काज ३३५२।

**मनिआरे** दे० मनियारे।

**मनिखभ** १ मणि-स्तम्भ नगनि जटित ~ बनाए ९/७५। २ मणि-स्तम्भ के आजु सखी ~ निकट हरि २६७।

**मनि-गन** मणि-समूह . हेम-मध्य ~ बहु लाए १०४।

**मनिधर पु०** मणिधर (सर्प) ने . मानो ~ मनि ज्यों छाँडयौ ६७५। **वि०** मणि को धारण करने वाला ता ऊपर इक ~ नाग २११०।

**मनिनि** १ मणियों : सकल भूषन ~ के बने ८/८। २ मणियों को . ~ ग्रथित ज्यों सुत २/३८।

**मनिबंध** कलाई : चित्त सौं चित्त, ~ ~ सौं, दृष्टि सौं दृष्टि नहिं सूर डोले ३०७१।

**मनि-भूषन** मणि के आभूषण : सूरदास ~ ऊपर सख धरत है सेत ३९६२।

**मनिमय** मणियुक्त . ~ जटित मनोहर कुडल २२१९। ~ साने मणि-जटित भूषन ~ १७९८।

**मनि-मानिक** मणि-माणिक, मुक्ता ~ न्यौछावरि करिहौं २१०६।

**मनिमुक्ताहल** मणि मुक्ताफल यह मथुरा कचन की नगरी ~ जाहीं ४१५७।

**मनियाँ** १ माला में पिरोया जाने वाला दाना : अपनैं कर जसुमति पहिरावति, तनक काँच की ~ ३३७७। २ मोती : कठुला कठ मजु गज ~ १०६।

**मनियारे** देदीप्यमान, सुहावने . सबहिनि से ~ ३७६२।

**मनिहि** मणि को : कौस्तुभ ~ बिचारैं ३/१३।

**मनिहै** मानेगी ~ तब ताकौं सब गोपी ३८०४।

**मनी** १. मणि, रत्न कहा काँच सग्रह के कीन्हैं डारि अमोल ~ १४५८। २ (सर्प के सिर की) मणि खाइ न सकै खरचि नहिं जानै ज्यों भुवग-सिर रहत ~ १/३९।

**मनु¹** ब्रह्मा के १४ पुत्र, जिनने सृष्टि का प्रारभ माना जाता है। चौदह मनुओं के नाम निम्न हैं — स्वायम्भुव, स्वारोचिष, उत्तम, तामस, रैवत, चाक्षुष, वैवस्वत, सावर्णि, दक्ष सावर्णि, ब्रह्म सावर्णि, धर्म सावर्णि, रुद्र सावर्णि, देवसावर्णि और इन्द्रसावर्णि . स्वायभुव सो आदि ~ जए ३/८।

**मनु²** मानो, जैसे ~ बधूक सुमन ऊपर बिच अलि सुत बैठे आई २७३४।

**मनुज** मनुष्य सबहिन कह्यो साधु यह बाणी सुर मुनि ~ सराई सारा० ७३८।

**मनुरजन** मनोरजन करने वाला : जग हित जनक-सुता ~ ९८२।

**मनुष** मनुष्य : हरि की कृपा ~ तन पावै ४/१२।

**मनुहार** १ खुशामद, विनय . अब तुम जाइ करौ ~ ७/२। २ आदर-सत्कार : बिदा करे निज लोक कौं इहि बिधि करि ~ ४९२।

**मनुहारि** १ खुशामद : किसोरी करि ~ मनाइयै २५७०। २ विनती : सुनु मेरी ~ सारा० ९६८।

**मनुहारी** १ खुशामद कबहुँ करति ~ २१४७। २ विनती . उन सबकी कीन्ही ~ ११/३।

**मनू** दे० मनु¹ कपिल ~ हयग्रीव पुनि कीन्हौ ध्रुव-अवतार २/३६।

**मने** मन में कान्हे क्रोध ~ जब कीन्हें दियो साप अति सोक सारा० ४३।

**मनैं** मानकर, समझकर : यह हित ~ कहत सूरज प्रभु ७/५।

**मनैयै** १ मनाने से . मानहिं नहीं ~ कैसें परि० १/२०२। २ मना लेना • सूर स्याम कह्यौ सहज ~ २८२५।

**मनैहैं** १ मनाकर • जिन पुत्रनिहिं बहुत प्रतिपाल्यौ देवी-देव ~ १/८६। २ मनायेंगे, विनती/प्रार्थना करेंगे . मेरें मारत काहि ~ ९०७।

**मनैहैं** मनायेगा . मानत नहिं तोहिं कौन ~ परि० १/१०१।

**मनैहौं** मनाऊँगी : तेरौ भलौ ~ कगारिनि १७।

**मनोज** कामदेव सकल सुख की सींव कोटि ~ सोभा हरनि १०९।

**मनोजैं** कामदेव के • बरषत बान ~ १०५५।

**मनोरथ दाता** इच्छा पूरी करने वाला मनसानाथ ~ हौ प्रभु दीनदयाल १/१८९।

**मनोरा** मनोहर : गोकुल सकल ग्वालिनी हो घर घर खेलत फाग ~ भूमक री २८६४।

**मनोरा-भूमक** मनोहर भूमक (एक दूसरे के कधे पर हाथ रख भूमकर नाचना) • गोकुल सकल ग्वालिनी हो घर-घर खेलत फाग ~ री २८६४।

**मनौ** मानो ~ कनक लता-अवलि-बिच, तरल विटप तमाल २२७०।

**मन्मथ** कामदेव : कोटि ~ वारि छवि पर ३५६१। △ ~ **पकरि नचावै** कामदेव ने वश मे कर रखा है ~ — ११२१।

**मन्मथ मात-तात-सुत** कामदेव की माता (लक्ष्मी) के पिता (समुद्र) का पुत्र, चद्रमा . ~ अथयौ सारा० ९४०।

**मन्वतर** इकहत्तर चतुर्युगी का काल, जो ब्रह्मा के एक दिन के चौदहवें भाग के बराबर होता है • करौ ~ लो तुम राज ७/२।

**मम** १ मेरा : ये ही पति नित होहिं हमारे जो पूरण ~ भाग सारा० ६३२। २ मेरी : कचन सौ ~ देह करी १/११६। ३ मेरे . ~ हित भक्त सकल सुख तजें ९/५।

**ममत्व** मोह-ममता का भाव : अरु तिनसौं ~ बहु ठानै ३/१३।

**मयक** चद्रमा • मुख ~ मधु पियत करनि कसि २४७२।

**मयकहि** चद्रमा को : मनु ~ अक लीन्हौ १८४।

**मय** पुराणासुर एक प्रसिद्ध दानव जो महान् शिल्पी भी था ~ मायामय कोट सँवारौ ७/७।

**मयगल** मतवाला हाथी . गरजत अति गभीर, गिरा मनु, ~ मत्त अपार ३३१३।

**मयत्रेय** मैत्रेय, एक ऋषि, जो पराशर के शिष्य थे और जिनसे विष्णु पुराण कहा गया था • कह्यौ ~ सौं समुझाइ ३/४।

**मयमत** अहकारपूर्ण : अरी ग्वारि ~ बचन बोलति १६१८।

**मया** १ माया, भ्रम-जाल देखौं अहि मन मोह ~ तजि ३१५३। २ दया ~ करत ही रहियौ ३१७५।

**मया-मोह** माया-मोह यह कहि ~ अरुभाइ ५३१।

**मयारि** वह डडा, जिस पर हिंडोले की रस्सी लटकायी जाती है, धरनियाँ : कचन खभ ~ मरुवा डाँडी, खचि हीरा बिच लाल-प्रवाल ८४।

**मयारिहि** धरनियों मे : भँवरा ~ नीलमनि, खँचे पाँति अपार २८३५।

**मयूख** किरण, रश्मि : लागत चद ~ सु तिय तनु २६०५।

**मयौ** महित, युक्त . सो लागत अँग अनल ~ री ३३१९।

**मरई** १ मरता है अग्र सोच क्यौं ~ ४। २ मर जायँ चिरजीवि सो ~ ९/७८।

**मरकट** १. बदर : ज्यौं ~ मूठी नहिं छाँडत २३१४। २ बदर के • ज्या ~ कर होत नारियर १३०७।

**मरकत** पन्ना, एक मणि . यौं लपटाइ रहे उर-उर ज्यो ~ मनि कचन मैं जरिया ६८८।

**मरगजी** ममली हुई . अरगज अग ~ माला २५०२, सौंधैं अरगजा अरु ~ मारी अग २०१०।

**मरगजे** १. मसला हुआ . ~ हार बार बिथुरे हैं २००९। २ मसले हुए सिथिल अग ~ अबर २४७१।

**मरजाद** १ प्रतिष्ठा, मर्यादा • यह ~ जाति प्रभु तेरी ९/९३। २ सीमा : सौ जोजन ~ सिंधु की १/४३। ~ **टरी** प्रतिष्ठा समाप्त हो गई • सब ~ ४११४। ~ **तजो** मर्यादा छोड दी माधौ मन ~ — ४०३७।

**मरजादा** १ प्रतिष्ठा, मर्यादा मन दीजै ~ जैहै १९३५। २ मर्यादा (सीमा) मे : नवसैं नदी चलति ~ २५९२। ~ **जात** प्रतिष्ठा समाप्त हो रही है नेम धरम ~ — ४१७१। △ ~ **न लही** सीमा तोड चुकी हैं . सूरदास अब धीर धरहिं क्यो, ~ — ३९७०। ~ **लैहैं** प्रतिष्ठा नष्ट कर देगी . ये मेरी ~ — १७६८।

**मरत** १ मरता है दास-भाव नहिं तजत पपीहा, बरषत ~ पियास ३८१३। २ मरती हुई • बिरही ~ जिवाए ३८८४। ३ मरती है : जैसैं मीन ~ जल बिछुरत ३५७३। ४ मरते हुए ~ तुम साथ ससै नहीं कछु हमैं ४२२२। ५. मरते हुए को लेहु ~ जिवाई ४१४०।

**मरतहुँ** मरते हुए भी : ~ प्रीति लहै जी ३६९८।

**मरति** १ मरा जाती हैं : अब वे लाज ~ मोहिं देखत २४०२। २ मरती हैं : तातैं खरी ~ इहिं ठाहर ३९८९।

**मरति** १. मरती है : ~ तहँ बिललाइ ४०७२। २ मर रही (हैं) जुवती डरनि ~ हैं सगरी १४१५। ३ मरी जा रही हो • अब बृथा करि ~ ३१३८।

**मरतौ** मृत्यु को प्राप्त होता : पुनि जीतौ पुनि ~ १/२०३।

**मरदन** मर्दन, मालिश : अति-सुगध, ~ अग-अगनि २०२६।

**मरन** १ मृत्यु : (हरि) जरा ~ तैं रहित अमाया ३। २ मृत्यु के जब तैं जनम ~ अतर हरि करत न अबहिं अघाइ १/१८७। △ **भाजिबै तैं ~ है भलौ** कायरता पूर्वक भागने से मृत्यु अच्छी है • पुरुष कौं — ~ — ४१८३।

**मरनी** मृत्यु। △ **मति भई ~** मरने की इच्छा हुई . सूर प्रभु के वचन सुनत, उरगिनि कह्यौ, जाहि अब क्यौं न, — ~ ५५१।

**मरम** १ मर्म, भेद : तब तैं मूढ ~ नहिं जान्यौ ९/११९।

२ मर्म-भेदी . कहा कहौं कछु कहत न आवै, लगी ~ की भाली १४०८ ।

**मरमत** मर्म (भेद की बात) समझती है : हमहूं कृष्ण निहारी तैं कछु थोरी थोरी ~ ४०२२ ।

**मरवायौ** मरवाया है : जदुराई ताहि ~ ४१९० ।

**मरहाइ** मरणासन्न, सूख गये नैन नीर ~ ३११६ ।

**मरहि** मरने लगते हैं : ~ जौ पछितांहि २३४८ ।

**मरहिगी** मर जाएँगी : 'सर' ~ विकल वियोगिनि ३८६४ ।

**मरहु** मरो : ना तरु ~ विसूरि ४२५० ।

**मराई** मरा, मरवा टारहु हमहिं ~ ५३८ ।

**मरायौ** मरवाया : आगें है की रजक ~ ३०४१ ।

**मराल** हंस : मधुप ~ जु पद-पकज के ३५६९ ।

**मराल-छौना** बाल-हंस मनौ मधुर ~ बोलि बनै निहात १८४ ।

**मराल-सावक** बाल-हंस : गति ~ ता पाछैं १६७४ ।

**मरि** मरकर : ~ गधर्व देह तिन धरी ६/५ । ~ जानै मर जाना चाहता है प्रेम-महित ~ — ३९३० ।

**मरिऐ** मरें, मरता हूँ इहिं लाजनि ~ स्दा, सब कोउ कहत तुम्हारी (हौ) १/४४ ।

**मरिकै** मरकर, मरने के बाद ~ नरक परत है मोट ३/१३ ।

**मरिबे** मरने, मृत्यु ~ कौं नहिं हिय भय धरत ५/८ ।

**मरिबौ** मरना, मृत्यु : एक 'ठाउँ मारिबौ पै ~ नदनदन के काजनि ३३७० ।

**मरिबौऊ** मरना भी : प्रीति तौ ~ न विचारै ३२९० ।

**मरियत** १ मरती : अहो मधुप निसि-दिन ~ हैं ३८८९ । २. मरती हैं : सूरदास इन पर हम ~ ४०७६ । ३ मरते हे ~ देखिबे की हाँसनि परि० १/१३९ । ४ मर रही हूँ तातें अति ~ अपसोसनि ४२९८ । ५ मरा जा रहा हूँ ~ लाज पाँच पतितनि मैं १/१३७ ।

**मरियै** मृत्यु को प्राप्त होइए : इहाँ मसूनिन ~ २८२६ । △ लाज ~ अत्यत ही लज्जित होइए : करियै कहा, — ~, जब अपनी जाँघ उघारी १/१७३ ।

**मरिहैं** मरेंगे : मो देखत लछिमन क्यौं ~ ९/१४८ ।

**मरिहै** १ मरेगा : ~ असुर ताहि कें घाउ ६/५ । २ मरेगी . भए अपमान जहा तू ~ ४/५ ।

**मरिहौं** १ मरूँगा : जो ~ तौ सुरपुर जैहौं ६/५ । २ मरूँगी : विमुख वचन सुनि ~ १९४३ ।

**मरिहौ** १ मरोगे ~ नबहिं विसरि ४०४८ । २ मरोगी वह काटन मुरकी नहीं, तुम तौ मव ~ १३४२ ।

**मरी** वि० मरी हुई कुवरि हमारी ~ जिवाई ७६१ । क्रि० अ० १ मर रही हूँ . लोक-सकुच, कुल-लाज ~ २०४७ । २. मर गई : बकर्नाहिं बकत ~ री २३६१ ।

**मरीचि** पुं० १ पुराणानुसार ब्रह्मा के एक मानस पुत्र जो एक प्रजापति और सप्तर्षियों में से एक थे : तिन मन तें ~ कौ ठयौ ९/२ । २ एक ऋषि, जो कश्यप ऋषि के पिता थे : रिषि ~ कश्यप उपजायौ ३/९ । स्त्री० मृग-मरीचिका मनौं ~ देखि तन भूल्यौ ३०४७ ।

**मरुआ** १ एक पौधा : कूजा, ~, कुद ना १०९५ । २ हिंडोला लटकाने की लकडी कचन खभ, मयारि, ~ डाँडी खचित हीरा बिच लाल प्रवाल ८४ ।

**मरुत** १ आठ लोकपालों में से एक : तेज, अग्नि, यम - ~ वरुण और सूर्य चन्द्र यह नाम सारा० २१ । २ पवन : धूम - ~ तन जारै ३५४८ । ३ हवा की : करत ~ लहरी ३६३३ ।

**मरुव** मरुआ रचि रजन ~ मयारि २८३० ।

**मरुवे** मरुआ ~ मौं मानिक चुनी लागी २८३३ ।

**मरुवौ** मरुआ . खूभौ ~ सोगरौ २९०३ ।

**मरसा** एक शाक, मरसे साग चना ~ चौराइ १२१३ ।

**मरूँगौ** मरूँगा : रामचन्द्र के हाथ ~ सारा० २६३ ।

**मरूरी** मथ बुझत जानि मन्मथ चिनगी फिर मानौ देन ~ २८२६ ।

**मरे** १ मर जाता है : जीवन मुरछि ~ २३०७ । २ मर जाय सूखे होत न स्वान पूँछ ज्यों पचि-पचि वैद ~ ३७३० ।

**मरैं** १ मृत्यु को प्राप्त हों ~ नहिं देवना ८/८ । २ मर रही हैं : भ्रमि भ्रमि वन मैं वृथा ~ १६२३ । ३ मरने से : ~ रन सुजस परलोक सुख पाइये ४२२१ ।

**मरै** १ मृत्यु को प्राप्त हो को खनि कूप ~ वालू-थल ३७०१ । २ मरे, दुख या कष्ट सहे याहि लागि को ~ हमारे ३७२४ । ३ मर जाय ~ वह कस ३०८९ । ४ मरता है रक ~ पछिताइ ३७९३ । ५ मरती है : विरही मीन ~ जल बिछुरैं ३८१३ । ६ मरना है, मर जाना है : सन सवत भए ब्रह्मा ~ १२/४ ।

**मरैगौ** मर/नष्ट हो जाएगा सब तेरौ मद स्यान ~ ३६१९ ।

**मरोरत** मरोड़ता है । △ भौंह ~ भौंह मरोड़ते हुए : बदन सकोरत, — ~, नैननि मैं कछु टौना १४७० ।

**मरोरति** मरोड़ती है । △ भौंह ~ भौंह चढ़ाती (हो) मो पर — ~ हौ २१९९ ।

**मरोरि** मरोड़कर . बाह ~ नाह्यौ कैस १०३२ ।

**मरोरी** मरोड़ दी गुदी चापि लै जीभ ~ ५७ । △ करत ~ खींचातानी करता है : नख-सिख लौ चित-चोर सकल अँग चीन्हे पर कत — ~ १९३१ ।

**मरोरैं** मरोड़ता है । △ भौंह ~ कलश माँगता है : — ~ मटकि कै री जमुना रोकत घाट २८७४ ।

**मरोरचौ** मरोड़ा, सिकोड़ा वह अचरज देखौ तुम इनकी, कब

हम वदन ~ १५७२। △ भौंह ~ भौंह चढाई : अधर कप रिसि — ~ २४१४।

**मरौं** १ मर जाऊँ मैं ~ तुम कुसल रहौ दोऊ ३८७। २ मरती हूँ सुनि-सुनि लाज ~ ३५५१।

**मरौ** १ मर जाय ~ वह कस ५५१। २ मरा हुआ . ना तरु मोकौं जानौ ~ ४३०९।

**मर्कट** वदर ~ मूठि छाँडि नहीं दीनी २/२६।

**मर्दन** १ नाश : अघ ~ विधि गर्व हत करत न लागी वार ४३७। २ मालिश, मलना : तेल लगाइ कियौ रुचि ~ १/५२।

**मर्यौ** नाश किया, मिटाया गिरि कर धारि, इन्द्र मद ~ १/२७।

**मर्म** भेद, रहस्य : प्रेम कै सिंधु कौ ~ जान्यौ नहीं १/२२२।

**मर्यौ** १ मर गया तबहीं क्यौ न ~ ३०१३। २ मरता हूँ : इहि दुख जात ~ १/१५६।

**मर्य्यादा** मर्यादा के : वेद रीति करि रघुपति सब विधि ~ अनु-सार सारा० २५१।

**मर्पंत** दवा दिया · जातुधानि-कुच गर ~ तव, तहाँ पूर्नता पाई १/२१५।

**मल** १ मल की सफल विधि विषय खल ~ खानि १/७७। २ विष्टा . रुधिर मेद ~ मूत्र कठिन कुच उदर-गध गधात २/२४। ३ पापों/दोषो को · कलि ~ हरन, कालिमा टारन रसना स्याम न गायौ १/५८।

**मलगोलै** खिलवाड कीर करत ~ २८५७।

**मलय** चंदन · मृगमद ~ कपूर कुमकुमा ३९३७।

**मलयज** चदन . ~ भाल, भृकुटि रेखा की १८१४।

**मलयागिरि** पश्चिमी घाट का वह पर्वत जहाँ चदन अधिक होता है ज्यौ ~ पाइ आपनी जरनि हृदय की मेटै ९/८७।

**मलयानिल** मलय पर्वत से आने वाली वायु : मद ~ विगलित सीस निचोल ११३६।

**मला** माला · राजति है उर वन जु ~ परि० २/२८।

**मलार** मल्लार, एक राग जो वर्षा ऋतु मे गाया जाता है · मुरली राग ~ वजावत १४३१।

**मलारी** मल्लारी, 'वसत' राग की एक रागिनी : गावत ~ सुराग रागिनी गिरिधरन लाल छवि सोहनो २८३०।

**मलि** रगड कर। ~ **मलि** रगड-रगडकर : तेल लगाइ कियौ रुचि मर्दन, वस्तर ~ — धोए १/५२। △ **कर ~ मलि** हाथ मल मल कर, पछताती हुई : — ~ — निज पतिहि जगावति ७।

**मलिन** १ पापी ~ मदमति डोलत घर-घर २/१५। २ खराब, बुरा : कलुषी अरु मन ~ बहुत मैं १/१२८।

**मलियै** मलिए केसर ~ साख ३९३७।

**मलीन** १ उदास : ज्यो ससि विना ~ कुमुदिनी ३०२२। २ कांतिहीन : विधु ~ रवि प्रकास गावत नर-नारी २०२।

**मलेच्छ** म्लेच्छ : हलधर हल मूसल कर लीने सभी ~ सँहारे मारा० ६०४।

**मलै** चंदन : मिली कुबिजा ~ लैकै सो भई अरधग २६७२।

**मल्ल** पहलवान · गए जहँ कुवलया ~ द्वारैं ३०५१।

**मल्लक्रीडा** कुश्ती . जब उन कह्यो ~ तुम करत गोप के सग सारा० ५१९।

**मल्लन** पहलवानो को ~ सवन मल्ल मे दीखे मारा० ५१५।

**मल्लनि** १ पहलवानों · ~ कौ वल कहा वखानो २९२२। २. पहलवानों को रगभूमि करि ~ मारौं १६१९। ३ पहल-वानों ने : ~ कह्यौ हमहिं तुम देखौ ३०७०।

**मल्लिका** चमेली या बेला फूल का एक प्रकार जमुना पुलिन ~ मनोहर सरद सुहाई जामिनी १७३४।

**मल्लहरावति** चुमकारती-पुचकारती : सूरदास प्रभु मोए कन्हैया हलरावति ~ है ७३।

**मल्लावति** चुमकारती पुचकारती है : बाल-केलि गावति ~ सुप्रेम भर १५१।

**मल्हावै** चुमकारती पुचकारती है · हलरावै दुलराइ ~ ४३, राग अनूप ~ १३०।

**मवासी** गढपति, प्रधान, अधिनायक : मन न धरत वृन्दावन कौं ~ १४७७।

**मवासैं** किले मे, गढ मे : मनहुँ ~ आगि अहो हरि होरी है २९१४।

**मवासौ** मवासा, गढ (अड्डा) : मनो कियौ फिरि मान ~ मन्मथ वकट कोट २७६९।

**मष** यज्ञ : देवराज ~ भग जानि कै वरष्यौ ब्रज पर आई १/१२२।

**मषकृत** यज्ञों का किया हुआ फल थके मुख कछु कहि न आवै सकल ~ भोल २९२१।

**मष्ट** उदासीन, मौन : देखि पुर नारि-नर ~ मेलैं ३०७१। △ **~ करु** चुप रह ~ — हँसैगे लोग ३०७। **~ करौ** चुप रहो कहँ अवला कहँ दसा दिगवर, ~ — पहिचाने ३५२१। **रहौ ~ धारे** चुप्पी साधे रहो कहा पिय कहत सुनिहै बात पौरिया, जाय कैहै — ~ — ३०८९।

**मसक** मशक, चमडे का वना थैला, जिसमे भिश्ती पानी ढोते हैं ज्यौ जल ~ जीव घट अतर २/३८।

**मसकत** परिश्रम काहे कौं प्रभु विरद-बुलावत विन ~ को तार्यौ १/१३०।

**मसकि** १ दवाकर चरन ~ धरनी दली, उरग गयौ अकुलाइ ५८९। २ जोर लगाकर : देत अकुस ~ कह सकान्यौ ३०५४।

**मसान** श्मशान भूमि ~ विदित यह गोकुल ३१६८। △

~ जगायौं श्मशान मे शव को सिद्धि की (करने लगे) : हम तो जरि-बरि भस्म भईं तुम आनि ~ — ३६०७ ।

**मसानी** मसिधानी, दवात : पुहुमि पत्र कर सिंधु ~ गिरि मसि का लै टारै १/१८३ ।

**मसाहत** नाप-जोख, पैमाइश : काया ग्राम ~ करिकै १/१४२ ।

**मसि** १ स्याही : द्वै कौडी के कागद ~ कौ लागत है बहु मोल ३२५४ । २ काजल . पीक कपोल, अधर ~ लागे २६४५ । ३ कालिमा मे अपनो मुख ~ मलीन मदमति देखत दर्पन माँहीं २/२५ ।

**मसि विंदा** काजल का टीका या डिठौना, जो नजर से बचाने के लिए बच्चों के माथे पर लगाया जाता है : मुनि-मन हरत मजु ~ ११७ ।

**मसि-विंदु** दे० मसि विंदा भृकुटि पर ~ सोहै २२५ ।

**मसि विंदुका** काजल का टीका या डिठौना ~ सु मृग मद भाल ८४ ।

**मसी** कालिमा • छूटत नैन ~ परि० १/९१ ।

**मसूसनि** (मन) मसोसे, कुढन मे इहाँ ~ मरियै २८२६ ।

**मस्तक** सिर रावन के दश ~ छेदे सर गहि सारँगपानि १/१३५ ।

**महँ** मे • ननु दिनकर प्रतिबिंब मुकुर ~ ढूँढत यह छवि पाई ३५६० ।

**महंत** १ मठ का मुखिया : याको करा ~ ३४१९ । २ प्रधान, मुखिया सखा प्रवीन हमारे तुम हौ तुमत नहीं ~ ३४२८ ।

**महत**[1] पु० महत्त्व, मान . मुरली ~ दियें इतरानी १३२२ । वि० महत्त्वयुक्त • कृष्ण ~ करि पठै दिनी ३४५२ । ~ गँवाई महत्ता खो दी : आजु कह्यौ जब ~ — ९४६ ।

**महत**[2] मथ रही थी • हाँ ही ~ दही ३३९५ ।

**महतरिया** माता : धाइ लए जसुमति ~ २४६ ।

**महतारि** माता ने • सिखए हैं ~ १५०५ ।

**महतारी** माता . मुख चूमति जसुमनि ~ ९५१, जाहु कान्ह ~ टेरति १४२५ ।

**महति** मान, महत्ता . जानि ~ पनि जाइ न मेरी १६६३ ।

**महतो** मुखिया को : मन-~ करि कैद अपने मैं ग्यान जहनिया लावै १/१४२ ।

**महत्त** महिमा, बडाई जो कोइ काज करै बिन बूझेपेलि ~ हरी री २३०० ।

**महत्तत्व** महद् तत्त्व, पच्चीस तत्त्वों में से तीसरा, जिसमें अहकार की उत्पत्ति होती है निगुन प्रकृति तें ~, ~ तें अहकार २/३६ ।

**महभारथ** महाभारत का युद्ध : ताकै सग सेन बँध कीन्हौ अरु जीत्यौ ~ १/२८७ ।

**महर** १ ब्रज मण्डल में प्रयुक्त होने वाला एक आदर-सूचक शब्द या सबोधन सुदर नद ~ के मदिर ३२ । २ राधा के पिता वृषभानु सूर यह बात जौ सुनै अबही ~ २०१४ ।

**महर-ढौंटा** महर (नद) के सुपुत्र, श्रीकृष्ण : मनिगन लागे अपार, कहत ~ ४१ ।

**महर-सुत** महर (नद) के पुत्र, श्रीकृष्ण ~ अरु श्रीदामा ४३७ ।

**महरहिं** १ महर (नद) को ~ लेहु बुलाइ २४ । २ महर (नद) मे बूझत महर बात नँद ~ ८१५ ।

**महराइ** महाराज कह्यौ, सुनो बिनती ~ १/२८६ ।

**महराज** महाराज : ~ अब बिलब न कीजै ४/५ ।

**महरानी** महारानी (यशोदा) • लई बुलाइ महरि ~ ८१२ ।

**महराने** महर (गोप सरदारों) के घर : बात परै जो कहुँ ~ १०५६ ।

**महरि** ब्रज मण्डल मे स्त्रियों के लिए प्रयोग होने वाला आदर-सूचक सबोधन : ~ जसोदा ढोटा जायो २१ ।

**महरिहि** महरी (यशोदा) को • देन ~ गारि ३८७ ।

**महरेटी** महर की पुत्री, राधा ब्रज-घर महरि लेहु ~ ३०३ ।

**महलनि** १ महलों को . छज्जनि ~ देखि कै ३०२१ । २ महलों मे : नारि ~ नहीं, सबै अति ही डरी ३०५६ ।

**महलात** महलों को : इन्द्र बन काटि ~ ढाहन लग्यौ ४२२१ ।

**महलियाँ** छोटे महल मे : एक परस्पर बेनी गूँथति आगन कुज ~ २६२० ।

**महाँ** महा, अत्यधिक नहिं करत प्रिय प्यारी आगे, अनँद बिरह ~ २५६१ ।

**महा** वि० बडा, बडे ~ पुन्य ब्रतधारी ३९०१ । २ बहुत अधिक माल-बेंदी बिंदु ~ छाजे २१४८ । क्रि० वि० अत्यन, बहुत : ~ विचित्र नीर बिनु नौका ३८६३ ।

**महाउत** महावत चढक मनहु ~ मुख पर १४३९ ।

**महाउर** १ महावर पीक कपोल, ललाट ~ २६३४ । २ महावर में : लटपटी पाग ~ पागी २६४५ ।

**महाछवि** अति सुदर कानि गनि पनि मारग ~ उमगि पलक लगे भोर ११९९ ।

**महा-जान** अत्यन्त चतुर : उठो प्रान नाथ ~ मनि जानकी २०३० ।

**महाजाननिराइ** चतुरों के राजा अर्थात् श्रीकृष्ण . 'सूर' प्रभु बस किये नागरि ~ १०८० ।

**महातम** माहात्म्य, महिमा कमल नैन कौ जानि ~ अपनी गति बडाई परि० २/६२ ।

**महातृन** पौधे हैं इन्द्रिय-मूल-किसान ~ . अग्रज दाज बर १/१८५ ।

**महातल** पृथ्वी के नीचे के सात लोकों में से पाँचवाँ अतल वितल अरु सुतल तलातल और ~ सात पाता० ३१ ।

**महादेव** शिव : ~ पुनि बिनय उचारी ७/२ ।

**महाधन** भगवान् तर कूरम वसत ~ धीर सारा० ३२।

**महानग** महामणि, पर्वत . मनु विवि मरकत मनि बीच ~ ९८३।

**महानुभाव** उदात्त भाव वाले ~ निकट नहि परसे जान्यौ न कृत विधात्र १/२१६।

**महा-परलै** दे० महा प्रलय : एक बार ~ भयौ ९/२।

**महापास** महापाश से : मोचन गोप गयद ~ ४२११।

**महाप्रबल** अतीव शक्तिशाली (गोपाल) तुम्हरी माया ~ १/४४।

**महाप्रलय** वह काल जब सारी सृष्टि का विनाश होकर केवल जल ही जल रह जाता है अरु पुनि ~ जब होइ ४/९।

**महाप्रलै** दे० महाप्रलय कहा होत जल ~ कौ ८८०।

**महाबल** वि० बहुत बली • ~ गरुड ज्यौं गहत धाई ३०५९। पु० अत्यधिक शक्ति • दिया ~ ईस ९/७५। **करत ~** भिडते, टकराते ऐसे बादर कजल करत अति ~, चलत कर अधकाला ८५५।

**महाबलि** महाबलि (प्राण) : तनु श्री खड मेघ उज्ज्वल अति घहरात ~ देखि साजति ६३८।

**महाबीर** अतीव पराक्रमी • ~ ये उत अग अग-बल रूप-सैन पर धावत २२८८।

**महामद** अत्यत घमड मे : असुर ~ माते १/४४।

**महामनि** महामणि • सम करि गनै ~ काँचै २/११।

**महारथि** महारथी (अर्जुन) का : स्यदन खडि ~ खडौं कपिध्वज सहित गिराऊँ १/२७०।

**महारन** भयकर युद्ध : सूरदास प्रभु रस बस कीन्ही परी ~ जोर ११९९।

**महारस १** बहुत अधिक रस/आनद ~ अँग अँग पूरन १६२४। **२** प्रेम रस मे : स्याम ~ माती २१५८।

**महावतहू** हाथीवान के द्वारा भी : रुकत न पवन ~ पै ३३०३।

**महावर** लाख से बना लाल रग, जिससे सौभाग्यवती स्त्रियाँ पैर (एडियाँ) रगती हैं ल्याउ ~ बेगि ४०।

**महा-वियोग** मृत्यु : याही तें सबको उपजावत सुख मद ~ सा० ल० शेष ९।

**महासिधि** अणिमा, गरिमा आदि अलौकिक शक्तियाँ • अष्ट ~ दासी ३९२७।

**महि** मे राख्यौ हो जठर ~ स्रोनित मौ सानि १/७७।

**महि १** पृथ्वी . ~ तैं पकरि उखेरौ ८६९। **२** पृथ्वी को : चरन चापि ~ प्रगट करी पिय २६०४। **३** पृथ्वी पर • भीम गदा कर तें ~ डारी १/२४८। ~ **फूली** पृथ्वी आनद के मारे फूल उठी ~ — भूल्यौ गति पौन ११८०।

**महिआँ** मे कहत सुनत समुभत मन ~ ऊधौ वचन तुम्हारे ३०३६।

**महिमत** महिमावान् : गुन ~ सदा श्रीपति के ३९३९।

**महिमा-सागर** प्रभुत्व-सम्पन्न . सूरदास प्रभु ~ ९०१।

**महियाँ** मे : बूडत छाडि विरह बन ~ मधुवन जाइ छए परि० १/१७०।

**महिप** भैंसा। मेढा, ~, मगर, गुदरारौ ९७६।

**महि-सुत** पृथ्वी (ग्रह) का पुत्र, मगल (ग्रह) • ~ गति तजि, जलसुत गति लै सिधु-सुता पति भवन न भावै २७९६।

**मही** मे जिन रघुनाथ पिनाक पिता-गृह तोर्‌यौ निमिष ~ ९/९१।

**मही**[1] १ पृथ्वी छल करि लई छीनि ~ ९/११८। २ पृथ्वी पर . रूप सरोवर के बिछुरे कहुँ, जीवत मीन ~ ३५७१।

**मही**[2] मट्ठा • छिरकि लरकनि ~ सौं भरि २८९।

**महीपति १** राजा : मथ्यौ मान-बल दर्प ~ जुवति जूथ गहि आने १०७०। २. राजाओ को : मागधपति बहु जीति ~ कछु जिय मैं गरवाए १/१०९।

**महीपती** राजा . फागुन मदन ~ हरि होरी है २०१४।

**मही-सुत** पृथ्वीपुत्र, मगल ग्रह . भाग्य भवन मैं मकर ~ बहु ऐश्वर्य बढैहैं ८६।

**महुअरि** एक वाद्य (बीन) डफ बाँसुरी रुज अरु ~ बाजत ताल मृदग २८६०।

**महूँ** मैं भी तेरी घाँ है ~ लरी २४३४।

**महूरत** मुहुर्त्त, शुभ घडी : सोधि ~ चौरी विधि रची ४१८६।

**महूरति** मुहूर्त, शुभ (घडी) न्यारी होति न चित तैं कबहू, छिन पल, घरी ~ ३९२६।

**महूरी** मोहरा, हरे रग का एक प्रकार का पत्थर . देखे बनै पखान ~ मोरपखा मनि गुज ३८४७।

**महेरी** महेरा, मट्ठे मे नमक या मीठा डाल कर पकाया हुआ चावल : मधुर ~ गोपनि प्यारी १२१३।

**महेस** शिव सूर सोम सनकादि इद्र अज, सारद निगम ~ ४०७८।

**महै** मथती है : नाहिन मनहिं ~ ६४६।

**महोच्छव** बडा उत्सव : घर-घर मगल महा ~ ३०९७।

**महोदधि** सागर, समुद्र • नव-नव भाव तरग ~ ४१३१।

**मह्यौ**[1] मिट्टी मनि दै लेहु ~ ३७२०।

**मह्यौ**[2] **१** मट्ठा दधि ~ नवनीत माधव कौन के घर खात ३४७५। २ दही(मथ दे) पाहुनि करि दै तनक ~ १८२।

**माँगत १** माँगता हूँ अगणित पाप महादुख मेरो ~ यही मुरार सारा० ६१८। **२** माँगता है : फाटक दै कै हाटक ~ ३९६५। **३** माँगती हुई . दरसन भिच्छा ~ डोलति

३६९३ । ४ माँगती है : बार-बार विधि सौं यह ~ १६३३ । ५. माँगते थे : ~ दान मही कौ ३५५६ । ६. माँगते हुए : त्रिनहु की छाँह गई निमि ~ ४२३६ । ७ माँगते हैं : अधिकौ-अधिक स्याम सुख ~ २१२४ । ८ माँगते हो : ~ ऐसौ दान कन्हाई १५७४ । ~ पेलि आग्रह/हठ पूर्वक माँगते हैं : जोइ-सोइ ~ — ११७७ ।

**माँगति** माँग रही थी : सूर-स्याम गिरिवर, वर ~ ९५६ ।

**माँगतु** माँगता (हूँ) : ~ हौं हरि की कुमलाई ८४० ।

**माँगन** माँगने के लिए : आपुन गई कमोरी ~ २७० ।

**माँगनौ** माँगना : जैसे कृपनहिं दान ~ लालच कीन्हे करत बड़ाई ३९२० ।

**माँग-पाटी** माँग-पट्टी : विविध बेनी रची ~ सुभग १०४२ ।

**माँगहु** माँगो : यह कह्यौ हरि दान ~ १५०४ ।

**माँगि** १ माँग (लिया) : मोहिनी सौं अमृत ~ लीन्हौ ८/८ । २ माँगकर : आपुन झारी ~ विप्र के चरन पखारे ८१८८ । ~ **पठाए** मँगवा भेजा है : कस नृपति कछु ~ — ८१५ ।

**माँगियै** १ माँगो : ऐसौ दान ~ नाहिं १४६२ । २ माँगा जाय : करता सौं ~ चलौ १०४६ ।

**माँगु** माँगो : कह्यौ ~ मन-भावन ८/१३ ।

**माँगे** १ माँगना हुआ : ज्यौं बालक जननी सौं अटकत, भोजन कौं कछु ~ २३५८ । २ माँगने से : अब कैसैं पैयत सुख ~ १/६१ । ३ माँगा हुआ : मुँह ~ फल जो तुम पावहु ८२१ । ४ माँगे : बालक मृतक देवकी ~ मारा० ७९६ ।

**माँगैं** १ माँगती हैं : बचे ये आज विधि यहै ~ ३०६७ । २ माँगते हैं : और जननि पै ~ ४४२ । ३ माँगने पर : पुनि न पाइहौ ~ १६१० । ४ माँगता है : दोऊ हाथ जोरि करि ~ ३९१४ । ५ माँगे ही : बिन ~ हम सो दै आए ८१५ । ६ माँगे हुए : हम ~ पति पावैं ७६६ ।

**माँगै** १ माँगता है : रोइ अजहूँ सु पान ~ ३०७ । २ माँग रही है : मोहन ~ देहु २८६५ ।

**माँगौं** १ माँगता हूँ : ~ चरन-सरन वृन्दावन ११७७ । २ माँगती हूँ : जनम तो पापान ~ २८१९ । ३ मँगवा लो : ~ उनहिं धराइ ५२६ ।

**माँगौ** १ माँगता हूँ : जुगल किसोर चरन-रज ~ २९०७ । २ माँगूँ : जो ~ सो दै री १७६ । ३ माँगो : और नद ~ कछु हमसा ८४३ । ४ माँगोगे : जो ~ सो देउँ लेहु माधौ मग आए ४२८८ ।

**माँग्यौ** १ माँगना : जो ~ चाहौ सो माँगौ ८४० । २ माँग लिया था : सूरदास पहिलै हो ~ १३ । ३ माँगा : बसी निज ~ मृदु बानि १२११ । ४ माँगा था : तै ~ हाँ दियौ कृपा करि ४ ।



**माँचौ** १ मग्न हो गई : ताही मैं ~ १०१० । २ मग्न है, रँगी पड़ी है : स्याम प्रेम रस ~ १८६० । ३ फैला दिया : कारनि तिहूँ लोक में ~ १/१८ ।

**माँचैं** मग्न रहे : निसि दिन नाम लेत ही रसना फिरि जु प्रेम-रस ~ १/८१ ।

**माँजति** मार्जन करती है, सँवारती है : जो छोटी तेड ह खोटी-माजति ~ जो रा २०५१ ।

**माँजैं** १ मार्जन करेंगी : क्यां विभूति वपु ~ ३८२५ ।

**माँझ** १ मे, भीतर : तब वह मनहीं ~ सिहात २०२१ । २ बीच मे, मध्य मे : सखिनि ~ कत लाजनि मारी १५५७ ।

**माँट** मटका : कचन ~ भराइ कै रँग होरी २८६६ ।

**माँडति** मलती/लगाती हैं : खेलि फाग, मुख ~ रोरी ४०७७ ।

**माँडति** १ ठानती हुई : सुनहु सूर हम सौं हठ ~ कौन नफा करि लैहौ १११८ । २ लगाती है : कोउ काजर कोउ बदन ~ २८९८ ।

**माँडनि** गोट, किनारी, ओढनी : नील कचुकी ~ लाल ११८० ।

**माँडनी** गोट, किनारी, ओढनी : अँगिया नील ~ रानी निरखत नैन चुराई १०५३ ।

**माँडव** माण्डव्य नाम के एक ऋषि, जिन्हे बचपन मे एक पतिंगे के शरीर मे काँटा चुभो देने के कारण यम ने सूली दी, पर सूली टूट गई : ~ ऋषि जब सूली दयौ ३/५ ।

**माँडवौ** १ मडप : आने नाथ द्वारका नीकैं रच्यौ ~ व्यास सारा० ६३९ ।

**माँडहि** मलती/लगाती है : एक मुख ~ कुमकुमा मिलि झूमक हो २४१० ।

**माँडि**[1] १ लगाकर : नव कुकुम मुख ~ कै २९०० । २ माँड-कर, गूँथकर : माँडे ~ दुनेरे चुपरे १२१३ ।

**माँडि**[2] माँडना, किसी अनाज की बाल से दाने झाडना । ~ **माँडि** झाड-झाड कर : ~ — खरिहान क्रोध को पोता भजन करावै १/१४२ ।

**माँडी** मचायी, ठानी । ~ **आरि** हठ ठान लिया : सुमति सुंदरी परम पिया रस लपट ~ — १८१६ ।

**माँडे**[1] १ माँडा, गूँथा : ~ माँडि दुनेरे चुपरे, बहु घृत पाइ आपहीं उपरे १२१३ । २ मलो, रंग दो : एक कहै प्रिय कौ मुख ~ २९०१ ।

**माँडे**[2] एक प्रकार की रोटी जो घी मे पकती है : काकी भूख गई बयारि भषि, बिना दूध घृत ~ ३६०८ ।

**माँडौं** मचाऊँगा : आजु बिकट रन ~ ९/१२२ ।

**माँडौ** ठानती है : पाइ अब मदति, हठ करहिं ~ २७३० ।

**माँडौंगी** मचाऊँगी : सुन री कुल की कानि ललन सौं मैं झगरौ ~ २९३६ ।

**माँड्यौ** १ ठाना, मचाया : धाइ अनिरुद्ध सौं जुद्ध ~ ४२०७ ।

२ घुसे जाइ जल भीतर ~ ५८९ । ३ धरा छोड आई हू एक कहति आँगन दधि ~ ९३३ । ४ मींज दिया एकै आँखि आँजि मुख ~ २९१६ ।

**मांधाता** एक सूर्य वंशी चक्रवर्ती राजा · कह्यौ ~ सों जाइ। पुत्री एक देहु मोहि राइ ९/८ ।

**माँय** मे : मारुत सुवस कियो छण ~ सारा० १०६ ।

**माँह** मे · नौननि ~ समार्ऊं ४९ ।

**माँहि** मे : वदन चीरि पल ~ गिराइ ४३० ।

**माइ** १ माता : आदि अंत जानौ नहीं कौन पिता को ~ ४०९५ । २ माता ने तेरी ~ सकल जग खोयौ ४१८७। ३ सखी छाँडी सुरति सबै ब्रजकुल की, निठुर लोग भए ~ ३१८६ ।

**माई** १ माता : लरिहैं हम सौं भगिनी, ~ १४१७। २ हे सखी . ~ मधुपनि की यह रीति ३५९३ ।

**माखन-चोरि** मक्खन चुराने वाले, श्रीकृष्ण · प्रीति के बस्य भए ~ २०१८ ।

**माखन-प्यारे** जिसे मक्खन प्यारा है, अर्थात् श्रीकृष्ण · धनि ऊखल धनि ~ ३८५ ।

**माखनहि** मक्खन के : ज्यौं विनु ~ मह्यौ २९८६ ।

**माखी** १ मक्खी ज्यौं ~ मृगमद-मंडित तन परिहरि पूय धरै १/१९८ । २ (शहद की) मक्खी : मधु छँडाई सुफलक-सुत लै गए, ज्यो ~ बिललात २९९८ ।

**मागध**[1] भाट, चारण : मोह मया बन्दी गुन गावत, ~ दोष अपार १/१४४ । ~ **मदन प्रससी** कामदेव रूपी चारण उसके (उसके सौंदर्य के) प्रशसक हैं . मधुकर सूत वदत बदी पिक ~ — १०७० ।

**मागध**[2] मगध देश का एक राजा, जरासंध · ~ हति राजा सब छोरे १/११२ ।

**मागधपति** जरासंध, जो मगध का राजा था · ~ बहु जीति महीपति कछु जिय मैं घबराए १/१०९ ।

**मागैं** १ माँगते हैं जो ~ तिहिं देउँ मैं ३/१३ । २ माँगे वैसेहिं दान जु ~ हम पै ३७९५ ।

**मागौं** माँगता हूँ ~ यहै प्रसाद ४९२ ।

**माघ** माघ मास ~ तुषार जुवति अकुलाहीं ७९९ ।

**माच** मचान, मच . तुरत ~ तैं धरनि गिरायो २६३१ ।

**माचल** जिद्दी, हठी महा ~ मारिवे की सकुच नाहिंन मोहिं १/१०६ ।

**माच्यो** व्याप्त हो गया : द्वादश दिवस दुहुँ दिश ~ फागु सकल ब्रज माँफ सारा० १०८६ ।

**माजन** १ मौज . पायौ जिय कौ ~ ३३७० । २ शोधन करने वाले दुख पाए जन ~ ३७७१ ।

**माजैं** लम-मल कर साफ करें ल्यावहु भस्म अगमुख ~ २८८३ ।

**माट** १ मटका : दधि के ~ भूमि ढरकाए १५१२ । २. मटके मे . कुंभ धरि पुनि ~ राखौं ८/१६ ।

**माटी** १ । मिट्टी । २ राख, भस्म · रतन छोरि दियौ ~ ३५९५ । ३ शरीर (जो कि मिट्टी रूप माना गया है ) : मन तौ रह्यौ पषि सूरज-प्रभु ~ रही धरी ३२८० ।

**माठ**[1] मटका रीतो ~ बिलौवई ७१५ ।

**माठ**[2] मार्ग, पथ : लोह वन ~ बेलवन सुन्दर भद्र बृहद वन ग्राम सारा० १०८९ ।

**माडिहौं** (हाथ से) मलूँगी, मसलूँगी, मींजूँगी न्यारे है मुख ~ आँखियाँ अँजैहौं परि० १/१२४ ।

**माडी** ठानी, मचाई : राम कुभाड ~ लडाई ४११८ ।

**माडैं** ममलते/मींजते हैं मुख ~ छाँडैं नहीं २९१५ ।

**माडौंगी** मचाऊँगी ललन सौं मैं झगरौ ~ १९३६ ।

**माढि** ठीक कर सिंगार काढि ~ आई साज २७५३ ।

**माढी** मढी हुई, चिपकी . अँगिया बनी कुचनि मौ ~ ३०० ।

**मात**[1] १ माता । २ गौमाता, गाय वाहन ~ तासु रस, जद्यपि सब ब्रज करत बखानौ सा० ल० ९९ ।

**मात**[2] १ मस्त होकर, उन्मत्त होकर समि नचवत मृग ~ १८०५ । २ समाते हैं · कचन कलस न ~ १२०६ ।

**मातनि** १ माता से : अंत मिले पितु ~ ३५४९ । २ माताओं से : सनेह बढावत ~ ११९ ।

**मातहि** १ माता को . पितु ~ पेखौं ४९२ । २ माता से बार-बार हरि ~ पूँछत २४३ ।

**माति** १ मतवाला होकर मनहुँ मधुप मधु ~ गिरे री २२९३ । २ समाती है · आनँद भरी जसोदा, उमँगि अग न ~ ३० । **गई** ~ मतवाली हो गई : सूर मनसा — ~ ३००३ । ~ **उर मैं** हृदय मे ( फूली ) समाती · धरनि उमँगि न ~ — १०६८ ।

**माती** मतवाली, मदमस्त . स्याम महारस ~ २१५८ ।

**मातु** १ माता, जननी आयसु दीजै मोहिं ~ अब परि० १/२ । २ माता के · ~ मन मोद अति ही बढायौ ४१८९ । ३ माता ने तव उठि आए कान्ह ~ जल वदन पखारयो ४३१ ।

**मातुल** १ मामा । २. मामा का . सुनि सतकर्म कियौ ~ वधि परि० १/१६६ । ३ मामा को किंहि ~ हति कियौ जगत जस ३६१७ ।

**माते** मतवाले · अतिहिं ग्वाल दधि गोरस ~ २८९४ ।

**मातैं** १ मतवाला जुवा विषय रस ~ १/११८ । २ मतवाली . भूली जोवन ~ २८२६ ।

**मातौ** १ मतवाला ढीठ गुवाल दही कौ ~ १४८७ । २ मतवाली ~ मदन करी ३९४८ ।

**मानहुगे** मानोगे, ध्यान में लाओगे मेरे कहे बिलग ~ कोटि कुटिल लै जोरै ३१७६।

**माना** मान, रूठने की क्रिया . कियौ चहौं अरस परस करा नहि ~ ११२७।

**मानि** १ मानकर, समझ कर . मोहन बदन बिलोकि ~ रुचि, हँसि हँसि कठ लगाए ३७९१। २ मानता है हिलिमिलि कै मन ~ ३५४१। ३ मान, समझ परम सुभाग्य ~ तिन लयै ३/१३। ४ मानती, स्नेहपूर्ण व्यवहार करती मदा ~ तुमकौं हम आई १७४८। ५ मानकर, स्वीकार कर : बसत निसा रति ~ ३७५६। ६. स्वीकार कर रही है : चूक मन मन ~ २०८६। ७ मान लो, स्वीकार कर लो · हा, हा कत ~ बिनती यह ८०३। ~ **निहोर** निहोरा मानकर, उपकार मानकर · पठै दियौ घर ~ — ९६३। ~ **रुचि** मुग्ध होकर हरि प्रति अग बिलोकि ~ — १७९७।

**मानिक** १ मानिक = माणिक=रक्त वर्ण = लाल : ~ निपुन बना नीकन मे सा० ल० शेष ८। २ माणिक्य कटि किंकिनी चद्रिका ~ लटकन लटकत माल ९८।

**मानिन** मानवती . तुम ~ ह्वै मान करौ पुनि, मैं गहि चरण मनाऊँ २१४०।

**मानिनि** मानवती नायिका . सूरदास ~ रन जीत्यौ २५१९।

**मानिनिहि** मानवती नायिका को मनसिज माधवें ~ मारिहै २११६।

**मानिनी** मानवती नायिका . निसि बसि रहे ~ कैं गृह २५१३।

**मानिबेहू** मान जाने से ही · तेरैं ~ तैं री मान नीकौ लागत है २८०९।

**मानिबौ** मानना तौ ~ समोसो परि० १/१३९।

**मानियैं** मानिए छिनहूँ की पहिचानि ~, उनकौं हम प्रतिपालि प्रेम २२९४।

**मानियौ** मानो गुरु परिजन की कानि ~ १७१२।

**मानिहैं** १ मानेंगे : तुम्हरौ कहौ ~ मोहन ३३२३। २ मानेंगी · नारि ~ बात ३४३२।

**मानिहैं** मानेगी . एकौ बात ~ नाही १७२४।

**मानिहौ** मानते ह . आपहूँ नहि ~ २८१०।

**मानी** मान गई श्रीदामा लै आवत जाई ~ लै बहु भाँति पटोरी २९०८।

**मानी** वि० १. माना हुआ, श्रेष्ठ . मब अधमनि मे ~ १/१२९। क्रि० स० १ स्वीकार की याही सौं निसिदिन रति ~ १३५२। २ मान/स्वीकार कर ली · ~ हार विमुख दुरजोधन १/२४। ३ माना कछु सक न ~ १/१३। ४ मानकर, समझकर अमृत पियौ गुन ~ १/११२। ५ मानेगा कह कौन अब ~ ४०३९। ६ मानता है : मन यहै साँच ~ री १९७८। △ **रति** ~ कामेच्छा से उल्लसित हुई : अग — ~ २०७७। **रुचि** ~ १. मुग्ध हुए : सूरदास प्रभु जानि आपने सबहिनि सौं — ~ ४२८४। २ मुग्ध हुई : हरि समीप — ~ ४०२६।

**मानु** मान, रूठना : सूर स्याम मां ~ करै किन काहे वृथा मरै री १६५७।

**मानुप** मनुष्य . सत सबत ~ की आइ ७/२।

**मानुपहूँ** मनुष्य भी यह इतनौ ~ जानै ३९७४।

**मानुषी** मनुष्य का आपुनौ कल्यान करि लै ~ तन पाइ १/३१५।

**मानुस** मनुष्य तिहिं देखे बन के मृग मोहे, ~ कौन बिचारे २७४३।

**माने** १ समझे · पल पूरन जुग ~ ३७३७। २ स्वीकार किया : रास समय कालिंदी के तट तब तुव वचन न ~ ३७०५। ३ मान गये, दास बन गये सूरदास रिझये गिरधारी मन ~ उनही के २३८४। **रति** ~ आनद ले रही हो किधौं चक्रवाकि निरखि, पतिहीं — ~ ६४२।

**मानैं** १ मानते हैं · नैना कह्यौ न ~ मेरौ २२४५। २ मानती हैं, करती हैं अब हम पर रिस ~ २४०६। ३ मानेंगी : सूर, सुमनमा तब सुख ~ ४०२७। ४ मानेंगे कोटि करौ वै हमहि न ~ २०६८। ५ मान ले : सत्य करि कहौ हम अबहिं ~ १०२७।

**मानैंगे** मानेंगे, समझेंगे बाबा नद बुरौ ~ ४४५।

**मानै** १ मानता/समझता है ग्यानी तन अलिप्त करि ~ ५/४। २ मानती है मातु-पितु लोक की कानि ~ नहीं १९७१। ३ मानने लगा जोग सिखाए क्यों मन ~ ३९२०। ४ मानेगा जो कहौं कौन ~ १००६। ५ मानना चाहिए मातु-पिता के डर कौं ~ १६९१। ६ मानेंगी तव ~ सब हमहि बतावहु १५८४। ७ आदर या मम्मान का पात्र समझता है और न काहू को वह ~ कछु सकुचत बल भैया ८६२। △ **मन** ~ मन धैर्य रख सकता है · मधुकर कहि कैसे — ~ ३१३६। **रुचि** ~ पसद कर सकता है खाटी मही कहा — ~ सूर खवैया वी कौ ३२५१।

**मानौं** अव्य० मानो ~ मरकत मनि पिंजरनि मैं बिबि खजन अकुलाइ २२०५। क्रि० स० १. मानता हूँ · ताकौं तैसैंहि ~ १५६३। २ मानूँ, समझूँ ता दिन जनम सफल करि ~ ९/८१। ३ मानूँगी नहिं ~ गुरु त्रास १६६४।

**मानौ** अव्य० १ मानो ~ कुटुब सहित कालिन्दी, काली करत कलोलैं २८५७। क्रि० स० १ मानो, समझो · रूप करि मोकौ ~ १६१९। २ सम्मान का पात्र समझो : तौ गोवर्धन ~ ८२१। △ **मन** ~ प्रेम हो गया है मेरौ मन यामौं ~ परि० १/३८। △ **मोकौं** ~ मेरा विश्वास करो . जौ तुम — ~ ग्वालि १५९४।

**मान्य** आदरणीय, पूज्य : तुमते ~ वसुदेव देवकी जात दान हरि दीजै ४ ।

**मान्यो** १ माना, समझा कहि निरगन कहरि ट ~ १७५७ । २ तदनुकूल आचरण के लिए स्वीकार किया, मान लिया : पाप छर्लीर ल्यो मोट ~ १/६४ । ३. सम्मान विशेष की दृष्टि से देखा पुत्र भाव करि ~ ४२९० । ४ माने . मिले याह बाँच्यो नाहिं ~ २२८३ । ५ मानते हो : बेद-पुरान जानि ~ जस ३७५९ । ६ मानकर : कहा करौं तुमसन उर ~ १८८४ । ७ हो गई . मैं स्वनेहि मनो ~ प्रीतम २५५० । ८ पूजा या सम्मान किया है नद तुम गिरि गोवर्धन ~ ९१६ । △ **मन** ~ १ प्रेम हो गया है मेरी हरि नागर सौं — ~ १४५५ । २. मन रीझ गया है नाहिं पर — ~ २३८५ ।

**मापत** १ नाप लेते हैं . तीनि पैग भुव ~ १४४ । २ नापते हो जै-जै कार भयौ भुव ~ ८/१४ ।

**मा पितु अरिहित पितु सुत बधू** माँ (लक्ष्मी) के पिता (समुद्र) के शत्रु (अगस्त्य) के हित (राम) के पिता (दशरथ) के पुत्र (शत्रुघ्न) का भाई, लक्ष्मण = लखन = लखा · ~ धारन कौन न्यिरी री मा० ल० दोष ? ।

**मापो** नाप लो · का-स्वामी ~ देह हमारी ८/१८ ।

**मामी** अपना दोष न मानना । △ **पीवत** ~ अपने दोष या आरोप को नहीं मानता · ज्यौं — ~ ३६२९ । △ ~ पीवै दोष या आरोप पर ध्यान नहीं देती है अहो जसोदा महरि ! पूत की ~ — १४९१ ।

**माय** स्त्री० माता : परसत नखुमति ~ मारा० ९०७ । क्रि० अ० समाता है . सो सुख हुहूँ के उर न ~ २३२८ ।

**माया** १ मोह, विषय . मगन भयौ ~ रस-लपट १/९८ । २ माया, लीला तुम्हरी ~ महा-प्रबल जिहिं सब जग बस कीन्हौ हौ १/४८ । ३ माया (मृत्यु) ~ विषम माम पर नाचा १/१८ । ४. धन-सम्पत्ति कहा कृपिन को ~ १/३९ ।

**मायागत** माया से भरी हुई, माया से युक्त दीन्हो सभा बनाय पाडु की मय ~ अत मारा० ७-० ।

**माया-वपु** मायावी शरीर : ~ धरि, तोप पुत्र हैं, चल्यौ सु ब्रज समुहाइ ६०४ ।

**मायौ** माया का : सीता मिली बहुत सुख पायो धरे रूप निज ~ मारा० २९६ ।

**मार**[१] कामदेव : ~ म न्न चढ्यौ बिरहिनि २०८५ ।

**मार**[२] १ मार नर-बपु धारि नाहिं नन हरि को जस की ~ सी नैहै १/८६ । २ मार-पीट ~ परस्पर करत ५३३ ।

**मार**[३] माला, समूह दक्षिनावर्त देत मनो ध्रुव को मिलि नखत्र की ~ २६१० ।

**मारकंडे** मारकण्डेय, पुराणों के अनुसार एक ऋषि, जिनके पिता का नाम मृकण्ड था और जो अष्ट चिरजीवियों में से एक माने जाते हैं : बहु तप कियौ ~ द्विज ३८९४ ।

**मारग** १. मार्ग, रास्ता । २ मार्ग (रीति, नियम) काहे कौ रोकत ~ सखी ३८९ । △ ~ अनुसरि नियम-पालन में लग कर दया धर्म ~ — १०/२ । ~ जोवति प्रतीक्षा करती है नद जसोदा ~ — ४१०० । ~ होइ मार्ग बन जायेगा : अगर ~ — नखनि कौं, हरि विधि पार उतारौं ९/१२१ ।

**मारगहू** कुमार्ग में भी लोक वेद आरज पथ को सुवि, ~ न टरी २३१५ ।

**मारत** १ मारता है तदपि ब्याध सर ~ ३८३१ । २ मारते हैं नैना मारेहु पर ~ २३०१ । ३ मारते थे मल्लमल्ल ~ मनमोहन ४०३९ । ४ मार रहा था · मज ~ जननाथहिं आग ९५५ । ५ मारने पर सुनहु सर मेरे ~ धा ८५१ । ६ मारने से प्रेमहि ~ बिलग न लायो ३०९५ । ~ फिरत मारता फिरता है ~ — लहो १/९८ । ~ लातें लात मारता है अर्थात् ठुकराता है 'सूर' मकर वे स्याम उपासी मोकौं ~ — ४१२९ ।

**मारति** १ मारती है : ~ बाँस लिए उन्नत कर २८०३ । २ मारता ~ हौ तोहिं अबहिं कन्हैया २५५ ।

**मारतौ** मार रहा था . कमल-फ्रान ब्रज ~ ५८९ ।

**मारन** १ मारना तू मोहीं का ~ सीखी २१५ । २ मारने पै रिपि कौं ~ नहिं पाया ९/३ ।

**मारनि** (मार) मारने की क्रिया या भाव भाह कमान, नैन सर साधनि, ~ चितवनि चारि २२८० ।

**मारहि** मारती है एक कटाच्छ नैन सर ~ २८९० ।

**मारहु** मारो सूर स्याम बलरामहिं ~ ५०१ ।

**मारि** १ मारकर धनुष मारि, गज ~ मल्ल मथि, किए निडर जदुवस ३५३६ । २ मार मोका ~ सकै नहिं कोउ ७/२ । ३. मारा माट-मटुक नहिं मानहीं, बहु बारनि ~ २३८७ । ४ मारने को रजक धनुष गज मल्लनि कस ~ काजा ३०८४ । △ ~ फलाँग कूदकर, छलाँग लगाकर ~ — चला सो भाज ५/३ । ~ सँहारि मार कर, वध करके . कहौ तौ ~ — निसाचर रावन करौं अगति कौं ९/८८ ।

**मारिच** १ मारीच नामक एक राक्षस, जिसने रावण के आदेशानुसार सोने का हिरण बनकर राम को धोखा दिया था ~ और सुबाहु महासुर विघ्न करत द्विज-याग मारा० १९८ । २ मारीच ने . मुनि ~ डर मान्यो मारा० २६३ ।

**मारिबे** मारे जाने · महा मातल ~ की सकुच नाहिंन मोहिं १/१०६ ।

**मारिबोई** मार-पीट ही तब तू ~ करति ३१३८ ।

**मारियै** मारें, मारिए : काहु न ~ ५८९ ।

**मारियौ** मारना : मेरी सौं तुम याहि ~ जबहीं पावौ घात ३३० ।

**मारिहै** मारेगा • मनसिज माधवैं मानिनिहिं ~ २११६ ।

**मारिहौं** मारूँगा . सूर दुहुनि मैं ~, अति करत अचगरी ३०३९ ।

**मारी** २ मार : गज समेत तोहि डारौं ~ ३०५२ । २. मार डाली : छिन मे राम तुरत सो ~ २०४ । ३ मारा, प्रहार किया : खैंचि कै गदा ता सीस ~ ४२२१ । ४ उतरेगा : धरनी जननि बोझ कत ~ १/३४ ।

**मारीच** एक राक्षस, जो रावण का मामा था • दसकधर ~ निसाचर ९/५७ ।

**मारु**[1] कामदेव • यह लै देह ~ सिर अपनैं ८०७ ।

**मारु**[2] मार करत गुलालनि ~ २८८० ।

**मारुत** पवन : अब तौ है ~ कौ गहिबौ ३६०९ ।

**मारुत-पुत्र** हनुमान : कहाँ गयौ ~ कुमार ९/१४७ ।

**मारुत-सुत** हनुमान : भरमित भयौ देखि ~ ९/७५ ।

**मारुत-सुत-पति-अरि-पुरबासी-पितु-बाहन** पवन के पुत्र (हनुमान) के स्वामी (राम) के शत्रु (रावण) के पुरवासी (अगस्त्य) के पिता (कुभ) का वाहन=पानी : ~ भोजन न सुहाई २७७९ ।

**मारुत-सुत पति-रिपु-पति-पतनी-ता सुत-नारि** पवन के पुत्र (हनुमान) के स्वामी (राम) के शत्रु (रावण) के स्वामी (शिव) की पत्नी (पार्वती) के पुत्र (गणेश) की स्त्री, अर्थात् बुद्धि : ~ बिसारी परि० ७/५१ ।

**मारुत-सुत-बंधु-पितु-प्रोहित** पवन के पुत्र (भीम) के भाई (अर्जुन) के पिता (इन्द्र) का पुरोहित अर्थात् बृहस्पति, जीव : —, ता प्रतिपालन छाँडि गयौ री ३३१९ ।

**मारुत-सुतहि** पवन के पुत्र हनुमान को ~ सँदेस सुमित्रा ऐसे कहि समुझावै ९/१५४ ।

**मारू** एक राग जो युद्ध के समय गाया जाता है ~ मोर ररत चातक पिक ३३०६ ।

**मारे क्रि० स०** १ मार डाले कस असुर समेत ~ ३११८ । २ मार रहे हैं : मृतकहू तैं पुनि ~ ४२५२ । ३ हडपे, छिपाए : दान ~ जाति १५०४ । ४ मारता । ५ मारा, प्रहार किया करन ढिग आइ बहु बान ~ ४७०९ । ~ **कौं मारत है** मरे हुए को (अर्थात् बहुत ही निर्बल को) मारते हैं • ~ — वडे लोग माई २३०३ । **अव्य०** कारण से कहा करौ इहि रिसि के ~ खेलन हौं नहिं जात २१५ ।

**मारेउ** मारा, मार डाला ~ दुष्ट बहुत जो भू पर सारा० ५८७ ।

**मारेहुँ** मारने पर भी सूर स्याम को सिखवत हारी ~ लाज न आवत १४७७ ।

**मारेहूँ** मारी हुई को : नैना ~ पर मारत २३०१ ।

**मारैं क्रि०स०** १ मारा बिनु अपराध पुरुष हम ~ ९/२ । २. मारने से हरि-जन ~ हत्या होइ ५/३ । ३ मार सकते हैं : कोटि इद्र हम छिन मैं ~ ८९८ । ४ मारेंगे • तुम्है मारि अहिरावन ~ ९/१४० । ५ मारते पै सिव जाकौं ~ धाइ ७/७ । ६ काटने से . सो मरि गई साँप कें ~ ७/८ । **अव्य०** कारण से : इन बातनि के ~ मरियत ३७९२ ।

**मारैंगे** मारेंगे : कैसे कौ वाको ~ शोचत है पुर नारी सारा० ५०५ ।

**मारै** १ मारता है कहि ~ सो सूर कहावे ३८५३ । २ मार डाले कै ~ कै काज सरै पै ३८५३ । ३ मार सका हो • एकहीं बान तकि बालि ~ ९/१२९ । ४ मार दिया होता • छाडिबे तैं भलौ हुतौ ~ ४१८३ । ५ मारेगा : मो तै उबरै तब मोहिं ~ १० ।

**मारैगौ** मारेगा • वह देवता कस ~ ५३१ ।

**मारौं** १. मारूँ ~ आजु लक लकापति ९/७५ । २ मारूँगा : ~ स्याम राम दोउ भाई ३०४१ । ३ मार रही हू पिता जानि तोकौं नहिं ~ ४/५ ।

**मारौ** १ मारो • एकनि कह्यौ याहि मत ~ ७/७ । २ प्रहार किया तब लै खड्ग खम्भ मे ~ सारा० १२३ । ३ मारा, वध किया दुष्ट दसानन ~ ९/१५९ । △ **करम कौ** ~ अभागा, भाग्यहीन कहौ कहाँ जाइ करुनामय कृपिन — ~ १/१५७ ।

**मरौगै** मारोगे अहि ~ आपु तनक से, तनक सी बाहीं ५८९ ।

**मारयौ** १ मारा, वध किया : कनक मृग मारीच ~ ९/६० । २ मारा था, वध किया था सकट तृनावर्त्त ज्यों हरि ~ ४०५० । ३ प्रहार किया • जाइ खभ कौं मुष्टिक ~ ७/२ । ४ मरा हुआ . तेहि अपनैं जिय ~ नान्यौ ३०७० । △ **दई कौ** ~ भाग्य का मारा हुआ, भाग्यहीन • दु ख दीन — ~ १/१०१ ।

**माल**[1] माला बिथुरे कच कुम्हिलानी ~ १६४१ । ~ **धरि** माला धारण करके रुधिर पान करि, आँत ~ जय-जय शब्द उचारौ सारा० १७४ ।

**माल**[2] सामग्री तुम जानत मैंहूँ कछु जानत जो जो ~ तुम्हारे ११०६ ।

**मालकोस** एक राग पचम षट ~ रस भीने सारा० १०१२ ।

**मालति** मालती, सफेद फूलों की एक लता त्यागे फिरत सकल कुसुमावलि ~ भुरै लए ३५०६ ।

**मालती** सफेद फूलों की एक लता : मानहुँ नरुन तमाल स्याम तन, लता ~ ग्रसी २११५ ।

**मालबन** वनमाला : पीत हरित सित अरुन ~ १८०७ ।

**मालव** एक राग • सुर हिंडोल मेघ ~ पुनि सारा० १०१३ ।

**मालवाई** एक राग मालव . ~ राग गौरी अरु आसावरि राग २८३१ ।

**मालहि** माला को : तदपि सूर, वै छिन न तजत हे वा घुघुची की ~ ३१६४ ।

**माला** १ माला । २ समूह, झुंड · केस कुंचित सोह भृंग ~ ३०७८ । △ **जपति फिरौं तेरी गुन** ~ तेरे गुणों का स्मरण करती या उनको गाती फिरती हू . कुंज कुंज — ~ १११७ ।

**माला दीपक** दीप माला, दीप-समूह, एक अलकार ~ की चिन चाती सा० ल० ४८ ।

**मालिका** मालाएँ : सूरदास कुसुमनि सुर बरसत कर सपुट करि ~ ८०९ ।

**मालिनि** मालिन, माली जाति की स्त्री । ~ ह्वै मालिन बनकर माला लै ~ — जाउँ १०७५ ।

**मालूर** १ बिल्व (बेल) का कमल-पत्र , ~ पत्र, फल नाना सुमन सुवास ७६६ । २ बिल्व फल (कुच) : ह्वै मृणाल ~ उभै, ह्वै कदलि-खभ बिनु पात २११२ ।

**मालूर-पत्र** बेल पत्र : कमल पुहुप ~ फल ७६६ ।

**मावत** महावत . दियौ पठाय स्याम निज पुर को ~ सह गजरान सारा० ५१३ ।

**मावति** समाती है . पुलकि न ~ अग २१५३ ।

**माष** क्रोध · मन मैं ~ करत १५६ । **कहि ~** क्रोधित होकर, क्रोधपूर्वक अब बाँधा — ~ ३४१ ।

**मासन** पलकों ~ मे सिंगार रस शोभित सा० ल० ८३ ।

**मास-भाग** महीने का हिस्सा = पखवाडा = पच्छ = पख : ~ सिर लसत सुरन के सा० ल० ९१ ।

**मासी** माता की बहिन, मौसी कहा कहत ~ कैं आगे जानत नानी नानन ३९४६ ।

**मास्यौ** महीने · परिमल बारह ~ परि० १/१६३ ।

**माहँ** मे, बीच मे, भीतर · हरि मूरति मन ~ समानी ३५६७ ।

**माहि** १ मे, बीच मे, भीतर मदराचल समुद्र ~ बूडत लग्यौ ८/८ । २ अधिकरण कारकीय चिह्न मे, पर · तब मन ~ आनि बैराग ६/४ ।

**माहिया** मे, पर : और कौन स्याम त्रिभुवन मैं सकल गुन नेहि ~ ।

**माहि** मे, पर : मिला तरी जल ~ १/३४ ।

**माहीं** १ मे · नैन लगे लोचन पथ-~ ४१८८ । २ मे ही : समुझि चतुर मन ~ २७४५ ।

**माहैं** मे तुम जु कहत हिय ~ ३६२५ ।

**मिटत** १ मिटना है, दूर होता है : मोहन देखि ~ दुख जिय कौ १७९४ । २ छूटता है ~ न सहज सुभाइ ३९९९ ।

**मिटति** १ मिटती है, समाप्त होती है : बारहौ कला तें तपनि तन तैं ~ १७३९ । २ मिटेगी, मिटने लगी अब क्यों ~ हाथ की रेखैं ३७२८ ।

**मिटन** मिटने . काई न ~ पाई ८/५ ।

**मिटाइ** १ मिटाकर आइ अजर निकसी नँद-रानी बहुरी दोष ~ ५८० । २ मिटा दिया विधि मरजादा सबै ~ १६४४ । ३ मिटा (दूँ) . अब टारौं इहिं सकुचि ~ ५५५ ।

**मिटाइये** मिटाइए, दूर कीजिए बरजि ताहि ~ ४१८७ ।

**मिटाई** १ मिटा दी, समाप्त कर दी, दूर की : सुरपति पूजा तबहिं ~ ९०६ । २ मिटाकर लोक-लाज-मरजाद ~ १६३४ । ३ मिटा ताकौ कोउ न सकै ~ ९/१७४ ।

**मिटाऊँ** १ समाप्त कर दूँ, दूर कर दूँ अपने जिय की खुटक ~ २९२२ । २ मिटा दूँगी, समाप्त कर दूँगी चोरी नाउँ ~ १९३७ ।

**मिटाए** मिटा दिए, समाप्त कर दिए · दुख-सताप ~ ९/९० ।

**मिटायौ** मिटाया, समाप्त किया · सो सब असुर ~ सारा० ३५२ । △ **न जात ~** मिटाया नहीं जा सकता है, स्वीकार करना पडता है यह उपकार — ~ ४/९ ।

**मिटारि** मिटा, मिटाकर वाकौ टार्‌यौ कुब्ज ~ ३१०६ ।

**मिटावति** मिटाती है, नष्ट या दूर करती है बालक कौ यह दोष ~ ८९३ ।

**मिटावन** मिटाने तुम्हरे दुख मिटावन कारण, पूरण को अभिलाषे सारा० ४३१ ।

**मिटावहि** मिटा दें । △ **ब्रज नाउँ ~** ब्रज का नाम ही मिटाये डालते हैं इन्द्रहिं पेलि करी गिरि-पूजा, सलिल बरसि — ~ ८५६ ।

**मिटावहु** मिटाओ, समाप्त करो : प्रथमहिं यह जजाल ~ १५४४ ।

**मिटावौ** मिटाओ, समाप्त करो अबकैं मेरी बिपति ~ ९/६४ ।

**मिटि** १ मिट कर, समाप्त होकर · मैन मनसा बस पर्‌यौ ~ २१३१ । **~ जु गई** मिट जो गई, समाप्त हो गई : ~ — निसि कालिमा ८०९ । **~ जु गायौ** दूर जो हो गया ~ — सताप जनम कौ १५ ।

**मिटिहै** १. मिटेगा ~ मन कौ दाहु ३८८० । २ मिटेगी : देखैं चारु चद मुख मीनल बिन क्यों ~ जगनि ३९५२ ।

**मिटी** १ मिट गई, दूर हो गई तृन की छाँह ~ निधि माँगत ४२३८ । २ नहीं रही, पूर्ण हो गई ~ तनु-साध भई मगन भारी ११५७ । ३ मिटाने के लिए सूर सुजल सींचियै कृपानिधि निज-जन-जरनि ~ १/९८ । **नहि ~ लगारा** तार (क्रम) नहीं टूटा (लगातार वर्षा होती रही) · सति दिवस — ~ — ९४२ ।

**मिटै** १ मिट जाय, दूर या नष्ट हो जाय मोह करौ ज्यौं ~

हदै कौ दाहु ३९२५ । २ मिट जाएगा : ~ विरह दु.ख संग ९/८३ । ३ मिट जाएगी : ~ जुग भूत रीति ११/२ । ४ मिटता, मिट सकता . जाति सुभाउ ~ नहिं सजनी ३७१७ । ५ मिट सकती, मिटती . भावी नहीं ~ काहू की १३९८ । ६ मिटे, समाप्त हो : ~ सूल क्यौं जी कौ १/१३८ । ७ मिटने लगा 'सूर' सुभाव ~ क्यौं कारैं ३९९६ ।

**मिटैगी** मिटेगी, पूर्ण होगी . कैसैं धौं यह साध ~ २०४७ ।

**मिटैहै** मिटायेंगे कबहुँ न पग परि मान ~ ३४०७ ।

**मिट्यौ** मिट गया, समाप्त हो गया . द्रुपद सुता को ~ महादुख १/१७२ । २ मिटा ~ नहीं तन चदन ५६५ ।

**मिताई** मित्रता • हमसौं तुमसौं बाल ~ १/२९८ ।

**मिति** १ सीमा, हद • सरोवर उमँगि चली ~ फोरि २८३० । २ सीमा को छिति ~ त्रिपद करी करुनामय ४८७ । ३ काल की अवधि विषम-विरह निजु जानि मानि ~ ते या तनहि न दाहत ४०२६ । △ ~ **न कबहुँ लही** गहराई का अनुमान कभी नहीं मिला, थाह नहीं मिली • प्रेम-सलिल प्रवाहि भँवरनि, ~ — १७६३ । ~ **मानि** सीमा मानकर . कोउ न रहन ~ — १८५२ ।

**मिती** सीमा • रहत अवग्या होइ गुसाई चलत न दुखहि ~ ।

**मित्त** मित्र, सखा सग देख परत ना ~ सा० ल० ८६ ।

**मित्तनि** मित्रों अरु ~ को बहु सुख दिए ४२०० ।

**मित्रइ** १ मित्रता कौन ~ मानै ४२४१ । २ सूर्य : ~ बरुन के सापहिं पाई ९/२ ।

**मित्र-बिदा** मित्रविदा, श्रीकृष्ण की एक पत्नी : हरिहि ~ जब ध्यायौ ४१९२ ।

**मित्र-मोचन** मित्र (अर्थात् कमल) को छुडाने वाले ~ मनहुँ आए, तरल गति द्वै तरनि ३५१ ।

**मित्र-विंदा** श्रीकृष्ण की एक पत्नी का नाम जिसके गर्भ से वह्नि नामक पुत्र उत्पन्न हुआ था ~ यक नृपति नन्दिनी ताको माधव ब्याये सारा० ६५५ ।

**मित्राइ** मित्रता, दोस्ती . देखौ माधौ की ~ ३१८६ ।

**मित्राई** मित्रता, दोस्ती . हमसौं कछु न भई ~ १/२८९ ।

**मिथिल** मिथिला नगरी का : दीनो दान बहुत द्विजन कौं राजा ~ नरेस सारा० २३४ ।

**मिथिला** वर्तमान तिरहुत नामक स्थान का प्राचीन नाम । यहाँ प्राचीन काल मे राजा जनक का राज्य था . ~ चले जनक राजा पै दरश कृपा करि दीन्हे सारा० ७९८ ।

**मिथुन** सयोग, समागम • बलि-बलि सूर ~ कृत भारी ११९४ ।

**मिथौरि** मेथी से युक्त बरी पापर बरी ~ फुलौरी ३९६ ।

**मिथ्या** १ झूठ, असत्य सत ~, ~ सत लागत २/३८ । २ व्यर्थ ~ जनम भयौ ९/४६ । ३ सार हीन, अवास्तविक, जिसमे स्थायित्व न हो : ~ यह ससार ४९२ । ~ करत झूठा करता है . ~ — ब्रह्म सुख धोउ सा० ल० ६३ ।

**मिथ्यावाद** १ ससार को असत्य समझने का सिद्धांत . ~ उपाधि-रहित है बिमल-बिमल जस गावत २/१७ । २ अवास्तविक, अयथार्थ • ~ आप जम सुनि सुनि मूछहि पकरि अकरतौ १/२०३ ।

**मिनजालिक** काट कूट कर सांविक जमा हुती जो जोरी ~ तल ल्यायौ १/१४३ ।

**मिरग** मृग, हिरन • कहँ ~ सौं नारी १/२२१ ।

**मिरतक** मृतक, मरा हुआ ~ कच ऐसी विधि जियौ ९/१७३ ।

**मिरदंग** मृदग इक कर ~ ताल, गति-जति उपजावै २८८८ ।

**मिरिच** १ लाल मिर्च . बरा कौर मेलत मुख भीतर ~ दसन इक ठौरे २२४ । २ काली-मिर्च : हींग ~ पीपरि अजवाइनि ये सब बनिज कहावैं १५२८ ।

**मिलई** मिलाया । △ **ऐसी ~ घातैं** ऐसी चतुराई छाँटने लगी है : मोसौं कहति स्याम हैं कैसे — ~ — १७२१ ।

**मिलऊँ** मिलाऊँ, मिला दूँ बलि तोहिं जाउँ बेगि लै ~ २७६६ ।

**मिलकी** बढा दी गई . तन फिरि जरनि भई नख सिख तैं दिया बाति जनु ~ ३२६१ .

**मिलकै** मिलकर कह्यो चाणूर मुष्टि सब ~ जानत हौ सब जी के सारा० ५२० ।

**मिलत** १ मिलता है अजहु न आइ ~ इहिं अवसर ३६२९ २ मिलते हैं जैसैं ~ नीर अरु पै २२८५ । ३. मिलते ही ~ नैन भरि आए नीर ४२२८ । ४ मिलते हो : मनु सरोज द्वै ~ सुधानिधि २२०५ । ५ मिलने (को) : सूर स्याम ~ कौं आतुर ब्रज की बाल १३६७ । ६ मिलने पर . ~ आइ दै सौहनि सौं २४९१ । ७. मिलने जाते समय हरिहिं ~ काहे कौं बैरी ८०७ ।

**मिलति** १ मिलती हैं • ~ परस्पर बिवस देखि तिहिं १६२२ । २ मिल (घिर) रही हैं . ~ न बेगि दई ६१२ ।

**मिलति** १ मिलती है एक इक ~ हँसि, एक हरि मग रसि ११५७ । २ मिलती हूँ . अबहीं मूढ ~ नँदलालहिं ८०२ ।

**मिलन** १ मिलना बिछुरन ~ रच्यौ विधि ऐसौ ३११९ । २. मिलने की . मदनगुपाल ~ मन उमह्यौ ३८१९ । ३ मिलने के लिए सरिता चली ~ सागर कौं ३९६० । ४ मिलने से : ~ अति अहलाद २१३२ । △ ~ **कहियौ** मिलने की बात कहना : सहरि हमारी बात चलावति ~ हमारौ कहियौ ७२७ ।

**मिलनहु** मिलने भी . ~ पति न दई ३२९६ ।

**मिलनि** १ मिलने की क्रिया या भाव, मिलन, भेंट • सपने की सी ~ करति ई २४०१ । २ प्रेम-पूर्ण सबध या व्यवहार, मिलना-जुलना वह चितवनि वह ~ परस्पर २१२० ।

**मृगछाल** मृगछाला पर • लोचन मूँदि ध्यान चित चितवत, धरि आसन ~ ३७३८।
**मृगछाला** हिरन की खाल : ~ कहँ पाऊँ ३५३८।
**मृगछौना** हिरन का बच्चा इक दिन ~ कहुँ गयौ ५/३।
**मृगज** १. मृग का बच्चा, मृग शावक • मीन खजन ~ वारौ १८३७। २ मृगों के बच्चे, समस्त मृग शावक खजन मीन ~ लज्जित भए ६६५।
**मृग-तृष्ना** मृग-मरीचिका, जल की लहरों का वह मिथ्या-भ्रम जो रेगिस्तान मे बालू पर कडी धूप पडने पर होता है • ~ आचार-जगत जल ता सँग मन ललचावै २/१३।
**मृगनि** मृगों ने : मानौ ~ अमी भाजन भरि, पियत न बन्यो-ढहू ढरकायौ २६११।
**मृगनिहू** मृगों . सग ~ कौ नहिं करै ५/३।
**मृग-नृप-खीन सुभग कटि** मृगो के राजा (सिंह) के समान चीण (पतली) और सुन्दर कमर . ~ राजति ११९७।
**मृगनैनी** मृग के समान नेत्रों वाली, मृगाची : ~ हरि कौ मन मोहति ७२१।
**मृगपति** चद्रमा : कर-पल्लव उडुपति रथ खैंच्यौ ~ वैर करयौ ३३९२।
**मृगवारे** मृग-शावक • राधे तेरे नैन किधौं ~ २७४०।
**मृगमद** १ कस्तूरी : मसि-बिंदुका, सु ~ भाल ८४। २ कस्तूरी का कुडल लोल तिलक ~ रुचि ३८१९।
**मृग माला** मृगों का समूह, मृगों की पक्ति परयौ दरस दच्छिन ~ २९४४।
**मृगया** आखेट, शिकार एक दिवस ~ को निकस्यो कठ महा-मणि लाय सारा० ६४४।
**मृगराज** सिंह (कटि, कमर) : कमल ऊपर सरल कदली, कदलि पर ~ सा० ल० १४।
**मृगा** १ मृग, हिरन ज्यौं ~ कस्तूरि भूलै, सु तौ ताके पास १/७०। २ मृग (मारीच) . ~ चरि-चरि जाइ ९/६०।
**मृगानी** मृगाणी, मृगशिरा, नक्षत्र मण्डली डरि आइ जु ~ २७९९।
**मृगिनी** हिरनी, मृगी नाचन-कूदन ~ लागी १/२२१। ~ **रची** हिरनी बनाकर . ब्रज जुवती ~ — तिनकौं फँदवारि १८२४।
**मृगी** हिरनी : कहि धौं ~ मया करि हमसौं १०९१।
**मृणाल** कमल की नाल जैसी भुजाएँ : द्वै ~, मालूर उभै, द्वै कदलि-खभ बिनु पात २११२।
**मृत** मृत्यु का देवता, काल : जच्छ, ~, बासुकी नाग ९/१२९।
**मृतक** १ मरा हुआ (प्राणी) : लै-लै फिरे नगर मैं घर-घर जहाँ ~ हो हौं १/१५१। २ मरे हुए : देखे ~ वच्छ बालक सब ५७८। ३ मरे हुए के • हूजत ~ समान १३५६। ~ ह्वै मरकर . सो मम पिता ~ — परयौ ७/२। △ ~ **जियत** मरी हैं पर जी रही हैं हम तिय ~ -- ३८४६।
**मृतकनि** मरे हुओं . जे कारे ते सबै कुटिल हैं ~ कै जो हता ३९५५।
**मृतकहुँ** मरे हुए को। ~ **तैं पुनि मारे** जो स्वय ही मृतक समान थे उन्हे ही मारा अर्थात् जिन पर पहले से ही अपार सकट था, उन्हे और भी कष्ट मे डाल दिया. सूरदास हमकौ उलटी विधि ~ -- ४२५२।
**मृत्तिका** मिट्टी। ~ **लाइ** मिट्टी लगाकर कियौ स्नान ~ — १/३४१।
**मृत्यु-मुख** मौत का मुख अर्थात् मृत्यु से निकट होने की स्थिति तौ भलैं ~ तैं उबारैं ९/१२९।
**मृत्युहि** मृत्यु को या मृत्यु के देवता काल को . कहौ तौ ~ मारि डारि कै खोदि पतालहिं पाटौं ९/१४८।
**मृदंग** एक वाद्य-यंत्र बाजत ताल ~ जत्र गति १९।
**मृदंगी** मृदग बजाने वाला • मुरली नाद मृदग ~ २३८४।
**मृदु** १ मुलायम, कोमल अनि ~ चरन पथ बन विहरत ९/४३। २ मनोहर, मीठो • 'सूर' स्याम ~ मसुकनि ऊपर, लोचन लीन्हे मोल २२७६। ३ सुकुमार, सुन्दर नवकिसोर मोहन ~ मूरति ३६०८। ४ मधुर, कानों को भली लगने वाली . स्याम अधर ~ सुनत मुरलिका चकित नारि भई ६२१। ५ मृदुल (दृष्टि से) तनु त्रिभग कीन्हे ~ जोहन २२१९।
**मृदुल** १ कोमल, स्पर्श करने मे मुलायम • कमल-नाल तैं ~ ललित भुज ३५७। २ मधुर, सुनने मे कानो को भली लगने वाली • मदन मोहन बेनु मृदु, ~ बजावै री ६२९। ३ सुकुमार, सुन्दर मजु मेचक ~ तनु १०९। ४ कृपालु, दयालु सूर स्याम सरवग्य कृपानिधि करुना ~ हियौ १/१२१।
**मृनाल** कमल की नाल अर्थात् भुजाएँ द्वादसै ~ द्वादस कदली खभ ३८६७।
**मृनाल-अरि ता अरि** कमलनाल के शत्रु (हाथी) का शत्रु, ग्राह = ग्रहण करना पिक, ~ रूपहिं, तैं बपु आप धरयौ २७५०।
**मृषनि** भूठे जल (मृग-जल) को • देखि ~ कुरग धावत २३८०।
**मेटि** मिटाकर, दूर करके सूर-प्रभु कौं मिलि, ~ भली अनभली १६४६।
**मेडवारी** मेडवारियाँ (मेंड़ बँधी हुई क्यारियाँ) : भूषन विविध भाँति ~ २४७०।
**मेखला** किंकिणी, करधनी . कनक मनि ~ राजत ६३३।
**मेघ** १ बादल : सजल ~ घनस्याम सुभग वपु ४७८। २

बादलों की : मानौ ~ फुही २४। ३ मेघ, पयोधर, अर्थान्तर से कुच, स्तन : लगे हुलस्न ~ सा० ल० ६०।
**मेघ-आडवर** बादलों का जमघट, बादलों की घटा : अकुलाइ राधिका देखि ~ १९९१।
**मेघध्वज** एक राजा, जो विष्णु का भक्त था ~ नौं भनौ विवाह ४/१२।
**मेघन** मेघों के, पयोधरों के, अर्थान्तर से स्तनों के · ~ मद्ध, नखा-जातिक प्रिय सा० ल० ४९।
**मेघ-नायक** मेघों के राजा, इन्द्र : मनौ ~ रितु पावस, बान वृष्टि करि मैन कँपायौ ९/१४१।
**मेघनि** १ मेघों/बादलों का समूह ~ अंबर छायौ ४२४६। २ बादलों . सुनहु सुर ~ की करनी १२५६। ३ बादलों ने : ~ हारि मानि मुख फेर्‌यौ ८८१।
**मेघवर्त्त** प्रलयकालीन मेघों में से एक, इन्द्र का एक सेनापति : · सुनि ~ मजि मैन आए ८५३।
**मेघवा** इन्द्र (बादल) बारि बरषे ~ मधुर गरजाई हो परि० १/१०८।
**मेचक** पुं० १ नीला अंजन, सुरमा, काजल · ~ अधर निमेष पीक-रुचि २६३९। २ काला तिल · चिबुक मध्य ~ रुचि राजत २१८४। वि० काली, श्यामल · गड चखौटा ~ बिंदुली भए चिन्ह मनु चुवन करि-करि परि० १/१४।
**मेटत** १ नष्ट करना है · कहाँ-कहाँ नाहिं सकट ~ ९६१। २ (रीति) समाप्त करता है · सुरपति की पूजा कौं ~ ८२०। ३ मिटा रहे हैं, न रहने दे रहे हैं, पूर्ण कर रहे है: अरस-परस ~ मन साधहिं ११६४।
**मेटति** मिटा देती हैं, भूल जाती हैं ~ निरखि दुख मैन के दरद कौ ११५०।
**मेटति** मिटा देनी है, दूर कर देनी है : मैटति ~ दुख सबै ११८०।
**मेटन** मिटाने/दूर करने के लिए . यह रसना पावन कै कारन ~ सब जजाल सारा० १५७।
**मेटनहार** मिटाने वाला . सो अब सत्य होत इहिं औसर, को है ~ ९/१२१।
**मेटनहारौ** मिटाने वाला हो को जो याकौ ~ ९/३६।
**मेटहि** मिटायेंगे, दूर करेंगे . यह बिपदा कब ~ श्रीपति ४।
**मेटहु** मिटा दो, नष्ट कर दो · ~ त्राम दिखाइ बदन बिधु २७५२।
**मेटि** १ मिटाकर, समाप्त/नष्ट करके बिरह-द्वंद्व ~ ~ हरप हृदय मैं बसाई २१४९। २ दूर करके, रहने न देकर . मुनि-मद ~ दास ब्रत राख्यौ १/१७। ३ हटाकर, प्रचलित न रहने देकर : सुरपति पूजा ~ गोवर्धन पूजा कै सजोग ८३०। ४ मिटाई, भग की आग्या ~ न जाइ ०/१६१। △ ~ डारे मिटा डाला, समाप्त कर दिया हँसि ही हँसत सब ~ — २१५४। ~ धराई समाप्त कर दी . सुरपति पूजा ~ — ९००।
**मेटिबे** मिटाने के : ता कालिमा ~ कारन २/२८।
**मेटिबैं** मिटाने के लिए . अब अपनौ परिहास ~, इन्द्र रह्यौ करि ध्यान ३७४५।
**मेटिहैं** मिटा देंगी · आजु ~ तुम्हरी लगरी १४१६।
**मेटिहौं** मिटा दूँगी, पूर्ण करूँगी : ~ आजु मन सबै साधा २१२८।
**मेटी** १ मिटाई, नष्ट की . करम-रेख ~ नाहिं जाई ९/५९। २ दूर की, मिटा दी, नष्ट कर दी . ~ लोक-वेद कुल मेडि ११८०। ३ हटा दी, समाप्त कर दी तुम जो इन्द्र की ~ पूजा, बरसत है अति जोर ८६५।
**मेटे** १ मिटा दिये, माफ कर दिये · ~ अक बिपे १/२७२। २ नष्ट कर दिया ~ त्रय ताप ५२९। ३ मिटा देने से गुन ~ फल जान ३८२७।
**मेटैं** १ मिटाते हैं, दूर कर देते हैं · काम-बिथा तरुनिनि की ~ १४६०। २ मिटाने से : ~ क्यौंहूँ न मिटति १६६०।
**मेटै** दूर करे, रहने न दे : सूर स्याम ~ सताप १/२६१।
**मेटो** मिटा दो, दूर कर दो अगणित पाप महादुख ~ माँगत यही मुरार सारा० ६१८।
**मेटौं** १ मिटा लूँ, दूर कर लूँ . रिस ~ सब जी की १८९५। २ मिटाऊँगा, दूर करूँगा तुव ननु परसि त्रास-दु-ख ~ २४९३।
**मेटौंगी** दूर करूँगी, रहने न दूँगी · चरन चापि स्रम ~ ११४७।
**मेटौ** १ मिटाओ, समाप्त करो : सबनि कौ बाँटि ~ लराई ८/८। २. दूर करो, रहने न दो ~ बिपति हमारी १/१७३।
**मेटयौ** मिटा दिया, दूर कर दिया इन्द्र मान ~ गिरि कर धरि ३२०५। △ न ~ जाइ मिटाया नहीं जाता, (वचन भंग नहीं किया जाता) : तुम्हरौ वचन — ~ — ११/१। लिख्यौ न ~ जाइ भाग्य का लिखा हुआ मिटाया नहीं जा सकता · मैं अपराध किए मिहु मारे, — ~ — ४।
**मेडि** सीमा, मर्यादा · मेटी लोक-वेद कुल ~ ११८०।
**मेढा** नर भेड, दुबा : ~ महिष, सगर, गुडरारौ ९७६।
**मेत** मेद, चर्बी आनन अमी गलित जैसैं ~ ३२२२।
**मेद** चरबी · रुधिर ~ मल-मूत्र, कठिन कुच, उदर गध गधात २/२४।
**मेदिनी** पृथ्वी (पुराणों के अनुसार मधु-कैटभ के मेद से उत्पन्न होने के कारण पृथ्वी को मेदिनी कहा गया है ) क्यों न

कॉपी ~ परि० १/१८० ।

**मेमत** मदमत्त, मस्त डारि देहु गज ~ तरैं ७/२ ।

**मेर**[1] १ मेल के जैसैं अपने ~ मते मैं २८६८ । २ घर की · लै चलि, अपनैं ~ उसारी २८९३ ।

**मेर**[2] मेरे ~ ही की हरि कठिन सकल उपाइ ११/१।

**मेरनि** मेड़ों (सीमा) पर अपनैं-अपनैं ~ मानौ होरी हरषि लगाई २८५३ ।

**मेरियै** मेरी ही यह सब ~ आइ कुमति १/३०० ।

**मेरिहि** मेरी ही माई ~ दीठि न लागै तातैं मसि-बिंदा दियौ भ्रू पर ९२ ।

**मेरी** मेरा। △ ~ **मेरी करि** मोह-माया लगा कर . अब ~ — बौरे, बहुरौ बीज बयौ १/७८ ।

**मेरीयै** मेरी ही निकट भएँ ~ छाया मोकौं दुख उपजावत १८५३ ।

**मेरु** (सु)मेरु पर्वत : कंचन ~ लजान २४४६ । △ ~ **समान** मेरु पर्वत के समान, विशाल ,तिनका सो अपने जन कौ गुन मानत ~ — १/८ । **अघ कौ** ~ पाप का पर्वत अर्थात् अत्यधिक पाप : — ~ बढाइ अधम तू अंत भयौ बल हीनौ १/६५ ।

**मेरुनि** मेरुओं (स्तनों) के : ~ अध तमधार धँसी री २४४७ ।

**मेरु-सुता-पति ताके पति-सुत** मेरु (हिमालय) की पुत्री (पार्वती) के पति (शंकर) के पति (कृष्ण) का पुत्र अर्थात् प्रद्युम्न = कामदेव : ~ ताकौं क्यों न मनावति २७४७ ।

**मेरैं** १ मेरा . ~ ध्यान चरन रघुराई ९/५६ । २ मेरे : नैन सुबस नाहीं अलि ~ ४०९४ । ३ मेरे (पास) : जाकी कृपा अन्न-धन ~ ८११ । ४ मेरे (मन मे), मुझमे . मैं मेरी अब रही न ~ २/३३ ।

**मेरैंहि** मेरे ही ये सब ~ खोज परीं २०४७ ।

**मेरो** १ मेरा . ~ कह्यौ न मिथ्या आइ ६/५ । २ मेरे : करो उपाय बचो जो चाहो ~ बचन प्रमानो सारा० ४८७ ।

**मेरोइ** मेरा ही : तातैं मन इतनौ दुख पावत, ~ कपट सनेहु ३१९६ ।

**मेरौ** १ मेरा · ~ मन रसिक लग्यौ नँदलालहि ३६८१ । २ मेरे : कै अपराध ओडि तू ~ ९/८३ । ३ मेरा (पुत्र) · आनु गयौ ~ गाइ चरावन ४१८ ।

**मेरौई** मेरा ही : ~ ज्यौं जानै माई, स्याम-स्याम कै जपति २०८९ ।

**मेल** संगति, अनुरूप, साथ : ते अपनैं अपनैं ~ निकसीं भाँति भली २४ ।

**मेलत** १ डालता है कर पग गहि अँगुठा मुख ~ ६३ । २ डालती हैं . जे कंच कनक कटोरा भरि-भरि ~ तेल-फुलल ३८१५ । ३ डालते हैं . पतुखिनि मुख ~ रग १५९७ । ४ डालते हो ते सब तजि हमरे मुख ~ उज्ज्वल भस्मी खूली ३८१५ । ५ डालते थे : जाकौं कान्ह लेत मुख ~ १५९७ । ६ डालते ही, मिलते ही · साखा पत्र भए जल ~ १७३ । ७ मिला रहे थे, थाह ले रहे थे . सिथिल रूप मन ~ वाकौं ३०७० । ८ मिला रहे · चतुरायौ ~ हैं हम सौं १६११ ।

**मेलति** डालती हैं . सकल सुगध परस्पर ~ २८९२ ।

**मेलति** डाल रही थी, पहन रही थी . उर हारावलि ~ कमलनि २७०७ ।

**मेलि** १ फेंक (विस्तार) . लाँबी ~ दई है तुमकौ ३५४० । २ डाल कर · सालिग्राम ~ मुख भीतर २६३ । ३ मिलाकर : दधि सुत दृष्टि ~ दविसुत मैं २७४६ । ४ डाले (रखे) काजर कुलुफ ~ मैं राखे २३७९ । ५ फेंककर काँकर ~ हने ३६६६ । ६ डालकर, मेलकर (दर्शन देकर) ~ भौंह दृढ़ फँसी २११५ । **धरचौ है** ~ लिपटाए रखा है : अरस-परस दोऊ अकम — ~ २०१० । △ ~ **मोहिनी** मोहिनी या ठगौरी डालकर · ना जानौं कछु ~ — राखे अँग-अँग भोरि ६५७ ।

**मेलियै** छोड दे, भगा दे . आवहु बछरा ~ २९०४ ।

**मेली** १ रखा, डाला, ठेला : ~ सजि मुख-अंबुज भीतर १६४ । २ डाली, फेंको अपनी भुजा ग्रीव पर ~ ३६९७ । ३ डाल दी, रख दी लै ~ पग छाहीं २६०० । ४ दी, उपस्थित की कत मैं भिच्छा ~ ९/९४ । ५. विक्रयार्थ रखी : मुक्ति आनि मदे मैं ~ ३७२४ ।

**मेले** १. डाले . लीन्हे छोरि चीर तैं चाउर, गहि मुख मैं ~ ४२४१ । २ डाले हुए साँची बात सबै बोलत हौ, मुख मैं ~ तुरसी ३७८८ । ३ रखे · बलि भुज सखा अंस पर ~ १३७१ । ४ मिश्रित किये : अदरख और आँवरे ~ ३९६ । △ **धरनि** ~ धरती पर पटक दिये · सुभट पद पानि धरि — ~ ३०७१ ।

**मेलै** १ लगाकर, मिलाकर ~ कंत आपनौ कै री २४५३ । २ डाले, पहनाये : उर ~ नदराइ कैं, गोप सखनि मिलि हार २७ । ३ डाल देगा मारै मोहिं बदि लै ~ २९४३ ।

**मेलौ** पहुँचाओ : गोसुत ~ खरिक सम्हार ४०३ । **बंदि लै** ~ बंदी गृह मे डाल दो बरु ए गो-धन हरौ कंस, सब मोहिं — ~ २५११ ।

**मेल्यौ** १ डालकर ~ जाल, काल जब खैंच्यौ १/६७ । २ डाल दिया : जिय संकट ~ ३०४० । ३ डाला, रखा : चुपकहि आनि कान्ह मुख ~ २६२ ।

**मेष** मेष राशि · चलत ~ अरु छींकौ ३८२८ ।

**मेषला** तीन लडों वाली मुंज मेखला काननि मुद्रा पहिरि ~ ३८१७ ।

**मेषैं** सोच-विचार। △ **करत** ~ मीन मेष निकालने लगे, टीका टिप्पणी करने लगे, चिन्ता करने लगे : मनहिं मन परस्पर — ~ २९५६।

**मेह** १ बादल . निकरि गए नब ~ ८८०। २ वर्षा से, वर्षा की झड़ी से : जौं लौं ~ न नख सिख भीजौं २५४८।

**मेहमानी** अतिथि-सत्कार। △ **करती** ~ दुर्दशा करती, मार-पीट कर अच्छा तरह गत बनाती : नट नहर की कानि करति हौं, न तु — ~ १४७९।

**मेहरा** वर्षा करता हुआ मेघ, बरसता हुआ बादल भीजैगो पियरो पट आवत है ~ २५४७।

**मेहा** मेघ, बादल • बूँदनि बरषत ~ ३२२९।

**मेहु** १ मेघ, बादल . नैननि बरषत ~ ४२८० २ बादल को : मोर चाहै ~ ३९२३। ३ वर्षा, वर्षा की झड़ी : ज्यौं फिरि फागुन ~ ३१९६।

**मेहो** बादलों को (भी) : मत्र थकायो ~ सारा० ८१२।

**मैं सर्व०** मैं। **पर०** १ मे जैसें मीन जाल ~ कोइन ४। २ दान मैं • मरियत लाज पाँच पतितनि ~ १/१३७।

**मैंडे** ढक कर • हृदै नाँफ सब ~ ३६१५।

**मैडनि** मेटे : छल करि ~ निमि लै जात ९/२।

**मैंमत** मदमत्त, मस्त : ~ द्वै गजराज अरे हैं १२०३।

**मैं-मेरी** १. स्वार्थ या लोभ का भाव : ~ कबहूँ नहिं कीजै १/३०२। २. मोह ममता की भावना : अब रही न मेरैं ~ २/३३। △ ~ **करि** स्वार्थ या लोभ का भाव ग्रहण करके ~ — जनम गँवावत ३०३।

**मैंहु** मैं भी . कुलपति कह्यौ ~ जानत हौं ४१६०।

**मैंहू** मैं भी उनकैं रंग ~ टरिहौं री २३१९, अब ~ टहि टेक परी २३९८।

**मैं** मद, मदिरा, सुरा • धिग मारग, मारग ~ मनसी सा० ल० ४५।

**मैंगल** हाथी अति उनमत्त निरंकुस ~ चिंता रहित असोच १/१०२।

**मैत्रय** पराशर के शिष्य एक ऋषि, • विदुर सो ~ सौं लह्यौ १/२२७।

**मैन**[1] काम, कामदेव : नेदति निरखि दुख ~ के दरद कौ ११५०। २ कामदेवों को • सूर बाल-लीला के ऊपर वारौं कोटिक ~ १०३। ३ काम-भावना • सुनत उपज्यौ ~, परत काहुँ न चैन ९८८।

**मैन**[2] मोम धोएँ छुटत नहीं यह कैसेंहु, मिलि पनिलि है ~ २२८१।

**मैंन**[3] मोमी रंग की धौरी धूमरि कारी काजर ~ मजीठी गाय सारा० ७८१।

**मैननि** कामदेवों के • कुल नवन रति जुद्ध कौं, जोरत बल ~ १०६३।

**मैना** राधा की एक सखी • दुर्वा, रंभा, कृष्णा, ध्याना ~ नैना रूप २००८।

**मैंमत** मदोन्मत्त, मस्त गति ~ नाग ज्यौं नागरि १७०२।

**मैमता** मदमत्त : दनुज-भार पुहुमी ~ २०२२।

**मैमत** मदोन्मत्त, मस्त : ~ भए जीव जल-थल के १०६६।

**मैया** माँ, माता . ~ हौं गाइ चरावन जैहौं ४१२।

**मैर** १ विष • जाको मोह ~ अति छूटै, सुजस गीत के गाएँ २/३२। २ लहर . मोहन मुख मुसुक्यानि मनहुँ विष जात ~ सौं मारे ७४७।

**मैलौ** अस्वच्छ, गंदा . इक नदिया इक नार कहावत ~ नीर भरौ १/२२०।

**मो** मुझे, मुझको : सूर प्रभु ~ लै जाहु तहीं ३००२।

**मोइ** मुझे • मति बिसारैं ~ ३९८१।

**मोंहि** १ मुझ : ~ गरीब की कैसिक आसा ९८०। २ मुझे, मुझको . जो तुम ~ न ल्याहु सूर प्रभु २०७।

**मोहीं** मुझे ही, मुझको ही तू ~ कों मारन सीखी २१-।

**मो** १ मेरा . हरि बिनु को पुरवै ~ स्वारथ १/२८७। २ मेरी गोकुलनाथ ~ पनि तुम्हरे हाथ सारा० ७६४। ३ मेरे : बिनु दामनि ~ हाथ बिकानी १०३४। ४ मुझ • ~ पापी तें कछु न सरी १/११६। ५ मुझे, मुझको ~ देखत कहि उठी राधिका, अक तिमिर कों दीन्ही ४१०४। ~ **देखत** मेरे देखते हुए अर्थात् मेरे रहते हुए : ~ — लछिमन क्यों मरिहै ९/१४८।

**मोकति** छोड़ती है . कपित स्वाम त्रास अति ~ परि० १/९४।

**मोकहँ** मुझको : सोऊ ~ देहु बनाइ ३/१३।

**मोकूँ** मुझे, मुझको अब न परत ~ कल छण हूँ सारा० ८७४।

**मोकू** मुझे, मुझको ~ लाड़ लड़ायो उन जो सारा० ५४७।

**मोकैं** मुझे, मुझको ~ सरन राखि प्रभु लीनैं ०/५।

**मोको** मुझे, मुझको . एक दिना बन मैं इन ~ अपनो सुधा पिवायो सारा० ७२३।

**मोकौं** १ मुझे, मुझको ~ देखि किनी अति घूँघट २१६४। २ मुझसे कहा दुरावति ~ १७००। ३ मुझ पर : जो बीनति ~ री सजनी, कहाँ जाहि या ही को २३४४। ४ मेरे . ~ वैरी भए कुटुंब सब ३१६९। ५ मेरे लिए यह वैरिनि ~ भई २२०१।

**मोक्ष** जन्म-मरण से मुक्ति . अर्थ, धर्म अरु काम ~ फल चारि पदारथ देत गनी १/३९।

**मोगरे** मोगरा नामक पुष्प, मेरे गले से कन ~ सौं लपटात सा० ल० ७०।

**मोगरौ** मोगरा, एक पुष्प विशेष : खूभौ मरुवौ, ~, मिलि झूमक हो २९०३ ।

**मोच** गिराती है, बहाती है सोच पक जु सनी सुदरि, ~ नैननि नीर ४१०९ । **डारौं** ~ त्याग दूँगी सूर प्रभु हिलि मिलि रहौंगी, लाज ~ — १४५३ ।

**मोचत** १ गिराता है, बहाता हैं : कमल-दल लोचन ~ नीर ९/१४५ । २ छोडते (हो) . जा सँग रैनि बिहात न जानी भोर भए तिहिं ~ हौ २६९० । ३ बह रहे हैं • लोचन ~ नीर ११८३ ।

**मोचति** गिराती है, बहाती है, चुवाती है उमँगि-उमँगि रस ~ २०५७ ।

**मोचन** १ मुक्त करने की क्रिया या भाव एहि थर बनी क्रीडा गज-~ १/६ । २ मुक्त करने के लिए मित्र ~ मनहुँ आए ३५१ । ३. दूर/मुक्त करने वाले . बधन भए ~ १/२७ ।

**मोचहिंगे** काटेंगे, दूर करेंगे : अब तिनके बधन ~ १६१९ ।

**मोचि** १ मुक्त करके . ~ बधन राज दीन्हौ ३११८ । २ मुक्त कर : ज्यौं दियौ गज ~ १/१९९ ।

**मोचित** खोली, खोल : पीतपट डारि, कचुकी ~ करन २१२९ ।

**मोचै** गिराती है, बहाती है सुनु बिधु-मुखी, बारि नैननि तैं, अब तू काहैं ~ ४२८० ।

**मोच्छ** मोक्ष, जन्म-मरण से मुक्ति : जमलार्जुन कौं ~ कराए ३९१ ।

**मोच्यौ** छोडा, त्याग किया : मानिनी नहि ~ मान २८११ ।

**मोछौ** मोचा किया, प्रकट किया . पिहित भाव बल ~ सा० ल० ८३ ।

**मोट** १ गठरी : जोग ~ सिर बोझ आनि तुम ३९२९ । २ मोट (पुर) राखि अधर मधु ~ २७६९ ।

**मोटायौ** स्थूल या मोटा हो गया है : तैं है बहुत ~ ५/४ ।

**मोटी** १ स्थूल, मोटी । २ बढिया, उत्तम • उपजी उपमा ~ १६४ । △ **कर्मन की** ~ अतीव भाग्यशालिनी : सूरदास मन मुदित जसोदा भाग बडे — ~ १६५ । **बुधि की** ~ कम बुद्धि वाली चतुराई अँग अँग भरी है, पूरन ग्यान न, — ~ १९०१ ।

**मोटे** स्थूल । △ **भाग्य के** ~ भाग्यशाली . बड़े — ~ हौ २६०९ ।

**मोटौ** मोटा, स्थूल शरीर वाला कह्यौ नृपति, ~ तू आहि ५/४ ।

**मोतन** मेरी ओर : ~ फिरि हँसि हेरयौ १७२० ।

**मोति** मोती . चिकुर अथ नव ~ मडल २१३३ ।

**मोतिन** १ मोतियों गज ~ के चौक पुराय ८०९ । २ मोतियो के : ~ चौक पुराए ९/२४ । ३ मोतियों से . ~ थार भरै १७ ।

**मोतिनि** १ मोतियों • माल ~ की ५१२ । २. मोतियों का : मजल ~ हार २२२० । ३ मोतियो की • सीस मुकुट, ~ उर माला २०४१ । ४ मोतियों से : कबहुँ रचि माँग ~ सँवारै २१९० ।

**मोतियन** मोतियों के एक समय ~ के धोखे हस चुनत है ज्वारि २०४२ ।

**मोतियनि** १ मोतियों की कबरी कुसुम माँग ~ मनि २९०१ । २ मोतियो से : ~ थार भरैया पगि० १/३३ ।

**मोतीनि** मोतियों की . चिबुक-तर कठ श्री माल ~ १०४१ ।

**मोती लाड** बूँदियों के लड्डू, मोतीचूर के लड्डू • सुठि ~ मीठे १८३ ।

**मोतीसरी** मोतियों की माला/कठी • तोरि ~ गुप्त करि धरी कहुँ १९६७ ।

**मोते** मुझसे • तुम सब कियौ सहाइ भयौ तव कारज ~ ४३१ ।

**मोतैं** १ मुझको ~ तजि उन्मत्त भए री २२९२ । २ मुझसे : ~ चूक परी मै जानी २०७५ । ३ मुझसे ही : ~ बहुरि रमावैगी २७२६ । ४ मेरे पास से : ~ गए कुभी के जर लौं २३७१ । ५. मेरे समान . सुरपति कौन बापुरौ, ~ और देव नहिं दूजा ८४३ ।

**मोद** आनद, प्रसन्नता, हर्ष मोद्यौ बाल बिनोद ~ अति १७८ । ~ **करि** हर्षित/आनदमग्न होकर पियौ पय ~ — घूँट साता ४४० ।

**मोदक** १ लड्डू . ~ माँझ कपूर ग्वालि मदमाती हो २८६२ । २ किसी नशीली चीज या औषध से युक्त लड्डू • पीन-उरोज मुख नैन चखावनि, इह बिष - ~ जात न झारि १५८५ ।

**मोदति** आनदित हो रही थी : मौन किए ~ मन लाए १९८७ ।

**मोदनि** आनन्द मे . लाल के ~ अटके २३२२ ।

**मोदप्रद** आनन्ददायिनी कनक बलय मुद्रिका ~ सदा सुभग सतनि काजैं १/६९ ।

**मोदा** पुं० आनद, हर्ष : कछु रिस, कछु मन मैं करि ~ ७९९ । वि० आनदित होकर : सुर स्याम लए जननि खेलावति हरष-सहित मन ~ २३९ ।

**मोदित** प्रसन्न, आनदित मन मुदित ~ मानिनी मुख माधुरी मुसुकानि २८४१ ।

**मोदिहि** प्रसन्नता/आनद मे • कब जननी कहि ~ रै ७६ ।

**मोदी** भडारी, महाजन ~ लोभ, खवास मोह के, द्वारपाल अहकार १/१४१ ।

**मोधुक** मछली पकडने वाला (मोदक-एक वर्ण सकर जाति) : सोई मत्स्य पकरि ~ ने जाय असुर को दीनी सारा० ६९३ ।

**मोपर** १ मुझ पर . भौंह ~ तनत २२८७ । २ मेरे प्रति :

पै भए रहत ये ~ जैम लोग वदाऊ २३५५।

**मोपैं** मुझसे : अवगुन ~ अजहुँ न छूटत १/१४७।

**मोपै** १ मुझसे कहा करौं ~ राखौ न जाइ छिन ३८/०। २ मेरे पास यातें प्रान तुम्हारी ~ १/१०६। ३ मेरे साथ . उनी ~ स्याम करत है ४२०५।

**मोय** मुझे : करो कृतारथ ~ सारा० ८००।

**मोयौ** लीन या मग्न किया काम-क्रोध-लोभ-मोह-तृस्ना मन ~ १/३३०।

**मोर** १ मेरा : चोरत हौ मन ~ २५१३। २ मेरे . आजु घरों फेंग ~ १४६१।

**मोर-चंद** मयूर-पंख की चंद्राकार बूटी • वन की धातु चित्रित तन ~ मोहि १८८७।

**मोर-चंद्रिका** मयूर-पंख की चंद्राकार बूटी धरे मुरली ~ ४१४०।

**मोरज-रध्र** मयूर-पंख : ~ रूप रचिकारी ३८४२।

**मोरत** १. मोड़ते हो . नन भिन करि ~ १४१४। २ मोड़ने पर धीरज क्यौं रहै रावरे मुख ~ २०४५। ३ घुमाता या टेढ़ा करता है सुभग भृकुटी, विधि ~ १८१४। △ न ~ अंग अंग विमुख नहीं करता है अर्थात् मिढ़ाए रहता है • सोभित सुभट प्रचारि पैज करि, भिरत — ~ — ८६७। अंग ~ अँगड़ाई लेता है कबहुँ जम्हात, कबहुँ — ~ २६३०। भौंह ~ भौंहों को सिकोड़ता है बदन सकोरि — ~ है १४१८।

**मोरन** मयूरों को . ~ वन बुलाइ ३३१७।

**मोरन के सुर** (मोरन=मारग, सुर=स्वर=राग), मारग-राग • ~ सरस सँभारत सा० ल० ९१।

**मोरनि**[१] १ मोरों (अनेक मोर) . हौं इन ~ की बलिहारी ४०५४। २ मोरों ने . बन ~ किधौं गाजत ६२२।

**मोरनि**[२] मरोड़ना, मटकाना, मोड़ने की क्रिया या भाव . सूरदास प्रभु-भाह की ~ फाँसी-नैन १६३५।

**मोरवा** मयूर, मोर हमारे माइ ~ वैर परे ३३०९।

**मोरि**[१] मेरी : ~ प्रतिज्ञा तुम राखी है सारा० ७८५।

**मोरि**[२] १ मोड़कर, मरोड़कर . ~ मुख, कंचुकि फारी १६१८। △ मुख ~ १ मुख मटकाकर : कबहुँ — ~ चरन देत दृग ह्वै १९८८। २ विमुख या पराजित करके तोरि धनुष — ~ नृपति की सीन स्वयंबर कीनो ९/१२५। ~ मुख १ मुख मोड़कर, सर्वथा उपेक्षा करके चलत सदा चित चोरि ~ — २/३०। २ विमुख या पराजित करके : बचन तोरि, ~ — अनुरनि ज्वाला प्रकट करी ९/९८। ~ रहे मुख मुख मोड़कर रह जाती है, साथ नहीं जाती चलत न कोऊ सँग चले ~ — नारि २/२०।

**मोरियौ** मोड़ना • मुख ~ जु आउ बाउ कहि १४८५।

**मोरियै** मोड़िए • स्याम हँसि मन ~ परि० १/४१।

**मोरी**[१] १. मोड़ी, घुमाई, फेरी नागरी नैन नों चिबुक ~ ६९१। २. मोड़कर रसिक हँसी मुख ~ १९०४। ३ मरोड़कर इक मुरली लई कर ~ की २८७२।

**मोरी**[२] मेरा अँहै कहाँ मोतिसरि ~ १९७६।

**मोरे** मोड़ते . मोहन सों मुख बनत न ~ ३८५४। △ मुख ~ मुख मोड़ने से, (अर्थात्) उदासीन होने से सूरदास प्रभु पछिले सेवा अब न बनै — ~ ४८८।

**मोरैं**[१] मोड़ता है, घुमाती फिराती है • मीत उन कहुँ अंग न ~ ७९९।

**मोरैं**[२] मेरे तातें यहै सोच जिय ~ ११।

**मोरैं** १ घुमा ले, मोड़ ले कोउ किन लै पाछे मुख ~ १६५८। २ घुमाने लगी, मोड़ने लगी विकल भई, जहँ तहँ मुख ~ ३४४। ३. मोड़ती हो • आलस तन ~ २६५८।

**मोरयौ** मोड़ लेता है : देखत अगनि ~ १३२७।

**मोल** १ मूल्य इक मुँदरी की होइगौ, कान्ह तिहारो ~ १६१८। २ मूल्य में दामनि ~ उपाधा २००७। ३ भाव में एकहिं ~ विकाने ३९८०। △ ~ लिये खरीद लिया है हमें नँदनदन ~ — १/१७१। ~ कौ लीनौ खरीद कर लिया हुआ : मोसा कहत ~ — ४८१। ~ लई बिनु दामन बिना दाम के खरीद लिया : भौह काँट कटीलियाँ (मोहि) ~ — १४५७। ~ लेहिंगे मोल ले लेंगे • सुनहु नृप कछु ~ — १५२९।

**मोलनि** मूल्य में पहिरि विविध पट ~ मँहगा २९०१।

**मोलहिं** मूल्य के बिनु ~ हठि भए पराए २३९०।

**मोलें** मिटा दिये धीर वचन है लै दुख ~ ९३७।

**मोलैं** मूल्य। △ बिकी बिनु ~ बिना दाम के ही बिक गई आपु — ~ री १६४२।

**मोष** मोक्ष, मुक्ति • कार्क सब आचार फलो वरु, को चाहत है ~ ३७०१।

**मोसन** १ मेरे लिए नह रजायसु होत ~ ११/२। २. मेरे सामने • आइ ~ बात बनावन २७५५। ३. मुझसे . महा ~ प्रीति ११/२।

**मोसी** मुझ सी, मेरे समान ~ ओर कौन प्रिय तेरें २७२६।

**मोसे** मेरे समान • ~ मुग्ध महापापी का कौन क्रोध करि तोरै ९/७८।

**मोसौं** १ मुझसे . ~ बैर, करै रति उनसौं २०९४। २. मुझ पर : रिच्छप तरकि बोलिहै ~ ९/७५। ३ मुझ जैसा, मेरे समान . ~ पतित न और गुसाँई १/१४७।

**मोसौ** मेरे समान . ~ पतित न और हरे १/१९८।

**मोह** १ भ्रम, अज्ञान : महा ~ में परयौ सूर प्रभु १/१६। २ ममत्व,ममता (सांसारिक माया को अपना समझने का

भ्रम) मे . उरझि ~ मिवार १/९९ । ३ प्रेम, प्रीति • मोह्यौ जाइ कनक कामिनि - रस ममता ~ बढाई १/१४७ । △ मया ~ अरुझाए सासारिक माया मोह मे उलझा दिए . यह कहि — ~ — ४ ।

**मोहईं** मोहित हो जाते है : कमल-नाभि क्रपोल-सुंदर, निरखि सुर मुनि ~ ४१८६ ।

**मोह कौ यह गर्व सागर** प्रेम के गर्व का समुद्र, प्रेम-गर्विता नायिका . ~ भरौ आइ अनैस सा० ल० १७ ।

**मोहत** १ मोहित या मुग्ध करता है/करते है वै मुरली धुनि जग मन ~ ३७६० । २ मोहित या मग्ध हो जाते हैं देखत ब्रज-जन ~ ५६५ ।

**मोहति** मोहती है, मुग्ध करती है : अतिहिं सुघर पिय कौ मन ~ ११४४ ।

**मोहन पुं०** श्रीकृष्ण । **वि०** मोहने वाला, मुग्ध करने वाला : ~ जमुना पानी ३३७८ । २ हरने वाले . द्वादस धनुष, द्वादसै इपुका ~ मन षट चिबुक चिह्न चित चोन ३८६७ ।

**मोहन-कुंभ-मई** मोहन (स्वर्ण) कलश के आकार वाले (उरोज) ता ऊपर द्वै हाटक वरनो ~ २७७८ ।

**मोहन लाल** श्री कृष्ण् : ~ छवीलौ गिरिधर ६१८ ।

**मोहनहि** १ कृष्ण को वल ~ सुनायो सारा० ५९५ । २ कृष्ण से सजनी जो ~ मिलावै ३२१५ ।

**मोहना** मोहन, कृष्ण • छैल छवीलौ ~ री २८८० ।

**मोहनि स्त्री०** १ राधा : अरस-परस ~ मोहन मिलि ११३१ । २ मोहनी मन्त्र, किसी को मुग्ध कर लेने वाला मन्त्र मोहन ~ डारी ७४० । **वि०** मोहनी, मोहने वाली, सुन्दर सूरदास प्रभु ~ मूरति २१० ।

**मोहनै** श्रीकृष्ण से/को : ऐसौ कोऊ नाहिनै सजनी जो ~ मिलावै २७४५ ।

**मोहरिल** मुहर्रिर, मुशी ~ पॉच साथ करि दीने तिनकी वडी विपरीती १/१४३ ।

**मोहा** राधा की एक सखी का नाम रत्ना, कुसुमा, ~, करुना ललना, लोभाऽनूप २००८ ।

**मोंहि** १. मुझे, मुझको ~ अलि दुहूँ भॉति फल होत ३८१७ । २ मुझे भी कै कोउ और ~ नहिं चिन्हारा ९/७६ । ३ मुझ पर जा कारन तू ~ रिसानी १७१६ । ४ मुझसे . विछुरे मदन गोपाल रसिक ~ ११०३ । ५ मेरा सूरदास ~ नाऊँ ३५ । ६ मेरी ओर समुझि अब निरखि जानकी ~ ९/७७ । ७ मेरे साथ भी : ऐसेहिं ~ करो करुनामय ९७७ ।

**मोहि[1]** मुझे, मुझको ~ देहु सिखाइ २१४४ ।

**मोहि[2]** १ मोहित करके, मुग्ध करके . मोहि फिरावत ~ ३२९१ । २ मोहित हो गई : ~ रही ब्रज की जुवती १३० । ~ **परी** मोहित हो गई, मुग्ध हो गई अर्थात् प्रेम करने लगीं • ~ — पसु-पाल सौं ८०४ ।

**मोहित** आसक्त, मुग्ध उमाहूँ देखि, पुनि ताहि ~ भई ८/१० ।

**मोहिनि[1]** १ राधा दूती एक गई ~ पै २७९३ । २ राधा के : मोहन ~ अग सिंगारत २६२८ ।

**मोहिनि[2]** मोहनी-मत्र, जादू की पुडिया, मोहनी विद्या : मनमोहन ~ ॲचई सी २११३ ।

**मोहिनी वि० स्त्री०** मोहित करने वाली • मन ~ तोतरी बोलनि १०६ । **स्त्री०** १ विष्णु का वह स्त्री-रूप, जो उन्होंने सागर मथन के पश्चात् अमृत बाटने के लिए धारण किया था ~ रूप धरि स्याम आए तहाँ ८/८ । २ विष्णु का वह स्त्री रूप, जो उक्त मोहनी-रूप का दर्शन शिव को कराने के लिए उन्होने धारण किया था रुद्र कौ वीर्य खसि कै परयौ धरनि पै ~ रूप हरि लियौ दुराई ८/१० ।

**मोहिनी[2]** मोहनी मत्र । ~ **डारति** मोहनी मन्त्र डालती है . प्रथमहि सीस ~ — १५८३ । △ **मेलि** ~ मोहनी माया डालकर ना जानौ कछु — ~, राखे ॲग-ॲग भोरि ६५७ । ~ **सी लाई** मोहनी सी मुवा दी • स्याम-सुदर मदन मोहन ~ — ६७८ । ~ **सी लागी** माया या जादू जैसा प्रभाव पडने से मुग्ध हो गई . मुख देखत ~ — स्वय न वरन्यौ जाई री १३९ ।

**मोहियौ** मोहित कर लिया है, मुग्ध कर लिया है : मन ~ इन सॉवरै हो १७९४ ।

**मोही** १ मुझ पर • जेते अपराध जगत लागत सब ~ १/१२४ । २ मुझे ~ कछु न सुहात ३९४४ । ३ मुझे ही, मुझ पर हो : ~ दोष लगावै २२४९ ।

**मोही[1]** मुझे, मुझको . ए री ~ तौ पिउ भावै २१०७ ।

**मोही[2]** १ मोहित/मुग्ध/आसक्त हो गई ~ सजनी साँवरै गृह, वन कछु न सुहाइ १४५७ । २ मोहित कर लिया, मुग्ध/आसक्त कर लिया तिनहीं हौं ~, मोही री १९१७ ।

**मोहु[1]** मोह, ममता . छॉडौ सवकौ ~ ३५३९ ।

**मोहु[2]** मुझसे : कपिल, कै दत्त, कहौ तुम ~ ५/४ ।

**मोहूँ** १ मुझे, मुझको 'सूर' स्याम ~ निदरौगे १९३२ । २ मुझको भी अत ~ न लखायौ ४९२ । ३ मैंने भी ~ सुन्यौ घटानौ १/१९६ ।

**मोहू** मुझ मुख की भलाई तुम ~ मौं करन आए २५४७ ।

**मोहे** १ मोहित कर लिया, मुग्ध/आसक्त कर लिया • मुरली ~ कुंवर कन्हाई ६५४ । २ मोहित हो गए धुनि-सुनि ~

सुर नर-नागर ११३७। ३ भ्रम में डाल दिया, भ्रमित कर दिया • मोहि माया तिरनि निर ~ ४।

**मोहैं**[1] १ मोहित/मुग्ध हो जाते हैं. देखत त्रिभुवन ~ ९/४५। २. मोहित/मुग्ध किये ले रहे हैं निसु भूषन सुत को मन ~ ११७। ३ मोहित किये ले रही हैं/है त्रिभुवन जन मन ~ रा २१६२। ४ मोहित हो जाती हैं • निरखि छवि स्याम मन तरुनि ~ १०४१।

**मोहैं**[2] मोह/प्रीति/प्रेम को छाँडि राम नयना के ~, उठि आभूषन मातु ९/७०।

**मोहे** १ मोहित करना है चितवत हो स्वकी मन ~ १७९४। २ मोहित करती है घन निठुरा मन ~ २१८८। ३ मोहित हो जाय, मुग्ध हो जाय : नारि के रूप कों देखि ~ न जी ८/१०। ४ मोहित/मुग्ध कर रहा हो . डार डार मनु मदन विटप तरु विकल देखि मन ~ मारा० १८०। ५ मोहित थे . देखत नहिं तिमिर भोर, मन ही मन ~ री २९५८।

**मोह्यो** १ मोह लिया, मुग्ध कर लिया अनन्त दै दिय कों मन ~ २७८३। २ मुग्ध हुआ या होकर . सारँग सुनत नाद-रस ~ ३२८७। ३ मुग्ध या आसक्त किया स्याम, तुम्हारा मदन-मुरलिका नैंदुक मो जग ~ ६५६। ४ भ्रमित कर दिया किधौ देवमाया मति ~ ४२३६।

**मौं** मैं कछु न भक्ति मो ~ १/१५१।

**मौंरी** कृष्ण की एक गाय पियरी, ~, गोरी, नीली, धौरी, कजरी जर्नी। ४४५।

**मौज** १ मन की उमंग : सुखनिधान ताकी ~ वना १/३०। २ आनंद नृप मन-मन ~ बढाय २०४०।

**मौजनि** आनंद मनहुँ पान करि ~ मों अति २९११।

**मौड़ा** लड़का, बालक स्प ~ निरखि आज ४८१।

**मौन**[1] चुप, चुप रहने की क्रिया या भाव। △ ~ **करयो** चुप्पी साध ली, चुप हो गया तैसेंहि मैं यह ~ —री १७७३। ~ **गही** चुप हो गए, चुप्पी साध ली सिर मटुकी मुख ~ — १६७५। ~ **गहे** चुप्पी साधकर, चुप होकर ~ — तुम बैठि रहौ ४०५१। ~ **धरि** चुप्पी साधे हुए, चुप होकर . जानी बात ~ — रहति १५८७। ~ **धरे** चुप्पी साध ली ~ — हरि कर रस लीला १७७२। ~ **धरयौ** चुप्पी साध ली, मौन धारण कर लिया • क्यौं राधा फिरि ~ — री १७७३। ~ **बने** चुप्पी साधे हुए, मौन बने हुए नहीं रही तुम ~ — ३८०३। ~ **साध्यौ** चुप्पी साध ली, मौन हो गए सुन खग मृग ~ — १०६८।

**मौन**[2] मोयन काढ़ौ घी के ~ ४०।

**मौनऽपवाद** निन्दा (सुनकर) मौन रह जाना . ~ पवन आराधन ३६३०।

**मौनहिं** मौन ही, चुप्पा हो मानो कछु कैहै कै ~ रैहै १६५०।

**मौना** मौन, चुप बोलत नहीं रहत वह ~ २८८४।

**मौर**[1] शिरोमणि, प्रधान लूटि-लूटि दधि खात सबन कौ नंद चोरन को ~ मारा० ८८२।

**मौर**[2] विवाह के अवसर पर सिर पर पहना जाने वाला एक विशेष शिरोभूषण, मुकुट ~ **बाँधि** मौर धारण करके ~ — बैठयो जनु दूलह २६१०।

**मौरे** बौरा गए हैं, मंजरियाँ आ गई हैं . ~ अँबुआ अरु द्रुम देखो २८५८।

**म्यौं** बिल्ली भी बोला। **करत म्यौं** ~ दीन बन कर या दब-कर बोलना है तिनके दामन दरस देखि कै पतित — ~ १/१५१।

**म्वहि** मुझे, इसको उद्धव कहत सदा ~ दासी चरण रेणु मन नारा मारा० ५७८।

# य

[शब्द के आदि में तत्सम 'य' का 'ज' हो जाता है। अत 'सूर-सागर' के किन्हीं किन्हीं संस्करणों में आने वाले 'य' आदि शब्दों को इस कोश में 'ज' के अन्तर्गत देखना चाहिए। जो थोड़े से शब्द सूर-साहित्य में 'य' से आरंभ होते हैं, वे नीचे दिये जा रहे हैं।]

**यक** एक बन में मित्र हमारे ~ हैं मारा० ५५२।

**यकताय** एकदम तब उन सिंह मारि मणि लीन्हीं ऋच्छ मिल्यो ~ मारा० ६४४।

**यह** १ यह। २ इस ~ लै दह माल सिर अपन ८०७। ३ इसने ~ मरम न पायौ ११०१। ४ इसका कवि सौं कहा बरनि ~ जाई १००५। ५ ऐसी ~ महिमा देखा न कहूँ सुनि ८४९।

**यहई** यही मेर जिय ~ सोच परयौ २२२५।

**यहऊ** यहाँ : लीन बची ~ की बात परि० १/१३९।

**यहऊ** १ यह भी . ~ बचन न बढे ३३१५। २ इसकी भी : ~ करि कछु लाज ३७५७।

**यहि** यह ही ~ स्तुति, सेष, महेस प्रजापति ६१५१।

**यहि** इस . ~ विधि होरी खेलत खेलत सारा० ३०९।

**यहँ** १ यह ही, यही ~ जानि मन लीजै १०२७। २ यहीं है सोच लाग्यौ करन ~ भी जानकी ९/७६।

**यहै** १. यह • प्रभु तबहीं जान्यौ ~ ४३७ । २ यही ठाढे ~ विचारत १५०१ । ३ यही है कि : राजधरम तौ~ सूर ३९९१ । ४ इसी का पति कौ धर्म ~ प्रतिपालै १०१५ ।

**यहौ** यह भी काज होइ तौ ~ कीजियै २३४१ ।

**या** १ इस • हुती ~ ब्रजहिं अनीति ३८५५ । २ इसी, यही ~ विद्या करि मोहिं जिवावहु ९/१७३ । ३. इसके • मेरी कहा चलै ~ आगैं २१९१ । ४. इसकी : जे समुझैं ~ माहैं ३६१२ । ५ ऐसे, इस ~ जीवन तैं मरन भलौ है ९/७५ । ~ **भाइ** इस प्रकार : राजा सौ बोल्यौ ~ — ९/१ ।

**याकी** १. इसके ~ सरि सोउ नाहि २१२१ । २ इसकी ~ अस्तुति हम कह करिहैं २०६० ।

**याकूँ** इसका नारद कह्यौ तव पति है ~ वेग बढाय सारा० ६९५ ।

**याकैं** १ इसके : ~ गर्भ अवतरैं जे सुत ४ । २ इसके यहाँ हम आई ~ जिहिं कारन २०५९ । ३ इसको तातै अब ~ मति जारौ ९/५ ।

**याके, याकै** १ इसके • ~ बस मैं १/१७३ । २ इसको : ~ मारे हत्या होइ १/२८९ ।

**याकौं** इसको देखैं कहूँ नैन भरि ~ २१९१ ।

**याको, याकौ** १ इसका : ~ जाइ चौगुनी लैहौं २७४ । २ इसके • ~ मरम न जानत कछु वै ३७०४ । ३ इसको : ~ जो भावै सो होइ १२/४ । ४ इसके लिए : कहा समौ करत ~ ३१०८ ।

**याते** इसी से, इसलिए तुम हमको पठये गोकुल मे ~ लाड लडायो सारा० ५२९ ।

**यातैं** १ सर्व० इससे • इन जान्यौ ~ भयो हीनौ ३५३१ । २ इस पर फिरि न चढै रग ~ ३५४७ । अव्य० इसलिए, इसीलिए सूर स्याम ~ नहिं आए २४८० ।

**यातै** इससे घर है ~ दूनौ १५४१ ।

**यान** वाहन, सवारी • प्रभु हाँकैं रथ ~ १/२७५ ।

**यामैं** १ इसमे : कछु नफा है तुमकौ ~ २९८० । २ इसी से • मेरी सकल जीविका ~ ९/४१ ।

**यासौं** इससे • ~ मेरौ नही उवार ५८४ ।

**याहि** १ इसे लेहु सुदरसन ~ वचाइ ९/५ । २ इसी : ~ मिस सकुचि रही मुख न बोलै १९६७ । ३ इससे : ~ लागि को मरै हमारैं ३७२४ । ४ इसका हरि ~ सहारो ३/११ ।

**याही** १ इसी को • मानत ~ धाम १/७६ । २ इसी के : ~ मिम आतुर उठि धायौ १९८५ ।

**याहीं** १ यही • सूर कूर की ~ विनती १/२१८ । २ इसी ~ सोच मरी २०८९ । ३ इसी पर मो कुटंब ~ लग्यौ ९/४२ । ४. इसी की ~ ओट सहत सिसिर-सीत १५१६ ।

**याहूँ** इसका भी • ~ न पत्यात २४०७ ।

**याहू** १ इसे भी, इसको भी ~ सौंज सचि नहि राखी १/१३० । २ इस(मे) भी • ~ मैं कछु बाट तिहारौ १५४१ ।

**यूप** यज्ञ स्तम्भ देखि बन गृह ~ १२२४ ।

**ये** १ ये । २ इसमे भी परमातम कौं ~ नहिं दोइ ५/४ ।

**येइ** १ यह सुन्यौ विचार करत बल ~ ४३०३ । २ यह ही ~ चतुरनि की गौ हैं री २१६२ । ३ ये ही • मूल भागवत के ~ चारि २/३७ ।

**येई** ये ही कस बधन ~ करिहै ८५ । ~ **राखै** ये ही रक्षा करें : अव सब ब्रज कौ ~ — ९३६ ।

**येउ** १. ये भी : ~ भए हरि कैं चेरे २२२३ । २ इन : मन बिगर्यौ ~ नैन बिगारे २२२६ । ३ इनकी भी • वह अगाध कहुँ वार-पार नहिं, ~ सोभा उभरे २२३० ।

**येऊ** ये भी जैसी तुम तैसी हैं ~ २१६२ ।

**येही** १ यही ~ बात जगत मे नीकी सारा० ११३ । २ इसी : ~ दुख अति मरत बिसूरे ३५७६ ।

**येहु** १ ये भी करत पावक ~ ३९२३ । २ यह भी जानि मानि गुन ~ २८९८ ।

**यों** इस प्रकार, इस भाँति बार-बार ~ कहति जसोदा २४१ ।

**यौं** १ यह 'सूर' स्याम हम तौ ~ जानति २५१७ । २. इस प्रकार पिय तेरैं बस ~ री माई २०६९ । ३ इस प्रकार की • बहुरि कहति हमसौ ~ बात ९/१७४ । ४ ऐसी ~ जग की प्रभुताई १/१४७ । ~ **आए** व्यर्थ आए देख्यौ ~ — जल-रासी ९४२ । ~ **ही** यों ही, व्यर्थ ही मेरौ जिय ~ — डरै ९/४२ ।

**यौंऽव** यों अब • सूरदास तन ~ करौंगी ३१९६ ।

**यौंही** इसी प्रकार • ~ नित-प्रति ४/१२ ।

**यौ** इस प्रकार पील कौ देखि हरि कह्यौ ~ बिहँसि करि ३०५९ ।

# र

**रंक** १ निर्धन, दरिद्र : ~ सुदामा कियौ अजाची १/१६४ । २ दरिद्र ने मानौ ~ महानिधि पाई ९/५९ । ३ दीन, वेचारा ~ रावन कहा आतक तेरौ इतौ ९/१२९ ।

**रंकव** निर्धन : ~ कौन सुदामा हूँ तें १/३५ ।

**रंग**[१] शोभा, छवि • वेनी माँग, भाल वेंदी-छवि नैननि अजन ~ ।

रग[२] १ आनद, क्रीडा : नोकौं व्याकुल छाँड़ि कै आपुन करें जु ~ २३१८ । २ लीला या लीलाएँ : प्रभु ~ नाना करत ३०४७ ।

रंग[३] १ प्रेम पूर्वक, अनेक प्रकार से : पातनि के दोना नद लै-लै पतुखिनि सुख मेलत ~ १५९७ । २ प्रेम मे : राधा स्याम स्याम राधा ~ २०२२ ।

रंग[४] १ शरारत, अभिनय युक्त शैतानी • इक भागन करि नाना ~ ५३३ । २ चाल, व्यवहार : तिनकी दान लेन है हमना, देखहु इनकी ~ १५५० । ३ ढग, स्वभाव • सूर अबहिं बातनि करि धरिहैं जाननि इनके ~ १९५० । ४ दगा है, बात है कबहुँ नहिं ईहिं भाँति देख्यो आजु कैसो ~ ४२७ । ५ धुन मे, मस्ती मे • खेलत स्याम अपने ~ २३४ । ६ ढोंग, अभिनय : नग प्रिय घटै देखि निज नैनन आपन ~ बनावै सा० ल० ६४ ।

रग[५] वेश मे, रूप या आकृति मे : वरन-बरन ~ ग्वाल बने ४ ।

रग[६] विचित्रता, आकर्षण सखी री सुन्दरता को ~ ६४० । अपने अपने ~ अपने-अपने मन की तरग मे . व्रीव-भ्रजन, नीर मैं ठाढी छिरकति जल — ~ १७५३ । △ ~ काछन चाल चलते हैं, ढग अपनाते हैं • सूर स्याम जितने ~ — जुवती जन-मन के गोऊ ई १५८० । △ ~ कीन्हे चाल चला, शरारत की सुनहु महरि अबहिं मेरे घर जे ~ — सो मैं ३०६ । △ ~ गए रगि प्रेम मे डूब गए ह • नदलाल के ~ — अब नाहिन बस मेरे २३९५ । △ ~ टरी रग में टलकर जैसे नारि भर्ता पर पुरुषहिं ताकै ~ — २३१५ । ~ फूले आनद मे डूबे हुए हैं : आजु ~ — कुवर कन्हाई २४५७ । ~ बनावत झूठा अभिनय करते हैं • मनहीं मन बलबीर कहत हैं ऐसे ~ — १२५ । ~ रग बहु भाँति के अनेक रगों तथा प्रकार वाले : ~ — गोपनि पहिराए ३०४२ । ~ भीनी काम क्रीडा मे लगी रही • रैनि जागि प्रीतम क सग ~ — १६९४ । ~ भीने १ काम-क्रीडा के सुख मे मग्न होकर नवल निकुज, नवल रस ढोऊ राजत हैं अनिमय ~ — २१७६ । २ (होली मे छोडे गए) रग से भीगे हुए . खेलत हे अति रमे ~ हा २८६३ । ~ भोए कामक्रीडा के आनन्द में डूबे हुए : लालन सौं रति मानी जानी, कहे देत नैना ~ — २६६३ ।

रँग धारी रगों से युक्त : सुर धनु की छवि रुचिर देखियन, बरन बरन ~ ११८८ ।

रँगना रँगना, धीरे धीरे घिसटना मनिमय आँगन नदराइ कौ बाल गोपाल करै तहँ ~ ११३ ।

रंगनौ रग की : पहिरे चीर सुरग सारी चूट चुह चूनरि बहु ~ २८३० ।

रगवद (बदरग, बद=कु+रग=कुरंग=हिरन) मृग : ~ के सदृश सब दिन करत नीकन जान सा० ल० ६९ ।

रग बिलास काम क्रीडा : मिलि करत ~ १०८२ ।

रगभूमि[१] रग भूमि मे, लीला क्षेत्र मे • नवल नद नदन ~ आए ३०६० ।

रगभूमि[२] युद्धस्थल, रण क्षेत्र . ~ मैं कस पछारो १७६ । ~ करि अखाडा करके, अखाडे मे चुनौती देकर : ~ — मल्लनि मार्यो १६१९ ।

रगमैगि रगा हुआ, रग-बिरगी • ~ सिर सुरँग पाग लटकि रही बाम भाग १३८४ ।

रगमैगे आनद विभोर ह . अति लोहित दृग ~ २८६३ ।

रगमगी रग भरिकै काम-क्रीडा के सुख मे निमग्न तथा समागम से पूर्ण सतुष्ट होकर : डगमगात, ऐंठात, जँभावत आई ~ २०११ ।

रंग रन युद्धोत्साह, रण का रग थाके ~ की छवि छाजत हार मान नहिं रहत निहोरा परि० १/५७ ।

रगरलियाँ आमोद-प्रमोद मे, हँसी मजाक मे : एक परस्पर बेनी गूँथनि मन भावति ~ २६२० ।

रग-रसार रग रगीला मनि लाल मानिक जटित भँवरा, सुरँग ~ २८४१ ।

रगराँची रग (प्रेम) मे रगी हुई है/हो • राधा त हरि क ~ १८९७ ।

रगराती १ अनुरक्त कुबिजा भई स्याम ~ तात सोभा पाई १/६३ । २ क्रीडा या आनद मे अनुरक्त हुई : राधे रात सुरत ~ सा० ल० ५ ।

रंगराते १ अनुरक्त हुए . भामिनि कुबिजा सौं ~ ३१५३ । २ अनुरक्त रहना है : हरि-पद-पकज पियै प्रेम रस ताही कै ~ १/४० ।

रग-रास रास-क्रीडा : सूर प्रभु प्यारी प्यारे सग करि ~ २०१० ।

रगरेजिनी कपडे रगने वाली जावक सौं कहँ पाग रँगाई ~ मिली कोउ बाल २४८५ ।

रग-सारौ (रगों का सार, उत्तम रग = लाल रग) लाल : नीतन सौं ~ सा० ल० ८३ ।

रंगहि रग (प्रेम) मे . राधा हरि के ~ राँची १७१३ ।

रगहि रग (प्रेम) मे सूर स्याम कै ~ राँची १८५८ ।

रग-हिडोल झूले की क्रीडा, झूले का खेल तैसियै जमुना सुभग जहँ रच्यौ ~ २८४० ।

रँगहीं छवि पर रीझै वा ~ २२३८ ।

रगा राधा की एक सखी हमा ~ हरषा जाउ २००८ ।

रगावैं रँगवाते ह . सोभित चीर दच्छिनी जिहिं अँग, भगुए तिन्हें ~ परि० १/१८८ ।

**रंगि** रग . ~ गए सिगरे अटा अटारी २८७१।

**रंगी** क्रि०अ० रग गई, अनुरक्त हो गई . हौं ~ अब स्याम मूरति १६५९ । वि० रँगी हुई है, अनुरक्त है · राधा स्याम रग ~ १९२८ ।

**रँगीले** प्रेमी, रसिक स्याम रँग रँगे ~ नैन २२५१ ।

**रँगे** क्रि० अ० १ रग गए हैं, अनुरक्त हो गए हैं स्याम रँग ~ रँगीले नैन २२५१ । २. रँगी हुई हैं : सूरदास जे ~ स्याम रग ३५४७ । क्रि० स० रग लिया है जे पहिलै मन ~ स्याम रँग ३९८५ ।

**रँग्यौ** रँग गया है तिहिं रग सूर ~ १६५८ ।

**रंच** १ लघु, कम ~ राजत आज सा० ल० २ । २ थोडा : ~ उघरत देख नीकन सा० ल० ३२ । ३ थोड़े से . ~ काँच-सुख लागि मूढ मति कचन-रासि गँवाई १/३२८ ।

**रंचक** १. थोडे से : ~ दधि के काज जसोदा बाँधे ३१६२ । २ थोडे मे ते क्यौं तृप्त होत अब ~ २३४३ । ३ थोडा सा ~ बिरह हुतौ इहि गोकुल ३७९३ । ~ ह्वै छोटे से बनकर, नन्हे से होकर . रहे छपाइ सकुचि ~ २८६ ।

**रँचिबौ** अनुरक्त होना रे मन छाँडि बिषय कौ ~ १/५९ ।

**रजत** प्रसन्न/अनुरक्त करते हैं : वे उठि प्रात अनत मन ~ ३७६० ।

**रंजित** रगा हुआ, युक्त · अति बिराजत बदन बिधु पर सुरभि ~ रेनु १/३०७ ।

**रंजी** रग/मिल गई थीं : ज्यौं चूनौ-हरदी रग ~ १६३१ ।

**रध्र** छिद्र : जैसे फिरति ~ मग अँगुरी २१४१ । ~ झरिबौ छिद्रों से (मद का) झरना · गड मधि ~ — सुखान्यौ ३०५४ ।

**रंध्र-चरन** छिद्र रूपी पैरो को : मुरली हरि कौं नाच नचावति, पौढति अधर, चलित कर-पल्लव, ~ पलुटावत १३०५ ।

**रंध्रनि** छिद्रो पर : अँगुरी ~ राजति १३३९ ।

**रध्र-मग** छिद्र मे जैसैं फिरति ~ अँगुरी २१४१ ।

**रंभा**[1] पुराणानुसार इन्द्र-सभा की एक अप्सरा का नाम, जिसको इन्द्र ने विश्वामित्र की तपस्या मे विघ्न डालने के लिए भेजा था ~ कौ मान मिट्यौ ६४९ ।

**रंभा**[2] राधा की एक सखी : दुर्वा, ~ कृष्ना, ध्याना, मैना, नैना रूप २००८ ।

**रभा पति सुत सत्रु पिता** रभा (एक अप्सरा) के पति (इद्र) के पुत्र (अर्जुन) के शत्रु (कर्ण) के पिता (सूर्य) पतग अर्थात शलभ, पतिगा ~ ज्यों नव अहि अत न तोलै सा० ल० ४१ ।

**रई** १. अनुरक्त हुई थी, रमी थी कहाँ रहीं हम काहि ~ १५९१। २ अनुरक्त होकर : मनमोहन के रूप ~ ७७१ ।

**रई**[1] मथानी · बासुकी नेति अरु मदराचल ~ ८/८ ।

**रई**[2] १ अनुरक्त रहती है ज्यौं बिट - नारि भवन नहिं भावत औरहिं पुरुष ~ २३७५ । २ अनुरक्त हुई, रग गई पिय कैं सँग रँग राग ~ री २६६४ ।

**रई**[3] खाक, राख, चूर्ण भई सकल तन बिरह ~ री ३२६४। ~ - रई कण कण जा रस कों ब्रत करि तनु गारयौ कीन्ही ~ — १२४० ।

**रए** १ अनुरक्त हो गए हैं . नैना नीकै उनहि ~ २२३३ । २ अनुरक्त हैं . बिरहिनि प्रेम ~ ३५८८ ।

**रकत** खून का चापि ग्रीव हरि प्रान हरे, दृग ~ प्रवाह चल्यौ अधिकानी ७८ ।

**रखवानी** रखवाली कहा कियौ करि करि ~ १३९८ ।

**रखवार** रखवाला है . यह ब्रज कौ ~ १३९२ ।

**रखवारि** रक्षा करने वाली . नारि बदरौला रही बृषभानु घर ~ ८३७ ।

**रखवारी** स्त्री० रखवाली . कहत सूर उर तप्यो भोर भयौ हम बैठी ~ २४८६ । क्रि० अ० १ रखवाली करता रहता है . धेनुक असुर तहाँ ~ ४९९ । २ रक्षा कर रही हैं : बदन-सुधा, सरसीरुह-लोचन भृकुटी दोउ ~ १८०९ । ३ रखाया गया है, नियत्रित किया गया है : मन ममता रुचि सौं ~ पहिलै लेहु निबेरि १/५१ ।

**रखवारे** रक्षक : सिर ऊपर बैठे ~ १० ।

**रखवारैं** रक्षा करने वाले (कृष्ण) को सो अपनाइ लियौ ~ १२२९ ।

**रखवारो** १ रखवाला दूरि गयौ ब्रज कौ ~ ३३२० । २. रखवाले है बल कौ बीर ~ ४०३० ।

**रखवैया** रक्षक, रखवाला जहाँ न कोऊ हो ~ ३३५ ।

**रखाग्यौ** रक्षा की, रख ली · तिहि कारन मै आइ कै तुव बोल ~ ७१६ ।

**रघु-आन** रघु की मर्यादा को, रघुवश की मर्यादा को देहौं राज बिभीषन जन कौ लक पुर ~ चलावन ९/१३१ ।

**रघुकुल** १ राजा रघु का वश, राजा रघु सूर्यवशी राजा दिलीप और सुदक्षिणा से उत्पन्न पुत्र थे, राजा दशरथ और राम इन्ही के वश मे उत्पन्न हुए ये इसीलिए इन्हे रघुवशी कहा जाता है कैतिक ये तिमिर निसाचर उदित एक ~ के भानुहिं ९/९५ । २ रघुवश मे . ~ प्रगटे हैं रघुबीर ९/१८ ।

**रघुकुल-कुमुद-चद** रघुवश रूपी कुमुद के लिए चद्रमा के समान ~ चिंतामनि, प्रगटे भूतल महियाँ ९/१९ ।

**रघुकुल-भान** रघुवश के सूर्य (राम) : जरिहै लक कनकपुर तेरौ उदवत ~ ९/७९ ।

**रघुकुलहीं** रघुवंश में ही : नृप भए ~ ९/९१ ।
**रघुनंदन** राम की : यह सीता जो जनक की कन्या, रमा आपु ~ रानी ९/११६ ।
**रघुनाथ** १ राम के : चितै ~ वदन की ओर ९/२३ । २ राम (ईश्वर) की : जे ~ सरन तकि आए १/३४ । ~ दुहाई राम की शपथ है : सूरदास मिथ्या हहिं भाषत, मोहिं ~ — ९/१४८ ।
**रघुपति** १ राम : ~ दसरथ कथा सुनी ही ३१६८ । २ राम का : ~ काज करौ ९/९८ । ३ श्रीराम के : जिहिं विधि देखौं ~ पाइ ९/८७ ।
**रघुवंस** रघुवंश के : ~ तिलक दोउ उतरे सागर तीर ९/११५ ।
**रघुवर** रामचन्द्र : जनकसुता-पति हे ~ से ९/१४० ।
**रघुवीर** १ श्री राम ने : कोप करयौ ~ वीर जव परि० १/३ । २ राम से : जे जाँचे ~ ०/१६ । ३ राम की : सब राच्छस ~ कृपा तैं ९/१४३ ।
**रघुराइ** राम के : सब तजि भजौ चरन ~ ७/२ ।
**रचत** १ बनाता है, निर्माण करता है : मदन ~ टकसार ३९८२ । २ बनाते हैं : कबहुँ कर आपने ~ सुमननि सेज २४४३ । ३ बनाती है, करती है : त्यौं हियैं छवि और औरै ~ चरित अपार २३०९ । ४ बनाते हो, गढते हो : ऐसे छन्द ~ पिय धनि-धनि कीन्ही करनि नई २७२० ।
**रचति** १ बनाती है, गूँथती है, सजाती है : कबहुँ बेनी ~ फूल सों मिलै कच २१९० । २ लगाती है : कबहुँ केसरि आड ~ दपन हेरि २१९० ।
**रचते** बनाते थे,तैयार करते थे, सजाते थे : ~ सेज सुमननि की नव पल्लव पुट तोरी ४२८० ।
**रचन स्त्री०** बनना, रचना : बात बनावन कौ है नीकौ वचन ~ समुकावै १/१८६ । वि० सुंदर, रचे हुए : हाव-भाव नैननि सैननि दै बचन ~ सुख भाषी ११७२ ।
**रचना** १ निर्माण, बनावट : बुधि न सकत सेतु ~ रचि राम प्रताप विचारत ९/१२३ । २ निर्माण-कौशल, रचना-चातुरी : बहुरी खेल कियौ सिसु कैसौ गृह ~ ज्या चलत पिछानी ३७१४ । ~ रची विधान बनाया है, प्रारब्ध रचा है : यह विधना ~ — ११८० ।
**रचनी** रची हुई/निर्मित रचना है : काल कर्म गुन-ओर अत नहिं प्रभु इच्छा ~ २/२८ ।
**रचयौ** १ बनाया : नीक औटि जमोटा ~ ३९६ । २ बनाया था, बना था : सीतल जल कपूर रस ~ सो मोहन अति रुचि करि अँचयौ १२१३ ।
**रचाई** रची हुई है, बनाई गई है : भुवन चतुर्दस की सुंदरता रावे मुसर्हि ~ १०५५ ।
**रचाऊँ** बनाऊँगी, निर्मित करूँगी : आनँद-कुटी ~ ११७४ ।
**रचायौ** १ आयोजन किया : वडौ जज्ञ राजसूय ~ जुरे विप्र बहु भारी सारा० ७३५ ।
**रचायौ**[1] १ आयोजन किया, विधान किया : इच्छ प्रजापति जग्य ~ ४/५ । २ सजाया है : कहि कौनैं ठाटि ~ ४३६ ।
**रचि** १ बनाकर, रचकर : बकासुर ~ रूप माया रह्यौ छल करि आइ ४२७ । २. सजा-सँवार कर : ~ विरचि तुव बनक बनाई २४३६ । ~ **कपट-चतुराई** कपट व चतुराई करके : सूर स्याम ~ — जुवतिनि कै मन यह भरमायौ १०१० । ~ ख्याल (नई) लीला करके : अनर्वान भए ~ — १०८९ । ~ पचि परिश्रम से तैयार कर : सेज ~ — सान्यौ भवन निकुंज २७८७ । ~ **विरचि** सजा-सँवार कर : ~ — मुख भौंह छवि लै चलति चित्त चुराइ १/५६ । ~ **रचि** १ बना बना कर, बड़ी लगन तथा प्रेम से : राधा ~ — सेज सँवारति २०२९ । २ अच्छी तरह से, पूर्ण रूप से : केसरि को उबटनौ बनाऊँ ~ — मैल छुड़ाऊँ १८५ । ~ **राखी** रच खड़ा किया हो : मनो विस्वकर्मा कर अपुनैं ~ — गिरि सीम ९/७५ ।
**रचिकै** रचकर, करके : यह अक्रूर क्रूर कृत ~ तुमहिं लेन है आयौ २९७५ ।
**रचित** रचा/बना हुआ : रचा ~ सहज-साज २४४५ ।
**रचिनी** बनी है : उडपति विंव धरे अति सोभा सुरवाला जो ~ री परि० १/७३ ।
**रची**[1] १ निर्माण किया : विश्वकर्मा को आज्ञा दीन्ही ~ द्वारका आय सारा० ६०३ । २ बनाया है : हठि पचि ~ जुवति यह न्यारी ११९७ । ३ सोचा : तब इक बुद्धि ~ अपन मन मन गए नाँगि पिछवारैं २७७ । ४ बना दिया : सहज सुख निमि ग्वाल सोवत सो ~ पटसाम ११५५ । ५ सजावट कररवाई : जब सुन्यौ भरत पुर निकट भूप तब ~ नगर-रचना अनूप ९/१६६ । ६ रच रखा है : सूरदास प्रभु ~ सु है है १/२६४ । ~ **रहि** रची थी, बनाया था : सुर अरु असुर ~ रचना सों जग प्रगटहि कीन्ही सारा० ३५८ ।
**रची**[2] आयोजित करके, बुलाकर : सभा ~ चौपर क्रीडा करि सारा० ७६२ ।
**रची**[3] अनुरक्त हो जाती है, रंग जाती है : चिंता न चित फीकौ भयौ ~ जु पिय कै रंग १/३२० ।
**रचे**[1] १ बनाया है : होरी खेलन की विधि नीकी रचना ~ अपार सारा० १६ । २ निर्मित कर दिया : बालक बच्छ बनाइ ~ वे ही उनहारी ४९२ ।
**रचे**[2] रंगे हुए हैं : अपन ही रँग ~ साँवरे ३६३० ।
**रचे**[3] धारण किया है, पहना है : जे अँग ~ वसन आभूषन ३६५६ ।

**रचै** निर्माण करता है, रचना करता है . लोक ~ राखै अरु मारै ३ ।

**रचैगी** सोच/बना लेगी बूझत ही कछु बुद्धि ~ बडी चतुर यह नारि १५२५ ।

**रचो** रचना कर दी भूत प्रेत वेताल ~ बहु दौरे विधि को खान सारा० ६५ ।

**रचौं** निर्माण करूँ : ~ सृष्टि विस्तार भई इच्छा इक औसर २/३६ । ~ बुद्धि उपाय सोचूँ/करूँ, वहाना बनाऊँ यह ~ — इक कहा ये कहै मोहि १९५१ ।

**रचौ** तैयार करो लछिमन ~ हुतासन भाई ९/१६२ ।

**रच्यो** बनाया : निसि दिन दीन दयाल, देव-मनि बहु विधि रूप ~ २५७३ ।

**रच्यौ** १ रचना की : ससि तन गारि ~ विधि आनन १५८ । २ रच दिया है . सोइ होइ जो ~ विधाता ३९०९ । ३. बनाए हुए, धारण कर • कोउ आयौ सिसु रूप ~ री ६०६ । ४ बनाया गया हूँ • सूर ~ उनहीं कौ सुरपति मैं भूल्यौ तिहिं आस ९७४ । ५ रचना की थी : सरद निसा मैं रास ~ इहँ ४०५० । ~ **सच्यौ** साज-सँभाल कर रखी है जो तू ~ — या दिन कौ १४ । **खेल** ~ खेल शुरू किया . — ~ ब्रज खोरी ६०४ ।

**रज**[1] १ धूल, धूल को . जसुमति ~ झारति १११ । २. धूल से/ने जे पद ~ गौतम तिय तारी ९८१ । △ ~ **छानत** खाक छानता है, व्यर्थ परिश्रम करता है : परम कुबुद्धि, तुच्छ रस लोभी कौडी लगि मग की ~ — १/११४ ।

**रज**[2] स्त्री रज, स्त्रियों तथा स्तनपायी मादा प्राणियों के योनि-मार्ग से प्रति मास निकलने वाला रक्त मिलि ~ वीर्य वेर सम होइ ३/१३ ।

**रज**[3] रजोगुण, जो चचल, दु:खजनक तथा काम क्रोध लोभ आदि को उत्पन्न करने वाला माना जाता है . काल व्याल ~ तम विप ज्वाला १/५५ ।

**रजक** १ धोवी : ~ भजे सब देखि कै ३०४० । २ कंस का धोवी जिसे कृष्ण ने मारा था ~ मल्ल चानूर-दवानल-दुख भजन सुखदाई १/१५८ ।

**रजधानी** राजधानी ~ ब्रज की सुधि कीजै ४०६५ ।

**रज धुंधर** धूल का ववडर . सकल घोप मैं ~ है छायौ सारा० ४०८ ।

**रजनि** १ रात्रि मे : मनहुँ राजत ~ ३५३ । २ रात का : जानत जित ~ ताम १०१० । ३ रात की ~ प्रीति नहि थाही ३८४८ । ~ **गए** रात के व्यतीत होने पर ~ — पुनि भोर १७६१ ।

**रजनिचर गुन** राक्षस का गुण (क्रोध) अर्थात् मान : ~ जानि दधि सुत धरन सा० ल० १ ।

**रजनिचर हित भच्छ** रजनीचर (चद्रमा या राक्षस) के हितैषी (शिव) का भक्ष्य (धतूरा=) कनक, स्वर्ण • ~ सौ सा० ल० १ ।

**रजनी** १ रात्रि चारयौ जाम ~ विहानी, भयौ प्रात २०३४ । २ रात मे • ~ अति प्रेम पीर ३६०५ ।

**रजनीचर** राक्षस ने सीता हरि लीनी ~ अभिमानी १९९ ।

**रजनीत** राजनीति : हमारे बडी राज ~ सारा० ८८३ ।

**रजनी-मुख** गोधूलि के समय, सन्ध्या के समय क्रीडत कुंज-अटा ~ ११९३ ।

**रजनीस** चद्रमा को . ईस जनु ~ राख्यौ भाल तै जु उनारि १६९ ।

**रजपूत** क्षत्रिय थे . ध्रुव ~ विदुर दासी सुत १/११ ।

**रजस्वला** वह स्त्री जिसका मासिक धर्म प्रारभ हो गया हो : तिनकौ ~ दरसायौ ६/५ ।

**रजा** राजा : वै लखि आए राम ~ ९/११४ ।

**रजाइ** राज्य, राजाज्ञा . सुनहु सूर वन की वसवामिनि ब्रज मैं भई ~ १३०८ ।

**रजायसु** राजाज्ञा, आदेश • मोकौ राम ~ नाहीं ९/१३० ।

**रजि** रिझाकर, रिझाती हुई कैसें वजि ~ चली सवनि को १३६० ।

**रजु** १ रज्जु, रस्सी : जब ~ सौं कर गाढै बाँधे ३७५ । २ रस्सी से अलकनि ~ बाँधि धरे २२३८ । ३ रस्सी को : भुज गहि ~ ऊखल सौं जोरै ३४४ । ४ रस्सी के : परवस भयौ पसू ज्यौं ~ वस १/४७ ।

**रजोगुनी** जिसके स्वभाव मे रजोगुण की प्रधानता हो ~ धन-कुटुव अवगाहै ३/१३ ।

**रज्जुका** रस्सी, वागडोर . लपट लट की ~ सा० ल० १०५ ।

**रज्वा** रस्सी के देखियत है ~ सम ५७४ ।

**रट** १ रटना, किसी शब्द या वाक्य को वार वार कहना : हा कृष्न कृष्न ~ लागी ११८० । २ झकार, तीव्र शब्द . समर मारू कीट को ~ ३७६८ ।

**रटत** १ वार वार पुकारता है : दर दर ~ विहाल १/१५९ । २ पुकारती है, वार वार कहती है : निसि दिन रसना ~ स्याम गुन ३५५१ । ३ वार वार कहता है अमी वचन रुचि ~ कपट हठ झगरौ फेरि ठयौ १६७१ । ४ रटते रहते हैं शेप सहस मुख ~ निरतर तऊ न पावत पार सारा० १४६ । ५ पुकारते हुए, पुकारते पुकारते तोहिं ~ भई साँझ १६७६ । ६ वार वार शब्द कर रहे हैं जल जीवक, दादुर ~ मोर ९/१६६ ।

**रटति** रटती हैं, पुकारती है . निमि दिन ~ नदनदन कौं ३७६७ ।

**रटति** १ रटती है, पुकारती रहती है दूमरी गनि और नाहीं ~ वारवार ४१०८ । २, वार वार शब्द कर रही है पाइ पैंजनि ~ रुनझुन ११८ । ~ **फिरति** चिल्लाती (ऐमी) हुई घूमती रहती हैं • ~ —ज्यौं वकति वावरी ४०८० ।

**रटन** रट, पुकार . ~ सारग तैं निकासी सा० ल० ५२ ।

**रटि** रटकर, वार वार पुकारकर • ~ रमना छिजई ३९१८ । ~ **रटि** पुकार पुकार कर . रहति रमना नाम ~ — ३५७८ ।

**रटिवौ** पुकारना, रटना । ~ **करै** रटता रहता है : राम-नाम नित ~ — ७/२ ।

**रटैं** १ वार वार कहते हैं . चारौं वेद ~ १/२६३ । २ शब्द करता रहता है • चातक ~ चकोर न मोवै २८२६ ।

**रठी** रट लगाए रहती थीं • निसि-वामर गुन ग्राम ~ ९/२७० ।

**रठे** रट लेते हुए . आतुर अक्रूर चटे रमना हरि नाम ~ २९८५ ।

**रठै** १ रटता रहता है . मन मैं राम-नाम नित ~ ५/३ । २ वकती है • पुनि पीवत हीं कच टकटोरत झूठहिं जननि ~ १७४ ।

**रठ्यौ** स्मरण किया था • जरि नहिं भई भस्म ताही छिन, जौ हरि नाम ~ ४००२ ।

**रत** अनुरक्त हूँ, लीन हूँ, डूवा हुआ हूँ परमारथ सौं विरत, विषय ~ माव-भगति नहिं नेंकहु जानी १/१४९ ।

**रतन** १ रत्न, मणि . ~ चौदह तहाँ तैं प्रगट होहिं तव ८/८ । २ रत्नों परवत सात ~ कैं दीने ३२ । ३ रत्नों से : ~ भूमि सव छाई २१ । ४ रत्न को, अमूल्य वस्तु को ~ छोरि दियौ माटी ३५९५ । ५ रत्न (नीलम) की . कनक भू पर ~ रेखा १६६ । ~ **सौ** रत्न के ममान, वहुमूल्य ~ — जनम गँवायौ २/३० ।

**रतनारे** रक्तिम, लाल . अव-मोचन लोचन ~ १२०८ ।

**रतनावल** रत्नों की अवली अर्थात् आभूषण तथा रत्नावली अल कार : 'सूर' स्याम ~ पहिरौ मा०ल० ७१ ।

**रतान्यौ** रत हो गया है, अनुरक्त है . कीधौं स्याम हटकि है राख्यौ कीधौं आप ~ १८९३ ।

**रतालू** रक्तालु, पिंडालू नामक एक कद जो तरकारी वनाने के काम आता है • सुन्दर रूप ~ रातौ १२१३ ।

**रति**[1] दक्ष प्रजापति के द्वारा उत्पन्न कामदेव की पत्नी जो सौंदर्य मे सर्वोपरि मानी गई है . फूली ~ अँग अँग ३४ ।

**रति**[2] १ काम-क्रीडा, मभोग पर तिय ~ अभिलाष मन-पिटरी लै मरतौ १/२०३ । २ प्रेम, प्रीति मोमौं वैर करै ~ उनसौं २०९४ । ३ मोह ममता • सुत-सतान-स्वजन-वनिता ~ घन समान उनई १/५० । ~ **कौ दान** रति-दान, काम-सुख ~ — देहु मोहिं राइ ९/१७४ । ~ **जोरत** प्रेम करता हूँ : विमुखनि सौं ~ — दिन-प्रति १/१४९ । ~ **पूरन** प्रेम को पूर्ण करने के लिए . ~ — मधुकर भाग १७७७ । ~ **वाढ़ी** प्रेम वढ गया, प्रेम गहरा हो गया . अव तौं स्यामहिं सौं ~ — १६६३ । ~ **विचारि** प्रेम के कारण : ~ — जु मान कीन्हो सोउ वहि किन जाउ २०८५ । ~ **पूरि** समोग पूर्ण/समाप्त करके : ~ — अति निवल कीन्ही १९८८ । ~ **विहारैं** काम-केलि किये जा रहे थे . अन नहिं लहत दोउ ~ — १९८८ । ~ **भरी** प्रेम युक्त होकर : मधुपुरी की जुवनि सव कहति अति ~ — ३०६० । ~ **मानी** १ काम-क्रीडा की ~ — सँग नदनँदन कैं २१८० । २ विश्वास/प्रेम करती है सूरज स्याम सगुन ~ — ३७१५ ।

**रतिकाल** काम-क्रीडा के समय वितु ~ नगन नहिं होवहु ९/२ ।

**रतिखेत** काम-क्रीडा के युद्ध क्षेत्र मे : रूपे सग्राम ~ नीके २१२९ ।

**रतिजुद्ध** रति-युद्ध . कुज भवन ~ कौं १९६३ ।

**रतिनागर** वि० काम-क्रीडा मे चतुर . सूर स्याम गिरिधर ~ २०३१ । १ रति प्रवीण कृष्ण ने • सूर सुदेम आहि ~ १६८० । २ कृष्ण की : चितै राधा ~ ओर १७६१ ।

**रतिनाथ** कामदेव : वह रति तुम ~ हौ २५५८ । २ काम क्रीडा के स्वामी (कृष्ण) परम गुरू ~ हाथ सिर ३६९३ ।

**रतिपति** १ कामदेव : मधुर मूरति सु ~ न पाई ३०६० । २ कामदेव, केलि . ~ मारँग अरुन महाछवि १/९९ । ~ **जोर** रति और कामदेव के जोडे के समान सूर-प्रभु वृपभानु तनया विलसि ~ — २१७१ । ~ **वीकैं** कामदेव भी विका हुआ : सूरदास प्रभु नटवर काछे, रहत है ~ — १८२६ ।

**रतिपतिहि** कामदेव को भी सूर सखी राधा-माधव मिलि क्रीडत रति ~ लजाए १९८७ ।

**रतिपिय** कामदेव (का) . ~ वेप करे २४७२ ।

**रति-विलास** काम-क्रीडा ~ करि मगन भए अति २१७४ ।

**रति-विहार** काम-क्रीडा ~ करि पिय अरु प्यारी २१७५ ।

**रति-मोह** काम-क्रीडा के प्रति आकर्षण (के कारण) . भइ वेहाल ~ भारी २०३३ ।

**रतियाँ** रात . रोवति छिन अरु ~ ४०२९ ।

**रति-रंग** रति-क्रीडा मे निसि ~ जगीं ११७१ । ~ **भरे** काम क्रीडा के रग (आनद) मे मग्न राजत दोउ ~ — २०३५ । ~ **राँचे** काम-क्रीडा के रग मे रगे हुए . सूर प्रभु ~ — देखि रीझी त्रियै २६१४ ।

३८१५ ।
**सुभी** मगलकारक • द्वै वग पगति राजति मानौ, मुक्तामाल ~ १८७० ।
**सुभेषज** गुणकारी ओषधि ग्यान ~ खाएँ २/३२ ।
**सुमंत** राजा दशरथ का मत्री और सारथि : गुरु वसिष्ठ अरु मिलि ~ सौं ९/५४ ।
**सुमदा** राधा की एक गोपी सखी : नवला प्रमदा ~ नारि २००८ ।
**सुमनन** फूलों को • लोकपाल अति ही मन हरषे मव ~ वरसायौ सारा० ३०५ ।
**सुमननि** १. फूलों रचते सेज स्व कर ~ की ४२८५ । २ फूलों का : गए गृह कुज, अलिगुज, ~ पुज २१७० । ३ फूलों की : कबहुँ कर आपने रचत ~ सेज २४४३ । ४ फूलों को : सौरभजुत ~ लै निज कर ३७९७ । ५ फूलों से • ये लट हरि ~ गूँधी ३६१९ ।
**सुमन लोक** देव लोक • ~ लौं अत्र या वेला सा० ल० ७४ ।
**सुमनहुँ** पुष्प (मे) भी • ~ त हरुवाई २९५५ ।
**सुमना** राधा की एक सखी : ~ बहुला चपा २००८ ।
**सुमना-जात** फुलेल, चमेली का तेल • सरस ~ सीस कर सौं करति २७०६ ।
**सुमना सुत** १ चमेली का तेल ~ लै कमलनि मज्जति २७०७ । २ चमेली के तेल की • ~ सौंधनि २३२३ ।
**सुमनि** फूलों से • माँग ~ नग रोरी २६५६ ।
**सुमार** गिनती । ~ **लागे** बेशुमार आ लगे हैं : मदन बान ~ — १७९४ । ~ **किये** गिने गये खग मृग मीन ~ — सव १०७० ।
**सुमित्रा** राजा दशरथ की एक पत्नी, जो लक्ष्मण और शत्रुघ्न की माता थी • ऐमेहिं मिले ~ - सुत कौं ९/१६८ ।
**सुमित्रा-सुत** १ शत्रुघ्न • ऐमेहिं मिले ~ कौं ९/१६८ । २ सुमित्रानन्दन लक्ष्मण • दूजौ सूर ~ बिनु ९/१४५ ।
**सुमिरत** १ स्मरण करता : सो हरि हरि ~ रहै ५/३ । २ स्मरण करते ही हरि हरि ~ सब सुख होइ ४१९२ । ३ स्मरण करते हुए • ~ प्रीति लाज लागति है ३२१४ । ४ स्मरण करते हैं • सुनि ~ बहुतेरे २२७९ । ५ स्मरण करने लगी : ~ नाम मुरारि ९/१५८ ।
**सुमिरति** स्मरण करती है • वार वार ~ करताहिं ३१६ ।
**सुमिरन** १ नौ प्रकार की भक्तियों मे से एक जिसमे आराध्य का निरतर स्मरण किया जाता है : श्री पति जुग जुग ~ के बस १/१७ । २ याद, स्मरण : हरि-हरि हरि-हरि ~ करौ २ । ३ स्मरण, स्मरण अलकार : ~ जनि बिसरावो सा० ल० ९ ।
**सुमिरावत** स्मरण करवाते हैं • सुमिरत औ ~ २/१७ ।
**सुमिरि पु०** स्मरण : मूक न तजै ~ जाती ज्यौं २६०० । **क्रि० स०** स्मरण कर के : नद नदन कर कमल ~ छबि ३७१२ । ~ - **सुमिर** बार बार स्मरण करके : लेत उसाँस जल पूरत ~ — अविनासी ४०९१ ।
**सुमिरित** स्मरण करते ही : ~ तीनौं लोक अघाए १/१२२ ।
**सुमिरे** स्मरण किया • जहाँ जहाँ ~ हरि १/७ ।
**सुमिरैं** स्मरण करते हैं : ज्यौं ~ त्यौं ही गति होइ ४२०६ ।
**सुमिरै** स्मरण करे : को ~ अविनासी ३९२६ ।
**सुमिरैगौ** स्मरण करेगा • जो स्यामहिं ~ १/७५ ।
**सुमिरौ** स्मरण करो • वह दिन ~ आपनौ १६१८ ।
**सुमिरयौ** स्मरण किया • हरि हरि ~ जब जिहिं जहाँ ४१९२ ।
**सुमीच** अच्छी तरह विलगपन या अलग अलग हो जाना : प्रगट हम वपु धरयो जगत गुरु जो पै नीर ~ सारा० ८३ ।
**सुमीडि** अच्छी तरह से मसल कर • राहु केतु मानौ ~ विधु, अक छुडावत धोयैं ४१४३ ।
**सुमुक्त** पूर्णतया मुक्त ऐसौ भक्त ~ कहावै ३/१३ ।
**सुमुखी** सुन्दर मुख वाली (माता) . पुलकित ~ भई १२० ।
**सुमुखि** सुमुखी (राधा) ने . ~ बहु सुख दियौ ११९० ।
**सुमृति** स्मृति, वेदों के चिंतन और मनन के पश्चात् रचे गये धर्मशास्त्र : वेद पुरानि ~ सब ढूँढौ ३८९० ।
**सुमृतिहूँ** स्मृति/धर्मशास्त्र भी : वेद ~ गावै १/२४४ ।
**सुमेर** सुमेरु पर्वत सिंध - ~ नदी- वन-पर्वत २५५ ।
**सुमेरहि** १ सुमेरु पर्वत को जौ गुजा सम तुलत ~ १३५ । २ सुमेरु पर्वत मे मानौ ~ लागे ९/७४ ।
**सुमेरु** १ सुमेरु पर्वत की मनु जुग जलज ~ सृ ग तैं ४११२ । २ सुमेरु पर्वत के : कह ~ सम दान दियैं १/८९ ।
**सुम्रत** स्मरण करते ही • ~ गज ग्राह तैं तुम छुडायौ १/११९ ।
**सुम्रिति** स्मृतियाँ कहैं ~ भाषि ३५८४ ।
**सुरंग** १ सुन्दर, रगीन : रचि सुदेस सीसत ~ सर २४५५ । २ लाल रग को सेमर फूल ~ सुक निरखत १/१०२ । ३ सुन्दर रग (लाल-अनुराग) मे . स्याम ~ अनुरागी ३९०३ । ४ सुन्दर रग वाला • चख काजर ~ तमोर २७६४ । ५ सुन्दर रग की, लाल • ~ चूनरी भीजै ७३१ । ६ सुन्दर रग वाले, लाल ~ कमल मृग मीन मनोहर ३५६० । ७ सुन्दर रगों से (कुलही) बहु-विधि ~ बनाई १०८ ।
**सुरंगनौ** सुन्दर रग का केसरि अग ~ २८३२ ।
**सुर**[1] सुमन, फूल देख ताहि ~ लिख कुबेर कौ वित्त तुरत समुझाई सा० ल० ८७ ।
**सुर**[2] स्वर . मधुर उतंग सप्त ~ निकसै ३८०७ । २ स्वर मे एक ही ~ सकल मोहे ११३३ । ~ **पूरत** स्वर भरते हैं . मद मद ~ — मोहन १८०८ । ~ **भरति** राग भरती है .

~ — पिय सग १०८३ ।

**सुर**[२] १ देवता सूरदास ~ जाँचत जे पद ९८१ । २ देवताओं का • असुर मारि कियौ ~ उद्धार ९/२ । ~ **जय** देवताओं को जीतकर : ~ — राज त्रिलोक पायौ ८/१२ ।

**सुरऐन** देव लोक • तजि गयौ ~ कौं २४५० ।

**सुर-कोदड** इन्द्रधनुष : (दामिनी) तापर ~ ५६६ ।

**सुरगुरु** देवताओं के गुरु, बृहस्पति • मानौ ~, सुक्र, भौम, सनि २११८ ।

**सुर गुरु सुत** देवताओं के गुरु (बृहस्पति) के पुत्र, कच ~ कौं देखि लुभाई ९/१७३ ।

**सुर-गुरुहू** सुर-गुरु (बृहस्पति) भी . ~ तिहिं औसर आयौ ६/५ ।

**सुरचाप** इन्द्रधनुष की ~ किधौं बनमाला २०५७ ।

**सुरझाऊँ** सुलझाऊँ : क्यौं ~ नंदलाल सौं १८९२ ।

**सुरझावत** सुलझाता है . को ~ आनि ३२९१ ।

**सुरझावति** सुलझाती हुई चली अलक ~ २०२४ ।

**सुरझावै** सुलझावेगा को तन तैं ~ सा० ल० ८५ ।

**सुरज्ञान** सुविज्ञ, सुजान : उद्धव विदुर युधिष्ठिर अर्जुन अरु भीषम ~ सारा० ६८६ ।

**सुरत**[१] १ काम-क्रीडा, रति-क्रीडा, सभोग : राधे रात ~ रग राती सा० ल० ५ । २ रति-क्रीडा के : ~ चिन्ह नीकी सुघराई २७१८ । ३ सुरति मे कुंज के निकट ~ निरत २०३४ ।

**सुरत**[२] स्मरण • ~ देव द्विज, नृप बहुलास ४३०६ । ~ **हिरानी** स्मृति भुला देंगे • अपनी ~ — १६८५ ।

**सुर-तरु** कल्प वृक्ष : ~ सदन सुभाग छाँडि सा० ल० शेष ७ ।

**सुरतरुवर** कल्प वृक्ष : ~ की साख लेखिनी १/१८३ ।

**सुरतहीं** रति-क्रीडा मे ही ~ सब रैनि बीती २४७१ ।

**सुर-तात** देवताओं के पिता (कश्यप) • कस्यप रिषि ~ २८ ।

**सुरति**[१] १ चित्त मे : उहि कथा को~ ध्यावौ २६२१ । २ ध्यान ब्रज करि अबों जोग ईंधन सम ~ आनि सुलगाए ३७८१ । ३ याद, स्मृति, सुधि, स्मरण . बन की घर की ~ न काहूँ १६२३ । ~ **बिसराई** सुध बुध भूल गई निरखि सिर मुकुट की छवि ~ — १८०२ । ~ **बिसारी** १ विस्मृत हो गई थीं : देखौ हम सब ~ — ८९० । २ होश-हवास खो बैठे : सूरदास प्रभु ~ — ३९८४ । ~ **सँभारी** होश मे आई, सचेत हुई पुनि रानी जब ~ — ६/५ ।

**सुरति**[२] १ काम केलि, भोग विलास : ~ स्रमित स्यामा रस-रजित ३६३३ । २ प्रीति, प्रेम • बच्यौ नहिं कोउ जहँ ~ मेरी १/११० ।

**सुरति रति** भली भाँति काम क्रीडा ~ पूरि, अति निबल कीन्हीं १९८८ । ~ **लागी** (कृष्ण) से मिलने के प्रेम मे बँधकर : चले उडाइ ~ — २२७८ ।

**सुरति-रस** कामानन्द राधा सग ~ भीनी १९९३ ।

**सुरतिहि** ध्यान को असन-बसन की ~ त्यागे ५/२ ।

**सुरत्यौ** याद/स्मृति भी : सो ~ नहिं आवै ५६१ ।

**सुर देवी** योग माया जिसने यशोदा के गर्भ से अवतार लिया था और कस द्वारा पटकते समय हाथ से छूटकर आकाश मे चली गई थी गगन गई बोली ~ ४ ।

**सुरधनु** इंद्रधनुष ~ की छबि रुचिर देखियत ११८८ ।

**सुरधेनु, सुरधैनु** कामधेनु चिन्तामनि ~ ४८७, कल्पवृक्ष ~ ४९१ ।

**सुरन**[१] सुर (वहीं) मोर + न = मोरन अर्थात् मोरों के : मास भाग सिर लसत ~ के सा० ल० ९१ ।

**सुरन**[२] (सुर=सुमन=पुष्प, न=नहीं)=पुष्प रहित • अघ-हर सोहत ~ समेत सा० ल० ९५ ।

**सुरनाथा** इन्द्र • आसन डारि भजे ~ ३०९५ ।

**सुरनाह** इन्द्र ने : तुम्हैं पठायौ है ~ ११/३ ।

**सुरनि**[१] १ देवताओं हरषि हरषि कै देति ~ कौं सूर सुमन की माल ४२२ । २, देवताओं का : कियौ ~ निस्तारौ ९/१५९ । ३ देवताओं के : बहुरौ ब्रह्मा ~ समेत ७/२ । ४ देवताओं को हरि जब अमृत ~ पियायौ ८/१२ । ५ देवताओं ने : देखि यह ~ वर्षा करी पुहुप की ७/६ ।

**सुरनि**[२] स्वरों मे . ~ साधे पौन २५७४ ।

**सुरपति** इन्द्र ~ तब लाग्यौ पछितान ६/५ ।

**सुरपति वाहन ता सुत** इन्द्र के वाहन (ऐरावत) के पुत्र (हाथी) सिंधुर, सेंदुर, सिन्दूर . ~ सिर पर सारा० ९४१ ।

**सुरपति मित्र** इद्र के मित्र मेघ, पयोधर = कुच : ~ के सीस नये परि० १/९६ ।

**सुरपति-रिपु** इन्द्र के शत्रु, हिमालय मानौ स्वर्गहिं तैं ~ कन्या सौति आइ ढरि सिंदहि १०७ ।

**सुरपति रिपु ता पतिनी ता सुत** सुरपति (विष्णु=कृष्ण) के रिपु (इन्द्र=बादल) की पत्नी (बिजली) का सुत (=गर्ज) बादल की गर्जना, अथवा इन्द्र के शत्रु (दैत्य) की पत्नी (विलासिता) रति के पुत्र, वसन्त भासन ~ वाहन वात सारा० ९४९ ।

**सुरपतिहि** १ इन्द्र को : ~ बोलि रघुबीर ९/१६३ । २. इन्द्र से • कोउ बरजत ~ डराई ८२० ।

**सुरपतिहुँ** इन्द्र भी : अमर ~ न पायौ ४९२ ।

**सुर पुर** देव लोक, स्वर्ग, अमरावती जौ मरिहौं तौ ~ जैहौ ६/५ ।

**सुरपुरी** इन्द्र नगरी, अमरावती कज केलि समान नाहीं ~ सुखदाइ ४१५८ ।

**सुरभि** गाय . निनहिं आवत ~ लीन्हे ग्वाल गो-सुत सग ४२७ ।

**सुरभिगन** गायें : दोलि ल्यावहु ~ नव ४२७ ।

**सुरभिनि** गायों : यह तौ घृत उनहीं ~ कौ ४०९० ।

**सुरभी[1]** १ गाय : लग्यौ फिरन ~ ज्यों सुत मन १/९ । २. गायें · ~ सबै सुदेन ३०९७ । ३ गायों को ~ कान्ह जगाय खरिक ही ८१० ।

**सुरभी[2]** सुगध, चदन ~ सुतर गमाई सा० ल० १६ ।

**सुरभी तम जा सुत पितु** सुरभी (गौ) मे तम मिलाने से (गौतम) की पुत्री (अजनी) के पुत्र (हनुमान) के पिता (पवन), साँस : ~ नाहीं सा० ल० ६६ ।

**सुरभी तम जा सुत सुत की जनु माता** सुरभी (गौ) मे तम मिलाने से (गौतम) की पुत्री (अजनी) के पुत्र (हनुमान) के पुत्र (मकरध्वज) की माता, मछली · ~ तलफ बढायो सा० ल० २८ ।

**सुरभी रस[1]** १ गाय का रस, घी ~ गुड मींचो सा० ल० ८९ । २ गाय का रस, गो रस, दूध ~ जिन रातौ सा० ल० ११ ।

**सुरभी रस[2]** गो रस=इन्द्रिय रस या इन्द्रिय विलास ~ रातौ नँदनदन सा० ल० ११ ।

**सुरभी-सुत-पति** गाय के पुत्र (बछडे) के स्वामी, गोपाल : ~ ताकौ भूषन परि० १/०७ ।

**सुरमडल** एक प्रकार का वाद्ययत्र जिसके एक तख्ते पर लगे हुए तार को मिजराव से बजाया जाता है ~ भनकार २८०७ ।

**सुरराई** देवताओं के स्वामी कह्यौ सुनो विनती ~ १/२२६ ।

**सुर राज[1]** इन्द्र ने : गरव कियौ ~ ८२२ ।

**सुर-राज[2]** इन्द्र पुरी का राज्य कह्यो ~ करो तुम राज ६/७ ।

**सुर-रिपु-गुरु-वाहन ता रिपु पति ता चढि** सुर-रिपु (दैत्य) गुरु (शुक्र) का वाहन (घोडा) उसके शत्रु (हाथी) का पति (इन्द्र) जिस पर चढता है, मेघ . ~ मेघ दिखावै परि० २/२२ ।

**सुरलभ** सुलभ . ~ सिलप दिखावनो २८३२ ।

**सुरली** सुरीले : अबै वचन अमृत कहति सुरनि ~ १३६३ ।

**सुरलोकन** देवलोकों मे : जय जयकार भयौ ~ ८३४ ।

**सुरलोकहि** देवलोक मे · उठि तुरतहिं ~ आए ९२८ ।

**सुरस** रसमय : लेनि जिवाइ सुमत्र ~ कहि १३६६ ।

**सुरसती** सरस्वती . मनौ ~ पच धार है १२४७ ।

**सुरसमूह** पुष्प राशि, फूलमाला ~ पयधार परम हित सा० ल० ९ ।

**सुरसरि, सुरसरी** देवनदी गगा ~ जब भुव ऊपर आवै ०/९ । ~ गारी गगा वह निकली है जे पद परसि ~ — ९८१ ।

**सुरसाँई** देवताओं के स्वामी, विष्णु दनुज कह्यौ हर दरि ~ १/६ ।

**सुरसा** एक प्रसिद्ध नागमाता, जिसका निवास स्थान समुद्र था और जिसने हनुमान को लका जाते समय रोका था : ~ मुख विस्तार ९/७४ ।

**सुरसुरानँदे** सुरासुरनन्द ने · सीधो बहुत ~ गाडा भरि पहुँचाओ सारा० ४१० ।

**सुरहि** १ स्वर में गदगद ~ प्रकास १६१८ । २ स्वर से · गौरी ~ सुनावन १२२० ।

**सुरा** शराव, मदिरा . चरनोदक कौं छाँडि सुधा-रस ~ · पान अँचयो १/६४ ।

**सुरासुर** देवता और राक्षस . रोके रहति ~ नाग २७७२ ।

**सुरुच** अच्छी रुचि वाली, चतुर सग न सकुच ~ सहेली सा० ल० ३५ ।

**सुरुचि** राजा उत्तानपाद की दो पत्नियों मे से एक, जो उत्तम की माता और ध्रुव की विमाता थी ~ दूसरी ताकी नार ४/९ ।

**सुरेस** इन्द्र : सिव ~ सेष औरौ बहु ३०९४ ।

**सुर्लभ** सुलभ, सुगम : मोकौं भयौ सा अनि ~ १/२७७ ।

**सुलगत** सुलगता/जलता है . कहत सारग बैन ~ सा०ल० ६९ ।

**सुलगाई** सुलगा/प्रज्वलित कर दिया है · बुझी अगिनी बहुरी ~ ३७९२ ।

**सुलगाए** प्रज्वलित किया · सुरति आनि ~ ३७८१ ।

**सुलगावत** सुलगाने/जलाने हो · फूँकि फूँकि हियरौ ~ ३५४५ ।

**सुलगि** सुलगकर । ~ · सुलगि सुलग-सुलग कर ~ — भए कारे ३८३४, उर ~ — दव लागत ४००० ।

**सुलज** लज्जा या मर्यादा का ध्यान रखने वाला सुदर ~ सुबंस देखियत ३४७१ ।

**सुलतान** बादशाह, महाराज . मैं तिनमैं ~ १/१४५ ।

**सुलप** १ मद, धीरे-धीरे चलि ~ गज, हस, मोहति, कोक कला प्रवीना १०८० । २ सुन्दर चमकदार या झूलती हुई · ~ लट लटकि रही, रहत नहिं चैन कौं २४५० ।

**सुलभ** १ आसानी से . दरस दुर्लभ ~ पाए ३८८५ । २ आसानी से प्राप्त होने वाले : सेवत ~ स्याम सुन्दर कौं ३९०० ।

**सुलाक** १ तपी हुई शलाका वह ~ कैसैं सह्यो १३४२ । २ दाग, छेद . अगिनि ~ देत नहिं सुरकी १३३७ ।

**सुलाकत** छेद करते समय, दागते समय : अगिनि ~ सुरयो न तन मन १३३० ।

**सुलाकी** शलाका की आग . कहा निमिष करि प्रेम ~ १३४९ ।

**सुलाज** लज्जा या मर्यादा (का ध्यान) : सखी ~ समुझि परस्पर सन्मुख सूल सही ३००२।
**सुवटा** तोता : सूरदास नलिनी कौ ~ ७/२६।
**सुवन** कुमार, पुत्र नंद ~ कहावै ४३९।
**सुवाइ** सुलाकर : दूध प्याइ कै बहुरि ~ ६/५।
**सुवाऊँ** सुला दूँ, सुलाऊँ : तुम सोवौ मैं तुम्हैं ~ २३०।
**सुवावैं** सुला दें : सोवैं तब जब वाहि ~ ५/३।
**सुवावै** सुलाती है : काहै न आनि ~ ४३।
**सुवास** पुं० सुगंधि धूप ~ ततच्छन बस करि २८२२। वि० सुवासित : भेंट लई भुज परम ~ ४३०६।
**सुषमन** हठयोग और तंत्र के अनुसार शरीर की तीन (इडा, पिंगला, सुषुम्ना) नाडियों मे से एक जो इडा और पिंगला नाडियों के मध्य स्थित होती है : इडा पिंगला ~ नारी ४०९४।
**सुषमा** सौन्दर्य : ~ करति विहार ६३१।
**सुष्ठु** सुन्दर : आयसु पाइ ~ रथ कर गहि २९४१।
**सुसकनि** सिसकियों पर : ~ की वारी हौं बलि-बलि १६०।
**सुसकि** सिसक कर। ~ सुसकि सिसक सिसक कर : ~ मन खीजै १९०।
**सुसील** उत्तम शील-स्वभाव वाली, सुशीला : परम ~ सुलच्छन जोरी ९/४५।
**सुसीले** नम्रता भरे, विनययुक्त : बोलत बचन ~ ३५९४।
**सुसुकत** सिसकते : ~ ही मुख मोरि मोरि परि० १/१२६।
**सुसुकि** सिसक कर, सिसकी भरकर : मूँदि मुख छिन ~ रोवत ३६०।
**सुहथ** अपने हाथ से · ~ सँवारि बनाइयै २५७०।
**सुहाइ** १. अच्छा लगता हरि बिनु मोहिं न ~ ३९४३। २ अच्छी लगती : सूनी सेज ~ न हरि बिनु ३९८७। ३ सुन्दर लगती है : सेत सींग ~ १/५६।
**सुहाई** क्रि० अ० १. अच्छा लगता : तब तैं मोकौं कछु न ~ १६५१। २. अच्छा लगा : जसुमति परम ~ सारा० १०३८। ३. शोभित हुई बाल घातिनी परम ~ ५०। ४ शोभित हो : मनु छवि कटि मृगराज ~ २४३६। ५. सुशोभित हो रहा है : बाँधत वदनवार साथिये द्वारे ध्वजा ~ सारा० ३९५। ६. सुशोभित हो रहे हैं : पीत वसन भुज चारि ~ १९। ७. सुहावनी लग रही है . मुख मुरली-धुनि सुभग ~ ६१६। वि० सुहावनी या अच्छी लगने वाली : स्रवन ~ गारि दै गावति २९०८।
**सुहाऊँ** भला लगूँ : देखत काहि ~ १/१२८।
**सुहाए** वि० १. सुन्दर : नाचत मेष ~ ३८६४। २. अच्छे-अच्छे . ता बन मैं फल बहुत ~ ४९९। क्रि०अ० अच्छे लगे : बाल-दसा के चिकुर ~ १०४।
**सुहाग** १ प्यार : कछुक दियौ ~ इनकौं तौ सबै ये लेत ३५७८। २ पति : क्यौं तुम छाँडे सुवन ~ ११८०। ३ सुहाग · प्रीति ~ भुजा सिर मंडन १७०३। वि० सौभाग्यवती . बहुत नारि ~ - सुंदरि २६। △ ~ - डहीली (अन्य गोपियों के) सुहाग से डाह करने वाली : सौतिनि भाग ~ — १७७२। ~ भरी सुहाग से भरी हुई अर्थात् सौभाग्यवती · पूरन स्याम ~ — २५२९।
**सुहागि** सौभाग्यवती · सूर सोइ ~ नारि ३२७७।
**सुहागिनि** स्त्री० सुहागिनियों की : सकल ~ गाजी ३६४८। वि० १ सुहागिन है : सकर्षन कैं सदा ~ ४२०२। २. सौभाग्यवती : अरी सुंदरि नारि ~ ९/४४।
**सुहागिल** सुहागिन हम जु ~ रावरी ३९५३।
**सुहात** अच्छा लगता : गृह बन कछु न ~ स्याम बिनु ३८६४।
**सुहाति** अच्छी लगती उर कंचुकि न ~ ३७७२।
**सुहातीं** शोभित होती हैं : ते त्रिय अधिक ~ २९६३।
**सुहाती** क्रि० अ० अच्छी लगती है . सुख ही माँझ ~ ४०६३। वि० अच्छी लगने वाली : बात बिचारि ~ कहिए ३८२९।
**सुहातौ** क्रि० अ० अच्छा लगता है . जो नहिं हमहिं ~ ३७०६। वि० भला या अच्छा लगे कीजै पच ~ १/३०२
**सुहानी** अच्छी लगी : और नारि उनकौं न ~ ३२२९।
**सुहायो** क्रि० अ० अच्छा लगा · फागुन वदि चौदश को शुभ दिन अरु रविवार ~ सारा० ५२५। वि० सुहावना . लागत परम ~ सारा० १०४२।
**सुहारी** सादी पूरी जैसा एक पकवान : सेव ~ घेवर घी के १२१३।
**सुहावत** अच्छे लगते हो . तुम मेरैं मन अतिहिं ~ ४४९।
**सुहावति** शोभा देता है : कैसैं धरे ~ २७४८।
**सुहावन** सुन्दर, मनोहर . नैंकु नहीं भावत न्यारे री नैन ~ तेरे २५८१।
**सुहावना** सुन्दर या भला लगने वाला : बसन बर अरुन सुदर ~ ८/८।
**सुहावनौ** सुहावना, मनोहर द्वै सुभ कंचन कैं मनोहर रत्न जटित ~ २८३२।
**सुहावरौ** सुहावना, सुन्दर . खेलत फाग ~ २८८५।
**सुहावै** अच्छी लगती : माटी मोहिं न ~ ७५३।
**सुहाहीं** अच्छे/भले लगते हैं पर्वत के ऊपर बोलत मोर ~ सारा० ८६२।
**सुही**[1] लाल रंग की : उर अंचल उडत न जानी सारी सुरँग ~ २४।
**सुही**[2] सूही, एक राग : ~ सारँग टोटी भैरव, सोरठी, केदार २८३१।
**सुहृद** १ अच्छे या दयार्द्र हृदय वाला : पंछी एक ~ जानत

हीं २/८३। २ प्रिय, प्यारे : ~ सखनि कर देत ४१६।
**सुहृदता** मित्रता : काम, क्रोध, मय, नेह ~ १००८।
**सुहेस** सुवेश, सुन्दर मोहन लाल प्रवाल मृदुल मन तच्छन करी ~ ४०७८।
**स्रुति¹** वेद · रिच ~ की मब आहीं ११७५।
**स्रुति²** कानों मे ~ कुंडल धर गिरन न जाने ११३६।
**स्रुतिनि** वेदों ने · ~ कह्यौ कर जोरि ११७५।
**सूँघति** सूँघती है : ~ सोई ठाउँ ४०७०।
**सूँघ फनक** साँप सूँघ गया हो गोपी ग्वाल नैन जल ढारत गोकुल है रह्यौ ~ २९६२।
**सूआ** शुक (शुक्र) तारा ~ सरम मिलन प्रीतम सुख सारा० १०१८।
**सूक** शुक की (दशा मे) : सूरदास मन्त्वान बसौं हम मनौ मामुई ~ ३२२०।
**सूकर** १ सुअर : जैसें ~ स्वान सियार १/४१। २ सुअर के भजन विनु कूकर ~ जैसो २/१४।
**सूखे** सूखती है पुनि वह वेलि वढौ कै ~ ३८३९।
**सूखत** सूखता है · कचुकि पट ~ नहिं कबहूँ ३२३६।
**सूखति** सूखती है : अब ये वेली ~ हरि बिनु ३८२३।
**सूखति** सूख रही है ~ सूर धान अकुर सी १८५५।
**सूखन** सूखने · व्रज वेली सब ~ लागीं ३९५२।
**सूख नितंनी** बुरी तरह जलाता है · हरि-रिपु प्रीतम ~ — ४२६३।
**सूखीं** सूख गई है : ~ सकल सरीर ३६७७।
**सूखे** खिन्न या कांतिहीन ~ वदन स्रवति नैननि तैं जल-धारा उर वाढी २९९४।
**सूखें** शुष्क, सूखे · ~ द्रुम पल्लव फल लागे ११८२।
**सूखै** सूख या जल जाय ~ सकल सिंधु कर पानी ९/११६।
**सूख्यौ** सूख गया : ~ कमल हियौ २४२३।
**सूचत** १ प्रकट होता था : स्रम ~ गति भाँति अलस बस २४६१। २ बताता/जताना है : नमित मुख इमि अधर ~ ३५०। ३ सकेत करता है · वार बार रजनी सुख ~ २६३८।
**सूचति** सूचना दे रही थी : गूढ भाव ~ सखि सैन १७७६।
**सूच्छम** १. सूक्ष्म (पतली) · आगम कियौ नभ तैं जमुन-~ धार ६३४। २ बहुत छोटे · ~ चरन चलावत बल करि १२०। ~ **पथ** सूक्ष्म मार्ग (योग का) · यह ~ — घोष नारि कौं ३८७४।
**सूछम** १. सूक्ष्म (पतली) : अति ~ कटि तट आडे जिमि ११९४। २ सूक्ष्म, सक्षेप, एक साहित्यिक अलकार ~ तैं दुइ भाव एक कर है सा० ल० ८२।
**सूझत** १ देख सकती, दिखाइ पडता : उपजत दोप नैन नहिं ~ १/११४। २ बोध हो जाता : जौ लौं सत सरूप नहिं ~ २/२४। ३ सूझनी सूरदास उपमा नहिं ~ २८५८।
**सूझि** सूझ, समझ में · सब्द इहि विधि मनौ मोहन ~ और न परै ९९१।
**सूझी** दिखाई दी ~ नाहिं फँदाई १/२४७।
**सूझै** दिखाई पडती, दीखती और सरत ~ नहीं ११८०।
**सूझैं** १ दिखाई पड रहा था : अध धुंध मग कहूँ न ~ ९३२। २ विचार करती हैं, दिखाई देता है सूरदास प्रभु नदनदन विनु देखैं और ~ ३८९८।
**सूझै** १ दिखाई पडना नैन नाहिं कछु और ~ ८०७४। २. ध्यान में आता है · जिनकौं इक अनन्य व्रत ~ क्यौं दजौ उर आनै ३७१५। ३ सूझ/दिखाई पडे कैसै मारग ~ ३१३४।
**सूझौ** सूझता है, लगता है जोग लिखत हम ~ ३६५०।
**सूझ्यौ** १ दिखाइ दिया तब मारग ~ नैननि कछु १४५१। २ सूझता है, दिखाई देता है : नैननि पथ कहौ क्यौं ~ ३१६८।
**सूत¹** एक वर्णसकर जाति, मनु के अनुसार जिनकी उत्पत्ति क्षत्रिय के औरस और ब्राह्मणी के गर्भ से हुआ था। सबसे अधिक प्रसिद्ध सूत लोमहर्षण के पुत्र जो वेद व्यास के शिष्य थे और जिन्होंने नैमिषारण्य मे ऋषियों को सब पुराण सुनाये थे · ~ सौनकनि सौं पुनि कह्यौ १/२२७।
**सूत²** सारथी : असत कुमत रथ ~ १/१४१।
**सूत³** बंदी, भाट या चारण · मागध ~ करत सब अस्तुति ३०८५।
**सूतरी** सुतली : पोत ~ पोहन ३६९०।
**सूती** सोयी सखी समुझि कहा है ~ परि० २/५९।
**सूते** सो गये स्वान ~, पहरुवा सब नींद उपजी गेह ५।
**सूतैं** ततु से, सूत से : पदुम नाल के काँचे ~ ३९१६।
**सूथन** एक तरह का पायजामा ~ जघन बाँधि नारा वद १०५४।
**सूधी** १ सरल या भोले स्वभाव की, निष्कपट · ~ निपट देखियत तुमकौं ६७४। २ सीधी स्वान पूँछ कोउ कोटिक लागै ~ कहुँ न करी ३५२६।
**सूधे** वि० १ सीधे · पूछैं त तुम वदन दुरावत ~ बोल न बोलत २७९। २ सीधा · सुचि करि सकल बान ~ करि ९/१५८। क्रि० वि० बिना ठहरे या रुके, सीधे : लै वसुदेव धँसे दह ~ ४।
**सूधैं** वि० १ सीधे ~ मारग गइ भुलाई १८६२। २ सीधी-सीधी · बात ~ हम बनावत १५५५। क्रि०वि० सीधे, सीधी तरह से ~ काहे न बोलत १९३५।
**सूधै** सीधे, नम्रता से · ~ गोरस माँगि कछू लै हम पैं खाहू १६१८।
**सूधौ** सीधा : अँग ~ कियौ ३०४७। २ सीधी, सीधे बोलत बचन न ~ ३५२९।

**सून¹** पुत्र · मनु मयकहिं अक लीन्हौ सिंहिका कैं ~ १८४।
**सून²** सूने, निर्जन तव तू गयौ ~ भवन ९/९७।
**सूनैं** सूने, सूना ~ भवन गवन तैं कीन्हौ ९/१३२।
**सूनौं** सूना वन देख्यौ धौं ~ १५४१।
**सूनौ** १ सूना हरि विनु लागत है वन ~ ११२५। २ सूना (है) नगर आहि नागर विनु ~ ३९९६।
**सून्य** शून्य, खोखली (मुरली)अन्तर ~ सदा देखियत है ६६१।
**सूपद** सुललित पदो से, गीतों से पिकनि रिझावति सुदर ~ ११८०।
**सूपनखा** सूर्पणखा : ~ नासिका निपाती ३८३९।
**सूर¹** देवता महाराज रिषिबर ~ नर १/४०।
**सूर²** १ सूर्य ~ - चद्र नछत्र-पावक २/२७। २ सूर्य का तिनकी किरनि ~ तनु लाजत १८०१। ३. सूर्य की ~ किरिन कुम्हिलात ९/४३।
**सूर³** वीर · बादन बडे ~ की नाई ३०५३।
**सूरज-सुत** सूर्य के पुत्र, यम ~ के लोक पठावत सा० ल० ७४।
**सूरज सुत माता सुबोध की आपुन आदि** सूर्य के पुत्र (कर्ण) की माता (कुती) तथा सुबोध (जैन) शब्दों के आदि अक्षर (कु और जै) को मिलाने से कुजै, कुजे ~ ढहावे सा० ल० १५।
**सूरज सुत रिपु सुत** सूर्य के पुत्र (सुग्रीव) के शत्रु (वालि) के पुत्र अगद, बाजूबद ~ जे आदिक सा० ल० ७३।
**सूरज सुता** यमुना किन ~ नहाई सा० ल० १६।
**सूरजा** यमुना के . ~ तट वह मूरत देखी सा० ल० ४४।
**सूरठि** एक पकवान ~ मीठी मठ जिरवानी परि० १/१५३।
**सूरति** आकृति, मूर्ति वह ~ मन गडी हमारें परि० १/१६८।
**सूरन** जिमीकद, जिसकी तरकारी बनती है ~ करि तरि, सरस तोरई १२१३।
**सूरमा** वीर सूरदास प्रभु परम ~ २४६१।
**सूर रिपु** सूर्य का शत्रु, रात्रि ससि रिपु वरष, ~ जुग वर ३९७६।
**सूर-सुता** यमुना ~ मनु कनक भूमि पर २६४७।
**सूरसुता अरि बंधु तात अरि भूषन** सूर्य की पुत्री (यमुना) के अरि (बलराम) के भाई (कृष्ण) के पिता (वसुदेव) के शत्रु (कस) का भूषण, क्रोध : ~ वचन सवायो सा० ल० २८।
**सूर सुता पितु राग गध पितु प्रिय जुत आदि** सूर्य की पुत्री (यमुना), राग का पिता (सुर), गध के पिता (मलय) का प्रिय (तनु), अब जमुना, सुर, मलय और तनु शब्दों के प्रथम वर्णों को मिलाने से जसुमत, यशोदा . ~ सकेरौ सा० ल० ३३।
**सूरहि** सूर या सूरदास को . सोइ प्रसाद ~ अब दीजै १/२०४।
**सूरहूँ** सूर (पर) भी · ~ पर करौ तेहिं सुभाई ८/९।
**सूरौ** बहादुर · बिरहिनि पर भयौ ~ ३३५६।
**सूर्पनखा** सूर्पणखा ~ ये समाचार सब लका जाइ सुनाए ९/५७।
**सूल¹** १ चुभने वाली नुकीली चीज, काँटा खेलत ~ दए तिन माँहि ९/३। २ बरछा, भाला, साग ताहि ~ पर सूली दयौ ३/५।
**सूल²** १ कसक, पीडा, वेदना : मिटै ~ क्यौं जी कौ १/१३८।
**सूलनि** १. दुःखों (ऊधौ) खरी जरी हरि ~ की ३९१०। २. दुखों या शूलों से : बिछुरत हस बिरह कैं ~ ८०१।
**सूल-सईं** शूल सहित, पीडित सर करि तन ~ सा० ल० ५१।
**सूलसुख** शूल का सुख=पीडा : सदा ~ पेरै सा० ल० २४।
**सूली** शूली, फाँसी माडव ऋषि जब ~ दयौ ३/५।
**सूस** सुइस या सूँस (जल मे रहने वाला भैंस के आकार का एक जानवर) · ~ स्वास सरोज लोचन डुलनि २५७५।
**सूहो** एक सकर राग · दादुर मोर सोर चातक पिक ~ निसा सिरावन के ३३१६।
**सृंग¹** १, सींग पाउँ चारि सिर ~ गुंग मुख तब कैसैं गुन गैहौ १/३३१। २ सींग मे : ताहि सौं नाव मम ~ बाँधौ ८/१६।
**सृंग²** सीग का बना एक प्रकार का वाद्य यत्र . ~ मधुर मुहचग सारा० १०७५।
**सृंगारत** दे० सिंगारत।
**सृंगारे** शृगार किया, सजाया कहुँ गजराज बाजि ~ तापर चढे जु आप सारा० ६७७।
**सृंगी¹** सींग का बना एक प्रकार का वाद्य यत्र : ऊधौ कहँ ~ अरु सेली ३५३८।
**सृंगी¹** एक प्राचीन ऋषि जिसके शाप से तक्षक नाग ने परीक्षित को डसा था . ~ ऋषि सौं लरिकन कह्यौ १/२९०।
**सृक** माला थीं : बग पगति की ~ सौपज २०५७।
**सृग** हार, गजरा, माला : गर - ~ - पहरावैनी ९/११।
**सृगाल** सियार, गीदड : फिरन ~ सज्यौ सव काटत ९/१५८।
**सृगालहि** शृगाल के : लीन्हौ दलकि ~ ४१८२।
**सृजत** रचता है · पालत, ~ , सँहारत, सँतत ९/५८।
**सृष्टि** १ रचना, ससार तेरी ~ जहाँ लगि होइ ७/२। २. ससार के चर अचर प्राणी · इनतैं प्रगटी ~ अपार ३/८।
**सृष्टिनि** सृष्टि (पर) . जब ~ पर किरपा कीन्हीं ज्ञान कला विस्तार सारा० ६३।
**सेंत** मुफ्त मे यह उपदेस ~ नहिं भाए ३६१५।

सँतमेत मुफ्त मे मैं ~ न विकाऊँ १/१२८।
सँती ब्रजभाषा की करण और अपादान की विभक्ति, से : बहुरि सुक ~ कह्यो जाइ ९/१७४।
सँदुरी सिंदूर से रंग की (गाय) : कजरी धौरी ~ धूमरी मेरी गैया ६६६।
सेवार शैवाल के . सुभट मनु मकर अरु केस ~ ज्यौं ४१८३।
से १ समान, सदृश, जैसे · जाकैं हैं मनवा ~ पायक ९२२। २ समान हैं स्याम स्याम तन सवै एक ~ ३८७३।
सेइ १ सेती/पालती है जैसैं गरभक ~ विरानौ परि० १/५१। २. सेवा करके : ताकौं ~ परम गति पावहु ५/२। ३ सेवा करो गोप कुसल जौ चाहियै, गिरि गोवर्धन ~ ८४१।
सेइय उपासना कीजिए जो इन ~ कामी २८२६।
सेऊँ सेवा करूँगा निसि दिन स्याम ~ मैं तोहिं ११८०।
सेए १ उपासना/आराधना या सेवा की ~ नाहिं चरन गिरिधर के १/१४७। २ सेवा या भक्ति करने सूरजदास स्याम ~ तैं १/८२।
सेज १ पलग, शय्या · यहै ~ कौ वरनन १०१६। २ शय्या पर बैठत उठत ~ - सोवत मैं १२।
सेजरिया शय्या, पलग सोइ रहौ सुथरी ~ २४६।
सेजैं सेजें : हमकौं दु ख भइ ये ~ ३८४७।
सेज्जा शय्या : ~ पर मग लै पौढावति ५१४।
सेज्या १ सेज, शय्या कंज सदन कुसुमनि ~ पर २४६३। २ सेज पर, शय्या पर · पौढे कहा समर ~ सुत १/२९।
सेठिहि बडे आदमी (श्रेष्ठी) को सूर छोहरनि नद के नृप ~ मारयौ ३०४०।
सेत सफेद, श्वेत : सिर ~ उपरना सोहै १/४४। △ स्याम चिकुर भए ~ काले बाल सफेद हो गये, बुढापा आ गया : इतनी जनम अकारथ खोयौ — ~ १/३२२।
सेतकुली सर्पों के अष्ट कुलों मे से एक सफेद जाति का नाग विप्रनि ~ जब नारी, तब राजा निनसौं उच्चारी ५।
सेति सचित करके · वै कहा करैगी, ~ राखै री।
सेती करण और अपादान कारक की विभक्ति, से : ता ~ सनि करत विनोद ५/३।
सेतु पुल . कपि-दल जोरि और सब सैना, सागर ~ वधैहौं ९/११३।
सेन सेना चौदह सहस ~ खरदूषन ९/७९।
सेनापतिन सेनापतियों को ~ सुनाइ बात यह ६०।
सेनु सेना, दल, झुड स्याम हलधर सग सँग बहु गोप-बालक · ~ ४२७।
सेवती सफेद गुलाब, सेवा करने वाली स्त्री, सेविका · ~ सताप दाता तुम्हैं सा० ल० ७०।
सेये उपासना की सूरदास ~ न कृपानिधि जो सुख सकल मई १/२९९।
सेयौ वास किया जा कारन तुम यह बन ~ ७४८।
सेली सेल्ही, एक प्रकार की माला जिसे योगी-यती लोग पहनते हैं कहँ स्र गी अरु ~ ३५३८।
सेल्ह भाला, बरछी चमकन वीजु ~ कर मंडित ३३२८।
सेल्ही योगियों की माला, सेल्ही . औंजहु भस्म ज्ञु मुद्रा ~ ३४९२।
सेव[1] सेवा, परिचर्या राजा ~ भली विधि करै १/२८४।
सेव[2] उपासना, आराधना . तहाँ करी नृप हरि की ~ ५/३। क्रि० स० १ उपासना या आराधना करो ~ चरन सरोज सीतल १/३०७। २ सेवा करता रहता है · ज्यौं सुक सेमर ~ आस लगि, निसि वासर हठि चित्त लगायौ १/३२६। ३ सेवन करते हैं ~ समुद जल खारी ४२६६।
सेवकपन सेवकत्व : ~ रस भीन्यौ ८/१५।
सेवकाइ सेवकाई १ सेवा सदा करत मेरी ~ ९२८। २ सेवा मे : चूक परी हरि की ~ ३१६२।
सेवकिनि सेविका : रमा ~ देउँ करि ३०९०।
सेवत १ उपासना/आराधना करता है कर्म जोग करि ~ जोइ ४२९८। २ उपासना/आराधना करते हुए स्वपनहुँ श्रेष्ठ होत पद ~ १/२३३। ३ सेवा करता मानहुँ अबुज ~ हैं रवि १२०५। ४ सेवा करती है ~ सुलभ स्यामसुदर कौं ३९००। ५ सेवा करते हैं जाकौं ~ सव भूपाल ४१९४।
सेवति पालन करती है : नाहीं वचनहिं ~ ३९८९।
सेवती सफेद गुलाब जाही जुही ~ करना १०९५।
सेवनि सेवन करने का · ह्याँ ~ कौ ठौर न देखति ३७४०।
सेवर शैवाल घास से चिकुर ~ निकर अरुझति २५७५।
सेवरी शवरी · कियौ तुरत ~ कौ सेष १२/२।
सेवहिं सेवा करते हैं ~ खग मृग सुख भरे ११८०।
सेवहु १ सेवा/पूजा करो अब ~ त्रिपुरारि ७६४। २ सेवन करो ~ आइ बहुरि रजधानी ३६३७।
सेवा १ सेवा। २ पूजा, उपासना · सदा तुम्हारी ~ करिहौं ८४०।
सेवापन सेवा धर्म सेवक कौ ~ एतौ ९/९९।
सेवाल शैवाल घास मनु ~ कमल पर अरुझे १४०।
सेवाहूँ सेवा ही · ~ करत कितहिं दीन्ही है पीठि ३७८०।
सेवैं सेवा करें कर तेई जे स्यामहि ~ २/७।
सेवै क्रि० स० सेवा करता है जो जो मन सिन्धै करि ~ १/२५७, ज्यौं ~ त्यौं ही गति होइ ४२९८। पुं० सेवा सोइ करहु जिहिं चरन ~ सूर जूठनि खाइ १/१२६।
सेवौ सेवा करो : मतमग ~ हरि चरना ५/२।

**सेष**[1] १ लक्ष्मण, जो शेषनाग के अवतार माने जाते हैं : लगत ~ - उर, बिलखि जगत गुरु ९/६२। २ शेष नाग . ~ सहस मुख सुजस बखाने ३८०।

**सेष**[2] १. उच्छिष्ट, जूठन : ~ ग्वालनि कौ पाऊँ ४९२। २ शेष, बचा . ~ लिये ह्याँ आए।

**सेष-गुन** शेष (सत्व) गुण जुग-गुन धोइ,~ जान्यौ ९७७।

**सेषनि** १. शेष नाग ने . जाने गुन न सहस मुख ~ ३४०५। २ नागों ने . दादुर खाए ~ ३३१०।

**सेष-भार** शेष नाग का बोझ, पृथ्वी • ~ सब लैहै सा०ल० ८१।

**सेष-रेख** लक्ष्मण द्वारा खींची गई रेखा ~ नहिं टारी ९/१३२।

**सेषासन** शेष शय्या, जिस पर विष्णु शयन करते कहे जाते हैं : सप्त रसातल ~ रहे २२१।

**सेस**[1] शेषनाग • ~ सहस मुख जाहि बखानै ९५१।

**सेस**[2] शेष : भोजन ~ स्याम कर आनी ९१७।

**सेस भार धर जा पति रिपु तिय जल जुत** शेष जिसका भार धारण करते हैं (पर्वत) की पुत्री (पार्वती) के पति (शकर) के शत्रु (जालधर) की पत्नी वृन्दा से युक्त जल=वन अर्थात् वृन्दावन . ~ कबहुँ न हेरै सा० ल० २४।

**सेसलता** नागवल्ली . ~ के पत्र सुधा ग्रह गहत सा० ल० ९८।

**सेहरौ** सेहरा, दूल्हे का मौर लटकत सिर ~ मनु १०७४।

**सैंतत** इकट्ठा करता है/कर रहा है . कचन मनि तजि काँचहि ~ १/१७७।

**सैंतति** इकट्ठा करती है : ~ महरि खिलौना हरि कैं ७१२। २ इकट्ठा कर, सँभाल कर . धरति, ~ धाम-बासन ८५९। ३ सँभाल कर रखती है : महरि सब नेवज लै ~ ८९३।

**सैंति** इकट्ठा करके, सँभाल कर ते सब राखे ~ नरहरी ४०५०। ~ - **सैंति** सँभाल-सँभाल कर राख्यौ ~ — जिहिं कारज ८८०।

**सैंती** सँभाल कर : मानहुँ ~ तीनि रेख करि १२०४।

**सैंधो** सैंधव नमक : अजवाइनि ~ मिलाइ धरि १२१३।

**सैन**[1] १. कटाक्ष नैन सारग ~ मो तन करो जान अधीर सा० ल० ४२। २ सकेत : नैन ~ दैकै नँदतात २२१८। ३ सकेत से : गूढ भाव सूचित सखि ~ १७७६। ~ **बुझाई** सकेत बता देने से : अजहुँ कबध फिरत तिहि लालच, सुन्दर ~ — २७७३।

**सैन**[2] १ सेना : जनु साज्यौ अलि ~ १३७७। २ सेना ने - लुब्धक असुर ~ मिलि घेरी ४१७२।

**सैन**[3] १ शयन नैंकु न कबहूँ कीन्हौ ~ ३२४२। २ शय्या पर • सेस - ~ जहँ रमा सग मिलि १६०४।

- **सैननि** १ सकेतों : ~ हौं सरबस हरयौ ११८०। २ सकेतों/ सकेत से • राजिव नैन मैन की मूरति ~ दियौ बताई ९/४५।

**सैनपति** सेनापति : ~ कोपि कैं प्रद्युम्न सौं भिरयौ ४१९८।

**सैनहूँ** सेना को भी रावरी ~ साज कीजै ९/१३६।

**सैना** सेना : असुर ~ खरे देखि कै वै डरे ३०४८।

**सैनापति** १ (इन्द्र का) सेना नायक (मेघ) : बरषत मुसलधार ~ ८६३। २ (पाडव) सेना नायक (धृष्टद्युम्न अथवा शिखडी) : तदपि ~ निहारत सा० ल० ७५। ३ सेना नायकों की ~ भीर देखि फिर आऊँ ९/१७२।

**सैनी**[1] कटक, सेना, समूह सग सजी अघ ~ ९/११।

**सैनी**[2] स्त्री० शय्या सारग पति सारँग रची ~ २७९८। वि० शयन करने वाले तुम सेष सहस फन ~ परि० १/६३।

**सैनु**[1] सकेत, इशारा • टेरत नाउँ लेत दै ~ ५०१।

**सैनु**[2] शयन • महा प्रलय जल करत हौ ~ ४८९।

**सैन्य** सेना को : मेघवर्त सब ~ बुलाए ९२६।

**सैल** १ पर्वत ~ से मल्ल वै धाइ आए सरन ३०६०। २ पर्वत को • कर गहि ~ उठायौ ८६८।

**सैलधरन** पर्वत (गोवर्धन) को धारण करने वाले (श्री कृष्ण) इहाँ जोग अरु अगम, अगोचर, ~ आधार ३८७४।

**सैल-सुता** पर्वत की पुत्री, नदी : ~ पति तासु सुता पति २७४८।

**सैल-सुता धरि ता रिपु** पर्वत की पुत्री (गगा) को धारण करने वाले (गगाधर=महादेव) के शत्रु, कामदेव ~ बाँधत अग अग प्रिय आज सारा० ९५४।

**सैल-सुता-पति** पर्वत की पुत्री (पार्वती) के पति, शकर : ~ ता सुत वाहन बोल ३२८३।

**सैल-सुता पति ता सुत-बाहन बोल** पर्वत की पुत्री (पार्वती) के पति (शकर) के पुत्र (कार्तिकेय) के वाहन (मोर) का शब्द : ~ न जात सहे ३२८३।

**सैल-सुता पति-तास सुता पति, ताके सुतहि** पर्वत की पुत्री (नदी) का पति (समुद्र) की पुत्री (लक्ष्मी) के पति (विष्णु) कृष्ण के पुत्र, कामदेव को : ~ मनावति २७४८।

**सैल सुता सुत ता सुत अँगना** पर्वत की पुत्री (नदी) के पुत्र (जल) से उत्पन्न (कमल) के अगों मे, कोमलता : ~ सो तैं सबै बिसारी सारा० ९३८।

**सैवल** शैवाल मनु ~ मजरी रामी री २४४७।

**सैसवता** बचपन, बाल्यावस्था . ~ मैं है सखी जोवन कियौ प्रवेस २६१३।

**सैहै** सहेगे बिधना कैसैं ~ १५७५।

**सैहै** सहेगा बात झूठी को ~ १४९१।

**सैहौं** सहूँगी . तुम कैहौ मैं ~ १४०५।

**सो** से : जमुना-जल ~ पागे ४।

सो¹ तो : तुमतें होइ ~ होइ १/११८।
सो² १ उन्हें, उसे . बासुदेव है ~ पुनि हए २। २ उस : ~ मूरति नहिं नैन धरी १/११५। ३ उसका : ~ फल उनका तुरत दिखावहिं ८५६। ४ उसकी : ~ सुरत्यौ नहिं आवै ५६१। ५ उसके : और न एकौ ~ मौ मा० ल० ९९। ६ उसी . ~ रस गोकुल-गलिनि बहावै ३। ७ वह . ~ कैसें जीवै महतारी ११, वह . पुरुष पुरातन ~ निर्वानी ३। ८ वही : जिहिं बीतै ~ जानी २२९७।
सोइ¹ १. उन्हीं . ~ विचारन लीन्हौं ३८११। २ जो : राम-नाम मुख उचरै ~ ६/४। ३ वह बहु विधि सपुनौ पावै ~ ४२९८ ४ वही . छाँटि विलब करौं अब ~ ७/२। ~ - सोइ वही-वही . जोइ जोइ कहति करत पिय ~ — ११००।
सोइ² १ सोकर . ~ उठी वृपभानु कुमारी परि० १/७६। २ सो : जाइ दमोदर ~ ८४१।
सोइयत सोया जाता . नाहिंन इतौ ~ सुनि सुत २०७।
सोई¹ सो गई . यह पति सग मिलि ~ ३२२। सो कर : अलि सावक ~ न जान्यौ री १३९।
सोई² १ उसी . सूँघति ~ ठाउँ ४०७०। २ उसे ही . ~ सुन करि मान्यौ २६३। ३ वही : ~ करहु उपाइ ३५७७। ~ सोई वही-वही : ~ — कीजत अति अकुलाए १/१६३।
सोउ १ उस पर भी : ~ करि कृपा दीन्हौ मुरारी ८/८। २ उसे भी : ~ जनि डारहु मारि ३६६२। ३ वह भी : आजु मैं लखे ~ कहे तेरैं २०६२। ४ वही . घृत माखन ~ लीजे १५७४। ५ वे : मार तें ~ कायर दुरानै ४१९४।
सोऊँ १ मोऊँगी अब जननी ~ नहीं १९६६। २ सो जाऊँ : सुख ~ सुनि बचन तुम्हारे १/५१। ३ सोती हूँ : जौ ~ तौ मोहिं हरि मिलैं ३६७६।
सोऊ¹ सो रहने वाला, आलसी पेट भरे पर ~ १/१८६।
सोऊ² १ उसमें भी : ~ जीवै विरला कोउ १०/३। २. उसे भी : ~ तुमहिं सुनाऊँ २२५२। ३ वह भी आइ गयौ ~ तिहिं अवसर ४१९०। ४ वही . ~ ग्यान भक्ति कौं पावै ५/४।
सोकौं शोक (कष्ट) . तोहूँ कौं व्यापी री माई कहा कहति है ~ २२३२।
सोख चूस कर। लिये ~ सुखा डाले, प्राण खींचकर चूस लिये : छिन मैं — ~ मुनिवर ज्यौं छत्री वली अपार सारा० २९२।
सोखत सोखता जा रहा है हम वरषत, परवत जल ~ ८७९।
सोखि शोषण कर, सुखाकर : ~ समुद्र उतारौं कपि-दल ९/१०९।
सोखे खींच लिये : पूतना के प्रान ~ ४९८।
सोख्यौ सोख लिया : ~ जोवन सूर २६१३।
सोग १ शोक, दु ख, कष्ट : ते करि दैहौं ~ ५८९। २ दु ख को : हरि हरे कृपा करि उन सवहिनि कौ ~ ४१६२। ३ शोक है : हमहिं वियोगऽरु ~ स्याम कौ ३६१९।
सोच² १ चिन्ता। २ चिन्ता थी : सुर ~ जिय पोच निसा-चर ९/७३। ३ पछतावा, पश्चात्ताप : सिव ~ दीजै विदाई ८/१०। ४ विचार . पाछैं ~ न कीन्हौं १/१७५। ५ दु ख, कष्ट : ~ तो इतने दिए ३८६५।
सोचई सोचती है यह कहि मुख, मन ~ २२०१।
सोचत १ सोचते . ~ हैं पुर नारी सारा० ५०५। २ सोचते हुए : सुदामा ~ पथ चले ४२२७। ३. सोचते हैं : महा-राज दसरथ यौं ~ ९/३१। ४. सोचते हो . तुम अपनै चित ~ जाकौं १३९६।
सोचति १ सोचती नैन नीर मोचति ~ हैं ३८५०। २. सोचती है इत वृमभानु सुता मन ~ १९५०।
सोचन १ विचार/चिंता मे . मरति सोच हीं ~ १९४२। २ सोच मे पड गये : सिव ~, गरलादिक किमि जात पियौ १४३।
सोचनि १ दु खों मे, रजोगम मे . जीवत रही आजु लौं ~ ४००६। २. सोच, चिंता . ~ जाइ परयौ २७५०।
सोचहीं सोच ही। ~ सोचन सोच ही सोच मे . मरति ~ ~ १९४२।
सोचि विचारकर, सोचकर ~ जिय पवन-पूत पछिताइ ९/९९।
सोचित दीप्त, प्रकाशित कुमकुम अगरु सत ~ रेखा परि० १/५९।
सोचैंहू सोचने से भी, सोचकर भी : ~ सकुचात ३१९३।
सोचैं १ विचार करने लगे . लखि लोचन ~ हनुमान ९/७५। २ चिंता/फिक्र करो . अब हरि आइहैं जिनि ~ ४२८२।
सोचौ विचार करो सो ~ जिय माहीं ३६२१।
सोडप सोलह वरष ~, सतरहौ न रैहै १७३९।
सोत छोर पर : नैकु मान कै ~ ३८४२।
सौति सपत्नी : नोखी ~ भई यह हमकौं १२५०।
सोध¹ सुध-बुध आनँद मगन भए सव डोलत, कछू न ~ सरीर ९/१८।
सोध² समझ। ~ न पायौ समझ नहीं पाई : तिन कछु ~ — १२०८।
सोध³ १ खोज-खवर . हम तुम उनकी ~ न लहैं ६/४। २. खवर, समाचार . तुमकौं ~ वतायौ है ३४८०।
सोधि १ खोजकर, ढूँढ-ढाँढकर . ~ मैं षटमास देख्यौ ४१४४।

२. विचार कर, सोधकर गनहु द्वैज दिन ~ कै २९१४।
**सोधिहौ** खोजोगे, विचार करोगे : ~ मन माहिं ३८५५।
**सोधी** सुगंधित, सुवासित : अविर गुलाल अगरजा ~ लीन्हीं सौंज बनाय सारा० १०२७।
**सोधे** खोज की, पता लगाया : खग मृग-मीन पतंग लौं मैं~ सब ठौर १/३२५।
**सोधैं** खोज/विचार करें : आवहु री सखि सब मिलि ~ ३८८४।
**सोधैं** विचार करे : सब विधि ~ ताकी देव ९/१७३।
**सोधौ**[1] देखो, खोजो : अपनौ ही मन ~ ३८७२।
**सोधौ**[2] सुधि, याद, खोज-खबर : फेरि न ~ लीन्हौ ३४३९।
**सोध्यौ** पोंछा, साफ किया : बहराइ नीर नैननि कौ ~ ४०९५।
**सोनो** सोने के : आँच लगें च्यौनो ~ सौं ३४०४।
**सोभ स्त्री०** १. शोभा : सोडप कला ~ समि तन धरि ४१८६। २ शोभा की . अग अग ~ अपार निधि २२९९। ३ सौन्दर्य को : जिन जिनकी ~ चुराई २४३६। **वि०** सुन्दर : सेज्या ~ करी ३६३३। △ ~ **सिंगारी** शोभा का शृंगार कर रहे थे अर्थात् शोभा बढ़ा रहे थे उभय परस्पर ~ — ११९४।
**सोभाइ** शोभित हो रहा है . पीत बसन ~ स्याम पर ११८३।
**सोभा-कारि** शोभाकारी . बज्र कीलैं लगीं सुठि सुठि, सुभग ~ २८४१।
**सोभाकारी** शोभा बढा रहा है : केहरि नख उर पर रुरै सुठि ~ १३४।
**सोभात** शोभित हो रही है · गत पतग राका-ससि बिय सग घटा सघन ~ २७३४।
**सोभावै** शोभित होती है . कर सिर-तर करि स्याम मनोहर अलक अधिक ~ ६५।
**सोभाहि** शोभा ही को : बनी काति ~ जनावैं परि० १/१५०।
**सोभि** शोभा : ~ है का कुभ खडित परि० १/१८४।
**सोभित** १ शोभा दे रही है : रथ पाछे मिलि ~ यहि विधि सकल दुष्ट की खान सारा० ६३७। २ शोभा दे रहे हैं, शोभित हैं · बिनु बुधि बल विचित्र कृत ~ ४१३७। ३ सुशोभित है : ~ नाना वेस २/३८। ४ सुशोभित होती हैं . प्रभु पाछैं बैठी श्री ~ ४१८४।
**सोम** चन्द्रमा : चातक ~ सक्र धनु घन मैं १७७७।
**सोमबस** चन्द्र वंश : ~ पुररवा सौं भयौ ९/२।
**सोमबंसी** चन्द्रवशी (कृष्ण) अथवा सोम (चन्द्रमा) और वसी (नाक/कान के काँटे) : तिनि मैं तीन ~ बस २४६६।
**सोय** वह : विप्र जन्म धरि मुक्ति होयगी करि तप साधन ~ सारा० ६१५।
**सोयो** सोया : पुनि गृह आय सेज पर ~ नैंकु नींद नहिं आवै सारा० ३८७।
**सोयौ** सोना पडा, सोया : सेज छाँडि भू ~ १/४३।
**सोर** १. कोलाहल, शोर। २ आर्तनाद, पुकार : रोर कैं जोर तैं ~ घरनि कियौ १/५। ३ ध्वनि, रव : करत बसी ~ सा०ल० ६०। △ ~ **पारि** ललकार कर · हरि सुबलहिं ~— धाए २४०। ~ **लगाइ** कोलाहल करके : ब्रजबाला बनद्रुम ~ — ११२२। ~ **लगायौ** हल्ला/शोर मचा रखा है : तबहीं तैं उन ~ — २४३०। ~ **लगावति** चिल्ला रही हो . बिनु कारन तुम ~ — २२६०।
**सोरठ** एक राग : ~ गौर मलार सोहावन सारा० १०१५।
**सोरठी** एक रागिनी : टोडी भैरव ~ केदार २८३१।
**सोरहैं** सोलहवाँ नक्षत्र, विशाखा, सखी : ~ सो समुभ लागी सा० ल० शेष ४।
**सोलह** दलदली भूमि में उगने वाला एक झाड : पाहन तरैं ~ जौ बूडै ३८७६।
**सोवत** १ सोता हूँ . सिगरी रैनि नींद भरि ~ जैसैं पसु अचेत १/१२५। २ सोते : बैठत, ~, जागत १९०५। ३. सोते से · ~ मनौ जगाइ ९/१४। ४ सोते ही : ~ नींद आइ गइ स्यामहिं ५१५। ५. सोते हुए . ~ जानि मौन ह्वै कै रहि ४३। ६ सो रहे थे · चले भाज दोउ सभी उहाँ ते जहँ ~ मुचु कुन्द सारा० ६०५। ७ सो रहा है : ~ कहा चेत रे रावन ९/११४। △ ~ **जागत** सोते-जागते, हर समय : ~ — सपुन रैन दिन ३८८८।
**सोवति** १ सोती : एकौ पल नहिं ~ ३४०३। २ सोती थी : ~ रग भरी ३६३३। ३ सोते समय : ~ सो तिहिं बात सुनावै ४/१२।
**सोवतैं** सोते हुए जाइ द्वारावती ~ कुवर कौं ४१९७।
**सोवन** सोने के लिए : ~ निसा नैंकु नहिं पाये सारा० ५५८।
**सोवहु** सो जाओ : सेज जाइ ~ तुम मेरी ८९७।
**सोवा** एक तरह का साग : सरसौं मेथी ~ पालक ३९६।
**सोवावति** सुलाती है भुजा उछग ~ है ७३।
**सोवावै** सुला रही है : जसुदा मदन गुपाल ~ ६५।
**सोवे** १ सोती · ~ न सभागी १९६६। २. सो रहा है : यह कौन नींद तू ~ सारा० ४८५।
**सोवैं** १. सोते थे ~ तब जब वाहि सुवावैं ५/३। २ सोते हैं : कृष्न वियोगी निमिष न ~ ४०९४।
**सोवै** १ सोता है : भरि ~ सुख नींद १/४४। २ सोती है : का ~ उठि जाग री २८५९।
**सोवौं** सोऊँगा . आजु न ~ नद-दुहाई रैनि रहौंगो जागत ४२०।
**सोवौ** सोओ : तुम ~ मैं तुम्हैं सुवाऊँ २३०
**सोष** सुखा (- कर) : और कठ करि ~ २३५४।
**सोषति** सोख लेती है : ~ तन सेज सूर ३२१२।

**सोपि** सोख (कर) : स्वास कैं तेज सौं जस सकल ~ लियौ ४१९४।

**सोस** सोच, चिंता : हीन हिये कौ ~ परि० १/८५।

**सोसौ** सूखता चला जा रहा है स्रवन सुनत जिय ~ १६८२।

**सोह** १ अच्छा लगता है कछु न ~ दिन रानी ३३८१। २ शोभित हो रही : उर वनमाल ~ सुन्दर वर ११४३।

**सोहईं** शोभित होते हैं : कमल मुख पर कमल लोचन कमल मृदु पद ~ ४१८६।

**सोहई** १. शोभा दे रही है . पाग लटपटी ~ २५०२। २. शोभित है, शोभित हो रहा है . मोर-मुकुट सिर ~ २२१७।

**सोहत** १ अच्छा लगता है या लग रहा है, शोभायमान है · जावक चरननि ~ २६०८। २ अच्छा लगा ~ कित 'सूरज' अवलनि कों ३७११ । ३ सुशोभित हो रहे हैं, शोभायमान हैं : ~ घूँघर वारे वार २१८०।

**सोहति** शोभित होती है, शोभित है · कर पल्लवनि मुद्रिका ~ १०५३।

**सोहती** अच्छी लगने वाली · ऊधौ कहियै वात ~ ३९०५।

**सोहन** सुन्दर : वह मूरति जिय तैं नहिं विसरति, अग अंग सव ~ ३१३७।

**सोहनौ** सुन्दर, मनोहर गावत राग मलार रागिनी, गिरिधरन लाल छवि ~ २८३०।

**सोहहीं** शोभा दे रही थीं . नायिका अष्ट अष्टहु दिसा ~ १०५०।

**सोहाई** शोभित होती है : बाँधत वदन माल, साथिये द्वारे ध्वजा ~ सारा० ३९५।

**सोहाए** अच्छा/भला लगता है हरि विनु कछु न ~ ३५१०।

**सोहागिनि,** सौभाग्यवती स्याम ~ कीन्हां ६५६।

**सोहागी** सुहागिन, सौभाग्यवती जहँ बाँछुरी ~ १३५२।

**सोहाय** अच्छा लगता है : तब हरि कह्यो मोहिं राधा विन पल छण कछु न ~ सारा० ७०२।

**सोहाये** सुन्दर · मधुर मल्लिका कुसुमित कुंजन दम्पति लगत ~ सारा० १००३।

**सोहायो** मनभावना, रुचिकर . लै निज सग चले पश्चिम को लोकालोक ~ सारा० ८५४।

**सोहारी** देवताओं की पूजा के लिए वनाई जाने वाली छोटी-छोटी पूड़ियाँ : हाथ ~ भेली गुर की १८०।

**सोहावन** सुहावना : सोरठ गौर मलार ~ सारा० १०१५।

**सोहि** सामने : आवत है सब ~ परि० १/३१।

**सोहिलौ** सोहर : गावौं हरि कौ ~ ४०।

**सोही** शोभा पाती है . अकथ न कछु ~ ३८९९।

**सोहैं** १. शोभित हो रही हैं · मोहन लाल कैं संग ललना यौं ~ ११५०। २ शोभित हो रहे हैं, शोभायमान हैं नद-नँदन गोकुल मैं ~ २९०० ।

**सोहै** १ शोभा देगा : तिनहिं जोग कत ~ ३५५०। २. शोभित हो रहा है : मुकुट सीस सिखड ~ १८१९। ३ सुशोभित हो रही है, शोभा देती है : उर ~ वनमाल १४०१। ४ शोभा पाता है : (हरि) कारन करन करै ~ ३।

**सौं१** १ शपथ : तेरी ~ मेरी सुनि मैया १९३। २ शपथ/सौगन्ध है : सूर स्याम मोहिं गोधन की ~ ७१५।

**सौं२** समान, जैसा · तिनुका ~ अपने जनकौ गुन १/८।

**सौं३** से : करत फिरत हमहूँ ~ चोरी २३०६।

**सौंज** सामग्री, वस्तु पठवहु ~ हमारी ३८८६।

**सौंजाई** सौदे (सामान, प्रसाधन) . और सकल मिथ्या ~ १/७४।

**सौंति** १, एकत्र कर . सखा सग लीन्हे जु ~ के १५१२। २ सँभाल · ~ धरौ यह जोग आपनौ ३५५१।

**सौंतुप** प्रत्यच/सत्य है . देखि वदन चकित भई ~ की सपनैं ४३९।

**सौंधनि** सुवास, सुगन्ध : सुमना-सुत ~ २३०३।

**सौंधे** १. सुगध निकट पट आवै ~ की लपट १४०१। २ सुगध से : ~ भीने गात १३७३।

**सौंधैं** १. सुगध मे . कचुकि ~ बोरैं २८३८। २ सुगधित घोल से : ~ भर्यौ कमोर २८६६।

**सौंपति** सौंपती (हू) : तोहिं ~ हौं सहियौ ३१३।

**सौंपि** १ सौंपकर यह तन ~ 'सूर' के प्रभु कौं ४०५३। २ सौंप दे, हवाले कर दे . अजहू सिय ~ न तरु वीस भुजा भानै ९/९७।

**सौंपी** १ सौंप दिया है, सौंपा है कीजै कहा बाँधि कै ~ २३४९। २ सौंपी · हरि कौं ~ आनि १६५६।

**सौंपे** सौंपा था, दिया था · देवकी तेरे ही कर ~ २९२३।

**सौंपै** सौंप दिया : जहँ जाकी निधि तहँ सब ~ ३८१४।

**सौंपौ** सौंप दो यह तौ 'सूर' ताहि लै ~ ३९८८।

**सौंप्यौ** सौंप दिया . तन ~ है आनि ३२८९।

**सौंरति** सँवारती है · बनि वनि भूषन ~ २०२६।

**सौंरी** स्वादिष्ट वनी है · डभकौरी मुगछी सुठि ~ १२१३।

**सौंह** १ शपथ, सौगन्ध · ताकौं ~ दिवाऊँ १९३७। २. सौगन्ध है, शपथ है तुमहिं नंद की ~ १५७१। △ ~ करी शपथ ली है : खेलत ~ — नँदलाल ३९२६। ~ करौ सौगन्ध लो : ~ मेरी मो आगैं २७३०।

**सौंहन** शपथ, सौगंध · दै दै अपनी ~ २१७४।

**सौंहनि** १ शपथ मिलत आनि दै ~ सौं २४९१। २ शपथ के साँचे ~ वोल निवाहन २६४४।

**सौंहैं** १ शपथ . दै-दै ~ नद बबा की २४०। २ सौगन्ध है : ऊधौ तुमहिं स्याम की ~ ४०७५।

**सौ¹** समान, जैसा : जरासध ~ असुर सँघारौ १/१७२ ।

**सौ²** सौ (१००) । कहा कहौं ~ बार वार-बार क्या कहूँ : जौ पै जिय लज्जा नहीं — ~ — १/३२५ । △ ~ बातन की एकै बात सारांश या तात्पर्य यह है : ~ — हरि हरि हरि सुमिरौ दिन रात ४२९७ ।

**सौचेत** सुचवाने पर भी : चेतति नहीं चित्र की पुतरी समुझाई ~ ४११५ ।

**सौज** सामग्री : लीन्हों ~ बनाय सारा० १०२७ ।

**सौति** सपत्नी : सिर पर ~ हमारैं कुबिजा ३६३९ ।

**सौतिनि** १. सौत, सपत्नी ~ भाग-सुहाग-डहीली १७७२ । २ सपत्नियों की · ता ऊपर द्वै मीन चपल हैं ~ साध रही २७७८ ।

**सौति साल** सौतिया-डाह ~ जिय जानी २४१४ ।

**सौदामिनि** चपला, बिजली · उत धन उदित सहित ~ ११८९ ।

**सौनकनि** १ शौनक लोगों सूत ~ सौं पुनि कह्यौ १/२२७ । २. शौनक लोगों को सूत ~ कहि समुझायौ १२/४ ।

**सौभरि** एक ऋषि, जिसने एक दिन यमुना मे मत्स्य को मछलियों से भोग करते देखकर काम तृष्णा से दग्ध होकर राजा माधाता की पचास कन्याओं से विवाह कर के काम तृष्णा की तृप्ति की थी : ~ रिषि जमुना तट गयौ ९/८ ।

**सौमित्रा** दशरथ की तीन पत्नियों मे से एक तथा लक्ष्मण की माता ~ कैकई मन आनंद सारा० १६१ ।

**सौरभ** सुगन्ध, खुशबू : ज्यौं ~ मृग नाभि बसत है २/२६ ।

**सौरै** धनिया : कचरी चारु चिंचींडा ~ १२१३ ।

**सौवौं** सौंवाँ : ~ जग्य सगर जब ठयौ ९/९ ।

**सौहनि** शपथ का : को पतियाइ तुम्हारी ~ परि० १/९० ।

**सौहैं** शपथ, शपथें ता पाछैं ~ तुम कीजौ २५४८ ।

**स्कंध** स्कन्ध, खण्ड कहे सुकदेव सौं द्वादस ~ वनाइ १/२२५ ।

**स्तननि** स्तनों मे : आइ ~ विष पोहि २९७७ ।

**स्तुति** स्तुति, प्रशसा, प्रार्थना : कपिल ~ तिहिं बहु विधि कीन्हीं ९/९ ।

**स्थानन** स्थानों : अपने अपने ~ पर तब फगुवा दियौ चुकाय सारा० ३५ ।

**स्थावर** अचल, स्थिर ~ चर जगम जड करति ६५३ ।

**स्थूल** मोटा, पीन : तन ~ अरु दूबर होइ ५/४ ।

**स्फटिक** एक तरह का सफेद पारदर्शी पत्थर : फूल ~ खभ रचित कचन हौं ।

**स्फुरति** फडक रही है : ~ सुभ सुवाहु २९४६ ।

**स्मर** कामदेव : मनौ सरासन धरे कर ~ १३७ ।

**स्मरण** नौ प्रकार की भक्ति मे से एक, सुमिरन : स्रवण कीर्तन ~ पाद रत अरचन वदन दास सारा० ११६ ।

**स्यंदन** १. रथ पर : जब ~ चढि गमन कियौ हरि ३८१६ । २ रथ से उतरि ~ मिल्यौ २९५६ ।

**स्यमंतक** एक प्रसिद्ध मणि, जिसे सत्राजित ने सूर्य से प्राप्त किया था दीन्ही मणि आदित्य ~ कोटिक सूर्य प्रकाश सारा० ६४२ ।

**स्यानि** सयानी, चतुर · ~ ग्वालि वौरैया ३७१ ।

**स्यानी** चतुर : देखहु आइ राधिका ~ ३६३७ ।

**स्यानै** सयाने, चतुर/समझकर . तोकौं पठई ~ २५९० ।

**स्याम** १. श्री कृष्ण । २. काली है गई ~ स्याम जु की पाती ३४८७ । ३ साँवला, श्यामल पिय मम ~ शरीर ९/४४ । ४ साँवले स्याम ~ तन सबै एक से ३८७३ ।

**स्यामघन** घनश्याम, श्री कृष्ण . ग्वाल-मडली मध्य ~ ४६५ ।

**स्यामघनहूँ** श्री कृष्ण ने ही : कह्यौ ~ धौं ३८९० ।

**स्यामता** श्यामल, काली : तामैं देखि ~ कोर ५/३ ।

**स्यामताई** साँवलेपन की . मनु मधुकलस ~ की २८२६ ।

**स्याम-नारी** श्याम की प्रियतमा, राधा : हँसति मन ~ ६९९ ।

**स्यामरौ** साँवला : ~ सुन्दर कान्ह ६२९ ।

**स्यामल** साँवला, साँवले . तू कत ~ गात २१५ ।

**स्यामलाल** श्यामलाल, कृष्ण : काहि मनाऊँ ~ जू २५७१ ।

**स्यामसुंदरहि** श्री कृष्ण को ~ ध्यायौ ४/१० ।

**स्याम-सुता सुत-धनि** श्याम सुता (रति) के पुत्र (अनिरुद्ध) की स्त्री, उषा : ~ चलि आव ३२८२ ।

**स्यामहि¹** १ श्याम/श्रीकृष्ण ही : सोभा मेरैं ~ पर सोहै १५८ । २ श्याम की ही : ~ छबि गिरिवर की छाजै ९१३ । ३ श्याम के ही . ~ रग ढरी १९०० । ४ श्याम को : तातैं ~ भावै ३६३९ । ५. श्याम से : द्विज पाती दै कहियौ ~ ४१६८ ।

**स्यामहि²** साँवला : रग ~ लीन्हे २३२३ ।

**स्यामहित** श्याम (नीले) रग का हित (सखा), आकाश : सूर ~ अरध फटयौ सा० ल० शेष १ ।

**स्यामही** श्याम के ही . सदा ~ के गुन गावै १९२५ ।

**स्यामा¹** १ राधा . ~ स्याम कैं उर बसी २४११ । २ राधा के 'सूर' स्याम - ~ - बिलास-रस २१८५ ।

**स्यामा²** राधा की एक सखी का नाम : इदा विंदा राधिका ~ कामा नारि १६१८ ।

**स्याहा** १ वही खाता, रोजनामचा : वासिल वाकी ~ मुजमिल १/१४३ । २. काला · वासिल बाकी ~ मुजमिल सब अधर्म की बाकी १/१४३ ।

**स्यौं** समेत, सहित : ~ परवत सर बैठि पवनसुत ९/१५५ ।

**स्यौ** सहित : ~ सिंगार अरबिंद ३६८९ ।

**स्रई** बही, प्रवाहित हुई, गई : बूँदौ तौ न ~ ३९१८ ।

**स्रक** फूलों की माला : रचि ~ कुसुम सुगंध सेज नजि ३२९२ ।

**स्रजात** एक राजा, जिसकी पुत्री सुकन्या का विवाह च्यवन ऋषि से हुआ था . तब ~ रानी सौं कही ९/३ ।

**स्रद्धा** श्रद्धा : सुमति सुरूप सचै ~ विधि २/१२ ।

**स्रम[1]** १ परिश्रम, श्रम । २ श्रम (रति) में : सुखवत ~ के पागे ६८६ । ३ श्रम से निज भुज ~ सुख पायौ १/१५ । ४ श्रम से आये पसीने के : भूषन भार 'सूर' ~ सीकर सा० ल० ४९ । △ ~ साधैं कष्टपूर्वक साधना करते हैं : मुकुति हेत जोगी ~ — १/१०४ ।

**स्रम[2]** १ थकान, थकावट : फिरत-फिरत बहुतै ~ आवै ५/४ । २. दुःख : किहि किहि ~ न गँवायौ १/१९० । △ ~ पाई थक गई हो : बारबार कह्यौ ~ — १०८४ । ~ पायौ थक गये हो, कष्ट हुआ है . आवत जात बहुत ~ — ९५० । ~ भयौ थक गई . नृत्य करत अति ~ — ११०१ ।

**स्रम-जल** १ पसीना . ~ ब्रह्म-कमंडल राख्यौ २२१ । २ पसीने : ~ सो कर कजनि मौं टरि १८८५ ।

**स्रम-नीर** पसीने से : वदन मिलि ~ १९८६ ।

**स्रमहि** परिश्रम को . इत उत ~ गँवाइ देह कौ परि० १/१३४ ।

**स्रमि** थककर . उर भयौ बिवस कर्म-निरअतर ~ सरनि चह्यौ १/१६२ ।

**स्रमित** १ थक कर, थका हुआ : ~ सुभट सकुचत साहस करि २३८३ । २ परिश्रम करके वृथा ~ रज छानत १/२२१ । ३ शिथिल : पिय प्यारी तनु ~ भए २६२६ ।

**स्रमिष्ठा** दे० सरमिष्ठा : कह्यौ ~ अवसर पाइ ९/१७४ ।

**स्रवण** श्रवण, नौ प्रकार की भक्तियों में से एक : ~ कीर्तन स्मरण पाद सारा० ११६ ।

**स्रवत** क्रि० अ० १ चू रहा है : परसत गात ~ कुच कुकुम ३७५७ । २ बह रहा है : ~ सुलोचन नीर २४५२ । ३. बह रही है ~ सुधा की धार २६१० । ४ झड रहे हों, टपक रहे हों : मानौ ~ सुधा निधि मोती ३४९ । क्रि० वि० बहते हुए : चली साँझ समुहाइ ~ थन ९/१६९ ।

**स्रवति** चुवाती/उतारती हैं : धेनु नहीं पय ~ ३१५७ ।

**स्रवन[1]** पुं० १ कान : लोचन ~ न रसना नासा ३ । २ कानों के : सँचरैं ~ समीप सभीति २७७५ । ३ कानों में . माथ मुकुट ~ मनि कुंडल १९ । ४ कानों में : तात मरन सुनि ~ कृपानिधि ९/५२ । क्रि० स० सुनना ~ करौं निमि बासर हित सौं २/३३ । △ ~ जस पूरित कान (तुम्हारी) कीर्ति से भरे हुए हैं : मन अभिलाष ~ — ११३६ । ~ पसारी कान खोलकर : दूत सुन्यौ सो ~ — ९२२ । ~ सिरात काम शीतल होते हैं : ~ — सुनत मृदु बैन ११८० ।

**स्रवन[2]** श्रुति, वेद . ~ वचन ते पावन पतिनी मारग ना० ल० १०३ ।

**स्रवन-कूप** कान का छेद (है) . ~ की रहट घटिका २४४५ ।

**स्रवनन** १ कानों में : मुकुट तरनि मनि कुंडल ~ ४१८६ । २ कानों में : याकी कथा सुनी निज ~ साग० ५७० ।

**स्रवननि** १. कानों : ~ की सु यहै अधिकाइ २/७ । २. कानों के बारबार निकट ~ है २/३२ । ३ कानों को : राखति ~ प्याइ सुधारस ८८११ । ४ कानों में मुरली तान परी है ~ १९१४ । ५ कानों में : यह अनराति सुनी नहिं ~ ९/९८ ।

**स्रवनहि** कानों में मोहन, सो सुनि नाम ~ २४३७ ।

**स्रवन-हीन** बहरा, बहरे : ~ सुनि भए अष्टकुल नाग गरब भय चूरि ९/२६ ।

**स्रवनादिक** श्रवणादि . ~ मैं चित्त लगावहु ११/४ ।

**स्रवैं** बहा रही थीं आनंद-मगन धेनु ~ थनु पय फेनु ३० ।

**स्राद्ध** श्राद्ध, पितरों के प्रति श्रद्धा प्रकट करने के लिए किये गये पिंडदान, ब्राह्मण-भोजनादि कृत्य कानहूँ ~ करत पित-रन को तर्पण करि बहु भाँति सारा० ६७३ ।

**स्रावग** श्रावक, जैन-धर्मानुयायी : अजहूँ ~ ऐमोहि करैं ५/२ ।

**स्रावगी** श्रावक (जैन) भयौ ~ रिषभहिं देखि ५/२ ।

**स्री** श्री/लक्ष्मी के : अरु ~ निकट समाइ १/६३ ।

**स्रीखंड** मोर . सुभग ~ पीड मिर मोहत १२२६ ।

**स्रीपति** १ लक्ष्मी के पति, विष्णु (कृष्ण) को भज्यौ न ~ रानौ १/४७ । २ श्री कृष्ण ने तब ~ अति बुद्धि बिचारी २६२३ ।

**स्रुत** वेद : और कहति ~ वृषल व्याध की १/१२२ ।

**स्रुति[1]** १ वेद . नेति नेति ~ गावत ३६ । २ वेदों, श्रुतियों : ~ की मति उर लीन्हे १०१५ । ३ वेदों की सुर ~ तान बँधान अमित अति ६४८ । ४ वेदों के : माधुवाद ~ मार जानि कोउ ३७१२ । ५ वेदों ने : अनत कथा ~ गाइ १/६ ।

**स्रुति[2]** १ कान . मानत नहिं ~ एह ४०१८ । २ कानों के : ~ कुंडल छवि रवि नहिं तूलै ७९९ । ३ कानों में : कुंडल ~ दीन्हे २३२३ ।

**स्रुति देव** श्री कृष्ण के अनन्य भक्त एक ब्राह्मण का नाम : तहाँ बसत ~ महामुनि सारा० ७९९ ।

**स्रुति द्वार** वेद के द्वारा : तारक मंत्र लिख्यौ ~ २/३ ।

**स्रुतिनि[1]** वेदों के : ~ हित हरि मच्छ रूप धार्‍यौ ८/१६ ।

**स्रुतिनि[2]** कानों . जनु पिवत ~ पुट आन परि० २/१२ ।

**स्रुति-मंडल** कानों के वृत्त में . ~ कुंडल मकराकृत ६२६ ।

**स्रुती** वेद . ~ सुमृति सब पुरान ३९४ ।

**स्रूप** स्वरूप : अयौ पतिका ~ सा० ल० ३७ ।
**स्रेनिका** श्रेणी, पक्ति . ~ सुक-जाल ६२७ ।
**स्रेनी** पक्ति : सारस हस की सुक ~ ।
**स्रेय** (श्रेय) मगल, उसका रग लाल=महावर : बहुत ~ पुन कत अग्र मे सा० ल० ८३ ।
**स्रेष्ठ** श्रेष्ठ, उत्तम . स्वपचहु ~ होत पद सेवत १/२३२ ।
**स्रैनि** श्रेणी : सग मिलित मधुकर ~ २८४१ ।
**स्रोन**[1] खून, लहू . लै लै ~ हृदय लपटावति १/२९ ।
**स्रोन**[2] कान : मुख नासिका नयन ~ पद पानि १/७७ ।
**स्रोनि** श्रेणी : अलिगन ~ रटत नीरज पर परि० १/७४ ।
**स्रोनित** १. खून, रक्त : स्रवत सकल अंगनि ~ है २६४५ । २ खून/रक्त से : रिपु कैं ~ न्हात ९/१४७ ।
**स्रौन** १. कान : ~ दोउ जानै ३/१३ । २. कानों से : यह सुनि सुनि ~ १७३४ ।
**स्लोक** श्लोक, सस्कृत का एक पद्य : श्री मुख चारि ~ दए ब्रह्मा कौं १/२२५ ।
**स्व** अपने : ~ कर काटत सीस १/१०६ ।
**स्वए** बहने/टपकने लगे : प्रेम-जल लोचन दुहुँ ~ ५८९ ।
**स्वजन** आत्मीय, सबधियों : सुत सतान ~ बनिता रति १/५० ।
**स्वपच** १. एक निम्न जातीय भक्त : गायौ ~ परम अघपूरन १/६६ । २ चाडाल : घर कोउ न बतायौ ~ कोरिया लौं १/१५१ ।
**स्वपचहु** चाडाल भी : ~ स्रेष्ट होत पद सेवत १/२३३ ।
**स्वयंभु** चौदह मनुओं मे से प्रथम, जो स्वयभू ब्रह्मा से उत्पन्न माने गये हैं . ब्रह्मा सौं ~ मनु भयौ ३/१० ।
**स्वयंवर** भारत मे विवाह की एक प्राचीन परम्परा, जिसमे कन्या स्वय (खुद) वर (पति) का चुनाव करती थी . जनक बिदेह कियौ जु ~ बहु नृप विप्र बुलाये सारा० २०६ ।
**स्वर** १ आवाज : बाएँ काग, दाहिनैं खर . ~ ५४० । २ स्वरों मे . चापति चरन जननि अप अपनी कछुक मधुर ~ गावे सारा० १९६ ।
**स्वर भानु** १ राहु : लरि ~ सौं घायल आयौ २६११ । २ राहु को : जा रस कौं ~ सीस दियौ २७७३ ।
**स्वर्ग** स्वर्ग । △ **गयौ उडि** ~ मर गया : तुरत — ~ कौं २९७७ ।
**स्वर्गहि** १. स्वर्ग को : ~ देउँ पठाई ३०४१ । २ स्वर्ग (से) : मानौ ~सौं सुरपति रिपु कन्या सौति आइ ढरि सिंदहिं १०७ ।
**स्वर्गहुँ** स्वर्ग ही . ~ गए कस अपराधी ३९७४ ।
**स्वल्प** १. थोड़े से : ~ साग तैं तृप्त किए १/२८२ । २ हलकी या धीमी : सरल ~ ध्वनि उघटत सुखद ११८० ।
**स्वस्ति बाचन** मागलिक मंत्रों का उच्चारण : विप्र बुलाय ~ करि रोहिनि नैन सिरानी सारा० ४२१ ।
**स्वस्ती बचन** मागलिक मत्र : बिप्र-बुलाय बेद-धुनि कीन्हीं ~ पढायो सारा० ३९१ ।
**स्वाँग** १. नकल, खेल । २. बनावटी/कृत्रिम वेष : नाना ~ बनावै १/४२ । ३. रूप . चौरासी लख जोनि ~ धरि २/१३ ।
**स्वाँगी** बहुरूपिये के : ~ से ये भए रहत हैं २३९१ ।
**स्वाँग्यौ** धारण किया, बनाया : कपट करि विप्र कौ स्वाग ~ ४२१५ ।
**स्वाति** स्वाति, एक नक्षत्र ज्यौं चातक बस ~ बूँद कै २०६९ ।
**स्वाति-सुत** मोती : सुभग ~ मानौ १०५७ ।
**स्वातिहि** स्वाति जल के लिए . ज्यौं चातक ~ रट लावै २३१५ ।
**स्वान** १. कुत्ता : कत ~ सिंह-बलि खाइ ९/४७ । २ कुत्ते ~ सूते ५ ।
**स्वामि** १ पति : ~ मेरौ जागिहै ५७७ । २ प्रभु, स्वामी : 'सूर' के ~ , स्वामिनी राधा २१२८ ।
**स्वामिनि** स्वामिनी (राधा) 'सूरदास' स्वामी ~ मिलि २०३२ ।
**स्वामिनी** स्वामिनी (राधा) सूर-स्वामी ~ मिलि १०८२ ।
**स्वामिहि** स्वामी को : निसि दिन रटत सूर के ~ ६३९ ।
**स्वामी** १ प्रभु, भगवान् : सूरदास ~ प्रगटे हैं १७ । २ साधु : तिलक बनाइ चले ~ ह्वै १/५२ ।
**स्वामी पन** मालिकपन, स्वामित्व : सूरदास ~ तजि कै ८/१५ ।
**स्वायभुव** चौदह मनुओं मे प्रथम, जो ब्रह्मा से उत्पन्न माने जाते हैं ब्रह्मा ~ मनु जायौ ५/२ ।
**स्वायंभू** दे० स्वायभुव . ~ मनु के सुत दोइ ५/८ ।
**स्वायौ** सुलाया हुआ मनहुँ देखि रबि-कमल प्रकासत तापर भृगी सावक ~ २६११ ।
**स्वारथ** १. स्वार्थ ~ बस इद्री समूह पर २०९१ । २ स्वार्थ के लिए : दिन दस रहे आपने ~ ३६७० । ४ स्वार्थ है जहँ ~ तहँ सगुन साँवरौ ४०२० । △ **न आयौ** ~ काम नहीं आया, सहायक नहीं हुआ : कोउ — ~ १/२५९ ।
**स्वारथिनि** स्वार्थिनी सूर बडी यह आपु ~ १२४३ ।
**स्वाल** प्रश्न : ज्वाब ~ कौ दैहौं १४०५ ।
**स्वास** साँस, श्वास . जब लगि उर है ~ ८०१ । २ साँस या फूँक से ही : ~ आकास बनचर उडाऊँ ९/१२९ ।
**स्वासा** साँस, श्वास : ~ तासु भए स्तुति चार ४३०० ।
**स्वेद** १ पसीना सीतल अग ~ सौं बूडी ७४४ । २ पसीने के ~ सलिल भइ भीनी ४१०४ ।

**हुलस्यौ** खिल गया, उल्लास से भर गया : रति-जल-जलज हियौ ~ २७२८ ।

**हुलास** १. उल्लास : करत वाउ अति अग ~ ४३०६ । २ प्रसन्न : विनती करी रुक्मिणी की सव सुनि हरि भये ~ सारा० ६२५ ।

**हुलासा** प्रसन्नता, उल्लास . मुरि वैठी मन भयौ ~ परि० १/४१ ।

**हुलासु** प्रसन्नता . तिनकौं सदा ~ सूरदास प्रभु की कृपा २८२८ ।

**हुलासै** पुलकित हो उठा हो : सूर अरुन आगमन देखि कै, प्रफुलित भए ~ १८०८ ।

**हुसियार** होशियार, सचेत : सब दल है ~ चलौ मठ घेरहिं जाई ४१८८ ।

**हूँ** भी : दूसरे देव कौं स्वप्न ~ माँहि नहिं हृदय ल्याऊँ १/१६७ ।

**हूँकति** हुँकारती है : जल समूह बरषति दोउ आँखें ~ लीने नाउँ ४०७० ।

**हूँसे** उलझे हुए बैननि हूँ उत ~ हौ २५१० ।

**हू** भी : सूर ~ पै करौ तिहिं सुभाइ ८/९ ।

**हूक** दर्द, पीडा : कठिन विरह की ~ ३२२० ।

**हूजत** हो जाता है ~ मृतक समान १३५६ ।

**हूजिए** हो जाइए • जाके पहरैं ~ साँचौ ताकौ नेम ४०९५ ।

**हूजियत** होइए, होना चाहिए : पर-मद पिये न मत्त ~ काहे कौं इतरातैं ३६८७ ।

**हूजिये** होइए, हो जाओगे : बातनि बडे न ~ १६१८ ।

**हूजियै** हो जाइये, बन जाइये • वृन्दावन द्रुम लता ~ १०४६ ।

**हूजै** १ हो जाओ . नैननि तैं अब न्यारैं ~ २५४१ । २ होना चाहिए : कान्ह ऐसे नहिं ~ १६१८ ।

**हूज्यौ** बने रहिए : परसन हमहिं सदा प्रभु ~ ९२१ ।

**हूतैं** ओर से : लीजै मुकुति हमारे ~ ३९१६ ।

**हूतौ** ओर से ~ राम कृष्न कौं ३१७८ ।

**हूसे** उलझा हुआ : चित चचल उत ~ हौ २६९१ ।

**हृद[1]** १. सरोवर : नाभि पर ~ आपु वारत १८३५ । २. कुड : नाभि • ~ अवगाह ६३७ ।

**हृद[2]** हृदय • जे पद कमल संभु चतुरानन ~ अन्तर लै राखे ५७१ ।

**हृदय** १. हृदय । २ गले : पुस्कर माल उतार ~ ते दीनी सुदरस्याम सारा० ५५४ । △ ~ **जरत** है अत्यधिक दु ख, पीडा आदि का अनुभव होता है : ~ — दावानल ज्यौं कठिन बिरह की हूक ३२२० । ~ **धरि** हृदयगम करके : सतगुरु कौ उपदेस ~ — १/३३६ । ~ **नहिं धारौ** स्मरण नहीं रखा : उन यह बचन ~ — ३/६ । ~ **ल्याऊँ** ध्यान या स्मरण करूँ : दूसरे देव कौं स्वप्नहूँ माहिं नहिं ~ — १/१६७ ।

**हृदये** हृदय से : जिनि ~ बिसरौ परि० १/१३१ ।

**हृदैं** हृदय में : कैसैं रूप ~ राखति ही २०६४ ।

**हृदै** १ हृदय । २ हृदय में : तेरे ~ न संसय राखौं २/३७ । △ ~ **जानि लई** हृदय या मन की बात जान ली • दूतिका-मुख निरखि राधा ~ — २४२७ ।

**हृष्ट** प्रसन्न : दिति दुर्बल अति अदिति ~ चित ९/२० ।

**हे** थे : जिहि निसि जहाँ स्याम खेलत ~ ३८४७ ।

**हेट** प्रेम : समुझि पुरातन ~ ३१७१ ।

**हेत[1]** पुं० १ प्रेम . जान्यौ नदसुवन कौ ~ ३९६२ । २ प्रेम को : कठिन ~ निरवाहे ३८६२ । ३ प्रेम के : नद जसुमति ~ - बस मुरारी ६०२ । ४ प्यार, स्नेह • कपट ~ परसैं बकी १/४; ~ बहुत करि माता ९/८७ । **क्रि० वि०** स्नेहपूर्वक, प्रेमपूर्वक : जैंवत अति रुचि पावहीं परुसति माता ~ ४३७ । ~ **करि** प्रेमपूर्वक : ताहि मान्यौ ~ — ३०४६ । ~ **लाइ** प्रेम से : मिले अति ~ — गर ४३७ ।

**हेत[2]** १ लिए, कारण : आइ हुती स्नान कैं ~ ९/२ । २ के लिए नृत्यत स्याम स्यामा ~ ११४८ ।

**हेति** लिए : सूर स्याम तजि को भुस फटकै, मधुप ! तुम्हारे ~ ३८६१ ।

**हेतु[1]** प्रेम : जासौं कीजै ~ १/२११ ।

**हेतु[2]** १ कारण • प्रीति कैं ~ जसुमति-पय-पान कियौ २०१७ । २. के लिए, रक्षार्थ . भक्त ~ अवतार सदाई ८३९ । ३ लिए : जग्य कैं ~ अस्व यह लेहु ९/९ ।

**हेम[1]** पाला, हिम . दाहै ~ जहाँ पानीसर ४२३७ ।

**हेम[2]** १ सोना, स्वर्ण : हय-गय-रतन - ~ पाटम्बर ४ । २ सोने : चौकी ~ चद्र मनि लागी १०५५ । ३ सोने के : गीध्यौ दुष्ट ~ तस्कर ज्यौं १/१०२ ।

**हेम-गिरि** मेरु पर्वत कुच उँचनि~अतिहिं लाजै १०४२ ।

**हेम जोही** स्वर्णजुही नामक पुष्प, स्वर्ण को ताकने वाली अर्थात् गणिका . ~ है न, जो रग रहै दिन पस्यात सा० ल० ७० ।

**हेम पितु** हेम (अर्जुन) के पिता, इन्द्र : ~ सुन सबद सैना लगा आप लजाई सा० ल० ५६ ।

**हेम पुर** कुदन पुर . यहै ~ अष्ट सुरन सुत सा० ल० ९६ ।

**हेमलता** हेमलता, स्वर्णलता : ~ तमाल गहि द्वै फल मानौ देति अँकोर परि० १/६० ।

**हेम-सुता-पति कौ रिपु** हेम सुता (पार्वती) के पति (महादेव) का रिपु, कामदेव : ~ ब्यापै ३६२३ ।

**हेर** १ देखकर उठत चहुँकत ~ सा० ल० २९ । २. देखने (लगी) : सुन रहो नीचै ~ सा० ल० ५५ । ३ देखो . हारत सब सुख ~ सा० ल० ७६ ।

**हेरई** देखती है : मो तन इकटक ~ २२०१ ।

**हेरत** क्रि०स० १ देखता है : फिरि फिरि इत कौं ~ ४१३ । २. देखती है : सु सुत सम्नु किन ~ सा०ल० ६२ । ३. देखते हैं :

उघारि जननि तन ~ ४०५। ४ देखते हो : भौंह वक्र करि ~ १५६। क्रि० वि० देखते/खोजते हुए : चले गए उत ~ ही १९६२।

**हेरति** खोज रही हैं : चितवति चकित दिसनि दिसि ~ ११७५।

**हेरति** १ देखती थी . पग द्वै जाति ठठकि फिरि ~ १४५०। २ देखती है : नागरि कुटिल कटाच्छनि ~ २६२६।

**हेरन** देखने : कर भूषन नन ~ लागी सा० ल० १००।

**हेरनि** चितवन • चपल दृगनि की ~ ३८८९।

**हेरनो** देखना : मधु मगल तन ~ २८३२।

**हेरहीं** देखते हैं . स्याम सकुचि अग ~ २७३१।

**हेरायौ** खो गया है • सिंधव भख आराम मद्द तें आज ~ स्याम मा० ल० ८६।

**हेरि** १. खोजकर, ढूँढकर • कहूँ नहीं जो देखैं ~ ६००। २ देख (रही थी) : सखी रही राधा मुख ~ २०८२। ३ देखो : हरषि मोहिं तन ~ ९/७९। ४ देखकर, विचार कर, समझकर इनहीं ~ मृगी गोपी नव नायक ग्यान हए ३५८८। ५ हटाकर : आँचर ~ ग्रीव दिखरायौ २००७। ~ रह्यौ खोज कर थक गया • अब हौं सब दिसि ~ — ८/६। △ ~ दै दै (गायों को इकट्ठा करने के लिए प्रयुक्त शब्द) 'हेरी हेरी' कहकर या पुकार पुकारकर • ~ — ग्वाल बालक कियौ जमुन-तट गैन ४२७। ~ हेरि देख-देखकर : विधि विहंसत ~ — हरि १८०।

**हेरीयें** देखिए : कृपा निधान सुदृष्टि ~ १/२०५।

**हेरी**[1] पुकार ~ • टेर सुनत लरिकनि के दौरि गए नँदलाल ४१३। △ ~ देत हुर्र-हुर्र (शोर) मचाते हुए : ~ — चले सब बालक ६११। ~ देहिं (हेरी-हेरी की) पुकार लगा रहे हैं : एक ~ — गावहिं एक मेटहिं धाइ २६।

**हेरी**[2] क्रि० स० १ देखा, खोजा यह वसुधा सब बुधि करि ~ ३३४१। २ देखने-ताकने लगी • देखति भई चकित ग्वालि इत-उत ~ २७५। क्रि० वि० देखती हुई . जुवती सुनत रहीं मुख ~ १७३१। जात ~ दिखलाई पड़ता था दिसि-विदिसि कोउ नहिं — ~ ९/१३८।

**हेरे** १ खोजती है : एक पैठि मदिर मैं ~ २८९२। २ खोजने से : तुम बिन दुतिया और न ~ परि० १/५१। ३ देखा, अवलोका • जबहिं स्याम मुख ~ २३५२।

**हेरैं** १ खोजती हैं : सुनि सुनि नाद मृगी ज्यौं ~ २८९२। २. खोजने पर/से कोटि करौं पावहु नहिं ~ २८९२। ३. देखकर : दूतिका हँसति हरि चरित ~ २४४३। ४ देखती हैं : जुवति परस्पर ~ २५६१। ५ देखते हैं . अरु सनमुख जब ~ २२१४। ६ देखे प्रान तजैं बिन ~ ३१३१।

**हेरै** १ ढूँढती-खोजती है : जहँ तहँ बन-बन ~ हो ४५२। २. देखती है : जल सुत कबहुँ न ~ सा० ल० २४। ३ देखने लगा, देखता है : बल मोहन तन ~ १३८७। ४ विचारता है, ध्यान देता है : पिता एक अवगुन नहिं ~ ५/४।

**हेरो सारंग मदन तिया के अंत** (देखो), (बाज) तथा कामदेव की पतनी (रति) के अंतिम अक्षरों के मिलाने से = खोजति, खोज/ढूँढ रही हूँ ~ विचारी बाम सा० ल० ८६।

**हेरौं** १ देखती हूँ • चलत हार नित ~ मा० ल० ६६। देखूँ : अब हौं कौन कौ मुख ~ ९/१४६।

**हेरौ** १ देखते या ताकते हो : हौ पर-पतिनी ~ सा०ल० ८। २ देखा : तैसेहिं गए फेरि नहिं ~ २२५०। ३ देखा था : नैंकु स्याम मुख ~ मा० ल० ४०। ४ देखो • मोहन नैंकु वदन तन ~ २९९०। ५. विचार करो : जौ मेरी करनी तुम ~ १/१९४।

**हेर्यौ** १. देखा कहति कहा काहैं हँनि ~ १५७२। २ देखा था : मो तन फिरि हँनि ~ १७२०। ३ देखा है, देख लिया है • आगैं पाछैं नीकैं ~ १६६१।

**हेलि** आलिंगन : कहा सदन मैं ~ परि० १/१६६।

**हेली** हे री, हे सखी टफ बाजन लागे ~ २९०४।

**हेलुवा** तालाब, सरोवर आदि में घुसकर सग-साथियों पर पानी का छींटा मारने का खेल • ताम कृष्न ~ खेले ५६१।

**हेव** थे • तबहिं कहा तुम ~ ३४९६।

**हेसमि** हेममी (पकवान) : अरु सरस सँवारी १८३।

**हेह** हेय/व्यर्थ है नीर बिना सब ~ ४०१८।

**हैहौं** मार डालूँगा : एकहिं बान असुर सब ~ ९/१५७।

**होहि** १ हों : ये ही पति नित ~ हमारे सारा० ६३४।

**होंहिगे** होंगे : ऐसे कबहूँ भाग ~ ४०८५।

**होहीं** हो सकते . यह मैं पहिलैं ही कहि राखी, असित न अपने ~ ३५९५।

**हो**[1] पुकारने का एक शब्द, हे ललिता कहति देखि ~ राधा ८३८।

**हो**[2] १ था पहिलैं हो ही ~ तब एक २/३८। २ है यह सुख हमकौं ~ कहा ११८०।

**होइँ** हों • बचन ~ क्यौं हीनौ ३५६३।

**होइंगे** होंगे . कबहुँ प्रगट ~ ३०९०।

**होइ** १ हुआ तब गुरु द्वारे आनंद ~ १/९५। २ है यह जुवतिनि कौ धरम न ~ २०१५। ३ हो : जातैं ~ अकाज आपनो २१०२। ४ होकर . भूत ~ घरि खैहैं १/८६। ५ होगा : रिषि कह्यौ पुत्र न तेरैं ~ ६/५। ६ होगी तू कुमारिका बहुरौ ~ १/२२९। ७ हो जाता . क्यौं न ~ जरि छार ९/८३। ८ हो जाय • जौ पै ~ अनुग्रह तेरैं १०७२। ९ होता है : दुहूँ लोक कौ सुख तिहिं

~ ९/३ । १०. होती : साँची जौ तनक ~ १७३४ । ११ होती है : हरि जन मारैं हत्या ~ ५/३ । १२ हो तो : आग्या ~ देऊ तिहिं ब्याहि ९/४ । १३ होवे . तव पुत्री मम दासी ~ ९/१७४ । △ ~ न आवै नहीं बनेगा . जोग हम पै ~ — ३९९७ ।

**होइगी** होगी : दूरि कौन सौं ~ १२५२ ।

**होइगौ** होगा : इनकौ भलौ ~ कैसैं २२८३ ।

**होइसि** होगी : अब कैसी कह ~ १/३३३ ।

**होइहै** १ उपजेगी, उगेगी : वेनु के राज मैं औषधी गिलि गई ~ सकल किरपा तुम्हारी ४/११ । २ होंगे · कलि मैं नृप ~ अन्याई १२/३ ।

**होइहै** होगा . ~ सोइ जो दई भायौ ९/४२ ।

**होई** १ हो : या छवि पर उपमा कहीं, जौ त्रिभुवन ~ ७७३१ । २ होती है : मरन काल ऐसी बुधि ~ ९७४ । ३ होगा सत्या ब्याह तासु सग ~ ४१९२ । ४. हो जाता है, हो जाते हैं . तिहिं औसर आनि तिरीछौ ~ १/१० । ५ होता . अनरग कबहुँ न ~ १/६३ । ६ होना पडता है . तन धरि के माया वस ~ १६९१ । ७ हो सकता है : नदकुमार रास-रस सुख विनु वृन्दाबन नहिं ~ १०६५ । ८ होती, वनती . गुर ते खाँड न ~ १/६३ । ९. है : नदनदन यह जुगुत न ~ ४०६३ ।

**होउँ** १ होऊँ : काकैं द्वार जाइ ~ ठाढौ १/१२८ । २ हो जाऊँगा : ता दरसन तैं ~ निहाला २९४५ ।

**होउ** १. हो : वसौ कि ऊजर ~ नहीं कछु चाह तुम्हारी परि० १/३८ । २ होकर . अति आनद मन ~ हरि तुरत सहारे सारा० ५२२ ।

**होऊ** हो : होनी होउ सु ~ ३९७५ ।

**होठनि** होठों से : मधुर-मधुर बोलति मुख ~ १८७ ।

**होड** १ बाजी, शर्त : हमहूँ तुम मिलि ~ लगाई ६६८ । २ स्पर्द्धा : दपति ~ करत आपस मैं ९८ । △ ~ परी शर्त लग गई है मोहिं प्रभु तुमसौं ~ — १/१३० ।

**होडा-होडी स्त्री०** लागडाँट, प्रतिस्पर्द्धा : ~ होति परस्पर २९१६ । क्रि० वि० स्पर्द्धापूर्वक . ~ नृत्य करैं ११४९ ।

**होत** १ बन रहा : घर-घर नैवज ~ है ८४१ । २ मच गया : अमी वचन सुनि ~ कुलाहल ९/१६९ । ३ हो उठता है : हरित चितै चित ~ ३८४२ । ४ होता : कीन्यौ जग्य ~ है निसफल ४ । ५ होता है : खडित वचन कहत सुख ~ ७४७६ । ६ होती है, हो रही है : गगन ~ गाजैं ९/१३९ । ७ होते . यहै मतौ मुख जोर ~ हीं २४५५ । ८ होते ही, होने पर प्रात ~ चलिबै कौं चह्यौ ९/२ । ९ होते हुए : मैं यह ~ न जान्यौ २२२२ । १० होते हैं : रामहिं जहँ तहँ ~ सहाई ७/२ । ११ होते हो, हो रहे हो कत तुम ~ दुखारी ३९०१ । १२ हो सकता है · ताकौं कैसैं ~ बखान ११८० ।

**होति** १. होती है . तदपि भस्म न ~ सूर सुनि ३७८४ । २. हो रही हो · अग्यान तुम ~ काहैं ३०८३ ।

**होति** १ वनती, होती जान देहु ~ हौं चेरी ८०७ । २. होती . ब्रज मैं ~ है हाँसी ३६६८ । ३ होती है : आवति कबहुँ ~ अति व्याकुल २३७५ । ४ होती हो सतर ~ काहे कौं माई २२६० । ५. होने वाली है : लका ~ पराई ९/११७ ।

**होतौ** १. होता, होता तो : यह पछी जु सहाइ न ~ ३३३४ । २ होता था : वह सुख कहाँ जु अब मन ~ ४२९० ।

**होत्यौ** हो जाता जरि वरि ~ छार ५८९ ।

**होन** १ (वडा) होना है : अवहिं तैं तू करति ये ढग तोहिं अवहीं ~ ७१९ । २ होना छाती ~ चहत है बेह ४००६, मुरली अधर विकट भौहैं करि ठाढौ ~ त्रिभग ३५६० । ३ होने : हाँसी ~ लगी है ब्रज मैं ३५४२ । ~ आयौ होने लगा : वहुरि सध्या समय ~ — ७/६ ।

**होनहार पु०** भवितव्यता, अवश्यमेव घटित होने वाली घटना : ~ सो होत है ९/७१ । वि० होने वाला . यह तौ ~ है नाहीं ९/७ ।

**होनिहारि** होनहार है, भवितव्यता है : सोइ हैहै जु ~ करनी ६९८ ।

**होनहारी**[1] होने वाला, भवितव्यता : ~ होइ है सोइ अब इहाँ कत ररति ३१३८ ।

**होनहारी**[2] भवितव्यता : जो रची सूर-प्रभु ~ ९/१२७ ।

**होनी** होने की क्रिया या भाव : पाछैं ~ होइ सो होइ ६/५ ।

**होनौ** होनहार, जो होने को हो : ~ होउ सो होउ अवहीं ब्रज अन्न न खाउँ ।

**होम** आहुति देने का कर्म, हवन . करत ~ बहु भाँति बेद ध्वनि सब विधि पूरण काम सारा० ६७९ ।

**होमत** आहुति देता है तरफत नैन हृदय ~ हवि मन-वच-कर्म और नहिं काम २७८१ ।

**होय** १ उत्पन्न हो : इनको पुत्र ~ जो बालक सारा० ८३१ । २ होगा : अति स्रम ~ नन्दैया ८७५ । ३ हो : सफल ~ मम काज सारा० ६२४ । ४ होकर · निर्गुण सगुण ~ मैं देख्यो तोसों भक्त न पायौ सारा० १३२ । ५ होती है, होगी : क्षत्री जन्म बहुत अघ कीन्हो ताते मुक्ति न ~ सारा० ६१५ ।

**होयगी** होगी : सतयें दिवस ~ परलय आवेगी इक नाव सारा० ९४ ।

**होयगो, होयगौ** होगा : तुम्हरो कुल सब नाश ~ सारा० ७७६ ।

**होरीडाँडी** डाटी होरी (होरी में टटा चलाने वाला दिन) : ~ दिवस जानिके अति फूले ब्रजराज सारा० १०५१।

**होरे** रेखा खींचकर, जिह करके जुग-जुग बिरह यहै चलि आई, सत्य कहत अब ~ ४८८।

**होवनहारी** होनी, जो बात होने वाली हो : दीसति है कछु ~ ४/५।

**होवहु** होओ दिन रति काल नगन नहिं ~ ९/२।

**होवें** होवें, होंगे : सम-दृष्टी ~ सब लोइ १२/३।

**होवै** १ हो : सूर स्याम सुन्दर जौ सुमिरै क्यौं ~ गति दीन २/४६। २ होता है : चित्त विषै संयोग तब ~ ११/४। ३ होती है : सूर हरि कथा ~ जहाँ १/२२४।

**होहि** १ हैं : ये तौ विप्र ~ नहिं राजा ८/१४। २ हों गिरिवर धर पति ~ हमारैं ९५१। ३ होंगे : बहुरि अधर्मी ~ नृप ११७०। ४ हो : 'सूर' सजीवन ~ सु नव तन ३६७५। ५ होते : जौ पै भले ~ कहुँ कारे ३७४८। ६ होते हैं : मधुकर आपुन ~ बिराने ४००८। ७ होने लगीं (होंगी) : ते क्यौं सीतल ~ 'सूर' अब ४१४२। ८ हो सकती : कज, खज, मृग, मीन ~ नहिं ३५७१।

**होहिगे** होंगे : ऐसे निठुर ~ तेऊ १०५४।

**होहि** १ होवे ननि कोउ काहू कैं बस ~ ३२९१। २ हो गइ है : मति ~ मिलाइ ९/४२। ३ होगा : कह्यौ ब्रह्मा दासी-सुत ~ ७/८। ४ होता : बेगि बड़ी किन ~ ७५। ५ होओ : अब जनि ~ अधीर २०९०।

**होहीं** होंगे : सुनत हँसी सुख ~ १४६१।

**होहुँ** होऊँ, हो जाऊँ : दाया करि मोको यह कहिये अमर ~ जेहि भाँति नारा० १५१।

**होहु** १ बन जाओ : ~ अब गुरु हम तुमहिं माने १७२९। २ बनते हो बड़े ~ तौ छोरि लेहु १०७३। ३ हो : भृगु के दुवार्सा तुम ~ ५/४। ४ होओ : एकौ पल जनि ~ नियारे २९६। ५ होना : डरपि कातर ~ जनि कहुँ ३६९१। ६ होता हो, हो रहा हो कत तुम ~ उदासी २४१५।

**होहुगे** होगे : बहुत ~ दसहि बरस कैं १५६२।

**हौं** सर्व० १. मुझे : कगरिनि तें ~ बहुत खिझाई १६। २ मैं : बरस सात बीतैं ~ ऐहौं ९/२। ३ मैंने : बिनु दामन ~ लीन्हौं मोल ११८०। क्रि० सहा० हूँ मैं कुलकानि किये राखति ~ २३७२।

**हौंस** १ हवस, इच्छा ~ होइ तौ ल्याउँ पूजा ३९६। २ इच्छा है, अभिलाषा है हमकौं ~ बहुत देखन की ३६३७। ३ हौसला, उत्साह ~ जनि मनि करौ वन बिहारी ३०४७। △ ~ राखै कामना पूरी करे, इच्छा को बाकी न रखे कछू ~ — जनि मेरी १७६।

**हौंसनि** लालसा से : मरियत देखिवे की ~ परि० १/१३९।

**हौंसें** अभिलाषा, लालसा : यह जिय ~ पै जु रही ३२१८।

**हौंसौं** हवस के साथ निरखत रहती ~ १८२९।

**हौ** १ था : कहा सुदामा कैं धन ~ १/१९। २ हो मैं जान्यौ तुम ~ रिपिराइ ५/४।

**हौर** उफनी जा रही हो : लोगनि देखत ~ ३२३।

**ह्याँ** १ यहाँ : तुम तैं कह्यौ कौन ~ प्रीतम ११८१। २ यहाँ से : जबहीं तैं हरि ~ है निकसे १८९३।

**ह्याँई** यहाँ ही, यहीं ~ रहौ कन्हाई २९७४।

**ह्वाँ** वहाँ ~ लगि नैंकु चलौ नँदरानी ३३७।

**ह्वाई** वहाँ ही 'सूर' स्याम ~ अब रहियै २५१६।

**ह्वाऊँ** वहाँ भी : ~ जाइ अकाज करैंगे २२९१।

**ह्वाहीं** वहाँ (से) ही : ~ तैं लखि लीन्हे तबहीं १९५२।

**ह्वाहूँ** वहाँ (से) ही : ~ तैं पुनि आगैं कियौ ४३०९।

**ह्वै** होकर : आपु गए निधरक ~ हमतैं २३३५।

**ह्वै** १ अवतार लेकर, जन्म लेकर वासुदेव ~ सो पुनि हुए २। २ होकर, बनकर कधौ बधिक व्याध ~ आए ३५७२। ३ हो : तरुन ~ कर उरज परसे २७२१। ४ होकर ही : पतितै ~ निस्तरिहौं १/१३४। ~ ह्वै हो-होकर : नव किसोरी मुदित ~ — २६।

**ह्वैकै** होकर : लोचन मिले त्रिवेनी ~ २२३०।

**ह्वबे** होने से प्रगट ~ डरति नाहीं २५७५।

**ह्वैबा** होना : ~ होइ सु होइ कर्म बस ३५६४।

**ह्वैहै** १ होगी ग्वाल कहत कछु पहुँची ~ ४४३। २ होंगे कहँ ~ भूखे दोउ भाइ ४५७, ~ जग्य अब देव मुरारी ७/२।

**ह्वैहे** १ उत्पन्न होगा, जन्मेगा ता रानी सैंती सुत ~ ६/५। २ होगा : काँपी भूमि कहा अब ~ ९/१५८। ३ होगी : पथ निहारति जसुमति ~ ३११५।

**ह्वैहौं** होऊँगा तबहिं बिदा सल ~ ३५।

**ह्वैहो** १. होगे : ~ भुवन नरेस ४०७८। २ हो जाओगी : नाती लघु ~ १३४३। ३ होना : तुम कुलवधू निलज जनि ~ १९२३।

## संक्षेप

अव्य०—अव्यय
क्रि० अ०—क्रिया अकर्मक
क्रि० वि०—क्रियाविशेषण
क्रि० स०—क्रिया सकर्मक
दे०—देखिए
परि० १/—परिशिष्ट १ का पद
परि० २/—परिशिष्ट २ का पद

पुं०—पुल्लिंग संज्ञा
वि०—विशेषण
सर्व०—सर्वनाम
सारा०—सारावली
सा० ल०—साहित्य लहरी
स्त्री०—स्त्रीलिंग संज्ञा

## संकेत

१, २, ३, ४. . (काला टाइप)—अर्थभेद
१/...—प्रथम स्कंध की पद संख्या
२/...—द्वितीय स्कंध की पद संख्या

इसी प्रकार ३/. , ४..., ५/ . , ६/ . , ७/ , ८/. ., ९/...,
११/ , १२/ .

जहाँ स्कंध का संकेत नहीं है, वह पद संख्या दशम स्कंध की है।

~ —मुख्य शब्द बोलिए
~ — —मुख्य शब्द के बाद पदबंध या मुहावरा का अंश जोड़िए।
— ~ —पदबंध या मुहावरा के अंश के बाद मुख्य शब्द जोड़िए।
△ —मुहावरे